सूर्यकुमारी पुस्तकमाला—३५

# मानस अनुशीलन

[ श्री शंभुनारायण चौबे ]



संपादक

सुधाकर पांडेय

नागरीप्रचारिणी सभा, वाराणसी

# ग्रंथमाला का परिचय

जयपुर राज्य के शेखावाटी प्रांत में खेतड़ी राज्य था। वहाँ के राजा श्री अजीतसिंहजी बहादुर बड़े यशस्वी और विद्याप्रेमी हुए। गणितशास्त्र में उनकी अद्भुत गति थी। विज्ञान उन्हें बहुत प्रिय था। राजनीति में वे दक्ष और गुणग्राहिता में अद्वितीय थे। दर्शन और अध्यात्म की रुचि उन्हें इतनी थी कि विलायत जाने से पहले और पीछे स्वामी विवेकानंद उनके यहाँ महीनों रहे। स्वामीजी से घंटों शास्त्रचर्चा हुआ करती थी। राजपूताने में प्रसिद्ध है कि जयपुर के पुण्यश्लोक महाराज श्री रामसिंहजी को छोड़ कर ऐसी सर्वतोमुखी प्रतिभा तब राजा श्री अजीतसिंह में ही दिखाई दी थी।

राजा श्री अजीतसिंह जी की रानी चाँपावत जी, आउआ (मारवाड़), के गर्भ से तीन संतति हुईं — दो कन्या, एक पुत्र। ज्येष्ठ कन्या श्रीमती सूर्यकुमारी थीं, जिनका विवाह शाहपुरा के राजाधिराज सर श्री नाहरसिंहजी के ज्येष्ठ चिरंजीव और युवराज राजकुमार श्री उमेदसिंह जी से हुआ। छोटी कन्या श्रीमती चाँदकुँवर का विवाह प्रतापगढ़ के महारावल सर रघुनाथसिंह जी साहब के युवराज महाराजकुमार श्री मानसिंह जी से हुआ। तीसरी संतान युवराज राजकुमार जयसिंहजी थे, जो राजा श्री अजीतसिंहजी के स्वर्गवास के पीछे खेतड़ी के राजा हुए।

इन तीनों के शुभचिंतकों के लिये तीनों की स्मृति, संचित कर्मों के परिणाम से दुःखमय हुई। जयसिंह जी का स्वर्गवास सत्रह वर्ष की अवस्था में हुआ। सारी प्रजा, सब शुभचिंतकों, संबंधियों, मित्रों और गुरुजनों के हृदय आज भी उस आँच से जल ही रहे हैं। अश्वत्थामा के व्रण की तरह यह घाव कभी भरने का नहीं। ऐसे आशामय जीवन का ऐसा निराशात्मक परिणाम कदाचित् ही हुआ हो। श्रीमती सूर्यकुमारीजी को एकमात्र भाई के वियोग की ऐसी ठेस लगी कि तदनंतर दो ही तीन वर्ष में उनका शरीरांत हो गया। श्री चाँदकुँवरजी को वैधव्य की विषम यातना भोगनी पड़ी, और भ्रातृवियोग तथा पतिवियोग दोनों का असह्य दुःख वे झेल रही हैं। किंतु इतने से ही दुर्दैव का कोप पूरा नहीं हुआ। उनके एकमात्र पुत्र, प्रतापगढ़ के महारावल सर रामसिंहजी, जिनके लिये इस परिचय में लिखते आए हैं, कि उनके एकमात्र चिरंजीव

# ग्रंथमाला का परिचय

जयपुर राज्य के शेखावाटी प्रांत में खेतड़ी राज्य था। वहाँ के राजा श्री अजीतसिंहजी बहादुर बड़े यशस्वी और विद्याप्रेमी हुए। गणितशास्त्र में उनकी अद्भुत गति थी। विज्ञान उन्हें बहुत प्रिय था। राजनीति में वे दक्ष और गुणग्राहिता में अद्वितीय थे। दर्शन और अध्यात्म की रुचि उन्हें इतनी थी कि विलायत जाने से पहले और पीछे स्वामी विवेकानंद उनके यहाँ महीनों रहे। स्वामीजी से घंटों शास्त्रचर्चा हुआ करती थी। राजपूताने में प्रसिद्ध है कि जयपुर के पुण्यश्लोक महाराज श्री रामसिंहजी को छोड़ कर ऐसी सर्वतोमुखी प्रतिभा तब राजा श्री अजीतसिंह में ही दिखाई दी थी।

राजा श्री अजीतसिंह जी की रानी चाँपावत जी, आउआ ( मारवाड़ ), के गर्भ से तीन संतति हुईं — दो कन्या, एक पुत्र। ज्येष्ठ कन्या श्रीमती सूर्यकुमारी थीं, जिनका विवाह शाहपुरा के राजाधिराज सर श्री नाहरसिंहजी के ज्येष्ठ चिरंजीव और युवराज राजकुमार श्री उमेदसिंह जी से हुआ। छोटी कन्या श्रीमती चाँदकुँवर का विवाह प्रतापगढ़ के महारावल सर रघुनाथसिंह जी साहब के युवराज महाराजकुमार श्री मानसिंह जी से हुआ। तीसरी संतान युवराज राजकुमार जयसिंहजी थे, जो राजा श्री अजीतसिंहजी के स्वर्गवास के पीछे खेतड़ी के राजा हुए।

इन तीनों के शुभचिंतकों के लिये तीनों की स्मृति, संचित कर्मों के परिणाम से दुःखमय हुई। जयसिंह जी का स्वर्गवास सत्रह वर्ष की अवस्था में हुआ। सारी प्रजा, सब शुभचिंतकों, संबंधियों, मित्रों और गुरुजनों के हृदय आज भी उस आँच से जल ही रहे हैं। अश्वत्थामा के व्रण की तरह यह घाव कभी भरने का नहीं। ऐसे आशामय जीवन का ऐसा निराशात्मक परिणाम कदाचित् ही हुआ हो। श्रीमती सूर्यकुमारीजी को एकमात्र भाई के वियोग की ऐसी ठेस लगी कि तदनंतर दो ही तीन वर्ष में उनका शरीरांत हो गया। श्री चाँदकुँवरजी को वैधव्य की विषम यातना भोगनी पड़ी, और भ्रातृवियोग तथा पतिवियोग दोनों का असह्य दुःख वे झेल रही हैं। किंतु इतने से ही दुर्दैव का कोप पूरा नहीं हुआ। उनके एकमात्र पुत्र, प्रतापगढ़ के महारावल सर रामसिंहजी, जिनके लिये इस परिचय में लिखते आए हैं, कि उनके एकमात्र चिरंजीव

कुँवर रामसिंह जी से मातामह राजा श्री अजीतसिंहजी का कुल प्रजावान् है' का भी जनवरी, १९४६ ई० में देहांत हो गया। यों श्रीमती चाँदकुँवरजी को पुत्रवियोग का यह महान् दुःख भी तब से भोगना पड़ रहा है।

श्रीमती सूर्यकुमारीजी की कोई संतति जीवित न रही। उनके बहुत आग्रह करने पर भी राजकुमार श्री उमेदसिंह जी ने उनके जीवनकाल में दूसरा विवाह नहीं किया, किंतु उनके वियोग के पीछे, उनके आज्ञानुसार कृष्णगढ़ में विवाह किया, जिससे उनके चिरंजीव वंशांकुर, शाहपुरा के वर्तमान राजाधिराज श्रीसुदर्शनदेव, विद्यमान हैं।

श्रीमती सूर्यकुमारी जी बहुत शिक्षिता थीं। उनका अध्ययन विस्तृत था। उनका हिंदी का पुस्तकालय परिपूर्ण था। हिंदी इतनी अच्छी लिखती थीं और अक्षर इतने सुंदर होते थे कि देखनेवाला चमत्कृत रह जाता। स्वर्गवास के कुछ समय पूर्व श्रीमती ने कहा था कि स्वामी विवेकानंद जी के सब ग्रंथों, व्याख्यानों और लेखों का प्रामाणिक हिंदी अनुवाद मैं छपवाऊँगी। बाल्यकाल से ही स्वामीजी के लेखों और अध्यात्म, विशेषतः अद्वैत वेदांत, की ओर श्रीमती जी की रुचि थी। श्रीमती जी के निर्देशानुसार इसका कार्यक्रम बाँधा गया। साथ ही श्रीमती जी ने यह इच्छा प्रकट की कि इस संबंध में हिंदी में उत्तमोत्तम ग्रंथों के प्रकाशन के लिये एक अक्षय निधि की व्यवस्था का भी सूत्रपात हो जाए। इसका व्यवस्थापत्र बनते न बनते श्रीमती का स्वर्गवास हो गया।

राजकुमार श्री उमेदसिंह जी ने ( जो बाद में शाहपुरा के राजाधिराज हुए और जिनका स्वर्गवास सन् १९५४ ई० में हुआ ) श्रीमती की इस अंतिम कामना के अनुसार बीस हजार रुपए देकर काशी नागरीप्रचारिणी सभा द्वारा इस ग्रंथमाला के प्रकाशन की व्यवस्था की।

तीस हजार रुपए के सूद से गुरुकुल विश्वविद्यालत, कांगड़ी, में 'सूर्य-कुमारी आर्यभाषा गद्दी ( चेयर )' की स्थापना की। पाँच हजार रुपए से उपर्युक्त गुरुकुल में चेयर के साथ ही सूर्यकुमारी निधि की स्थापना कर वहाँ से भी सूर्यकुमारी ग्रंथावली के प्रकाशन की व्यवस्था की थी।

पाँच हजार रुपए दरबार हाई स्कूल, शाहपुरा, में 'सूर्यकुमारी विज्ञानभवन' के लिये प्रदान किए।

नागरीप्रचारिणी सभा, वाराणसी द्वारा प्रकाशित की जा रही, इस सूर्यकुमारी ग्रंथमाला में स्वामी विवेकानंद जी के यावत् निबंधों के अतिरिक्त और भी उत्तमोत्तम ग्रंथ छापे जा रहे हैं और अल्प मूल्य पर सर्वसाधारण के लिये सुलभ किए जा रहे हैं। ग्रंथमाला की बिक्री की आय भी इस में लगाई जा रही है। यों श्रीमती सूर्यकुमारी तथा श्रीमान् उमेदसिंह जी के पुण्य तथा यश की निरंतर वृद्धि आगे भी होती रहेगी और हिंदी भाषा का अभ्युदय तथा उसके पाठकों को ज्ञानलाभ होगा।

———

श्री पं० कमलापति त्रिपाठी को

जिनके लिये

"सुख दुख सरिस प्रसंसा गारी"

है।

## विभागीय निवेदन

हस्तलेखों का प्रामाणिक संपादन आज बहुत कुछ वैज्ञानिक पद्धति पर चल रहा है। वैज्ञानिक संपादन पर अनेक महत्वपूर्ण ग्रंथ प्रकाशित हो गए हैं। भाषा और साहित्य की उच्चतर कक्षाओं में पाठालोचन और वैज्ञानिक संपादन का गहन अध्ययन होने लगा है। उक्त विषय पर अध्यापन भी होता है और परीक्षाएँ भी होती हैं। अतएव हस्तलेखों के आधार पर वैज्ञानिक संपादन को एक विशिष्ट विज्ञान कहा जा सकता है। इस विषय के सिद्धांतों और ग्राह्य दृष्टिबिंदुओं की विस्तृत विवेचना यहाँ अभीष्ट नहीं है। यहाँ केवल संपादन की अद्यतन वैज्ञानिक पद्धति की ओर इंगित मात्र करना अभीप्सित था।

वैज्ञानिक संपादन में हस्तलेखों और विशेषतः प्राचीनतम हस्तलेखों का महत्व निश्चय ही सर्वाधिक होता है। पर वही सब कुछ नहीं होता। लिपि-कर्ता अथवा लिखक आदि के अज्ञान या प्रमाद आदि—उसकी महत्ता के प्रतिबंधक अनेक कारण हो सकते हैं। उसकी वर्णलेखन की रीति भी भ्रामक हो सकती है। अन्य भी अनेक कारण या परिस्थितियाँ अथवा लिपिकरणरूढ़ियाँ हो सकती हैं जिनके कारण पाठांतर हो जाते हैं, अशुद्ध पाठ भी अंकुरित होते हैं। इतना ही नहीं, मूल लेखक के विद्वान् और भाषा मर्मज्ञ होने पर भी कभी कभी उसके मूल हस्तलेख से ही भ्रांतियाँ प्रचलित होती हैं। लेखक समकालीन लेखनरूढ़ियों के कारण अथवा लेखक की अक्षरविन्यासरीति के कारण ऐसे भ्रामक प्रसंग उपस्थित हो जा सकते हैं। उदाहरण के लिये—'चले मत्त गज घटा बिराजी' उपस्थित किया जा सकता है। इस उदाहरण में 'घटा' लिखने में 'टा' का 'य' हो गया और फिर 'घय' पाठ भी कहीं कहीं चल पड़ा। पर आगे चलकर 'घय' की अबोध्यता ने 'घय' को पुनः 'घटा' बना दिया।

यह सब कहने का यहाँ तात्पर्य इतना ही है कि वैज्ञानिक संपादन में प्राचीनतम हस्तलेखों का महत्व होने पर भी पाठालोचन (अभिधेयार्थ में) अत्यंत आवश्यक है। प्राचीनतम उपलब्ध पाठ को आँख मूँदकर मान्यता नहीं दी जा सकती। जड़ विज्ञान की वैज्ञानिकता कुछ भिन्न होती है और

चेतन विज्ञान की भिन्न। अतः 'मक्षिकास्थाने मक्षिका' वाली लिपिकरण रीति जड़ विज्ञान की प्रणाली है। मानव के चेतन मानस से प्रादुर्भावित वाङ्-मय रचना की प्रणाली चेतन विज्ञान की परिधि में आती है। अतः वैज्ञानिक संपादन में 'पाठालोचन' भी विशिष्ट महत्व रखता है। जिन प्राचीनतम पाठों को संपादक अशुद्ध, भ्रमजनित अथवा प्रमादजन्य समझता है—उन्हें भी पाठांतर में स्थान अवश्य दे दिया जाता है, सर्वथा त्याज्य मानकर उनका बहिष्कार नहीं होता।

इस परिस्थिति में पाठानुसंधान और पाठालोचन के सिद्धांतसूत्रों का आश्रय लेकर वैज्ञानिक संपादन का कार्य सरल नहीं होता। संपादक के लिये ग्रंथविषय, ग्रंथभाषा, ग्रंथपरंपरा आदि की ज्ञानसरिता में नदीष्ण होना अत्यावश्यक है। तभी वह संपाद्य रचना का समुचित संपादन कर पाता है।

रामचरितमानस के संपादन में कठिनाई बढ़ जाने के अनेक कारण हैं। अत्यधिक लोकप्रिय और लोकप्रचलित हो जाने के कारण इसकी प्रतिलिपियों की संख्या बहुत बढ़ गई। कहा जाता है कि गोस्वामी जी के जीवनकाल में ही बड़ी तीव्र गति से इनकी प्रतिलिपियाँ की जाने लगी थीं। तुलसीदास के जीवन में ही 'रामचरितमानस' के आधार पर—सुना जाता है—रामलीला प्रारंभ हो गई थी। जनबोध्य भाषा में लिखित होने के कारण इसका पाठ भी उसी समय से होने लगा था। धार्मिक और आध्यात्मिक स्वाध्याय के रूप में आस्थाशील जन इस सुबोध ग्रंथ का बोधपूर्वक पाठ करने लगे थे। निगमागम और श्रुतिस्मृतिपुराण के साहित्यस्वरूप इस ग्रंथ ने अपने क्षेत्र के आस्थावान् जनमानस में अनुपम श्रद्धा विश्वास जगाया। रचना के थोड़े ही दिनों बाद इस ग्रंथ का सांस्कृतिक, धार्मिक आध्यात्मिक, दार्शनिक और साहित्यिक मूल्य प्रतिष्ठित हो गया। लोकप्रियता और सांस्कृतिक महत्ता के साथ साथ इसका प्रचार भी बढ़ता और विशाल होता गया। धड़ल्ले से इसकी प्रतिलिपियाँ होने लगीं। अब हमें जितनी प्रतिलिपियाँ उपलब्ध या ज्ञात हैं, उनकी अपेक्षा 'मानस' के जाने कितने अधिक प्रतिलेख लिखे गए, कितने हस्तलेख या अनुलेख नष्ट या लुप्त हो गए—उनका हमें पता तक भी नहीं है। पर जितनी प्रतिलिपियाँ आज ज्ञात या उपलब्ध हैं उनकी संख्या भी हजारों से ऊपर है। उसके मुद्रित संस्करणों एवं प्रतियों की संख्या भी निश्चय ही हिंदी में सर्वाधिक है। उसके अनुवाद भी बहुत से हुए, अनुकरण भी

बहुत किया गया। 'मानस' की रचना के कुछ ही दिनों बाद संस्कृत संस्करण भी हुआ और उसके अनुकरण पर संस्कृत में रामकाव्य लिखे गए। सारांश यह कि गोस्वामी जी के भक्तिमय 'मानस' से समुद्भावित 'रामचरितमानस' को जो प्रतिष्ठा, संमान, प्रेम और लोकप्रियता अत्यंत अल्प काल में मिली वह हिंदी वाङ्मय के क्षेत्र में अश्रुतपूर्व रही।

इसी संदर्भ में उस कृति के हस्तलेखों का भी विस्तार हुआ। उसके प्रामाणिक, शुद्ध, और मूलपाठ की ढूँढ़ खोज की ओर लोगों का ध्यान गया। मानस भक्तों, मानस प्रेमियों और शोधकों ने 'मानस' के शुद्ध पाठवाले संस्करण के निर्धारण में तन मन से प्रयास किया। अपने अपने साधनों की शक्ति और सीमा के अनुसार अनेक संस्करण प्रकाशित हुए।

संस्था के रूप में नागरीप्रचारिणी सभा, काशी, गीता प्रेस, गोरखपुर आदि ने 'मानस' के शुद्ध और प्रामाणिक संपादन के प्रयास में विशिष्ट योगदान किया।

इस संदर्भ में नागरीप्रचारिणी सभा, काशी का योग अप्रतिम है। 'सभा' से प्रकाशित 'मानस' के पूर्वसंस्करण भी[1] यद्यपि कम महत्व के नहीं थे, तथापि पाठानुसंधान और वैज्ञानिक संपादन की दृष्टि से उतने महत्व के नहीं हो सके जितने महत्व का पं० शंभुनारायण चौबे द्वारा संपादित संस्करण हुआ। संवत् १९९५ वि० में प्रकाशित गीता प्रेस का संत्करण भी अत्यंत महत्वपूर्ण है। इसके अतिरिक्त डा० माताप्रसाद गुप्त का संस्करण भी पाठांतर के साथ प्रकाशित हुआ।

कहने का सारांश इतना ही है कि 'मानस' के अनेक संस्करण—पाठभेद के साथ अथवा यथासंभव शुद्ध पाठवाले—अब तक प्रकाशित हो चुके हैं।

प्रस्तुत संदर्भ में कथ्य इतना ही है कि 'मानस' के इतने बहुसंख्यक हस्तलेख मिल चुके हैं, सामान्य, गवेषणापूर्ण एवं शोधात्मक—इतने विविध प्रकार के संस्करण प्रकाशित हो चुके हैं कि 'मानस' के प्रामाणिक और शुद्ध पाठ का निर्धारण और प्रकाशन अत्यंत जटिल प्रश्न है। अपनी अपनी दृष्टि, अपने अपने शाखाभेद और संपादन के अपने अपने दृष्टिबिंदुओं के विचार से अनेक संस्करणों का प्रकाशन स्तर, निर्विवाद रूप में अपना महत्व रखता है।

---

१ इनका विवरण देखिए—मानस अनुशीलन, पृ० १८।

इस संदर्भ में यह भी ध्यान रखना चाहिए कि 'मानस' के उत्तरोत्तर प्रकाशित होनेवाले गवेषणात्मक संस्करणों में कुछ न कुछ अपनी विशेषता उभरती रही है।

इस परिप्रेक्षा के साथ विचार करने पर सभा से प्रकाशित पं० शंभुनारायण चौबे द्वारा प्रकाशित 'मानस' और उनके अनुशीलनात्मक लेखों का महत्व—आज भी अक्षुण्ण बना है। सीमित साधन, एकाकी श्रम और साधनात्मक तपोनिष्ठा से 'मानससाधक' श्री चौबे जी ने जो कार्य किया था—उसका मूल्य आज भी बना हुआ है। अकेले एक साधक ने, जिस निःस्वार्थ निष्ठा के साथ अपने जीवन को अपने लक्ष्य के लिये समर्पित किया तथा अपने जीवनयज्ञ के अनुष्ठान में जो आत्माहुति दी और जो सिद्धि प्राप्त की उसका व्यवस्थित प्रकाशन 'सभा' का कर्तव्य था। दुःख केवल इतना ही बना रह गया कि श्री चौबे जी 'मानस' की अपनी विस्तृत भूमिका न लिख पाए: बीच ही में कालकवलित हो गए। यदि उनकी बड़ी भूमिका सामने आती और अपनी पूरी बात वे लिख सके होते तो बहुत सी नई बातें भी प्रकाश में आतीं। उनके संपादन की दृष्टि और योजना की पूरी जानकारी मिल जाती।

उनके अनुशीलनात्मक लेखों में उद्भासित सामग्री बहुमूल्य और 'मानस' के शोधकर्ताओं के लिये सेतु होने पर भी बिखरी पड़ी थी। श्री सुधाकर पांडेय ने उसका संकलन और संपादन करते हुए उन्हें व्यवस्थित रूप देकर महत्वपूर्ण कार्य किया है। ४६ पृष्ठों की अपनी प्रस्तावना में बड़ी स्पष्टता के साथ उन्होंने अपनी बातें भी उपन्यस्त की हैं और साथ ही सभा से संपृक्त एवं तुलसी तथा 'मानस' से संदर्भित अनेक पक्षों की गवेषणात्मक सूचना दी है। 'मानस' प्रेमियों और 'रामचरितमानस' के अनुशीलनकर्ताओं को इसके द्वारा महत्व के अनेक पक्षों और 'सभा' के व्यवस्थित प्रयासों का परिचय मिलेगा।

'मानस अनुशीलन' के संपादन और प्रकाशन द्वारा श्री सुधाकर पांडेय ने चौबे जी के प्रति अपनी सारस्वत श्रद्धा अर्पित की है। पांडेय जी के इस कार्य द्वारा हिंदी जगत् जान सकेगा कि चौबे जी अपनी धुन के कैसे पक्के आदमी थे, निःस्वार्थ लगन, साधना, निष्ठा, तपोमय समर्पण और प्रतिभा द्वारा उन्होंने हिंदी जगत् की, 'मानस' की और 'सभा' की कैसी सेवा की

है। इसके साथ साथ लगभग तीन सौ पृष्ठों के अपने परिशिष्टों में 'मानस' पर शोध करनेवालों के लिये अत्यंत उपयोगी, सहायक और विशिष्ट सामग्री भी पांडेय जी ने उपस्थित की है। परिशिष्ट में ही चौबे जी द्वारा संपादित 'सभा' का संस्करण और डा० विश्वनाथप्रसाद मिश्र द्वारा संपादित 'काशिराज संस्करण' के वर्तनीगत विभिन्नताओं और पाठभेदों का तुलनात्मक अनुसंधान उपस्थित किया गया है। यह कार्य भी बड़े श्रम और लगन से संपन्न हुआ है। तृतीय परिशिष्ट की सामग्री भी सर्वथा नवीन है और उसका आकलनात्मक संकलन 'मानस' शोधकों के लिये अत्यंत महत्व का है।

आशा है, श्री सुधाकर पांडेय द्वारा संपादित और शोधात्मक परिप्रेक्ष्य से संकलित यह 'मानस अनुशीलन' श्री शंभुनारायण चौबे के 'मानस' अनुष्ठान की महिमा को प्रतिष्ठित करने में समर्थ होगा। साथ ही इसमें संकलित सूचनाओं, तथ्यों, विवेचनों और आकलनों द्वारा 'मानस' के शोधकों का पथ प्रशस्त होगा।

रामनवमी, संवत् २०२४ वि०<br>वाराणसी

करुणापति त्रिपाठी<br>( साहित्य मंत्री )

# भूमिका

## ( १ )

आज श्रीरामनवमी का मंगलमय दिवस है। आज से ठीक सात बरस बाद, २०३१ वि० की श्रीरामनवमी को रामचरितमानस के रचनारंभ के चार सौ बरस पूरे हो जायँगे और उसकी पाँचवीं शती प्रक्रुष्ट हो जायगी। इस पुनीत एवं दुर्लभ अवसर को समुचित रूप से मनाना हमारा राष्ट्रीय दायित्व है। उस महोत्सव का बाह्य रूप जो भी हो, वास्तविक रूप वही होगा जिसका श्रीगणेश अभी से—होना भी चाहिए अभी से, तभी यह महान् आयोजन समय से पूरा हो सकेगा—काशी नागरीप्रचारिणी सभा ने कर दिया है। **मानस अनुशीलन** के प्रकाशन द्वारा इसका शुभारंभ करने के लिये श्री सुधाकर पांडेय साधुवाद के पात्र हैं।

इस शुभारंभ का उत्क्रम—

(१) मानस की सभी प्रामाणिक टीका और भाष्यों का एक आकार प्रकार में प्रकाशन;

(२) उसी अवली में तुलसी की शेष ग्यारह रचनाओं के प्रामाणिक संस्करण का प्रकाशन;

(३) तुलसी-शब्दार्थ-कोश का प्रकाशन;

(४) संसार भर की भाषाओं में तुलसी पर जो कुछ भी कार्य हुआ है, उसकी समग्र वाङ्मय सूची और उपादेय सारांश का प्रकाशन;

(५) तुलसी की जीवनी पर निष्पक्ष ऐतिहासिक गवेषणा का प्रकाश;

(६) मानस चित्राधार (प्राचीन कलमी चित्रों को संकलित करके) का प्रकाशन एवं सर्वोपरि—

(७) रामचरितमानस के प्रामाणिकतम संस्करण का प्रकाशन।

प्रामाणिकतम संस्करण का नाम लेते ही हमारे सामने यह तथ्य उपस्थित होता है कि सर्वप्रथम नागरीप्रचारिणी सभा ने ही आज से चौंसठ बरस पहले मानस का आधुनिक ढंग से सुसंपादित संस्करण समुचित साजसज्जा के साथ प्रकाशित कराया। इसके संपादकमंडल में स्व० म० म० सुधाकर द्विवेदी, बा० राधाकृष्णदास और श्री अमीर-सिंह सरीखे प्राचीन हिंदी कविता के मर्मज्ञ और मानस के ज्ञाता थे। अपने समय में इस संस्करण ने एक मानक प्रस्तुत किया।

मानस के दूसरे सुसंपादित संस्करण निकालने का श्रेय भी सभा को ही प्राप्त है। तुलसी-पुण्य-तिथि-त्रिशती के समय, १९८० वि० में सभा ने यह संस्करण प्रकाशित किया। इसके संपादन में आचार्य रामचंद्र शुक्ल और आचार्य भगवानदीन सरीखे दिग्गजों का हाथ था, फिर भी समय की अल्पता के कारण जल्दी जल्दी में यह काम अपर्याप्त ही रहा।

इसके बाद अन्य मनीषियों का ध्यान ऐसे वैज्ञानिक रीतिवाले संपादन की ओर गया और आचार्य रामदास गौड़ एवं मानसराजहंस विजयानंद तिवारी ने इस दिशा में उत्कृष्ट कार्य किया। गीता प्रेस का आदर्श संस्करण भी इसी कालांतर में निकला।

किंतु यह स्व० मानसमराल शंभुनारायण चौबे का ही हिस्सा था कि मानस का एक ऐसा सुसंपादित संस्करण तैयार करें जो वस्तुतः इस महान् कार्य की अद्यावधि पराकाष्ठा हो। चिरपरिशोच्य चौबे जी इस कार्य में जैसे रमे थे, पगे थे और गर्क थे उसका अनुमान वे ही लोग कर सकते हैं जिन्होंने उनकी लगन और तपस्या आँखों देखी है।

विजयानंद जी के शब्दों में—

मुझे यह लिखते हर्ष होता है कि श्रीयुत शंभुनारायण चतुर्वेदी जी द्वारा संशोधित श्रीरामचरितमानस की प्रति मैंने देखी। यदि यह ठीक इसी रूप में छप सकी, तो मेरी संमति में जितनी प्रतियाँ आज तक श्रीरामचरितमानस की छपी हैं, उनमें सबसे शुद्ध और उपयोगी यही प्रति होगी। इसके लिये रामायणप्रेमी संसार श्री चतुर्वेदी जी का चिर कृतज्ञ रहेगा। जिस साहस और परिश्रम से चतुर्वेदी जी ने प्राचीन पाठों

को सामने रखा है, उसके लिये मेरा हृदय उन्हें आशीर्वाद दिए बिना नहीं रहता। शुभम्

विजयानंद त्रिपाठी[1]

यह कहना अत्युक्ति नहीं कि मानसमराल के परिश्रम एवं अध्यवसाय के उपरांत इस दिशा में, जो कुछ करना बाकी रहा है वह नाम मात्र है। ऐसा हम इस बूते पर कहते हैं कि यद्यपि काशिराज संस्करण का संपादन एक विभिन्न प्रस्थान से हुआ है, फिर भी उसकी पाठोपलब्धि एक प्रकार से वही की वही है जो मानसमराल स्थिर कर गए हैं।

इस 'अनुशीलन' के परिशिष्ट १–घ एवं २ में जो उपादेय सामग्री सुधाकर जी ने दी है उससे सुस्पष्ट है कि दो तीन दर्जन पाठभेदों को छोड़कर मानस की पाठशुद्धि करने के लिये केवल वर्तनी को एकरूपता देने का कार्य बच रहा है। मानस की वर्तनी का गुर उसकी दोहा चौपाई में ही निहित है। यही गुर वास्तविक मार्गदर्शक है। अब सभा को ही यह कार्य मानसविशेषज्ञों की एक विचारगोष्ठी आयोजित करके पूरा कराना है कि मानस की चारसौवीं जयंती के अवसर पर राष्ट्र को मानस का ऐसा संस्करण प्राप्त हो सके जो वैदिक संहिताओं की भाँति अक्षर प्रत्यक्षर में, विंदु विसर्ग तक में निर्भ्रांत और निर्विवाद हो। बिना अत्युक्ति के, मानस हिंदी का वेद है; उसका ऐसा संस्करण निकालकर ही हमें चैन लेना चाहिए।

वेदों का नाम लेते हुए, काशिराज संस्करण की एक विशेष वर्तनी की ओर ध्यान जाता है। उसमें 'रिछ' सरीखे शब्दों पर वैदिक उदात्त स्वर का चिह्न लगाकर 'रिछ॑' इस रूप में छापा गया है, कि वह 'रिछऽ' पढ़ा जाकर ( जो हिंदी के लिये सर्वथा विजातीय उच्चारण है ) छंदों की अपेक्षित मात्राओं की पूर्ति करे। किंतु वस्तुस्थिति यह है कि गोस्वामी जी के समय की देवनागरी लिपि में च्छ को छ के रूप में लिखा

---

१. मूल प्रति कलाभवन में सुरक्षित।

जाता था, अर्थात् छ एक छल्ले का रहता था और उसके ऊपर का छल्ला च का होता था। उस काल की सभी हस्तलिखित पोथियों में प्राप्त च्छ के वैसे रूप से यह बात निर्विवाद है। इसका अर्थ यह हुआ कि वस्तुतः वैसे शब्द रिच्छ आदि ही हैं, न कि वैदिक स्वर से युक्त रिछ्ऽ आदि। देवनागरी लिपि की जैन शैली में च्छ का यह रूप अभी भी चल रहा है।

सुधाकर जी ने अपनी प्रस्तावना में उपपत्ति की है कि १७२१ वि० की कलाभवनवाली मानस की प्रति के "उपयोग करने का अवसर अगर मिश्र जी ( आचार्य विश्वनाथप्रसाद जी मिश्र ) को मिलता तो संभवतः उनका यत्न ( चौबे जी से ) एकरूप होता।" ( पृष्ठ ४० ) इस संबंध में निवेदन है कि उनकी ओर से श्री रामादास शास्त्री ने कलाभवन में बैठकर इस १७२१ वि० वाली प्रति से मानस की एक प्रति का संशोधन किया था, किंतु उसका उपयोग संपादन में नहीं किया गया। यदि कलाभवन के नियमानुसार वहाँ की कोई हस्तलिखित पुस्तक बाहर नहीं जा सकती तो उसका फोटोस्टैट तो ट्रस्ट करा ही सकता था।

सुधाकर जी ने अपने व्यापक सर्वेक्षण में गोसाईं जी के प्रामाणिक चित्र का विषय भी उठाया है और नागरीप्रचारिणी सभावाले चित्र को मान्यता देते हुए कहा है—

> "जो कुछ भी हो, तुलसी का जो चित्र बहुप्रचारित हुआ और जिसे सभा ने प्रकाशित किया, उसमें भले ही कुछ काल्पनिक परिवर्तन हुए हों, आकृति उस चित्र की उपलब्ध अधिकांश चित्रों से मिलती है, उसे देखते हुए यदि इसे तुलसी का चित्र माना जाय तो अनुचित न होगा।"

इस संबंध में यह कहना आवश्यक है कि तुलसी के इस चित्र की प्रामाणिकता अब असंदिग्ध है। पिछले पच्चीस तीस बरस की खोज में मुझे लगभग एक दर्जन पुराने कलमी चित्र एवं रेखाचित्र देखने में आए हैं ( जिनमें से कई एक कलाभवन को प्राप्त भी हो चुके हैं ) जो

इसी चित्र का अनुसरण करते हैं। इन चित्रों का व्याप्तिक्षेत्र विस्तृत है—हिमाचल प्रदेश, राजस्थान और उत्तर प्रदेश। इनके तुलनात्मक अध्ययन से यही स्थिर होता है कि ये गोसाईं जी के वास्तविक एक मूल चित्र की सीधी परंपरा में हैं। ऐसे चित्रों में से एक किशनगढ़ के राजकीय संग्रह में है। नागरीप्रचारिणी पत्रिका के चंद्रबली-स्मृति अंक में जो चित्र किशनगढ़ दरबारवाला कहकर, प्रकाशित हुआ है, न तो वहाँ उसका नाम निशान है, न उसकी कलम ही पुरानी है।

हमारे प्रामाणिक चित्र की एक प्रतिकृति रामनगरवाली मानस की महार्ह चित्रित प्रति में है, जो महाराज उदितनारायण सिंह ने १९वीं शती के आरंभ में तैयार कराई थी। उसमें रामदरबार की जो छवि है उसमें गोस्वामी जी भी इसी स्वरूप में आसीन किए गए हैं।

फलतः उक्त प्रतिकृतियों के प्रकाश में सभावाला चित्र किसी प्रकार शंकनीय नहीं रह जाता।

प्रस्तावना के १६वें पृष्ठ पर मैंने ना० प्र० प० का एक अवतरण साश्चर्य पढ़ा जिसके अनुसार मैं महंत रामवल्लभाशरण जी से उनका गोस्वामी जी वाला चित्र मँगनी ले आया और उस्ताद राम-प्रसाद जी से उसकी परिवर्तित प्रतिकृति बनवाकर प्रकाशित करा दिया।

उस चित्र को मँगनी लेना और परिवर्तित प्रतिकृति बनवाना तो दूर, मैंने उसे कभी देखा तक न था, उसके पहले पहल दर्शन तो मुझे ब्लाक द्वारा ही प्राप्त हुए।

इधर गोस्वामी जी की जन्मभूमि की भी एक समस्या खड़ी कर दी गई है। सुधाकर जी का ध्यान इसकी ओर भी गया है (प्रस्तावना पृ० ४)। जो लोग सोरों को यह गौरव प्रदान करते हैं, क्या वे उत्तरप्रदेश के ब्रज-भाषा-भाषी क्षेत्र के निवासी एक भी कवि का नाम ले सकते हैं जिसने अवधी में कविता की हो। १५वीं शती से १९वीं शती तक जो भी अवधी भाषा के कवि हुए हैं उन सबकी जन्मभूमि अवध ही है। इत्थं तुलसी भी राजापुर के थे जो जमुना पार होते हुए भी, अवधी बोली के परिमंडल में है।

इलाहाबाद में राय अमरनाथ अग्रवाल एक वरिष्ठ नागरिक हैं। सैकड़ों बरस पहले से उनके कारबार की एक कोठी राजापुर में भी थी और वहाँ आरंभ से ही नियमपूर्वक गोसाईं जी के नाम पर धर्मादाय निकाला जाता था, क्योंकि गोस्वामी जी वहीं के माने जाते थे।

'अनुशीलन' के पृष्ठ ५ पर मानसमराल जी के लेख में, १८९६ वि० ( १८३९ई० ) की मुद्रित मानस की भूमिका में स्पष्ट उल्लेख मिलता है—

"राजापुर परगने में जायको गोस्वामी जी के वंशज को...साध्या..."

इससे बढ़कर क्या प्रमाण हो सकता है कि गोस्वामी जी का वंश राजापुर का बाशिंदा था, न कि वे तन-तनहा वहाँ आकर रम गए थे, जैसा सोरोंवालों का नारा है।

सोरों-पंथियों ने कई वर्ष पूर्व दिल्ली विश्वविद्यालय में, इस संबंध में, एक भारी भरकम विचारगोष्ठी आयोजित की थी। उसमें मानस की कई हस्तलिखित प्रतियाँ भी प्रदर्शित की गई थीं जिनमें संवत् वाले आँकड़े का १८, १६ में परिवर्तित किया हुआ था।

महापंडित राहुल भी उन पोथियों पर सम्मति देने के लिये आमंत्रित हुए थे। उन्होंने देखते ही कह दिया कि यह लिपि वि० १७वीं शती की हो ही नहीं सकती, यह तो वि० १९वीं शती की लिपि है। तब मैंने उनका ध्यान संवत् की जालसाजी पर दिलाया; उनकी पैनी दृष्टि ने उसे तुरंत लख लिया और, इसी कारण मुझे आयोजकों के भीषण कोप का भाजन बनना पड़ा!

इस जन्मभूमिवाली भ्रांति के मूल में गोस्वामी जी का नाम—तुलसिदास—है जो एक बहुत लोकप्रचलित नाम है, विशेषतः संतों में। हो सकता है कि सोरों में कोई दूसरे तुलसिदास हुए जो विश्ववंद्य तुलसीदास से एकित कर दिए गए।

निदान हम पाते हैं कि प्रस्तावनागत सर्वेक्षण में गोसाईं जी तथा मानस संबंधी प्रायः सभी पहलुओं पर ध्यान दिया गया है और उनका

विचारोत्तेजक विवेचन भी हुआ है, जो आनेवाले कार्य के लिये बहुत उपयोगी सिद्ध होगा।

सभा के परम हितेच्छु प्रधान मंत्री श्री शिवप्रसाद जी मिश्र 'रुद्र', जो अन्वर्थ 'काशिकेय' हैं एवं सहृदय साहित्यिक हैं, इस कार्य के लिये विशेष रूप से तत्पर हैं; उनका साधुवाद करते हुए मैं आंतरिक विश्वास रखता हूँ कि आगामी मानस जयंती चतुर्थ शती उनके द्वारा अभीष्ट रूप से सुसंपन्न होगी।

( २ )

विस्तीर्ण व्योम-वितान में जिस प्रकार कभी कोई अविदित कक्षा-वाला दिव्य दीप्तिमान तारक सहसा समुदित होता है और फिर उसी प्रकार एकाएक अस्त हो जाता है, ठीक उसी प्रकार मानसमराल जो मेरे जीवन नभोमंडल में अकस्मात् समुदित हुए और अपनी स्थायी दिव्य ज्योति से उसे आलोकित करते हुए सहसा अथै भी गए।

वह आलोक मेरे लिये वैसा ही था जैसा किसी दिग्भ्रांत समुद्रपोत के भाग्यनक्षत्र का, जो अचानक उगकर तमिस्र गगन को उद्भासित करता हुआ उस अनुकंपनीय पोत को मार्गस्थ कर देता है और उबार लेता है। जिस समय, एक दिन अतर्कित, वे मुझसे मिले, उस दिन कौन कह सकता था कि मेरा त्राता आ गया—उन्होंने बरसों के सतत निःस्वार्थ श्रम और सहयोग द्वारा एक डूबते घर को बचा लिया।

इसी बीच हम दोनों एक-जान-दो-कालिब हो गए और मुझे उनकी रामचरितमानस की अगाध लगन का परिचय मिला। उन्हें मानस के शुद्धतम पाठ की खोज थी और एतदर्थ उन्होंने बहुत सी सामग्री बटोर भी ली थी, किंतु उनका किस प्रकार वैज्ञानिक उपयोग करें इसका मार्ग वे नहीं पा रहे थे।

संयोगवश उन्हीं दिनों स्व० डा० वासुदेवशरण अग्रवाल का मेरे यहाँ आगमन होने लगा और चौबे जी ने अपना मसाला उन्हें दिखाया जिसे देखकर वे उछल पड़े और उन्होंने चौबे जी को तुलनात्मक पँजीकरण की पद्धति समझा दी; बस सारा गोरखधंधा सुलझ गया। फिर तो चौबे जी ने दिन रात एक करके—कभी कभी वे रात-की-रात

काम में डूबे रहते—तुलनात्मक पाठांतर तैयार कर डाले जिससे दूध-का-दूध, पानी-का-पानी हो गया।

किंतु चौबे जी इतने से ही संतुष्ट होनेवाले प्राणी न थे। उन्होंने मूल प्रतियों से मिलान करने का निश्चय किया, जिनमें से केवल १७६२वि० की प्रति उन्हें उपलब्ध हो चुकी थी। अब भगीरथ प्रयत्न करके उन्होंने १७२१वि० वाली प्रति भी प्राप्त कर ली और रामनगर की १७०४ वि० वाली प्रति से मिलान करने की अनुज्ञा भी पा ली। इस प्रति से मिलान करते हुए उन्होंने पाया कि किसी समय वह बुरी तरह खंडित हो गई थी। इन खंडित स्थानों पर अपेक्षाकृत नए पत्रे और पत्रांश लगाए गए हैं जो पाठ की दृष्टि से कोई महत्व नहीं रखते।

वे राजापुर के अयोध्या कांड और श्रावणकुंज, अयोध्या के बाल-कांड से भी अक्षरशः मिलान कर लाए और उक्त तीनों प्रतियों से संशोधन करके अलग अलग प्रतियाँ भी लेते आए जिसमें विंदु विसर्ग तक का निर्भ्रांत मिलान हुआ है।

इन सब प्रतियों से उन्होंने अपने पंजीकरण का पुनः परिशोधन किया और तब प्रेस के लिये पहली कापी तैयार की। फिर भी उन्हें संतोष न हुआ। अब तक उन्होंने जो कार्य किया था वह इतना लंबा और थकानेवाला था कि दूसरा कोई होता तो उसी प्रेस कापी को मुद्रणार्थ दे देता, किंतु वे ऐसे न थे।

वे एक बार पुनः अपने पंजीकरण को अथ से इति तक दुहरा गए। और, उनका यह परिश्रम व्यर्थ न गया, क्योंकि उन्हें कितनी ही ऐसी भूलें मिलीं जो इतनी बारीकी से काम किए बिना नहीं मिल सकती थीं। तब कहीं उन्होंने अंतिम प्रेस कापी तैयार करके साँस ली।

उसी प्रगाढ़ परिश्रम का फल उनका सभावाला संस्करण है, जिसे वे केवल आरंभिक फर्मों के रूप में ही देख पाए—हा हंत !!!

उस कठिन तपस्यावाले कार्य में उन्हें अपने अधिकारियों से जैसी भर्त्सना मिलती थी उसे देखकर यही मानना पड़ता था कि यह वही अग्निपरीक्षा है जिस पर विजय पाने को बौद्ध साहित्य ने 'मार-विजय' कहा है।

कितने प्रहर्ष का विषय है कि नागरीप्रचारिणी सभा का ध्यान उनके छोड़े हुए महत् कार्य की परिपूर्ति की ओर गया है। मुझे विश्वास है कि रामकृपा से यह सभारंभ अवश्य सफल होगा।

( राय ) कृष्णदास

श्रीरामनवमी, २०२४ वि०
भारत-कला-भवन,
वाराणसी।

# विषयानुक्रम

**चित्र सूची**

# प्रस्तावना

भारत में इस्लामी सत्ता एवं सभ्यता के विकास के प्रथम वेग में जिन भावनाओं की अभिव्यक्ति की गई उनपर इस्लाम का प्रगाढ़ प्रभाव था। पर ज्यों ज्यों समय व्यतीत होने लगा, त्यों त्यों भारतीय जनमन को इस्लाम की एकांगिता, अपूर्णता एवं शुष्कता का बोध होने लगा। भारत में उत्पन्न हुई, पली, पनपी भावश्री की ओर समाज के कर्णधारों का ध्यान उन्मुख हुआ। तत्कालीन अनेक मुसलिम शासकों की उदार नीति के कारण महात्माओं को नवीन मार्गप्रवर्तन के लिये गति मिली। ये मार्ग सर्वथा भारतीय संस्कार के रक्त में तो थे ही, आवश्यकता थी केवल तत्कालीन समाज के अनुरूप उसे गढ़ने की।

इस क्षेत्र में सारे देश के लोकग्राही सुधी, संत, महात्मा लगे और उत्तरी भारत में सर्वाधिक महत्वपूर्ण कार्य महात्मा रामानंद ने किया। उन्होंने समय के अनुकूल प्राचीन धर्मधारा में नवीन तत्वों की प्रतिष्ठा कर मृतप्राय भारतीय भावधारा को अमृतपान कराया और समाज को जीवन की नई दिशा दी। यों भारत के चेतनादीप्त नवीन आलोकपूर्ण युग का श्रीगणेश हुआ।

रामानंद जैसे महान् गुरु इस युग में उत्पन्न हुए। उन्होंने उत्तरी भारत के जनजीवन में राम की प्रतिष्ठा करके तिमिराहत भारतीय समाज की अपूर्व सेवा की। महात्मा रामानंद ने अपने संप्रदाय का प्रवर्तन विक्रम की १५वीं शताब्दी के उत्तरार्ध में किया था। इनके पूर्व ही नामदेव, त्रिलोचन आदि रामभक्ति के प्रचारक लोकसेवक महात्मा हो चुके थे। पर स्वामी रामानंद ने रामभक्ति परंपरा को नया आलोक दिया।

स्वामी रामानुजाचार्य ने सं० १०७३ में भक्ति के प्रसार के लिये वैष्णव श्री संप्रदाय की स्थापना की। श्री शंकराचार्य द्वारा पूर्वप्रतिष्ठित अद्वैतवाद में रसात्मक भक्ति के लिये कोई स्थान नहीं था। वे भक्ति को भी माया के अंतर्गत ही मानते थे। ऐसी परिस्थिति में जनजीवन में उस भाव की प्रतिष्ठा, जिसका प्रवर्त्तन रामानुजाचार्य ने किया, अत्यंत लोकग्राही हुई। इनका मत विशिष्टाद्वैत के नाम से प्रसिद्ध हुआ। इस मत के अनुसार जीव ब्रह्म का अंश है। उसकी उत्पत्ति भी उसी से होती है और वह उसी में लय

भी होता है। मनुष्य प्रेम भक्ति द्वारा उससे तादात्म्य स्थापित कर सकता है। भारत में चतुर्दिक् इस संप्रदाय का विकास अत्यंत वेग के साथ हुआ। उनकी १३वीं पीढ़ी के बाद इस संप्रदाय के प्रधान आचार्य स्वामी श्री राघवानंद हुए, जो काशी में रहते थे। रामानंद जी उन्हीं के परम समर्थ शिष्य थे।

यद्यपि रामानंद जी रामानुजाचार्य के मतावलंबी थे, तो भी इन्होंने युग के अनुरूप उसका संसारप्रिय रूप ग्रहण किया। इसके संस्कर्ता भी वे स्वयं बने। इन्होंने विष्णु के स्थान पर लोक-लीला-विस्तारक राम को अपना इष्ट बनाया और 'राम' नाम इनकी साधना का मूल मंत्र हुआ। यद्यपि राम का रूप इसके पूर्व ही साधना के क्षेत्र में पूर्ववर्ती साधक स्मरण कर चुके थे, तथापि लोक में परम ब्रह्म को राम के सगुण रूप में रामानंद ने ही प्रतिष्ठित किया। राम के इस लोकरूप की प्रतिष्ठा के लिये उन्होंने प्रबल आंदोलन किया तथा एक विशाल संगठन भी। लोगों को ऐसे भगवान् का रूप बताया जिसे प्रत्येक जाति, प्रत्येक वर्ग और प्रत्येक देश के लोग लोक में साक्षात् पा सकते हैं। जहाँ कोई अभाव नहीं, जहाँ सांप्रदायिकता का बंधन नहीं, जहाँ किसी जीव के लिये किसी प्रकार की कोई भी बाधा नहीं, वह रसात्मक तथा प्रिय मार्ग है विशुद्ध भक्ति का, राम के प्रति हृदय के आत्मसमर्पण का—ऐसे राम के प्रति जिनका रूप है, रंग है, आकार और प्रकार है और जिन्होंने अवतार लिया था दशरथसुत के रूप में, और भक्तों के लिये जो निरंतर अवतार लेते रहते हैं। उनकी यह भावधारा विशुद्ध पौराणिक थी। इसका उद्गम स्थान महाभारत और पुराण था तथा यह वर्णाश्रम व्यवस्था की पूर्ण समर्थिका थी। यह सुधारवादी प्रवृत्ति का ऐसा निदान था जो रोग की दवा में विश्वास करता है, न कि अंग के गलित होने पर उसे काटकर अपंग करने में। यह भारतीय सर्जनात्मक वृत्ति का धारक था। यह वर्णाश्रम के खंडहर पर युग की आवश्यकता के आधार पर लोककल्याणकारी प्रासाद बनाने का सफल प्रयत्न था, जिसमें समय के अभाव की पूर्ति की अदम्य क्षमता थी। नवनिर्माण की भावना से अनुप्राणित रामानंद जी का युग के अनुरूप यह नवीन क्रांतदर्शी जीवनदर्शन था।

सभी प्रकार का भेदभाव तोड़कर उन्होंने हिंदू-मुसलमान, ऊँच नीच यहाँतक कि महिलाओं को भी अपना शिष्य बनाया, जिनमें से अनेक ने अपने अपने क्षेत्र में युगविधायक कार्य संपन्न किए।

## महाकवि तुलसीदास

यद्यपि रामानंदी संप्रदाय में दीक्षित भक्तगण लोक में पुरुषोत्तम राम की प्रतिष्ठा में दत्तचित्त प्राणपण से लगे थे, तो भी तुलसीदास के पूर्व तक इतनी बड़ी किसी प्रतिभा का दर्शन इस संप्रदाय में नहीं हुआ, जो रामानंद द्वारा प्रशस्त मार्ग को गोस्वामी तुलसीदास की भाँति जनमन के हृदय पर युग युग के लिये अंकित कर सके। यह महत्तम कार्य तुलसीदास ने किया और इस भाँति किया कि इनकी सामर्थ्य का दूसरा व्यक्ति हुआ ही नहीं। तुलसी ने दशरथ के राम को अमर बनाया। जबतक हिंदी साहित्य रहेगा, तबतक 'तुलसी' के 'राम' रहेंगे। इनकी गरिमा का परिचय इसी बात से जाना जा सकता है कि विश्व में तुलसीदास के नाम से जितने लोग परिचित हैं, संभवतः अन्य किसी साहित्यकार के नाम से नहीं। अपढ़ लोग जहाँ रामायण की चौपाइयों को ब्रह्मवाक्य समझते हैं, वहीं महान् साहित्यमर्मज्ञ उनके कौशल की प्रशस्ति में शब्द नहीं पाते। विश्व की अन्य भाषाओं में यहाँतक कि नास्तिकता में आस्थावान् रूस तक में तुलसीदास की रामायण का अनुवाद जिस स्तर पर संमानित हुआ, हिंदी की किसी भी अन्य कृति का नहीं। विदेशी विद्वान् भी इन्हें अप्रतिम मानते हैं। ग्रियर्सन इन्हें भारत में बुद्ध के पश्चात् सबसे बड़ा लोकनायक तथा स्मिथ ने मुगल-काल का महानतम व्यक्ति बताया है।

तुलसीदास अत्यंत विनयसंपन्न स्वाभिमानी एवं सदाचारी भक्त थे। उन्होंने अपने विषय में स्वयं जो कुछ कहीं-कहीं कहा है, उससे उनके जीवनवृत्त की स्पष्ट रूपरेखा ज्ञात करना संभव नहीं। सांप्रदायिकता, झूठी यशोलिप्सा तथा नवीन अनुसंधानों द्वारा स्वयं को आभूषित कर कुछ नवीन बातें ढूँढ निकालने की प्रवृत्ति ने तुलसीदास के जीवनवृत्त को इस भाँति आच्छन्न कर लिया है, जिस भाँति किसी गुप्त स्थान में छिपी हुई श्रीसंपदा को अनेक प्रचलित जनश्रुतियाँ। थोड़े थोड़े समय के बाद नवीन नवीन ग्रंथों का पता चलता रहता है, नई नई बातें कही जा रही हैं, पर जिन आधारों को लेकर ऐसा किया जा रहा है उन आधारों की प्रामाणिकता परीक्षण पर स्वतः अप्रामाणिक सिद्ध होती जा रही है।

विगत कुछ वर्षों में तुलसीदास के जीवनवृत्त पर जो नई खोज हुई है, वह पुरानी खोजों के सर्वथा विपरीत है, पर सर्वमान्य कोई भी नहीं। सभी ओर से अपनी बातों के लिये अकाट्य प्रमाण उपस्थित किए गए हैं। ऐसी परिस्थिति

में सत्य का पता लगाना अत्यंत कठिन है, क्योंकि दुराग्रह और हठवादिता के भी स्पष्ट दर्शन इन विचारों में हैं।

शिवसिंह सेंगर अपने 'सरोज' में तुलसीदास का जन्मसंवत् १५८३ मानते हैं। उन्होंने वेणीमाधवकृत मूल गोसाईंचरित देखने की बात भी लिखी है। किंतु प्रकाशित मूल गोसाईंचरित में, जिसकी प्रामाणिकता अत्यंत संदिग्ध है, जन्मसंवत् सं० १५५४ है। महात्मा रघुबरदास रचित 'तुलसीचरित' में, जिसकी सूचना हिंदीजगत् को इंद्रदेवनारायण ने 'मर्यादा' द्वारा दी थी; उनका जन्म सं० १५५४ माना गया है। डा० ग्रियर्सन तुलसीदास का जन्मसंवत् १५८९ मानते हैं। डा० माताप्रसाद गुप्त भी ग्रियर्सन के मत के समर्थक हैं। पं० रामगुलाम दूबे भी यही संवत् प्रामाणिक मानते हैं। बहुत समय तक यह बात प्रायः मान्य थी कि ये पराशर गोत्र के सरयूपारीण ब्राह्मण थे, तथा बाँदा जिलांतर्गत राजापुर के पं० आत्माराम दूबे के पुत्र थे। इनकी माता का नाम हुलसी था।

राजापुर के संबंध में विद्वानों में मतभेद है। कुछ लोग इन्हें सोरों का मानते हैं और उन्होंने इसके लिये पर्याप्त प्रमाण भी एकत्र किए हैं, यथा रत्नावली-रचित दोहावली, नंददास का भाई होना, नंददास का गुरुभाई होना, नंददास के पुत्र कृष्णदास की रचनाएँ तथा चौरासी वैष्णवों की वार्ता आदि का उल्लेख इस प्रसंग में किया जाता है।

कहा जाता है मूल नक्षत्र में उत्पन्न होने के कारण माता पिता ने इन्हें त्याग दिया था और बचपन में इन्हें दर दर की ठोकरें खानी पड़ीं। इनकी बाल्यावस्था ऐसी भयंकर परिस्थिति से गुजरी कि इन्हें पेट भरने के लिये लोगों से भिक्षा तक माँगनी पड़ी। ये बातें तो निर्विवाद रूप से सत्य हैं क्योंकि स्वयं तुलसीदास ने इन तथ्यों का उल्लेख किया है।

'मातु पिता जग जाय तज्यो बिधिहूँ न लिखी कछु भाल भलाई।'

[ कवितावली, उ० ५७ ]

यहाँतक कि पेट भरने के लिये इन्हें जाति कुजाति, सभी लोगों के संमुख हाथ फैलाना पड़ा—

'जाति के, सुजाति के, कुजाति के, पेटागि बस,
खाए टूक सबके, बिदित बात दुनी सो।'

[ कवितावली, उ० ७२ ]

अन्न के दाने दाने के लिये इन्हें तरसना पड़ा, उसे धर्म, अर्थ, काम सभी कुछ मानना पड़ा। इसके पश्चात् इन्हें बाबा नरहरिदास का संरक्षण प्राप्त हुआ। लोगों का कहना है, 'कृपासिंधु नररूप हरि' बात इन्हीं के संबंध में लिखी गई है। नरहरि नरहर्यानंद ही थे, ऐसा लोग मानते हैं। नरहर्यानंद रामानंद की शिष्य-परंपरा में माने जाते हैं और अयोध्या के संप्रदायों की परंपरा में तुलसीदास आते हैं। श्री प्रेमलता जी का बृहत् जीवनचरित्र इस प्रकार की गुरुपरंपरा का उल्लेख करता है: रामानंद, सुरसुरानंद, माधवानंद, गरीबानंद, लक्ष्मीदास, गोपालदास, नरहरिदास, तुलसीदास। यह भी अनुमान लगाया जाता है कि इन्हीं नरहरिदास से शूकरक्षेत्र में तुलसीदास ने रामकथा सुनी थी और उनके द्वारा ही इनमें रामभक्ति के प्रति आस्था का भाव जगा। 'विनयपत्रिका' के एक पद के आधार पर ऐसा आभास होता है कि यौवनोचित रूपलिप्सा की भावना इनके भीतर जगी थी और इन्होंने उसमें रस भी लिया था—

**लरिकाई बीती अचेत चित, चंचलता चौगुनी चाय।**
**जोबन जर जुबती कुपथ्य करि, भयो त्रिदोष भरि मदन बाय॥**

[ विनयपत्रिका, ८३ ]

स्थान स्थान पर इन्होंने जो वर्णन किए हैं, उनसे ऐसा विदित होता है कि स्त्रीसंसर्ग में ये रहे हैं और शादी आदि के संबंध में इनका सूक्ष्म निरीक्षण इनके साहित्य में व्याप्त है। जनश्रुति के अनुसार इनकी शादी रत्नावली से हुई थी। उसके प्रेमपाश में ये इस तरह आबद्ध थे कि क्षण भर के लिये भी अपनी आँखों से उसे ओझल होने देना नहीं चाहते थे। कहा जाता है कि एक बार वह नैहर चली गई। भयंकर कष्टों का सामना करते हुए तत्काल ये वहाँ पहुँचे। इनकी पत्नी ने इनकी इस कामुकता की तीव्र भर्त्सना की।

यह भर्त्सना तुलसीदास के जीवन के लिये नई चेतना का संदेशवाहक बन बैठी। प्रिया द्वारा मिली फटकार विराग में परिवर्तित हो गई। माया-जन्य चंचलता की नश्वरता इन्हें ज्ञात हुई और उसके बाद अविलंब काशी चले आए। इस लोकवार्ता की पुष्टि भक्तमाल, तुलसीचरित और गोसाईं-चरित से भी होती है। इधर 'रत्नावली-दोहा-संग्रह' नाम की एक पुस्तिका मिली है, जिसके आधार पर तुलसीदास के जीवन पर प्रकाश पड़ता है, यद्यपि इस ग्रंथ की प्रामाणिकता अभी वास्तविक कसौटी पर नहीं कसी गई है। अभी तक यह पं० गोविंदवल्लभ पंत के पास सुरक्षित है। इसका लिपिकाल सं० १८७५ है। इसके द्वारा यह ज्ञात होता है कि रत्नावली का विवाह १२ वर्ष

की अवस्था में हुआ था। १६ वर्ष में गौना और संवत् १६२७ में रत्नावली-त्याग की घटना घटती है। रत्नावली के दोहे इस प्रकार हैं—

जासु दलहि लहि हरषि हरि, हरत भगत भव रोग।
तासु दास पद दासि है, 'रतन' लहत कत सोग॥
बसे बारही कर गह्यो, सोरहि गौन कराय।
साताइस लागत करी, नाथ 'रतन' असहाय॥
सागर कर रस ससि 'रतन', संबत भो दुखदाय।
प्रिय बियोग जननो मरन, करन न भूल्यो जाय॥
मोइ दीनों संदेस पिय अनुज नंद के हाथ।
'रतन' समझि जनि पृथक मोइ, सुमिरत श्री रघुनाथ॥

यह सामग्री सोरों के प्रसंग को लेकर हिंदी जगत् के सामने आई। इसका ध्येय तुलसीदास को नंददास का अग्रज प्रमाणित करना भी था। यह पहले ही निवेदन किया जा चुका है कि तथोक्त सामग्री की प्रामाणिकता संदिग्ध है।

नारी द्वारा लगी ठेस ने जिस भक्ति का प्लावन तुलसी के मानस में किया वह भावना दिनोत्तर विकास के असीम पथ पर बढ़ती गई। इसके पश्चात् इन्होंने नाना तीर्थों का परिभ्रमण किया। काशी, चित्रकूट और अयोध्या से इनकी ममता हो गई। ये स्थान इन्हें अत्यंत प्रिय थे। इनके जीवन का अधिकांश काशी में व्यतीत हुआ। काशी की प्रशस्ति में इन्होंने लिखा है—

मुक्ति जनम महि जानि, ज्ञान खानि अघहानि कर।
जहँ बस संभु भवानि, सो कासी सेइय कस न॥
[ मानस, किष्किंधाकांड ]

और चित्रकूट तो उनकी दृष्टि में राम का सच्चा स्नेहप्रदाता ही है—

तुलसी जो राम सौं सनेह साँचो चाहिए।
तौ सेइए सनेह सौं बिचित्र चित्रकूट सो॥

[ कवितावली, उ० १४१ ]

अयोध्या में तो इन्होंने हिंदी साहित्य के अमर रत्न 'रामचरितमानस' की रचना का आरंभ ही किया।

जिसका बचपन लललाते, बिललाते, दर दर भिक्षा माँगकर बीता, प्रणय के अतृप्तिबोध ने जिसके यौवन पर वैराग्य की विभूति लेपित कर दी, उस

तुलसीदास का अंतिम समय भी सुखकर न व्यतीत हुआ। संभवतः विधाता का यह उन्हें सबसे बड़ा वरदान था। ऐसा आभास होता है, आरंभ में, काशी में इनका पर्याप्त विरोध हुआ। कहा जाता है कि पहले ये प्रह्लादघाट पर रहते थे। विनयपत्रिका की रचना इन्होंने गोपालमंदिर के पिछवाड़े एक छोटे से कमरे में की। वहाँ एक पट लगा हुआ है। लेकिन बाद में उन्हें इन स्थानों को छोड़ना पड़ा और अस्सी ( तुलसीघाट ) पर जमना पड़ा।

जिस व्यक्ति ने जीवन भर अभाव से संघर्ष कर अपनी भक्ति के सहारे विश्व की फूटी आँखों में ज्योतिदान करने का सफल प्रयत्न किया, उसपर अंत में रोग ने आक्रमण किया। उन्होंने किसी वैद्य की नहीं, राम, शंकर और हनुमान की आराधना की, उसकी निवृत्ति के लिये। उदरशूल, बाहु-शूल आदि से तो वे जर्जर हो ही गए थे, लगता है प्लेग का भी उन्हें शिकार होना पड़ा। इस जर्जर परिस्थिति में अधिक दिनों जीवित रहना संभव न था और सं० १६८० में इनका देहावसान काशी में हो गया। इस संबंध में यह दोहा प्रसिद्ध है—

**संबत सोरह सौ असी, असी गंग के तीर।**
**सावन कृष्ना तीज सनि, तुलसी तज्यो सरीर॥**

तुलसी के मित्र टोडर के परिवारवाले इसी तिथि को उनके नाम पर सिद्धा दान करते हैं।

'विशाल भारत' में छपा यह अंश तुलसी के जीवन पर प्रकाश डालता है—

'कवि अविनाशराय कृत इस तुलसीप्रकाश में लिखित जन्मतिथियों के आधार पर गोस्वामी तुलसीदास का जन्म संवत् १५६८ वि० की श्रावण शुक्ला सप्तमी, शुक्रवार को हुआ। दस मास की अवस्था होने के पश्चात् उनकी माता हुलसी का और हुलसी से लगभग एक मास पश्चात् उनके पिता का परलोक-वास हुआ। ७ वर्ष ११ मास २२ दिन की आयु में श्री तुलसीदास अपने गुरु श्री नृसिंह ( नरहरि ) की पाठशाला में प्रविष्ट हुए। २१ वर्ष ३ मास ४ दिन की आयु होने पर उनका विवाह एवं २६ वर्ष १० दिन की आयु में वैराग्य हुआ। ५२ वर्ष की आयु पर्यंत तीर्थाटन करने के पश्चात् काशी में निवास करने लगे। ६३ वें वर्ष में श्रीरामचरितमानस का लेखन प्रारंभ किया। ७६ वर्ष की आयु से लेकर ८६ वर्ष की आयु पर्यंत यमुना और संवत् १६५७ वि० के कार्तिक मास में काशीनिवास करने चले। पयस्विनी नदी के संगम के समीप

राजा नामक साधु की कुटी पर गए। निवास करते हुए उस कुटी को राजापुर-रूप में परिणत किया। आशा है, इतिहास एवं साहित्यप्रेमी विद्वान् पाठक इन तिथियों पर ध्यान देंगे।'

'विशाल भारत', मई, १९५४ के अंक में यह निष्कर्ष श्री भद्रदत्त शर्मा ने 'तुलसीप्रकाश' के आधार पर निकाला है। जबतक मूल न देखा जाय इसे भी प्रामाणिक मानना ठीक न होगा।

## तुलसी साहित्य

यद्यपि नागरीप्रचारिणी सभा के खोज विभाग की रिपोर्ट के द्वारा उनकी ३७ रचनाएँ प्राप्त हुई हैं तथापि नागरीप्रचारिणी सभा ने केवल १२ ग्रंथ ही उनमें से प्रामाणिक माने। शेष, दूसरे तुलसी नामधारियों के हैं। हिंदी के प्रायः सभी समर्थ आलोचक इन्हें ही प्रामाणिक मानते हैं। उनके प्रामाणिक ग्रंथों के नाम निम्नलिखित हैं—

१. रामचरितमानस, २. वैराग्यसंदीपनी, ३. रामललानहछू, ४. बरवै रामायण, ५. पार्वतीमंगल, ६. जानकीमंगल, ७. रामाज्ञाप्रश्न, ८. दोहावली, ९. कवितावली १०. गीतावली, ११. कृष्णगीतावली और १२. विनयपत्रिका।

**रामचरितमानस**—हिंदी में सभी दृष्टियों से सर्वोत्तम इस प्रबंधकाव्य का प्रणयन सं० १६३१ में अयोध्या में आरंभ हुआ। कवि ने स्वयं लिखा है—

'संबत सोरह सै एकतीसा, करौं कथा हरि पद धरि सीसा।'

इस ग्रंथ में कवि ने सात सोपानों में रामकथा विस्तारपूर्वक लिखी है। इसमें वर्णिक और मात्रिक दोनों छंदों का प्रयोग किया गया है। वर्णिक छंदों में अनुष्टुप, रथोद्धता, स्रग्धरा, मालिनी, ग्रंथ तोटक, वंशस्थ, भुजंगप्रयात, नगस्वरूपिणी, वसंततिलका; इंद्रवज्रा, और शार्दूलविक्रीडित तथा मात्रिक छंदों में दोहा, सोरठा, तोमर, हरिगीतिका, चौपाई, त्रिभंगी आदि १८ छंदों का प्रयोग हुआ है।

**वैराग्य संदीपनी**—दोहा, चौपाई तथा सोरठा छंदों में रचित ६२ छंदों का यह संग्रह है। इसके विषय हैं ज्ञान, भक्ति, वैराग्य, शांति तथा संतों के लक्षण आदि।

**रामललानहछू**—विवाह और यज्ञोपवीत संस्कार के अवसर पर औरतों के गाए जाने के हेतु लिखे गए सोहर छंदों में २० पदों का संग्रह है।

**बरवै रामायण**—अलंकार-योजना-प्रधान सात कांडों तथा ६६ बरवै छंदों में लिखे गए इस ग्रंथ में स्फुट रूप में राम की कथा वर्णित है।

**जानकीमंगल**—२१६ छंदों में लिखित इस पुस्तक का विषय राम और सीता का विवाहवर्णन है।

**पार्वतीमंगल**--१६४ छंदों में शिव-पार्वती-विवाह का वर्णन इसमें हुआ है।

**रामाज्ञाप्रश्न**—शकुनविचार के लिये लिखित सात अध्यायों में यह पुस्तक है, प्रत्येक अध्याय में ४६ दोहे हैं तथा इन दोहों में भी रामकथा वर्णित है।

**दोहावली**—भक्ति और नीति के ५७३ दोहों का यह संग्रह है, जिनमें से अनेक दोहे तुलसीदास की अन्य रचनाओं से संग्रहीत किए गए हैं।

**कवितावली**—६३७ कवित्त, सवैया, घनाक्षरी और षट्पदी छंदों में इस ग्रंथ में रामकथा वर्णित है। इस ग्रंथ में तत्कालीन सामाजिक, राजनीतिक एवं कवि के जीवन की हल्की झलक इतस्ततः मिलती है। राम का शौर्य-वर्णन इस ग्रंथ में अद्वितीय है। भाषा ब्रज है।

**गीतावली**—राग रागिनियों से समाविष्ट सात खंडों में तथा ३३० छंदों में सूरसागर की शैली पर इस ग्रंथ का प्रणयन हुआ है। राम की सौंदर्य-सुषमा का वर्णन तुलसीदास ने इस ग्रंथ में किया है।

**कृष्णगीतावली**—यह रचना ब्रजभाषा में रचित कृष्ण संबंधी ६१ स्फुट पदों का श्रृंगार-रस-प्रधान संकलन है।

**विनयपत्रिका**—यह राग रागिनियों से युक्त विनय के अप्रतिम २७६ पदों का संग्रह है। देवी, देवता, राम और शंकर की सेवक भाव से की गई वंदनाएँ इसमें संकलित हैं। ज्ञान, वैराग्य, संसार की नश्वरता आदि के संबंध में रससिक्त कविहृदय का आत्मनिवेदन इस ग्रंथ में संकलित है।

## युग और तुलसी का व्यक्तित्व

तुलसीदास के प्रादुर्भाव के समय का समाज सभी दृष्टियों से संक्रमणकालीन था। सामाजिक एवं आर्थिक दृष्टि से सामान्य लोगों का जीवन विपन्न था। ऐसे लोग तत्कालीन समाज में सामाजिक दृष्टि से उन्नत

समझे जाते थे, जो विलासिता के गर्त में गोते लगा रहे थे। उन्हें अवकाश नहीं था कि आँख खोलकर उस समाज के प्रति कोई सर्जनात्मक कार्य करें जो महामारी, दारिद्रय और रोग से तो आक्रांत था ही और जिसके जर्जर कंधों पर तथाकथित बड़ों की लोकशोषिका वैभवशालिनी विलासिता नृत्य कर रही थी। उन्हें तो अपनी रंगीनी चाहिए थी, संसार उनके विलास एवं उपभोग की सामग्री मात्र था।

मध्यकालीन मानव अत्यंत धर्मभीरु था। उसे धर्म पर इतनी प्रगाढ़ आस्था थी कि वह उसे जीवन की सबसे बड़ी संपत्ति समझता था। यह लोक तो उसका भ्रष्ट था ही, वह परलोक की चिंता में निराशा में आशा को ढाढ़स बँधाता था। जिन लोगों के हाथों में इस क्षेत्र की बागडोर थी, उनमें या तो अनेक गद्दीधारी रटंत पंडित थे, जिनका धर्म इतना कमजोर था कि स्पर्श मात्र से टूट जाता था। वे उसकी उसी प्रकार रक्षा कर रहे थे जिस प्रकार घूँघट के भीतर कोई रमणी अपने रूप की। उन्हें जनजीवन से कुछ नहीं लेना था। उनके यहाँ अहं की भावना इतनी प्रबल थी, जितनी मद के अधिक सेवन से हो जाती है। घर उजड़ा जा रहा था पर वे खर्राटे ले रहे थे दूसरों को कोसकर, म्लेच्छ एवं अस्पृश्य कहकर, पर अपने को समेटकर आँख बंद कर। कुछ विद्यार्थियों पर अपनी शास्त्रीय विद्वत्ता की धाक जमाने में ही वे तल्लीन थे। ऐसे लोग जाति पाँति, छुआछूत के बंधन को कठोर बना रहे थे। दूसरे ऐसे लोग समाज के ठेकेदार थे, जो कहीं ठिकाना न लगने पर सर मुड़ा मुड़ाकर संन्यासी हो जाते थे। भारतीय परंपरा रही है कि वह ब्राह्मण को जगद्गुरु और संन्यासी को ब्राह्मणगुरु मानता आया है। विश्व का यह सर्वोत्तम पद संन्यास के द्वारा उन्हें प्राप्त हो जाता है। भेष की माया में फँस, लोग उनका संमान तो करते ही थे, नीच समझी जानेवाली जातियाँ उन्हें महात्मा मान बैठी थीं। टोटका, टोना और छूमंतर, सबका जादू जमकर चलने लगा। कबीर का सारा प्रयत्न उनके जीवन के बाद समाप्त हो गया, यद्यपि उनकी परंपरा में बाद में अनेक अच्छे संत हुए। दूसरे, कबीर के मत में पुनर्निर्माण की भावना नहीं थी। अवशिष्ट को ध्वस्त कर वह नया निर्माण करना चाहते थे। भारत में केवल व्यापक समन्वयवादी दृष्टिकोण ही सफल हो सकता है। सम्राट् अकबर ने कहीं का ईंट कहीं का रोड़ा जोड़कर दीनइलाही धर्म चलाया। पर उसमें जीवन नहीं, चेतना नहीं और न थी मृतप्राय जीवन को अमृत देकर जीवित करने की शक्ति। उधर ब्रज की ओर कृष्ण के अत्यंत सुंदर मनोमुग्धकारी

रूप पर वैष्णव भक्त संगीत की स्वरलहरी में खो रहे थे। कमनीय कृष्ण की चारुता में समाज को वे डुबाना चाहते थे। उसी से उन्हें संतोपलाभ देना चाहते थे। पर उनका यह सामाजिक उपचार उसी प्रकार का था जिस प्रकार पीड़ा से आकुल होने पर कोई चिकित्सक ऐसी वस्तु का सेवन कराए जिसमें पीड़ित चेतना ही खो बैठे। वहाँ भी प्रायः गद्दी का झगड़ा था। राग रंग तभी भाता है, जब व्यक्ति का तन और मन तृप्त हो। भूखे रहनेवाले भजन नहीं करते।

यद्यपि रामानंद स्वयं बहुत बड़े क्रांतदर्शी और भविष्यद्रष्टा थे, तथापि उनके मत को कोई ऐसा समर्थ प्रसारक नहीं मिला, जैसे अन्य मतों को, इसलिये वह संकुचित रूप से जी रहा था क्योंकि उसमें जीवनी शक्ति थी। ऐसी ही परिस्थिति में तुलसीदास का आविर्भाव हुआ। तुलसी ने जगत् देखा था, जीवन देखा था, उनके पैरों में बिवाई फटी थी। लोक में व्याप्त पीड़ा का उन्हें अनुभव था, उसके प्रति उनमें सहानुभूति थी, उसका उन्हें कष्ट था। वे जहाँ एक ओर समस्त जग को सियाराममय जानकर पूजा करनेवाले व्यक्ति थे वहीं राम के प्रेम में चातक की भाँति उनमें निष्ठा भी थी। उन्होंने समाज को देखा और समझा था, बाहर से नहीं, उसके भीतर रहकर। उनके भीतर निर्माण की मेधावी प्रतिभा थी। नाना शास्त्रों और पुराणों का तथा भाषा के प्राकृत ग्रंथों का उन्होंने अध्ययन, मनन एवं चिंतन तो किया था ही, भुक्तभोगी होने के कारण वे समाज के लिये सत्य एवं सुंदर का तत्व भी समझते थे। वे रूप की माया से भी परिचित थे। इन सबका प्रभाव, उनके मेधावी प्रतिभासंपन्न जीवन में एक नई चेतना लेकर आया। ऐसी चेतना की लहर जागी जिससे इतना समन्वयग्राही बड़ा तत्व प्रस्फुटित हुआ जैसा विश्व के इतिहास में ढूँढ़े भी नहीं मिलेगा। निर्गुण और सगुण में भेद न मानकर भी उन्होंने लोक की आवश्यकता का अनुभव कर ऐसे राम की प्रतिष्ठा जनजीवन में की जो युग के राक्षसों को ही नहीं, दशानन रावण को भी पदलुंठित कर सकने की सामर्थ्य रखता है, जो सुंदरता में अपना सानी न रखने पर भी आपदा आने पर उपकार के लिये अपना कुसुम सा हृदय वज्र बना सकता है। वे कबीर और सूर के एकांगी मार्ग की पूर्णता बनकर आए। समाज को राक्षसों से बचाने के लिये उन्होंने वानरी वृत्ति तक के लोगों के भीतर उनकी सोई शक्ति का उद्बोध कराया।

समझे जाते थे, जो विलासिता के गर्त में गोते लगा रहे थे। उन्हें अवकाश नहीं था कि आँख खोलकर उस समाज के प्रति कोई सर्जनात्मक कार्य करें जो महामारी, दारिद्रय और रोग से तो आक्रांत था ही और जिसके जर्जर कंधों पर तथाकथित बड़ों की लोकशोषिका वैभवशालिनी विलासिता नृत्य कर रही थी। उन्हें तो अपनी रंगीनी चाहिए थी, संसार उनके विलास एवं उपभोग की सामग्री मात्र था।

मध्यकालीन मानव अत्यंत धर्मभीरु था। उसे धर्म पर इतनी प्रगाढ़ आस्था थी कि वह उसे जीवन की सबसे बड़ी संपत्ति समझता था। यह लोक तो उसका भ्रष्ट था ही, वह परलोक की चिंता में निराशा में आशा को ढाढ़स बँधाता था। जिन लोगों के हाथों में इस क्षेत्र की बागडोर थी, उनमें या तो अनेक गद्दीधारी रटंत पंडित थे, जिनका धर्म इतना कमजोर था कि स्पर्श मात्र से टूट जाता था। वे उसकी उसी प्रकार रक्षा कर रहे थे जिस प्रकार घूँघट के भीतर कोई रमणी अपने रूप की। उन्हें जनजीवन से कुछ नहीं लेना था। उनके यहाँ अहं की भावना इतनी प्रबल थी, जितनी मद के अधिक सेवन से हो जाती है। घर उजड़ा जा रहा था पर वे खर्राटे ले रहे थे दूसरों को कोसकर, म्लेच्छ एवं अस्पृश्य कहकर, पर अपने को समेटकर आँख बंद कर। कुछ विद्यार्थियों पर अपनी शास्त्रीय विद्वत्ता की धाक जमाने में ही वे तल्लीन थे। ऐसे लोग जाति पाँति, छुआछूत के बंधन को कठोर बना रहे थे। दूसरे ऐसे लोग समाज के ठेकेदार थे, जो कहीं ठिकाना न लगने पर सर मुड़ा मुड़ाकर संन्यासी हो जाते थे। भारतीय परंपरा रही है कि वह ब्राह्मण को जगद्गुरु और संन्यासी को ब्राह्मणगुरु मानता आया है। विश्व का यह सर्वोत्तम पद संन्यास के द्वारा उन्हें प्राप्त हो जाता है। भेष की माया में फँस, लोग उनका संमान तो करते ही थे, नीच समझी जानेवाली जातियाँ उन्हें महात्मा मान बैठी थीं। टोटका, टोना और छूमंतर, सबका जादू जमकर चलने लगा। कबीर का सारा प्रयत्न उनके जीवन के बाद समाप्त हो गया, यद्यपि उनकी परंपरा में बाद में अनेक अच्छे संत हुए। दूसरे, कबीर के मत में पुनर्निर्माण की भावना नहीं थी। अवशिष्ट को ध्वस्त कर वह नया निर्माण करना चाहते थे। भारत में केवल व्यापक समन्वयवादी दृष्टिकोण ही सफल हो सकता है। सम्राट् अकबर ने कहीं का ईंट कहीं का रोड़ा जोड़कर दीनइलाही धर्म चलाया। पर उसमें जीवन नहीं, चेतना नहीं और न थी मृतप्राय जीवन को अमृत देकर जीवित करने की शक्ति। उधर ब्रज की ओर कृष्ण के अत्यंत सुंदर मनोमुग्धकारी

रूप पर वैष्णव भक्त संगीत की स्वरलहरी में खो रहे थे। कमनीय कृष्ण की चारुता में समाज को वे डुबाना चाहते थे। उसी से उन्हें संतोषलाभ देना चाहते थे। पर उनका यह सामाजिक उपचार उसी प्रकार का था जिस प्रकार पीड़ा से आकुल होने पर कोई चिकित्सक ऐसी वस्तु का सेवन कराए जिसमें पीड़ित चेतना ही खो बैठे। वहाँ भी प्रायः गद्दी का झगड़ा था। राग रंग तभी भाता है, जब व्यक्ति का तन और मन तृप्त हो। भूखे रहनेवाले भजन नहीं करते।

यद्यपि रामानंद स्वयं बहुत बड़े क्रांतदर्शी और भविष्यद्रष्टा थे, तथापि उनके मत को कोई ऐसा समर्थ प्रसारक नहीं मिला, जैसे अन्य मतों को, इसलिये वह संकुचित रूप से जी रहा था क्योंकि उसमें जीवनी शक्ति थी। ऐसी ही परिस्थिति में तुलसीदास का आविर्भाव हुआ। तुलसी ने जगत् देखा था, जीवन देखा था, उनके पैरों में बिवाई फटी थी। लोक में व्याप्त पीड़ा का उन्हें अनुभव था, उसके प्रति उनमें सहानुभूति थी, उसका उन्हें कष्ट था। वे जहाँ एक ओर समस्त जग को सियाराममय जानकर पूजा करनेवाले व्यक्ति थे वहीं राम के प्रेम में चातक की भाँति उनमें निष्ठा भी थी। उन्होंने समाज को देखा और समझा था, बाहर से नहीं, उसके भीतर रहकर। उनके भीतर निर्माण की मेधावी प्रतिभा थी। नाना शास्त्रों और पुराणों का तथा भाषा के प्राकृत ग्रंथों का उन्होंने अध्ययन, मनन एवं चिंतन तो किया था ही, भुक्तभोगी होने के कारण वे समाज के लिये सत्य एवं सुंदर का तत्व भी समझते थे। वे रूप की माया से भी परिचित थे। इन सबका प्रभाव, उनके मेधावी प्रतिभासंपन्न जीवन में एक नई चेतना लेकर आया। ऐसी चेतना की लहर जागी जिससे इतना समन्वयग्राही बड़ा तत्व प्रस्फुटित हुआ जैसा विश्व के इतिहास में ढूँढ़े भी नहीं मिलेगा। निर्गुण और सगुण में भेद न मानकर भी उन्होंने लोक की आवश्यकता का अनुभव कर ऐसे राम की प्रतिष्ठा जनजीवन में की जो युग के राक्षसों को ही नहीं, दशानन रावण को भी पदलुंठित कर सकने की सामर्थ्य रखता है, जो सुंदरता में अपना सानी न रखने पर भी आपदा आने पर उपकार के लिये अपना कुसुम सा हृदय वज्र बना सकता है। वे कबीर और सूर के एकांगी मार्ग की पूर्णता बनकर आए। समाज को राक्षसों से बचाने के लिये उन्होंने वानरी वृत्ति तक के लोगों के भीतर उनकी सोई शक्ति का उद्बोध कराया।

वे पंडित और विद्वान् थे, इसलिये तथाकथित पंडितों को भी उन्होंने अपनी अप्रतिम समन्वयवादी प्रतिभा से चकित कर दिया। तुलसीदास में निर्माण की अभूतपूर्व क्षमता थी। तत्कालीन सामाजिक ढाँचे को, जो जर्जरावस्था में था, उन्होंने संजीवनी बूटी पिलाई। वे निर्माण में विश्वास रखनेवाले अत्यंत मर्यादावादी जीव थे। उन्होंने वर्णाश्रम धर्म का उज्ज्वल रूप पुनः सामने रखा। जीवन को विनष्ट करनेवाली वृत्तियों से उन्होंने संघर्ष किया था। वे इंद्रियजित् भी थे। उन्होंने लोक में व्याप्त माया, काम, क्रोध के विनाशकारी प्रभाव की भर्त्सना की। उनकी रामराज्य की कल्पना आज के युग में भी सामाजिक चेतना का आदर्श है। उन्होंने लोक में आदर्श नारी की प्रतिष्ठा भी की। उन्होंने रामानंदी संप्रदाय का अनुगमन नहीं किया, उसको एक नया रूप दिया। उन्होंने नवीन जीवनदर्शन दिया, नई दृष्टि दी, नई चेतना जगाई। पर सभी कुछ साहित्यकार की भाँति, परंपरा के जीवंत अलख तत्वों को जगाकर, प्रचारक की तरह नहीं।

लोककल्याण करके भी व्यक्ति आत्मकल्याण की महत्तम साधना कर सकता है, तुलसी इस बात के प्रतीक हैं। उन्होंने आत्मकल्याण की साधना भी केवल अपने तक ही सीमित नहीं रखी। संसार को उन्होंने उस सहज पथ का पता भी बताया, उसपर चलने की प्रेरणा भी दी। वे असज्जनों की वंदना करके भी उनके सामने कभी झुके नहीं। इतने विशाल व्यक्तित्ववाले जनकल्याणकारी, आत्मद्रष्टा, क्रांतदर्शी तथा समवन्यवादी कवि का उस युग में प्रादुर्भाव न केवल भारत के लिये गौरव की बात है, अपितु समस्त मानवसमाज के लिये आदर्श प्रेरणादायिनी संपत्ति भी है।

तुलसीदास वर्णाश्रम व्यवस्था की प्रतिष्ठा में विश्वास रखनेवाले व्यक्ति थे। भारतीय जीवन की सर्वाधिक दृढ़ भित्ति पारिवारिक जीवन है। पारिवारिक जीवन की ऐसी आदर्श प्रतिष्ठा तुलसीदास ने की कि जैसी भारत का अन्य कोई साहित्यकार नहीं कर सका। पारिवारिक जीवन की आदर्श प्रतिष्ठा ही रामराज्य के मूल में है। उन्होंने लोगों को दिखाया कि पारिवारिक मर्यादा में जरा भी विकृति आने पर सारा का सारा घर कलह, दुःख और अशांति का अखाड़ा बन सकता है। लोक में व्याप्त सारी मर्यादाएँ विनष्ट हो सकती हैं। कैकेयी का कोप, विभीषण का रावण के प्रति विद्रोह और बालि तथा सुग्रीव इसके उदाहरण हैं। इस कार्य में उन्हें पूर्ण सफलता भी मिली। उन्होंने जिन चरित्रों

का निर्माण किया है, वे अजर अमर तो हैं ही, साथ ही लोकमंगलकारी आदर्श की प्रतिष्ठा करते हैं, जो लोकजीवन को श्रीसमृद्धिमय बनाने में सहायक होता है।

इतने विविध किंतु पूर्ण अन्योन्याश्रित चरित्रों का चित्रण उन्होंने रामायण में किया है जितने चरित्र एक साथ हिंदी के किसी अन्य काव्यग्रंथ में दिखाई नहीं पड़ते। अन्यत्र भी यदि कहीं दिखाई पड़ेंगे तो इस अन्योन्याश्रित प्रतिष्ठा के साथ नहीं।

उनकी रचनाओं में राजनीति से लेकर वेदांत दर्शन तक की अभिव्यक्ति है और सभी क्षेत्रों में उनकी नई सूझबूझ अपना एक मौलिक एवं मंगलमय छाप लगाती है। उनके सभी पात्र भारतीय मर्यादा से अनुप्राणित होकर चलते हैं।

यद्यपि वे मूलतः भक्ति के ही उपासक थे, तथापि वीर, शृंगार, हास्य, सभी कुछ उनकी रचनाओं में अत्यंत उच्च कोटि का मिलता है। उनके विनय के पद तो इतने सुंदर बन पड़े हैं कि ऐसा आभास होता है कि पाठक के हृदय की बात उन रचनाओं में फूट पड़ी है। उनमें गंभीर हृदय की व्यापक अनुभूतियों की अभिव्यक्ति है। तब तक प्रचलित प्रायः सभी काव्यपद्धतियों एवं रचना विधाओं में उन्होंने अपनी रचनाएँ की हैं और इतना व्यापक समन्वय इस क्षेत्र में भी किया है कि इतनी मधुरता एवं व्यापकता किसी भी अन्य रचनाकार के साहित्य में दिखाई नहीं पड़ती।

नीति उपदेश की सूक्ति पद्धति, सूफियों की दोहा चौपाईवाली पद्धति, वीरशृंगार की छप्पय पद्धति, विद्यापति और सूरदास की गीतपद्धति, गंग आदि चारण कवियों की कवित्त सवैया पद्धति, सभी विधानों का निखार उनकी रचनाओं में मिलता है। वे विद्वान् और पंडित तो थे ही, संस्कृत के भी कवि थे। उन्होंने संस्कृत में भी इतस्ततः रचना की है। उन्होंने अवधी और ब्रज दोनों में रचनाएँ की हैं और उनका साहित्यिक संस्कृत रूप ही इनकी रचनाओं में मिलता है। भाषा की दृष्टि से भी उनकी देन हिंदी के लिये अत्यंत मूल्यवान् है। कहीं कहीं लोकव्यवहृत फारसी के शब्द भी इनकी रचनाओं में आए हैं।

यद्यपि ये सभी विचारों के सारग्राही समन्वयवादी भक्त कवि हैं, तथापि इन्हें सियाराममय भक्ति का रूप ही ग्राह्य था और उसके द्वारा लोकमंगल की सिद्धि उनके काव्य का प्रतिपाद्य विषय है।

## तुलसी के चित्र

तुलसीदास के अनेक चित्र हिंदीजगत् के संमुख हैं। उनमें खड्गविलास प्रेस का चित्र सन् १८८९ में प्रकाशित हुआ जो ग्रियर्सन की कृपा का परिणाम है।[1] दूसरा चित्र रणछोड़लाल व्यास ने सन् १९१५ में प्रकाशित कराया, इस दावे के साथ कि यह जयपुर के किसी कारीगर से बादशाह जहाँगीर द्वारा बनवाया गया था।[2] तीसरा चित्र राघववल्लभाशरण जी

---

१. रामचरितमानस—रामदीन सिंह द्वारा (खड्गविलास प्रेस, बाँकीपुर) सर स्टुअर्ट कालिवन बेली, लेफ्टेनेंट गवर्नर, बंगाल की आज्ञा से सन् १८८९ ई० में प्रकाशित।

२. दूसरा चित्र बादशाह जहाँगीर के चित्रकारों ने संवत् १६६५ विक्रमाब्द के लगभग निर्माण किया होगा; क्योंकि जहाँगीर संबत १६६२ से १६८४ बिक्रमाब्द पर्यंत दिल्ली के राज्यासन पर विराजमान था। उस समय गोस्वामी जी की अवस्था ७६ वर्ष की रही होगी। गोस्वामी जी के जीवनचरित् में लिखा है कि बादशाह जहाँगीर उनसे मिलने काशी आया था। बादशाह उनपर बड़ा प्रेम रखता और पूज्य दृष्टि से देखता था। गोस्वामी जी एक बार भयंकर व्याधि से अत्यंत पीड़ित हुए थे। संभव है, उनकी बीमारी का हाल सुनकर स्नेहवश काशी आया हो और उसी समय अपने चित्रकारों को चित्र लेने की आज्ञा दी हो। इसी से यह चित्र सद्यः रोगमुक्त अवस्था का मालूम होता है। उन दिनों प्रह्लादघाट पर पं० गंगाराम जोशी के यहाँ गोस्वामी जी निवास करते थे। पं० गंगाराम गोस्वामी जी के मित्रों में कहे जाते हैं। किसी प्रकार चित्रकारों से मिलकर उन्होंने इस चित्र की प्रतिलिपि प्राप्त कर ली हो तो आश्चर्य नहीं। सुना जाता है वह चित्र उनके वंशजों के पास अबतक सुरक्षित है। वर्तमान काल के पं० रणछोड़लाल व्यास अपने को पं० गंगाराम ज्योतिषी के उत्तराधिकारी बतलाते हैं। उन्होंने सन् १९१५ ई० में गोस्वामी जी की जीवनी लिखवा, कर एक छोटी सी पुस्तिका प्रकाशित की है और उसमें एक रंग का वही चित्र भी प्रकाशित किया है। व्यास जी का कथन है कि यह चित्र बादशाह जहाँगीर ने संवत् १६५५ विक्रमाब्द में जयपुर के



खड्गविलास प्रेस द्वारा मुद्रित चित्र



सर्वप्रथम लंदन में प्रकाशित चित्र

संकठाघाट, बाराणसी के यहाँ सं० १६८७ से प्रकट है जिसके संबंध में कहा जाता

कारीगर से बनवाया था। परंतु उस समय अकबर गद्दी पर था और जहाँगीर राजकुमार था, वह तो संवत् १६६१ में गद्दी पर बैठा था। यदि यह कहा जाय कि राजकुमार की अवस्था में ही जहाँगीर ने चित्र बनवाया तो सच नहीं; क्योंकि गद्दी पर बैठने के बाद उसने एक बार गोस्वामी जी को बुलवाकर जेल में बंद करवा दिया था। यदि वह राजकुमार की अवस्था में गोस्वामी जी का प्रेमी होता तो राज्यासन पर बैठकर उन्हें बंदी न बनाता। जेल में बंद करने पर वह उनके महत्त्व से परिचित हो प्रेमी हुआ और तभी चित्र बनवाने की आज्ञा दी होगी, इसलिये पं० रणछोड़लाल का वक्तव्य इतिहास से विपरीत होने के कारण विश्वासयोग्य नहीं है।

[ —विनयपत्रिका, टीकाकार महादेवप्रसाद मालवीय, बेलवेडियर प्रेस, प्रयाग, संवत् १९८० वि०, पृष्ठ १–२ ]।

—श्रीयुक्त रणछोड़लाल व्यास के पास जो चित्र है, वह सं० १६५५ का नहीं हो सकता, क्योंकि उसमें जो इमारत बनी है, उसकी शैली बाद की है। यह उस शैली का है, जिसका प्रचलन मुहम्मदशाह के बाद हुआ है। किंतु वह चित्र संभवतः तुलसीदास के किसी मूल चित्र पर अवलंबित है, क्योंकि उसी से मिलते जुलते कई चित्र भिन्न भिन्न संग्रहों में मिलते हैं। उनमें एक तो प्रसिद्ध पुस्तक संग्रहीता श्री मयाशंकर याज्ञिक के पास है, और एक भारत-कला-भवन, काशी में है। ये दोनों चित्र निश्चित रूप से प्राचीन हैं। अतएव तुलसीदास जी के उस चित्र को वास्तविक मानना चाहिए। खड्गविलास प्रेस वाला चित्र अधेड़ अवस्था का होगा। उक्त चित्रों को देखने से यह जान पड़ता है कि ये उसी व्यक्ति की वृद्धावस्था के वे, जिसका यह अधेड़ अवस्था का है।

काशी के अस्सीघाटवाले तुलसीदास के स्थान में उनका जो दाढ़ीवाला चित्र है, वह आधुनिक चित्रकार की कृति है और सर्वथा कृत्रिम है।

—राय कृष्णदास

[रामचरितमानस, रामनरेश त्रिपाठी, प्रथम संस्करण, पौष, १९९२ वि०, पृष्ठ ७ ]।

है कि शाहजहाँ ( संवत् १६५५ वि० ) के समय से यह चित्र उनके वंश में है।[१] चौथा चित्र राय कृष्णदास की कृपा से सभा को प्राप्त हुआ था और जो तुलसी ग्रंथावली खंड एक में प्रकाशित हुआ था।[२] कुछ विद्वान् इसे संकटाघाट स्थित तुलसी के चित्र के आधार पर निर्मित नवीन चित्र मानते हैं। पाँचवाँ चित्र याज्ञिकसंग्रह का है। छठा किशनगढ़वाला चित्र रहीम

---

१. महंत जी के सुपुत्र श्री रामप्रसाद जी मेरे शिष्य हैं। उन्होंने सं० १९८७ में मुझे अपने स्थान पर ले जाकर चित्र दिखाया था और उसका फोटो ले लेने की अनुमति महंत जी से दिलाई थी। उस समय महंत जी ने मुझसे यह कहा था कि 'मेरे यहाँ यह चित्र वंशपरंपरा से चला आ रहा है। शाहजहाँ के समय में यह हमारे वंश में आया। मुझसे यह चित्र देखने के लिये राय कृष्णदास जी ले गए और अपने यहाँ के प्रसिद्ध मुगल परंपरा के चित्रकार उस्ताद रामप्रसाद से यथोचित परिवर्तन कराकर डाढ़ी हटवाकर इसे प्रकाशित करा दिया है।'

—विश्वनाथप्रसाद मिश्र

[नागरीप्रचारिणी पत्रिका, चंद्रबली पांडेय स्मृति अंक, २०१५ वि०, वर्ष ६३, अंक ३-४, पृ० ४२२।]

२—इस ग्रंथावली में गोस्वामी जी के जिस पुनीत चित्र का दर्शन आप कर रहे हैं, वह काशी के उत्साही रईस श्रीयुत राय कृष्णदास जी की कृपा से प्राप्त हुआ है। उनकी इस कृपा के लिये सभा अत्यंत अनुगृहीत है। तुलसीदास के दो तीन चित्र अबतक मिले हैं। उनमें यह सबसे अधिक प्रामाणिक ठहरता है। यह कल्पित नहीं है, इसका आभास तो उनकी आकृति आदि पर ध्यान देने ही से मिलता है। कल्पित चित्र में शरीर और आकृति जहाँतक भव्य हो सकती है, बनाने की चेष्टा लक्षित होती है। पर यह चित्र देखने में स्वाभाविक प्रतीत होता है। दूसरी बात यह है कि प्रह्लादघाट पर जहाँगीर बादशाह का बनवाया जो चित्र रखा हुआ है, उसके साथ यह बिलकुल मिलता है। भिन्न भिन्न स्थानों पर के दो चित्रों का इस प्रकार मिलना भी ठीक होने के प्रमाणों में गिना जा सकता है।

—[ तुलसी ग्रंथावली, खंड ३, संवत् १९८० विक्रमाब्द ]



प्रह्लादघाट ( वाराणसी ) वाला चित्र



किशनगढ़ नरेश के संग्रह में सुरक्षित चित्र

खानखाना के उद्योग से अकबर के चित्रकारों द्वारा निर्मित होने की संभावना ( संवत् १६२५ वि० ) प्रकट की जाती है।[१] कहा जाता है कि यह लंदन में प्रकाशित किसी चित्र के आधार पर है। सातवाँ चित्र तुलसी मंदिर, भदैनी काशी) का है जिसे तुलसी के उस मूल चित्र के आधार पर निर्मित बताया जाता है जो 'रामहल्ला[२]' में लापता हो गया था।

ये सभी के सभी चित्र तूलिकानिर्मित हैं, केमरा से उतारे हूबहू फोटो नहीं। चित्रकार कल्पना के धन का धनी होता है और अपनी रेखांकन की मौलिकता का आग्रही। इसलिये कल्पना ही नहीं, उसकी रुचि भी चित्रांकन में अंकित होती है, जो वेशभूषा, वातावरण के सर्जन में प्रेरक होती है। साथ ही चित्र बनवानेवालों का आग्रह भी चित्रकार के लिये प्रायः उपेक्षणीय नहीं। यह आग्रह सांप्रदायिक, श्रद्धास्पद और धनानुगामी भी हो सकता है। देश काल एवं शैली की सीमा भी ऐसे चित्रों के निर्माण की पृष्ठभूमि में रहती है। तुलसीदास के इन चित्रों में भी ये तत्व तो हैं ही, साथ ही उनके खोजियों का तर्कमय घोर आग्रह भी। इसलिये किसी एक चित्र को तुलसी का प्रतिचित्र मानना ठीक न होगा।

१. प्रथम एक रंग के चित्र को बादशाह अकबर के चित्रकारों ने संवत् १६२५ विक्रमाब्द के लगभग बनाया, उस समय गोस्वामी जी की अवस्था ३६ वर्ष की थी और वे तपश्चर्या में अनुरक्त थे। इतिहास से पता चलता है कि सम्राट् अकबर अपनी राजसभा में प्रत्येक मत के विद्वानों को रखने का अनुरागी और प्रसिद्ध पुरुषों तथा महात्माओं के चित्रों का संग्रह कर अपनी चित्रशाला सजवाने का बड़ा शौकीन था। अकबर का प्रसिद्ध वजीर नवाब खानखाना गोस्वामी जी से परम स्नेह रखता था। बहुत संभव है कि यह चित्र उसी के उद्योग से बनकर शाही चित्रालय में रखा गया हो। पहले इस चित्र को लंदन के किसी समाचारपत्र ने प्रकाशित किया और उसी के द्वारा इसका भारत में प्रचार हुआ है।

—विनयपत्रिका—बेलवेडियर प्रेस, प्रयाग, पृ० २; ३।

२. संवत् १९४७ (सन् १८९०) में भदैनी ( काशी ) स्थित पंपिंग स्टेशन के निर्माण में पहले वहाँ के राममंदिर की कुछ भूमि ली जाने की योजना थी। इसके विरोध में बड़ा उग्र आंदोलन, तोड़ फोड़, लूट पाट हुई थी। हाईकोर्ट तक मुकद्दमा भी चला था और अंततः राममंदिर की भूमि छोड़ देनी पड़ी। यह आंदोलन 'रामहल्ला' नाम से प्रसिद्ध है।

प्रह्लादघाट, संकठाघाट, सभा, याज्ञिकसंग्रह के चित्रों की आकृतियाँ सर्वथा मिलती हैं। खड्गविलास प्रेस का चित्र सबसे अलग है। किशनगढ़ और लंदन के चित्र में भी साम्य है। ये दोनों चित्र भी बहुत कुछ सभा के चित्र से मिलते हैं। तुलसी मंदिरवाला चित्र भी सर्वथा विलग है। इसलिये खड्गविलास प्रेस और तुलसी मंदिर के चित्रों को छोड़कर शेष प्रायः एक ही चित्र की अनुकृति हैं। दाढी और वय तथा टीका और आसन का अंतर है। लगता है, चित्रकार, संप्रदाय और उसके निर्माण के प्रेरकों का ज्ञान अज्ञान उसमें प्रस्फुटित हो उठा है। पतला आदमी मोटा हो सकता है। दाढ़ी रखी जा सकती है और साफ भी की जा सकती है और आज भी यह सब देखने को मिलता है। चित्रकार एवं मूर्तिकार बड़े सौभाग्य से विद्यावारिधि होते हैं। ऐसी स्थिति में उनसे ऐसी आशा करना कि टीका और आसन सबके सब शास्त्रीय रीति से नाप जोखकर ही बनाए गए होंगे, भले ही किसी की ज्ञानमहिमा की स्थापना करे, व्यावहारिक ज्ञान का अभाव ऐसे विवेचनों की गंभीरता को गरिमाच्युत ही करता है।

खड्गविलास प्रेस के चित्र को कोई भी प्रामाणिक नहीं मानता। तुलसी मंदिर के चित्र को आनंदबहादुर सिंह ने आकृति, वेशभूषा, वस्त्रादि के आधार पर ही प्रमाणित ठहराया है। बात तबतक नहीं बैठती जबतक उसके अस्तित्व का आधार ज्ञात न हो। जो कुछ भी हो, तुलसी का जो चित्र बहुप्रचारित हुआ और जिसे सभा ने प्रकाशित किया, उसमें भले ही कुछ काल्पनिक परिवर्तन हुए हों, आकृति उस चित्र की उपलब्ध अधिकांश चित्रों से मिलती है और इसे आजतक प्रकाशित चित्रों में जो मान्यता प्राप्त है, उसे देखते हुए यदि इसे तुलसी का चित्र माना जाय तो बहुत अनुचित नहीं होगा। माला, तिलक और परिधान अपने श्रद्धेय को जो चाहे जैसा पहना ले, क्योंकि तुलसी किसी एक व्यक्ति या संप्रदाय के नहीं, उन सबके हैं जो मानवीय मर्यादा में विश्वास रखते हैं। यदि कोई ऐसा चित्र मिल जाय जिसकी प्रामाणिकता असंदिग्ध हो तो उसे मान्यता दी जा सकती है। तबतक इससे ही संतोष करना चाहिए।

## मानस अनुशीलन

गोस्वामी तुलसीदास कृत रामचरितमानस हिंदी का ऐसा ग्रंथ है जिसने धर्म और साहित्य दोनों क्षेत्रों में विश्व में अनन्य संमान अर्जित किया है। अपनी प्रभा से न केवल अभिव्यक्ति की सत्यता का चिरंतन आलोक उसने लोक को दिया है अपितु कल्याण की अनंत रश्मियों से दिनोत्तर युगमानस



याज्ञिक संग्रह में संरक्षित चित्र



तुलसी मंदिर, भदैनी ( काशी ) का चित्र

को सौंदर्य से भी सुंदर रूप में गंगा की अजस्र धारा की भाँति अमृत का पान कराते हुए भविष्य को मंगलमंडित भी किया है। मानस की प्रभा के इस अंतर रहस्य का उद्घाटन करने में गंभीर चिंतक, विचारक और समीक्षक उसके रचना-काल से लेकर आजतक प्राणपण से लगे हुए हैं किंतु इसके मूल तत्व तक पहुँचने का दावा करनेवालों के अनुसंधान उनकी आत्मतुष्टि के साधन भले ही बन गए हों, ज्ञानतृप्ति के सहज अंतिम माध्यम नहीं। साहित्यिक दृष्टि से नागरीप्रचारिणी सभा, काशी द्वारा किए गए कार्य इस क्षेत्र में अबतक अद्वितीय हैं।[1] तुलसी साहित्य के मूल्यांकन का जो यत्न आचार्य रामचंद्र शुक्ल ने किया वह इस क्षेत्र में अब भी शीर्ष है और उसका मान अप्रतिम है।[2]

लोक आश्रय ने तुलसीदास को जहाँ रामचरितमानस जैसा ग्रंथ रचने की शक्ति दी, वहीं मानस की मूल प्रति को राज एवं अर्थसंकोच के कारण किसी दरबार के सरस्वती भंडार के जरी के बेठन में शरण न लेने दी, प्रत्युत जनमन पर उसकी अलौकिक प्रतिष्ठा हुई। इसलिये रामचरित-मानस के मूलपाठ की खोज सुधी विद्वानों के ज्ञान का निकष बना। उसके १६६१ वि०[3] संवत् से उपलब्ध हस्तलेख हैं और मुद्रित रूप में मानस

---

१. तुलसी ग्रंथावली खंड १—संपादक—पं० रामचंद्र शुक्ल लाला भवानदीन ब्रजरत्नदास सं० १९८० वि०
तुलसी ग्रंथावली खंड २—सं० ,, ,, सं० १९८० वि०
तुलसी ग्रंथावली खंड ३—सं० ,, ,, सं० १९८० वि०
गोस्वामी तुलसीदास—ले० पं० रामचंद्र शुक्ल, सं० १९८० वि०
तुलसीदास —ले० पं० चंद्रबली पांडेय, वि० सं० २०१४
तुलसी की जीवनभूमि—ले० ,, सं० २०११ वि०
विश्वसाहित्य में रामचरितमानस—ले० राजबहादुर लमगोड़ा सं० २००० वि०
गोस्वामी तुलसीदास की समन्वयसाधना, भाग १ ले० व्योहार
,, ,, ,, ,, २— राजेंद्र सिंह
रामचरितमानस—संपा० पं० शंभुनारायण चौबे, सं० २००५ वि०

२. गोस्वामी तुलसीदास—आचार्य रामचंद्र शुक्ल।

३. श्रावण कुंज, अयोध्यावाली प्रति।

का प्रकाशन संवत् १८१६ वि० से ही आरंभ हो गया था।[1] सहस्रों हस्तलेख और मानस के सैकड़ों मुद्रित संस्करण भी मानस के मूल पाठ का पता अब-तक हिंदी को एकमत हो नहीं बता सके और न निकट भविष्य में बता सकने की संभावना ही है। इस क्षेत्र में भी सभा ने अभूतपूर्व कार्य किया है। रामचरितमानस के काशिराज संस्करण के प्रकाशित हो जाने के उपरांत भी श्री शंभुनारायण चौबे द्वारा संपादित तथा सभा द्वारा प्रकाशित संस्करण की गरिमा अतुल्य है, भले ही उसकी महिमा का आख्यान 'मक्षिका स्थाने मक्षिका' वाले रूप में किया गया हो।[2] रामचरितमानस की रचना के मूल में अहंकार नहीं अनंत श्रद्धा और अगाध विश्वास है। इसलिये उसके संपादन के लिये भी जीवन अर्पण करनेवाली एकनिष्ठ तपस्या अपेक्षित है। सौभाग्य से ऐसा व्यक्ति सभा को श्री शंभुनारायण चौबे के रूप में मिला और उनके जीवन का तप रामचरितमानस के संपादन से कृतकृत्य हुआ।

यद्यपि मानसमराल चौबे जी द्वारा संपादित रामचरितमानस संवत् २००५ में उनके रामधाम सिधारने पर प्रकाशित हुआ और उसके आरंभ के दो ही तीन फार्म उनके जीवनकाल में छप सके थे, तो भी युगों से ही वे दत्तचित एवं एकनिष्ठ हो इस कार्य में लगे रहे। रामचरितमानस के संपादन के लिये जिस साधन की आवश्यकता थी और जैसी उत्सर्गमयी निष्ठा अपेक्षित थी, वह उन्हें प्राप्त थी। हिंदी के अनन्य पुस्तकालय आर्यभाषा पुस्तकालय, नागरीप्रचारिणी सभा, काशी के वे पुस्तकाध्यक्ष थे। सरस्वती की यह कृपा उनपर उसी प्रकार की थी जैसी मानसप्रणेता तुलसी पर हनुमान की बताई जाती है। सारा जीवन इस कार्य के लिये उत्सर्ग करने की उनकी निष्ठा भक्त की चेतना की भाँति उनमें थी। रामचरितमानस का संपादन उन्होंने पलक मारते ही पूरा नहीं कर दिया, अपितु उसपर अपना सारा जीवन तपपूर्वक खपा दिया था। जिन गंभीर आधारों पर रामचरितमानस का उन्होंने संपादन किया उनकी भूमिका संवत् १९९५ वि० से ही प्रकाश में आने लगी थी और संवत् २००३ वि० तक

---

१. **रामायण तुलसीकृत ( सातो कांड सचित्र ), लेखक— दुर्गा मिश्र, केदार प्रभाकर छापाखाना, काशी।**

२. **रामचरितमानस ( काशिराज संस्करण ), आत्मनिवेदन, पृ० २५।**

वह शनैः शनैः प्रकाशित होती रही। यद्यपि इन निबंधों में रामचरितमानस के संपादन के सूत्र मात्र थे और अंततः मानस की बृहत्भूमिका वे प्रस्तुत करना चाहते थे, तो भी उसकी अनुपलब्धि में ये निबंध स्वयं में पूर्ण, सुसंगठित एवं वैज्ञानिक दृष्टि से इतने गुणधर्मसमन्वित हैं कि सदा मानससंपादन के वे मूलाधार रहेंगे। इनकी स्थायी तत्वगरिमा के कारण इनका संपादन एवं संकलन करने का निश्चय हुआ।

इस संकलन में कुल पाँच शोधपूर्ण गंभीर निबंध हैं—(१) मानस अनुशीलन, (२) मानस पाठभेद, (३) रामचरितमानस के प्राचीन क्षेपक, (४) मूल रामचरितमानस की छंदसंख्या और (५) विषयानुक्रमणी तथा रामचरितमानस के संवाद। ये सबके सब 'नागरीप्रचारिणी पत्रिका' के उन अंकों में प्रकाशित हैं जिनके संपादकमंडल में आचार्य रामचंद्र शुक्ल, डा० मंगलदेव शास्त्री, पं० केशवप्रसाद मिश्र, श्री जयचंद्र विद्यालंकार, लल्लीप्रसाद पांडेय, डा० वासुदेवशरण अग्रवाल, पद्मनारायण आचार्य, कृष्णानंद जी जैसे तत्वान्वेषी और रामचरितमानस के काशिराज संस्करण के संपादक श्री पं० विश्वनाथप्रसाद मिश्र भी थे।

**प्रथम निबंध**—'**मानस अनुशीलन**' शीर्षक प्रथम निबंध पत्रिका के कार्तिक, संवत् १९९५ वि० (नवीन संस्करण, भाग १९, वर्ष ४३,) अंक ३ में प्रकाशित हुआ। प्रस्तुत निबंध में मानस और उससे संबद्ध प्रकाशित सामग्री का अध्ययन निम्नांकित उपवर्गों में किया गया है :

१—प्रामाणिक मूल पाठ।

२—संपूर्ण रामचरितमानस की टीका।

३—रामचरितमानस के स्फुट कांडों की टीका।

४—मानस के कुछ दोहों, चौपाइयों की विशद व्याख्या।

५—शंकासमाधान तथा विविध ग्रंथ।

६—रामचरित संबंधी अन्य कवियों के स्वतंत्र ग्रंथ।

इन विभिन्न उपवर्गों के अंतर्गत संवत् १८१९ से संवत् १९९३ तक प्रकाशित सामग्री का तात्विक विवेचन कालक्रम से किया गया है और उनके गुणधर्म का विवेचन स्पष्ट रूप से हुआ है। इस विवेचनक्रम में तत्वग्राही नीरक्षीर विवेक तो है ही, तर्कपूर्ण सहज बोधगम्यता और सादगी भी है। इसलिये रामचरितमानस के प्रकाशन, उसके संपादन एवं उसकी टीका के मर्म का उद्घाटन करने में वह सफल है।

इसमें रामचरितमानस संबंधी पूर्व उपलब्धियों का लेखा जोखा है जो मानस के सही स्वरूप को उपस्थित करने के लिये आधारभूत उपलब्ध सामाग्रियों में से सत् और असत् का बोध कराता है। इस प्रकार यह निबंध स्वयं में अपने गुणधर्म के कारण अत्यंत महत्वपूर्ण हो जाता है।

रामचरितमानस तुलसीदास के हाथ का लिखा उपलब्ध नहीं, उनका हस्तलेख पंचायतनामा मात्र माना जाता है।[१] मानस का मान तुलसी के जीवनकाल में ही प्रतिष्ठित हो चुका था, ऐसी स्थिति में उस समय से ही अन्य लोगों द्वारा उसकी प्रतिलिपि आरंभ हो चुकी थी। रामचरितमानस जैसे ग्रंथ का लेखन भी समयसापेक्ष है, इसलिये कवि तुलसीदास को भी यह अवकाश प्राप्त था कि वे अपनी रचना में संशोधन परिवर्धन करते हुए आगे लिखते रहें, महाकाय ग्रंथ के लेखन में यह भी आवश्यक नहीं कि कवि क्रम से एक एक पंक्ति लिखें। साथ ही मानसरचना के उपरांत भी तुलसीदास जी बहुत समय तक वर्तमान रहे, अतः यह भी असंभाव्य नहीं कि अपनी इस परम प्रिय कृति में सुधार परिष्कार वे बराबर न करते रहे हों। इसलिये यह मानने में विशेष आपत्ति नहीं होनी चाहिए कि उनके जीवनकाल में ही प्रचारित मानस समय के अंतराल और सुधार के कारण भिन्न पाठों में प्रसार पाने लगा हो।

इस ग्रंथ को लोग कंठाग्र भी करते आ रहे हैं, और लोक में इसका पाठ होने की जीवंत परंपरा भी है, इसलिये ऐसी प्रणाली से मानस के लेखन में पाठभेद की सहज उपस्थिति अनिवार्य है।

उस समय मुद्रण की व्यवस्था न होने के कारण बड़े ग्रंथों की शुद्ध प्रतिलिपि सामान्य बात न थी। साधनसंपन्न या साधनसंपन्न लोगों के आश्रित कवि तो उनकी अनेक प्रतिलिपियाँ करा, ग्रंथ का प्रसार करा सकते थे पर तुलसीदास को वैसा सौभाग्य विधि की कृपा से प्राप्त नहीं था। साथ ही प्रतिलिपि करना यांत्रिक क्रिया न होने के कारण प्रतिलिपिकर्ता के संस्कार, अध्ययन, रुचि और मनस्थिति का प्रभाव प्रतिलिपि पर पड़ता है जो छूट, बढ़ोत्तरी, वर्तनीभेद, या सामान्य संपादन का कारण होता है। ये सब मानस में बराबर उपस्थित होते गए।

---

१. देखिए परिशिष्ट ५, और पंचायतनामा का प्रतिचित्र।

रामचरितमानस की मर्यादा बराबर बढ़ती गई। इसलिये विभिन्न उपलब्ध प्रतियों से प्रतिलिपि की जाने लगी और उसमें विविध प्रतिलिपिकर्ताओं का गुण, दोष और आग्रह स्थान बनाता गया। जो ग्रंथ प्राचीन काल में प्रतिष्ठित हो जाते थे उसी शैली में लोग स्वरचित छंद भरकर उनकी संख्या बढ़ाने तथा धार्मिक और सांप्रदायिक जन उसमें अपने मत के अनुसार क्षेपक जोड़ने का कार्य करने में भी संकोच का अनुभव नहीं करते थे। रामचरितमानस में ऐसा योग भी उसके गुण के कारण साहित्य, धर्म और संप्रदाय सभी वर्गों द्वारा हुआ।

कई शताब्दी तक ये कार्य होते रहे। मुद्रण आरंभ होने पर उपलब्ध हस्तलेखों के आधार पर उनका प्रकाशन आरंभ हुआ और अनेक मानस सविस्तर सबका अधिकांश लेकर, अनेक संपादित होकर, अनेक संशोधित होकर साहित्यिक, धार्मिक, सांप्रदायिक एवं सबके मेल के आधार पर प्रकाशित हुए।

सुधी विद्वान् एवं अनुसंधानकर्ता रामचरितमानस के मूल रूप को उपस्थित करने के लिये निरंतर दत्तचित्त लगे रहे, क्योंकि अनेक महत्वपूर्ण यत्नों के उपरांत भी इस संबंध में तृप्ति या परितोष का अनुभव हिंदी जगत् नहीं कर सका। इस क्षेत्र में जीवन अर्पण करनेवाली तपस्या पं० शंभुनारायण चौबे की है क्योंकि उनके यत्न सर्वाधिक सुफलदायी हैं। यद्यपि उनके रामचरितमानस का प्रकाशन बहुत पहले हो चुका है तो भी उसके संपादन के आधारभूत तत्वों का परिचय विशेष प्रचारित नहीं। वास्तव में ये निबंध उनके रामचरितमानस-संपादन के मूल सिद्धांतों का आधार उपस्थित करते हैं।

**दूसरा निबंध**--मानस पाठभेद है, जो नागरीप्रचारिणी पत्रिका के वैशाख १९९९ वि० ( वर्ष ४७, अंक १ ) में प्रकाशित हुआ था। इसमें दस प्रतियों से पाठभेद दिया गया है। रामचरितमानस के पाठभेद का मूल उद्गम चौबे जी ने इन्हीं दस पोथियों के आधार पर होने का संकेत किया है किंतु इसे ही उन्होंने अंतिम निर्देश न स्वीकार करते हुए यह भी घोषित किया है कि जिन स्थलों में आधारभूत पोथियों का पाठैक्य है वे इस सूची में नहीं आ सके हैं। वे पाठ महत्व के हो सकते हैं इसलिये इन सबके आधार पर हिंदी पढ़ी लिखी जनता के नैतिक भोजन रामचरितमानस की शुद्ध संशोधित प्रति के प्रकाशन की आवश्यकता का मर्मज्ञ विद्वानों को बोध कराया है। जिन दस प्रतियों को वे आधारभूत मानते हैं, वे क्रमशः निम्नलिखित हैं :

१—सं० १७२१ वि० की प्रति
२—सं० १७६२ वि० की प्रति
३—छुक्कनलाल की प्रति
४—रघुनाथदास की प्रति
५—वंदन पाठक की प्रति
६—सं० १७०४ वि० की काशिराजवाली प्रति
७—कोदवराम की प्रति
८—बालकांड में काशिराज की प्रति
९—अयोध्याकांड में राजापुर की प्रति
१०— भगवद्दास की प्रति।

इतना ही नहीं, उन्होंने पाठभेद के क्या कारण हैं, यह भी इस निबंध में प्रकट किया है और शुद्ध पाठसंपादन के लिये ऐसी दिशा का निर्देश किया है कि विंदु विसर्ग तक यत्न करने पर रामचरितमानस का शुद्ध संपादन किया जा सकता है। एक सौ बत्तीस पृष्ठ का यह निबंध है जिसमें रामचरितमानस के उक्त आधार पर उपर्युक्त प्रतियों से तथा अन्य प्रतियों से पाठभेद प्रस्तुत किए गए हैं। रामचरितमानस के संपादन के लिये तथा उसके सही रूप का अनुमान लगाने के लिये चौबे जी का यह अक्षय यत्न रामचरित के गंभीर अनुशीलन का तथा उसके संपादन का मूल मंत्र है।

**तीसरा निबंध**--रामचरितमानस के प्राचीन क्षेपकों के संबंध में है। इस निबंध में वैज्ञानिक ढंग से उन्होंने क्षेपकों की खोज की है तथा पुरानी प्रतियों के आधार पर उनका परस्पर मिलान कर रामचरितमानस में आए क्षेपकों का पता लगाया है। उन्होंने काशिराज की प्रति में आए क्षेपकों को, जो अति प्राचीन प्रति है, सोपान के क्रमानुसार प्रस्तुत किया है। काशिराज की यह प्रति सं० १७०४ वि० की है जिसे पंडित रघु तिवारी ने लोलार्क कुंड के समीप लिखा था। क्षेपकों का बोध हो जाने से रामचरितमानस का मूल इस निबंध के कारण स्पष्ट होता है। अत्यंत श्रमपूर्वक लिखा यह निबंध अपनी तत्वपूर्ण गरिमा के कारण रामचरितमानस में घुल मिल गए क्षेपकों को अलग कर उसके सत्य और मूल रूप का पता बताता है; इसलिये यह स्वयं में शोधार्थियों के लिये परम उपयोगी है और उनके लिये अनिवार्य है जो रामचरितमानस का संपादन या उसके मूल रूप से परिचय के आकांक्षी हैं।

श्रीगणेशायनमः श्रीजानकीवल्लभो विजयते ।

## अथ रामायण बाल कांडं लिख्यते ।

श्लोक ।

वर्णानामर्थसंघानां रसानां छन्दसामपि ॥
मंगलानां च कर्त्तारौ वन्दे वाणीविनायकौ ॥ १ ॥
भवानीशंकरौ वन्दे श्रद्धाविश्वासरूपिणौ ॥
याभ्यां विना न पश्यन्ति सिद्धाः स्वान्तस्थमीश्वरं ॥ २ ॥
वन्दे बोधमयं नित्यं गुरुं शंकररूपिणं ॥
यमाश्रितोहि वक्रोपि चन्द्रः सर्वत्र वन्द्यते ॥ ३ ॥
सीतारामगुणग्रामपुण्यारण्यविहारिणौ ॥
वन्दे विशुद्धविज्ञानौ कवीश्वरकपीश्वरौ ॥ ४ ॥
उद्भवस्थितिसंहारकारिणीं क्लेशहारिणीं ॥
सर्वश्रेयस्करीं सीतां नतोहं रामवल्लभां ॥ ५ ॥
यन्मायावशवर्त्ति विश्वमखिलं ब्रह्मादिदेवासुरा
यत्सत्वादमृषैव भाति सकलं रज्जौ यथाहेर्भ्रमः ॥
यत्पादप्लवमेकमेव हि भवाम्भोधेस्तितीर्षावतां
वन्देहं तमशेषकारणपरं रामाख्यमीशं हरिं ॥ ६ ॥
नानापुराणनिगमागमसम्मतं य-
द्रामायणे निगदितं क्वचिदन्यतोपि ॥
स्वान्तःसुखाय तुलसी रघुनाथगाथा-
भाषानिबंधमतिमंजुलमातनोति ॥ ७ ॥

सोरठा ।

जो सुमिरत सिधि होइ, गननायक करिवरबदन ।
करौ अनुग्रह सोइ, बुद्धिरासि सुभगुनसदन ॥

खड्गविलास प्रेस की प्रति में सभा के लिये डा० श्यामसुंदरदास द्वारा अमीरसिंह से कराया गया मिलान और डा० साहब के हस्तलेख में उसका प्रमाण ।

This has been compared with the manuscript in the keeping of the Maharaja of Benares

## सभा में संरक्षित ना० प्र० पत्रिका का एक पृष्ठ जिसपर निबंध प्रकाशन के बाद चौबेजी ने नवीन शोधपूर्ण परिवर्द्धन किया ।

※ इस प्रति के तैयार करने में (१) भोलाराम भट्ट (राजमंदिर) ; (२) विश्वेश्वर भट्ट बड़े (शान्तिकेश्वर महादेव) ; (३) विश्वेश्वर भट्ट (छोटे) बांस फाटक.
(४) मियाँ .. (बजरडीहा) ; (५) भिखारीलाल (रेवड़ी तालाब) ;
(६) महेश्वप्रसाद मोची (रेवड़ी तालाब) ; (७) माधो प्रसाद बढ़ई (रामनगर)



होता है। यह आश्चर्य अपनी चरम सीमा पर पहुँचता है जब संयोग-वश रामनगर में काशिराज की प्रति देखने का अवसर प्राप्त होता है जो उस जमाने में १,६०,०००) व्यय करके तैयार कराई गई थी। ऐसा था वह स्वर्ण-युग।

इस युग में मूल रामचरितमानस के शुद्ध पाठ के अनुसंधान तथा निर्णय पर बहुत जोर दिया गया था। पाठ शुद्ध करनेवालों में काशी—महल्ला छोटी पियरी—के बाबू भागवतदास जी छत्री का नाम अग्रगण्य है। इन्होंने बहुत बड़ा काम किया है और आज भी लोग इनकी प्रति का प्रमाण मानते हैं। जिस समय बाबू भागवतदास जी प्राचीन पोथियों का मिलान कर पाठ-शुद्धि का काम कर रहे थे उसी समय काशी में एक बाबा रघुनाथदास जी रहते थे। उनके पास एक हस्तलिखित प्रति थी। पता नहीं वह किसकी और किस काल की लिखी हुई थी पर यह बाबा रघुनाथदास जी की प्रति कहलाती थी। संभव है, उसका लेखक कोई दूसरा रहा हो और बाबाजी ने उसे शोधकर अपने पाठ की पोथी बनाई हो।

इस पोथी का पाठ लेकर सर्वप्रथम संवत् १९२६ में बाबू दुर्गा-प्रसाद कटारे के गणेश यंत्रालय में एक साँचो पत्रों में[१] और एक पुस्तक के आकार[२] में मानस की प्रति निकली थी। दोनों देसी कागज पर लीथो में

१—मुखपृष्ठ—"श्री काशीजी मे महल्ला घुघुराना सामा की गली श्रीयुत बाबू हरश्चंदजी के बाड़े में दुर्गाप्रसाद कटारे के गणेश यंत्रालय में श्री तुलसीकृत रामायन श्री बावा रघुनाथदास की संवत् (सम्मति) से साँचों में अति परिश्रम ते सोधि के छापा गया। लिखा देवीप्रसाद तिवारी और सीताराम मिश्र छापनेवाला गोपाल जिसको लेना होय उसे कु जगली के पश्चिम फाटक पर दुर्गाप्रसाद के दुकान में मिलैगा।"
संवत् १९२६ मि० पौष शुक्ल ५ शुक्रवार।

२—दे० ऊपर की टिप्पणी नं० १। यह प्रति सचित्र है।
संवत् १९२६ मि० चैत्र कृष्ण १२ चंद्रवार।
साइज ११½"×६"। साइज १"×६"। पृष्ठ संख्या—बालकांड १४५; अयोध्याकांड ११२; आरण्यकांड २६, किष्किंधाकांड १५; सुन्दरकांड २५; लंकाकांड ६०; उत्तरकांड ५२।

(८) महादेव [illegible] (रामनगर) ; (९) [illegible] कोहार (हड़हा) — इन लोगों ने २) से ३) रोजाना मजूरी, तथा खाना कपड़ा निवास देकर ५ वर्ष में तैयार कराया गया था। यह सूचना [illegible] कोहार [८५ वर्ष] महल्ला नवापुरा, काशी से श्री [illegible] जी द्वारा १९.७.४५ को मिली ॥ शंभु ना० चौबे.

## —खड्ग विलास प्रेस की प्रति पर चौबेजी की टिप्पणी।

फिर [illegible] ने रामायण की [illegible] देखी तो [illegible] पर [illegible] हुए।.. जितनी रामायणें [illegible] से लिखी हुई हैं। यदि उन सब को [illegible] महाराज ने जिस प्रकार से हो सकीं [illegible] देखा।
... राजापुर की प्रति के लिये बहुत प्रयत्न किया और बड़ी कठिनता से उसका फोटोग्राफ लिया और उसी प्रकार के कागज और लिपि में उसको लिखवाने में बहुत सा द्रव्य व्यय करके उसको लिखवा लिया ... महाराज काशी नरेश से सं. १९०४ वि की लिखी (प्रति) मांग भेजा महाराज काशिराज ने एक छपे हुए पुस्तक को अपने पुस्तक से शोध कर और ४ पन्ना का फोटोग्राफ भेज दिया।

**चौथा निबंध**—मूल रामचरित मानस की छंदसंख्या और विषयानुक्रमणी है। भागवतदास जी की प्रति तथा लीडर प्रेस से प्रकाशित पंडित विजयानंद जी त्रिपाठी द्वारा संपादित रामचरितमानस के आधार पर यह कार्य उन्होंने संपन्न किया। भागवतदास जी की प्रति से ग्रंथसंख्या (छंदसंख्या) तथा पाठ उन्होंने लिए हैं तथा लीडर प्रेस से प्रकाशित पंडित विजयानंद त्रिपाठी की प्रति से पृष्ठसंख्या। इसके उपरांत प्रत्येक कांड की कथा का बंधान मूल रामचरित से उन्होंने भुसुंडि द्वारा कही गई कथा के आधार पर किया है। और इस संधान में भी उन्होंने दोहों और चौपाइयों का क्रम बैठाया है। उन्होंने अयोध्याकांड की न्यूनाधिक चौपाइयों की संख्या भी दस प्रतियों के आधार पर दो तालिकाओं में दी है। ऐसा इसलिये किया गया कि रामचरितमानस के भावी संपादक इस आधार पर यदि मानस को समझने का यत्न तथा उसके संपादन का प्रयत्न करेंगे तो क्षेपकों का स्वतः बहिष्कार हो जाएगा। इस दृष्टि से यह निबंध स्वयं में अत्यंत महत्वपूर्ण है।

**अंतिम निबंध**—रामचरितमानस के संवादों के संबंध में है। इस शोधपूर्ण निबंध में संवादों में बिखरी हुई सामग्री को एकत्र कर रामचरितमानस के अध्ययन और मनन तथा कथा के मूल रूप के परिज्ञान के लिये महत्व की सामग्री प्रस्तुत की गई है।

ये पाँचों निबंध रामचरितमानस के संपादन के लिये पंच तत्व की भाँति हैं। इन निबंधों की उपलब्धि से वे सभी मानस जीवंत हैं, जिनका संपादन इन निबंधों के संपादन के उपरांत हुआ है।

इन निबंधों की अपनी गरिमा तो है ही, किंतु सोच समझ और जान बूझकर इसमें कुछ परिशिष्ट और जोड़ दिए गए हैं। ऐसा करने का कारण यह है कि उन प्रयत्नों का आकलन भी हो सके जो चौबे जी के दिवंगत होने के उपरांत हुए। इससे उनके उस कृतित्व का महत्व भी प्रकट होता है जो रामचरितमानस के क्षेत्र में है और अपनी अनन्य गरिमा का आख्यान भी वह स्वतः कर लेता है। साथ ही शोधार्थियों के लिये इनके माध्यम से चिंतन एवं तत्वचयन के लिये महत्वपूर्ण सामग्री भी उपलब्ध होती है।

परिशिष्ट १ में मानसमराल चौबे जी द्वारा संपादित रामचरितमानस का परिचय, उसका प्रामाणिक वक्तव्य, प्रस्तुत कर दिया गया है। वह परिचय स्वयं में अपने संकेतों में पूर्ण है, यद्यपि वह उनके गत होने के उपरांत लिखा गया था।

परिशिष्ट १–ख में संवत् २०१५ वि० में प्रकाशित मानसराजहंस पं० विजयानंद त्रिपाठी की महत्वपूर्ण टीका का संक्षिप्त परिचय दिया गया है। टीका के साथ त्रिपाठी जी का पाठ भी महत्वपूर्ण है।

परिशिष्ट १–ग में मानसांक ( गीताप्रेस, गोरखपुर, संवत् १९९५ वि० में प्रकाशित) का परिचय दिया गया है। रामचरितमानस के क्षेत्र में यह अतिमहत्व-पूर्ण कार्य भी इस संकलन में आए प्रथम निबंध के प्रकाशन के उपरांत हुआ है।

परिशिष्ट १–घ में रामचरितमानस काशिराज संस्करण सन् १९६२ ई० का परिचय है। मानस के संपादन का यह अद्यतन बहुचर्चित महत्वपूर्ण प्रयत्न है। इसके संपादक सुख्यात विद्वान् श्री पं० विश्वनाथप्रसाद मिश्र हैं।

काशी राजदरबार का मानसप्रेम लोकविख्यात है और इस राजवंश के नरेशों ने सदैव उसका संवर्धन, संरक्षण किया है। वर्तमान काशिनरेश तत्र-भवान् श्री विभूतिनारायण सिंह का मानस के शुद्ध संपादन एवं प्रकाशन का यह उद्योग उनके राजवंश की इस विमल परंपरा की अनन्य कड़ी है। इसका संपादन मानसमराल चौबे जी के विवेकपूर्ण अनुगमन पर किया गया है। इसलिये परिशिष्ट २ में सभा और काशिराज संस्करण में छंद, वर्तनी एवं पाठ-भेद भी उपस्थित कर दिया गया है जो अनुशीलन करनेवाले सुधी लोगों के लिये उपयोगी एवं नियामक होगा। वैसे तो चौबे जी ने स्वयं अपने निबंध में काशिराज की प्रति के क्षेपकों आदि का परिचय दे दिया है। काशिराज के पुस्तकालय में रक्षित हस्तलिखित प्राचीनतम प्रति से चौबे जी पूर्ण रूप से परिचित थे।[१] वही प्रति काशिराज संस्करण का आधार है।

परिशिष्ट ३ में सभा तथा तुलसी पुस्तकालय भदैनी में स्थित १३१ पांडु-लिपियों का खोजविवरण प्रस्तुत कर दिया गया है जो पहली बार हिंदी जगत् के संमुख आ रहा है और इस उद्देश्य से इसमें दिया गया है कि विभिन्न प्रणालियों की प्रतियों का स्वयं अनुसंधानार्थी दर्शन करें और चौबे जी के कृतित्व का स्वयं आकलन करें।

---

१. देखिए, रामचरितमानस ( खड्गविलास प्रेस ) के एक पृष्ठ का चित्र जो काशिराज की प्रति से मिलाकर रखा गया है और उसकी प्रामाणिकता के संबंध में चौबे जी ने लिखा है कि डा० श्यामसुंदरदास जी से ज्ञात हुआ कि यह कार्य सभा के लिये अमीर सिंह जी ने किया। इसका चार पृष्ठों का चित्र भी दे दिया गया है।

परिशिष्ट ४ में रामचरितमानस के कथाभाग का परिचय उसकी उपयोगिता के साथ तुलसी ग्रंथावली, खंड १ से दिया गया है, जो स्वर्गीय आचार्य रामचंद्र शुक्ल, लाला भगवानदीन और ब्रजरत्नदास कृत है।

परिशिष्ट ५ में पंचायतनामा देवनागरी लिपि में दे दिया गया है और अंत में मूल लेखों की शब्दानुक्रमणी भी।

रामचरितमानस के सर्वसंमत मूलरूप को प्रस्तुत करना संभव नहीं। उसे उपस्थित करने के लिये व्यापक संकलन, अध्ययन, चिंतन और मंथन की आवश्यकता है। इनके माध्यम से सिद्धांत स्थिर कर उसका अनुगमन वांछित फल की निष्पत्ति कर सकता है।

श्री शंभुनारायण चौबे ने सर्वप्रथम संकल्पात्मक एवं वैज्ञानिक दृष्टि से रामचरितमानस की उपलब्ध सामग्री का संकलन और उसका गंभीर अध्ययन मानस अनुशीलनवाले निबंध में प्रस्तुत किया है। इस अध्ययन में मानस का मूल पाठ, टीका, स्फुट कांड, स्फुट दोहों और चौपाइयों की विशद व्याख्याएँ, मानस शंकासमाधान तथा मानस संबंधी अन्य स्वतंत्र ग्रंथों का तात्विक आलोचन कर उसके मूल तक पहुँचने का तपस्यामूलक श्रम किया गया है। संकलन अपने में महत्वपूर्ण कार्य है किंतु तत्वचयन शरीर में आत्मतत्व की प्रतिष्ठा है। संकलन की चेतना का मूल उसका तत्वचयन है। इस तत्वचयन की क्रिया में जो जितना ही श्रम सजग हो सावधानी से करेगा उसकी उपलब्धि उतनी ही व्यापक होगी। इस श्रम का अंदाज काशिराज प्रति के संबंध में उनकी निम्नांकित खोज से ही किया जा सकता है :

'इस प्रति को ( १ ) भोलाराम अहीर ( राजमंदिर ); ( २ ) विश्वेश्वर अहीर ( बड़े ) ( शांतिकेश्वर महादेव ), ( ३ ) विश्वेश्वर अहीर ( छोटे ) बाँसफाटक, ( ४ ) मियाँ ( बजरडीहा ), ( ५ ) मिश्रीलाल ( रेवड़ीतालाब ), ( ६ ) महेश्वरप्रसाद मोची ( रेवड़ीतालाब ), ( ७ ) माधोप्रसाद बढ़ई (रामनगर), ( ८ ) महादेव रंगसाज (रामनगर), ( ९ ) चुन्नी कहार (हड़हा), इन लोगों से, २) से ३) रोजाना मजूरी, तथा खाना कपड़ा, निवास देकर ५ वर्ष में तैयार कराया गया था। यह सूचना छागुड़ कोहार ( ८५ वर्ष ) महल्ला नवापुरा, काशी से श्री हरीदास जी द्वारा १६-७-४५ को मिली।' यह अंश मूल निबंध प्रकाशित हो जाने के उपरांत का है, उसे ही अंतिम उपलब्धि न मान

चौबे जी खोज करते रहे और आर्यभाषा पुस्तकालय में स्थित नागरीप्रचारिणी सभा पत्रिका में अपने हाथ से इसे बढ़ाया है।

इतना ही नहीं, पृष्ठ २३८ पर दिया गया इस प्रति के संबंध में उनके द्वारा ज्ञात विवरण इस बात का साक्षी है कि वे एक बार जो सूचना प्राप्त कर लेते थे, उसको निरंतर अद्यतन करते रहते थे। सहज अध्ययनशील तत्वचिंतक का प्रमुख लक्षण है–उपलब्धि से अतृप्ति और सत्य की खोज के लिये नित नूतन यत्न। यह बात चौबे जी में थी और खूब थी। प्राप्त सामग्री का चयन कर उसका वर्गीकरण उन्होंने प्रस्तुत किया और साफ साफ तर्कपूर्ण ढंग से अपनी मान्यता उपस्थित कर पूर्ववर्ती कार्यों का नीरक्षीर विवेकात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया क्योंकि वे पाठ की गरिमा, वास्तविक अर्थ और भावबोध के लिये अनिवार्य माननेवाले अनुसंधानकर्ता थे। उन्हीं के शब्दों में यह देखा जा सकता है कि मानस का पाठशोध किस प्रकार करना चहिए :

'रामचरितमानस का पाठसंशोधन केवल कुछ शब्दों के बदल देने से अथवा उलटफेर कर देने से ही नहीं होता; क्योंकि रामचरितमानस जितना ही साधारण और सुलभ ग्रंथ है, उतना ही असाधारण और अथाह भी है। इसकी अर्धाली के प्रत्येक खंड, अपितु प्रत्येक शब्द को ग्रहण करने के पूर्व रुकना चाहिए और खूब आद्यंत विचार करना चाहिए। किसी भक्त की वाणी को बिना जाने बिगाड़ना उचित नहीं। कहीं कहीं के पाठ, भारतवर्ष के इतिहास के वर्तमान रूप की नाईं इतने भ्रमपूर्ण हैं और उनका कुसंस्कार ऐसा दृढ़ है कि शुद्ध स्वरूप के ग्रहण करने में विज्ञ लोग भी आनाकानी करते हैं। ऐसी दशा में प्रामाणिक प्रतियों के पाठ निर्देश करने की दृष्टि से यह लेख लिखा जा रहा है।"[1]

शुद्ध पाठ के लिये यह आवश्यक है कि उपलब्ध प्रामाणिक प्रतियों से पाठभेद का भी संकलन किया जाय और उन कारणों का पता लगाया जाय जिनके कारण पाठभेद रामचरितमानस में हुए। पाठभेदों का विवेचन विश्लेषण भी चौबे जी ने जिन वैज्ञानिक पद्धति पर उपस्थित किया, वे कारण उन्हें निम्नांकित लगे :

(१) लेखक की असावधानता तथा लेखप्रमाद। यथा—१।१७; १।२१।१२; २।१०५।८; ७।१३; ७।२१।५; ७।२५।१; ७।७०।७।

---

१. दे० पृष्ठ ४३।

( २ ) सावधान लेखक भी कहीं कहीं अशुद्ध लिखने के बाद अपने लेख में काटकूट न करने के निमित्त यह जानते हुए कि गलत लिख गया है उसका सुधार नहीं करता; और यदि लेखक का अक्षर सुंदर हुआ, जैसा प्राचीन काल में प्रायः होता ही था, तो यह प्रलोभन और भी जोर पकड़ता था। कहीं पर इस भूल का सुधार, अर्थ में कोई विपयर्य न होने की भावना से भी नहीं होता था।

( ३ ) गोस्वामी जी के शब्दों का अर्थ न समझकर पाठपरिवर्तन। यथा—२।१२५।५, ७।८०। ६,७।८६।७।

( ४ ) गोस्वामी जी की वाणी का भाव न समझकर अपनी बुद्धि से पाठपरिवर्तन। यथा—१।१०। (ग्राम्य), ३।१०।१०। (कुमारी), ३।१०।११ (कुमार), ३।३२।५ (सत्य), ५।५४ (विकटास्य), ४।२०।३, ६।७।६, ७।४५। ४ (बस्य), ७।५२।६ (निजात्मक), ७।४७।६ (उपरोहित्य), ७।६६ (गोप्यमपि)

इसी प्रकार तद्भव तथा प्रांतीय शब्दों के स्थान पर पंडित लोगों ने संस्कृत रूप कर दिए हैं।

( ६ ) प्राचीन लिपि की अनभिज्ञता। यथा—१।१७, १।३१।१२।३। ४ क। २४।

( ७ ) चौपाइयों में जान लाने के लिये तथा अर्थ में चमत्कार दिखलाने के लिये कथक्कड़ों की अपनी युक्ति। यथा १।११८।२, १।२७४।६, १।२८०। ५, ७।६७।१।

( ८ ) शब्दालंकार गढ़ना एवं प्रयुक्त अलंकारों को न समझना। यथा—१।२६।७; १।१७८।; १।२७३।२; ३।६ क ।८, ३।२१।११।६।७३।५; ६।७१।७; ७।५६।५; ७।६८।

( ९ ) चौपाइयों की यति गति ठीक करने की बुद्धि। यथा—१।७७।८; ३।१।८, ३।८, ६।११८, ७।२८।७, ७।११६।१।

( १० ) अर्थ को स्पष्ट करने की इच्छा।

( ११ ) शब्दों के उलटफेर मात्र। यथा—१।१६।८-१।३८।६ : १।४८।७ : १।५१।८। १।६२।६ : १।६७।५ : १।७६।३ : १।७७।८ : १।२१२।२ : १।२३७।७ : १।२६०।६ : १।२६४।७ : ३।२१।१० : ६।७।८ : ६:४१:६।६३। : ६।६६।३ : ७।१।५:७।२२ : ७।२८।५ : ७।७२।४ : ७।७६।६: ७।८१ : ७।११२।३ : ७।११७।१० :[1]

---

१. दे० पृष्ठ ४४–४५।

इन कारणों को इस रूप में भी उपस्थित किया जा सकता है :




मानस पाठभेद के कारण पं० विश्वनाथप्रसाद मिश्र ने चेष्टित और अचेष्टित दो रूपों में व्यक्त किए हैं। चेष्टित के अंतर्गत शोधजन्य (अज्ञान, सुधार, संप्रदाय, देशभेद) और अचेष्टित के अंतर्गत प्रमादजन्य लेख्य लेखन, लिखक, श्रवणजन्य आदि।[1] चौबे जी द्वारा बताए गए तथ्यों के अतिरिक्त इस वर्गीकरण में कोई नया तत्व नहीं, कारणों की वर्गीकृत संज्ञा मात्र दे दी गई है।

इसी से यह जाना परखा जा सकता है कि उनकी खोज कितनी विश्लेषणात्मक और उनकी उपलब्धि कितनी प्रामाणिक एवं दूरदर्शी है।

रामचरितमानस के संपादन में केवल पाठभेद की ही समस्या नहीं है, उसमें क्षेपक का भी व्यापक समावेश है। नए क्षेपकों का तो पता लगाना अति साधारण कार्य है किंतु प्राचीन क्षेपकों की खोज सहज नहीं। चौबे जी ने प्राचीन क्षेपकों का भी पता बताया। उन्होंने इसका प्राचीन प्रतियों के आधार

१. रामचरितमानस, काशिराज संस्करण, पृष्ठ २०।

पर तर्कसंमत विश्लेषण किया और काशिराज की प्राचीन प्रति में आए दोहों का तर्कसंमत मान्य निर्देश किया। ये निर्देश श्री पं० विश्वनाथप्रसाद मिश्र ने भी सर्वथा अपने द्वारा संपादित मानस में स्वीकार कर लिए हैं। यह उनकी उपलब्धि की शक्ति का परिचायक है।

इसके उपरांत उन्होंने मानस की छंदसंख्या एवं उसकी विषयानुक्रमणी का बाह्य एवं अंतःसाक्ष्यों के आधार पर अध्ययन उपस्थित किया है। यह अध्ययन उन्होंने वैज्ञानिक एवं साहित्यिक अध्ययन दोनों के यथावश्यक योग से किया है। उपलब्धि के संबंध में उनका स्वयं का निवेदन है कि 'इस लेख में मूल रामचरितमानस के समझने का प्रयत्न किया गया है। रामचरित-मानस के भावी संपादक यदि इसपर ध्यान देंगे तो क्षेपकबहिष्कार स्वतः हो जायगा और मानस के मनन में, जिसका युग आ रहा है, सुविधा होगी।'[1]

मानस के चारों प्रमुख संवादों का अध्ययन चौबे जी ने इस हेतु प्रस्तुत किया है कि उसके माध्यम से मानस में वर्णित रामकथा की एक ही अविच्छिन्न धारा का अत्यंत सूक्ष्म एवं तात्विक अध्ययन प्रस्तुत किया जा सके। इस अध्ययन से न केवल तुलसी की प्रबंधपटुता स्पष्ट होती है, कथा के विविध अंशों के उपक्रम, संधि और उपसंहार का प्रामाणिक निर्देशन भी होता है। इस निबंध में व्यक्त मूल तत्वों के माध्यम से मानस की कथा के संपादन के लिये सूक्ष्म वैज्ञानिक सूत्र प्रस्तुत होते हैं। इसलिये स्वयं में ये निबंध अनुशीलन की दृष्टि से महत्वपूर्ण है।

इन्हीं तत्वों के आधार पर श्री शंभुनारायण चौबे ने रामचरितमानस का मूल पाठ प्रस्तुत किया। चौबे जी एकांत मानससाधक थे। आर्यभाषा पुस्तकालय के वे पुस्तकाध्यक्ष तो अवश्य थे पर वह भी तपस्या ही थी क्योंकि उन्हें उतना भी प्राप्त न था जितना कि आज के चतुर्थ श्रेणी के कर्मचारी को प्राप्त होता है। अपनी विद्वत्ता का प्रचार प्रसार न कर अपनी वृत्ति पर ही सब कुछ अर्पित करनेवाले वे मनस्तोषी ब्राह्मण थे। इसलिये उनके कृतित्व का उचित मूल्यांकन नहीं किया गया; पर विद्वानों के मन में उनका मान सदा रहा, भले ही उसे उन्होंने व्यक्त न किया हो। जो कुछ भी हो, व्यक्ति नहीं, इस देश में कृतित्व की गरिमा है। प्रस्तुत निबंधों के आधार पर संपादित उनका रामचरित-मानस उनकी उपलब्धि है। इस क्षेत्र में बाद में हुए कार्यों में सर्वाधिक साधन-सुलभ एवं प्रचारित पं० विश्वनाथप्रसाद मिश्र संपादित रामचरित का काशिराज

---

१. देखिए, पृष्ठ २१७।

संस्करण है। उसके आत्मनिवेदन में की गई उन समस्त उपलब्धियों के प्रकाश में यदि श्री चौबे जी की उपलब्धियों को परखा जाय तो उनके कृतित्व का मूल्यांकन सहज ही हो जाएगा। ऐसा करने का ध्येय किसी से किसी की तुलना नहीं।

काशिराज संस्करण की कुछ उपलब्धियों के प्रकाश में श्री शंभुनारायण चौबे की उपलब्धि का निरीक्षण उनके कृतित्व की गरिमा का मान स्वयं अभिव्यक्त कर देता है। उसमें उदाहरण रूप में प्रस्तुत उपलब्धियों में से प्रथम है:

पायस पलिअहिं अति अनुरागा।
होहिं निरामिष कबहुँ कि कागा॥

पंडित विश्वनाथप्रसाद जी मिश्र के ही शब्दों में:

'बायस पलिअहिं अति अनुरागा।
होहिं निरामिष कबहुँ कि कागा॥'

अर्धाली के बायस के बदले प्राचीन हस्तलेखों में संशोधन के पूर्व का पाठ पायस है। यद्यपि इस अर्धाली में बायस और कागा से होनेवाली द्विरुक्ति का परिहार करने के लिये पर्यायवाची शब्दों का व्यवहार है तथापि यहाँ दो बार उल्लेख की कोई आवश्यकता है ही नहीं, अनुराग से पालने में निरामिषत्व का ग्रहण दूरारूढ़ है। पायस (खीर) के द्वारा निरामिष की प्रतिद्वंद्विता ठीक ठीक होती है। पायस और पलिअहिं में प का अनुप्रास भी है जिसकी दाद अलंकारप्रेमी देंगे, सो अलग ही। उक्त चारों संस्करणों में बायस ही पाठ गृहीत है जिन प्राचीनतम हस्तलेखों को उन्होंने आधार बनाया उन्हीं में संशोधन के पूर्व उक्त पाठ है, जिसपर ध्यान नहीं गया।[1]

इसलिये बायस के स्थान पर पायस उनकी उपलब्धि बताई गई है। मानसमराल चौबे जी द्वारा संपादित रामचरितमानस में यह पाठ न होकर पाठ है:

'बायस पलिअहि अति अनुरागा।
होहिं निरामिष कबहुँ कि कागा॥'[2]

---

१. रामचरितमानस, काशिराज संस्करण, आत्मनिवेदन, पृष्ठ २६।
२. रामचरितमानस, शंभुनारायण चौबे, बाल० ५।२।

इस संबंध में कुछ निवेदन करने के पूर्व हम यहाँ इसी चौपाई का पाठ सटीक तुलसीकृत रामायण ( टीकाकार पं० ज्वालाप्रसाद मिश्र, द्वितीयावृत्ति आषाढ़ २, संवत् १९५० ) से उद्धृत करना चाहेंगे :

पायस पालिय अति अनुरागा।
होंहि निरामिष कबहुँ कि कागा ॥[१]

काशिराज संस्करण के लगभग ७० वर्ष पूर्व यह पाठ प्रकाश पा चुका था, भले ही पं० विश्वनाथप्रसाद मिश्र ने यह पाठ न देखा हो, पर पं० शंभुनारायण चौबे ने इसका अवलोकन किया था और जान बूझकर इसको स्वीकार नहीं किया। इस संबंध में यह ज्ञातव्य है कि भावाभिव्यक्ति की तीव्रता एक ही शब्द या उसके पर्याय के बार बार उच्चारण का कारण बनती है। यह गुण है क्योंकि अर्थ के साथ भाव की तीव्रता का बोध काव्य की श्रीसंपदा का आभासक होता है। वैसे अनुराग कभी भी प्रिय पात्र के प्रति हिंसक नहीं होता और पुनरुक्तिवदाभास अनुप्रास से कम सुंदर अलंकार भी नहीं होता।

ध्वन्यालोककार आचार्य श्री आनंदवर्धन का इस संबंध में उदाहरण है :

**ताला जाअन्ति गुणा जाला दे सहिअएहिं घेप्पन्ति।**
**रइकिरणानुग्गहिआइँ होन्ति कमलाइँ कमलाइँ ॥**

इत्यत्र द्वितीयः कमल शब्दः।

जिसका स्पष्टीकरण अर्थांतरसंक्रमित वाच्य ध्वनि द्वारा होता है। उनका कहना है :

**अनेन हि व्यंग्यधर्मान्तररूपपरिणत संज्ञी प्रत्याय्यते।'**[२]

यदि यह दोष ही है तो ऐसा दोष अन्यत्र भी तुलसीदास जी ने प्रकट किया है पर वहाँ पाठशोधन नहीं किया गया :

**तब नारद गवने सिव पाहीं।**
**जिता काम अहिमिति मन माहीं ॥**
**मारचरित संकरहि सुनाए।**
**अति प्रिय जानि महेस सिखाए ॥**[३]

---

१. दो० ६—अ० ३; पृष्ठ ७५।

२. ध्वन्यालोक; बदरीनाथ शर्मा एवं डा० शोभित मिश्र, पृष्ठ ८९-९०।

३. काशिराज संस्करण, पृष्ठ ५४।

एक ही चौपाई में सिव, संकरहि और महेस की फिर क्या आवश्यकता थी ? यदि यह भावना सत्य है कि महान् कवि की अभिव्यक्ति मौलिक ढंग से होती है तो यह मानने में भी आपत्ति न होनी चाहिए कि सभी कुछ उसका व्याकरण और शास्त्र के ढाँचे में ही ढला हो–यंत्रवत्–उचित नहीं। जैसे यहाँ संकरहि कर्म कारक में और महेस कर्ता कारक में है, ठीक वैसी ही स्थिति वहाँ है—बायस कर्म कारक और कागा कर्ता कारक में है। यह उनकी शैली का अपनापन है, भले ही अनुप्रासहीनता और पुनरुक्ति दोष इन चौपाइयों पर मढ़ा जाय।

दूसरी उपलब्धि काशिराज संस्करण की है :

**तिन्ह महँ प्रथम रेख जग मोरी।**
**धीग धरमध्वज धंध्रक धोरी ॥**[1]

इस संबंध में चौबे जी का पाठ इस प्रकार है :

**तिन्ह महँ प्रथम रेख जग मोरी।**
**धींग धरमध्वज धंधक धोरी।**[2]

विश्वनाथ जी का कथन है :

'कैथी लिपि के कारण मानस की निम्नलिखित अर्धाली के दो पाठ हो गए—

**तिन्ह महँ प्रथम रेख जग मोरी।**
**धिग धर्मध्वज धंधक धोरी ॥**

प्राचीन पाठ 'धीग धरमध्वज धंध्रक धोरी' है। 'धीग' को कैसे 'धिग' पढ़ लिया गया, यह कैथी लिपि बता देगी। वहाँ 'धीग' को 'धीग' और 'धिग' दोनों पढ़ सकते हैं। जिसने 'धीग' को 'धिग' पढ़ा उसने मानस के नियम के विरुद्ध 'धर्मध्वज' को भी पढ़ा। मानस में संस्कृत के दो शब्दों के समस्त होने पर 'संयुक्ताद्य दीर्घम्' का नियम हिंदी पाठ में नहीं है। 'धंध्रक' शब्द के 'र' को अनावश्यक समझकर 'धंधक' कर दिया। इसके अर्थ में आज भी मतभेद है। यह 'धंधरक' का खिचा रूप है, जिसका दूसरा रूप पूर्वी भाषाओं में 'ढँगरच' चलता है। 'ढंग' या 'ढोंग रचनेवाला' इसका अर्थ होता है। केवल श्री विजयानंद

---

१. **काशिराज संस्करण**, पृ० ७।

२. **रामचरितमानस-श० ना० चौ०**, पृ० १०।

त्रिपाठी ने अर्थानुसारी पाठ 'धंधरच' रखा है। शेष में 'धंध्रक' का 'र' भी हट गया है। इसका कारण यह है कि बालकांड की सबसे प्राचीन उपलब्ध प्रति 'कुंज' में परवर्ती संशोधित पाठ 'धंधक' है। उसी में संशोधन के पूर्व का पाठ 'धंध्रक' ही है। 'धंधक' का अर्थ झगड़ा, बखेड़ा, द्वंद्व करनेवाला लगाया गया है।'[1]

धंधक का पाठभेद धंध्रक भी चौबे जी ने प्रस्तुत किया है पर धंधक ही उन्होंने ग्रहण किया है। धंध्रक शब्द किसी कोश में है नहीं, धंधक अवश्य है। उसका अर्थ संक्षिप्त शब्दसागर में इस प्रकार है :

( १ ) कामधंधे का आडंबर। जंजाल। बखेड़ा। ( २ ) सांसारिक बंधन। मायाजाल। ढँढरच। ढोंग।[2]

'धंधरक' के लिये वहीं दिया हुआ है, 'दे० 'धंधक'।[3]

'धंधक' का अर्थ कहीं भी झगड़ा, बखेड़ा, द्वंद करनेवाला—शब्दसागर में नहीं दिया गया है। इसी लिये अन्य किसी की यह बात हो सकती है, सभा से संपादित मानस की नहीं।

अवधी में 'र्' कार की बहुलता नहीं होती। धंधक और धंध्रक का अर्थ भी एक ही होता है। संस्कृत के किसी कोश में कम से कम धंध्रक शब्द भी नहीं है। इसलिये इसे उपलब्धि मानना बड़ी बात नहीं है। धंधरच धोरी के लिये तुलसी ग्रंथावली देखें, जहाँ साफ साफ इसका पाठ 'धँधरक धोरी' दे दिया गया है।[4]

काशिराज संस्करण की एक अन्य उपलब्धि निम्नांकित रूप में प्रकट की गई है :

'मानस-रूपक में मानसर के चारों ओर की अमराई का उल्लेख करते हुए उसमें होनेवाले 'फूल फल' तथा 'आस्वाद' का रूपक इस प्रकार बाँधा गया है :

सम जम नियम फूल फल ज्ञाना।  
हरि पद रति रस बेद बखाना॥

इस अर्धाली के 'रति रस' के स्थान पर 'कुंज' में केवल 'रस' है। इस प्रकार

१. काशिराज संस्करण, आत्मनिवेदन, पृष्ठ २६।

२. संक्षिप्त शब्दसागर, पृष्ठ ४६५।

३. वही, पृ० ४६५।

४. तुलसी ग्रंथावली, खंड १, पृ० ६।

उसमें दो मात्राएँ कम हो गई हैं। 'रघु' में 'रस बर' है। 'रस' मात्र से पूर्ति न होते देख ऐसा किया गया। यह विचार किया ही नहीं गया कि इससे रूपक खंडित हो रहा है। 'कुंज' में पहले संशोधन में यही परवर्ती पाठ ( रस बर ) लिया गया। सं० १७१४ के आसपास इस पाठ पर फिर विचार हुआ तो उसका संशोधन 'रति रस' किया गया। संशोधन ने रूपक का विचार कर रति शब्द बढ़ाया। 'कुंज' में 'रस' के पहले 'रति' शब्द भी बढ़ा दिया गया। इस प्रकार उसका दूसरा संशोधित पाठ हुआ 'हरिपद रति रस बर बेद बखाना।' इस प्रकार दो मात्राएँ बढ़ गईं। सं० १७४३ के लगभग इस पर ध्यान जाने पर फिर संशोधन किया गया और रूपक का ध्यान नहीं रखा गया। संशोधक ने दो 'र' कम कर दिए। वहाँ पाठ हो गया 'हरिपद रति सब बेद बखाना'। इसमें संदेह नहीं कि इन सबमें सर्वोत्तम पाठ 'हरिपद रति रस' ही है। पर मूल लेखक का यह पाठ नहीं है। ऐसी धारणा लेखनसरणि पर विचार करने से प्रतीत होती है। 'कुंज' में संशोधन के पूर्व जो पाठ है उसमें लिखक ने सामान्यतया होनेवाली एक भूल कर दी है। यदि कहीं एक ही आकार प्रकार के दो शब्द होते हैं तो लिखक भूलकर उनमें से एक ही का ग्रहण करता है। एक ही आकार प्रकार के शब्द दो बार लिखना लोगों को अभी तक कम पसंद है, लाघव की प्रक्रिया के लिये अब भी 'धीरे धीरे' के बदले 'धीरे २' लिखा जाता है। हस्तलेखों में भी कहीं कहीं दूसरी विधि से यही सरणि अपनाई जाती है। जिस शब्द को दो बार पढ़ना होता है उसपर कोई द्विरुक्तिबोधक चिह्न लगा देते हैं। यहाँ मूल पाठ 'हरिपद रस रस बेद बखाना' जान पड़ता है। दो बार 'रस' शब्द आ जाने से एक 'रस' छूट गया अथवा द्विरुक्तिबोधक चिह्न लगाना लिखक भूल गया। 'रस' का अर्थ प्रेम होता ही है। दो बार रस शब्द से यमकालंकार की जो छटा आती है उसकी प्रशंसा किए बिना साहित्यशास्त्राभ्यासी नहीं रह सकते। इस पाठ के पक्ष में यह भी कहा जा सकता है कि दो बार 'रस' कहने में कथ्य पर जितना बल पड़ता है उतना 'रति रस' कहने से नहीं। वैज्ञानिक पद्धति 'रस रस' ग्रहण के पक्ष में नहीं हो सकती, क्योंकि यह पाठ किसी हस्तलेख में नहीं है। बहुत पहले ही किसी प्रकार यह पाठ छूट गया। प्रस्तुत संस्करण में उक्त संभाव्य पाठ नहीं लिखा गया। उसका यहाँ केवल सुझाव ही दिया जा रहा है।'[1]

---

१. काशिराज संस्करण, आत्मनिवेदन, पृष्ठ २७।

इस व्याख्या के उपरांत काशिराज संस्करण का पाठ है :

**सम जम नियम फूल फल ज्ञाना।**
**हरिपद रति रस बेद बखाना॥**

और यही पाठ चौबे जी ने भी पृष्ठ २४ पर ग्रहण किया है। इसलिये इसे कोई उपलब्धि नहीं माना जा सकता। संभावना और कल्पना से तो ऐसे मर्यादा ग्रंथ में अनेक स्थानों पर सतर्क परिवर्तन और परिवर्द्धन किए जा सकते हैं। पर वह प्रामाणिक, शास्त्रीय तथा वैज्ञानिक संपादन पद्धति न होगी।

काशिराज संस्करण की उपलब्धि के दृष्टांत में दी गई एक अर्द्धाली है—

'राम के विवाह में जानेवाली बरात में हाथियों के प्रस्थान पर यह अर्धाली है :

**चले मत्त गज घंट बिराजी।**
**मनहु सुभग सावन घनराजी॥**

इस अर्धाली में 'घंट बिराजी' व्याकरणविरुद्ध है। 'बिराजी' क्रिया 'घंटि बिराजी' पाठ चाहती है। पर हाथी के गले में घंटी! किसी किसी ने मात्राधिक्य का विचार न कर 'घंटा' पाठ भी धर दिया है। संशोधन के पूर्व दो प्राचीनतम प्रतियों में 'घय' पाठ है। इसी 'घय' को न समझने के कारण 'घंट' संशोधन किया गया। उपरिलिखित पाठ उक्त सभी अधुनातन संस्करणों में गृहीत है। यहाँ वास्तविकता क्या है, उसपर दृष्टि जाते ही प्रकृत पाठ सामने आ जाता है। संशोधन के पूर्व 'कुंज' एवं 'रघु' में 'घय' है। संशोधन के पूर्व का 'घय' पाठ तत्वतः लिखावट की त्रुटि है। मूल पाठ 'घंटा' है। 'टा' लिखने में 'ट' की टाँग आकार की पाई से जा मिली और 'घंटा' के साथ दुर्घटना घटित हो गई। 'घय' को अनर्थक समझकर 'घंट' बनाया गया। व्याकरण के घटाटोप पर भी किसी ने ध्यान नहीं दिया। संस्कृत में गजघटा-घनघटा का युगपत् वर्णन अनेकत्र है। तुलसीदास ने उसी का अनुग्रहण किया है। यह पाठ तीन ही हस्तलेखों में मिलता है। ये तीनों वाराणसी क्या, उत्तरप्रदेश के बाहर के हैं।'[1]

इस प्रकार पं० विश्वनाथप्रसाद मिश्र द्वारा गृहीत पाठ है :

**चले मत्त गज घंटा बिराजी।**
**मनहु सुभग सावन घनराजी॥**[2]

---

१. वही, पृ० २७-२८।

२. काशिराज संस्करण, पृ० ११८।

और यह उपलब्धि चौबे जी की ही वस्तुतः है।

उनका भी पाठ है :

चले मत्त गज घटा बिराजी।
मनहु सुभग सावन घनराजी ॥[१]

अब एक उपलब्धि और देख ली जाय। काशिराज संस्करण में बताया गया है कि :

'तुलसीदास द्वारा प्रयुक्त संस्कृत शब्दों को ठीक से न समझने से भी परिवर्तन किया गया है। पार्वती सप्तर्षियों से कहती हैं :

देखहु मुनि अबिबेकु हमारा।
चाहिय सदासिवहि भरतारा ॥

'शिव' का एक नाम 'सदाशिव' भी है। इस शब्द का प्रयोग मानस में अन्यत्र भी है :

बिनती सुनहुँ सदासिव मोरी।

'सदा' शिव से पृथक् होकर भरतारा से संबद्ध हो गया। अतः अर्थ को सुस्पष्ट करने के लिये पाठभेद करके व्यत्यय कर दिया गया और नया पाठ हो गया—'चाहिअ सिवहि सदा भरतारा।' पूर्ण वैज्ञानिक संपादन ने यही पाठ ठीक माना है।'[२]

और चौबे जी का पाठ है :

देखहु मुनि अबिबेक हमारा।
चाहिअ सदासिवहि भरतारा ॥[3]

फिर उपलब्धि कैसी ?

छंदशुद्धि के प्रसंग में काशिराज संस्करण की उपलब्धि का दृष्टांत निम्नांकित है :

'कुछ विचार छंदःशुद्धि पर भी। अन्यत्र कलियुगवर्णन में एक चरण अर्थ न बैठने के कारण छंदोविरुद्ध रखा गया है—

बहु दाम सँवारहि धाम जती।
बिषया हरि लीन्हि रही बिरती ॥

---

१. रामचरितमानस, शं० ना० चौबे, पृ० ४७।

२. काशिराज संस्करण, आत्मनिवेदन, पृष्ठ २८।

३. रामचरितमानस, शं० ना० चौबे, पृ० ४४।

**रामचरितमानस की संवत् १७६२ वि० की प्रति की पुष्पिका**

( भारत-कला-भवन के सौजन्य से )

[ संवत् १७६२ एवं १७२१ वि० की पुष्पिकाएँ भारत-कला-भवन ( काशी हिंदू विश्वविद्यालय ) के मानस-मराल-संग्रह ( स्व० श्री शंभुनारायण जी चौबे संग्रह ) के सौजन्य से प्राप्त एवं प्रकाशित । कापीराइट भारत-कला-भवन ]

गीता प्रेस और मानसपीयूष ने 'रही' के बदले 'न रहि' पाठ लिया है। इससे छंदभंग होता है। छंद तोटक है जिसमें चार सगण होते हैं। 'रही' का अर्थ ठीक नहीं लगाया गया। यहाँ 'रही' का अर्थ 'रह गई' नहीं है, 'थी' है। जो विरति थी उसे विषय ने हर लिया। रही सही विरति भी जाती रही।"[1]

इस प्रकार उनका पाठ है :

बहु दाम सँवारहिं धाम जती।
बिषया हरि लीन्हि रही बिरती॥[2]

श्री चौबे जी का पाठ है :

बहु दाम सवारहिं धाम जती।
बिषया हरि लीन्हि रही बिरती॥[3]

यह भी कोई उपलब्धि नहीं रही।

उदाहरणरूप में प्रस्तुत काशिराज संस्करण की अंतिम उपलब्धि निम्नांकित है :

"इसी प्रकार संस्कृत रूपों को बनाए रखने से भी छंदोबाधा उपस्थित हुई है। सामान्यतया निम्नलिखित में कोई बाधा नहीं जान पड़ती :

**राम मार्गन गन चले लहलहात जनु ब्याल।** (६।९१।१४)

'मार्गन' (भगण) रूप के पढ़ने से काम बन जाता है। पर मार्गन के बदले रेफरहित 'मागन' जैसा रूप रखा जाए तो प्रवाह खंडित होने लगता है। इसलिये यहाँ 'राम मारगन गन' पढ़ने से ही काम चलेगा। यही 'कार्मुक' (६।९३।५) की भी स्थिति है। पूरी मात्रा 'कारमुक' पढ़ने से ही बैठेगी। 'न यावद् उमानाथपादारबिंदं' को 'न यावदुमानाथपादारबिंदं' लिखने से वर्णन्यूनता होती है।"[4]

चौबे जी का पाठ इस प्रकार है :

**राम मार्गन गन चले ..**

और

**तब प्रभु कोपि कार्मुक लीन्हा**[5]।

---

१. काशिराज संस्करण, आत्मनिवेदन, पृ० २८।

२. काशिराज संस्करण, पृ० ४३६।

३. रामचरितमानस, शं० ना० चौबे, पृ० ५४५।

४. काशिराज संस्करण, पृ० २८।

५. रामचरितमानस, शं० ना० चौबे, पृ० ४१८।

किंतु यह पाठ तुलसी ग्रंथावली ( रामचरितमानस ) में दे दिया गया है। यथा :

राम मारगन गन चले, लहलहात जनु व्याल ।'[1]

और 'कारमुक' और 'कार्मुक' इन दोनों के विषय में उलझना व्यर्थ है क्योंकि इससे मात्रा भले घट जाय मतिभंग नहीं होता।

चौबे जी के संस्करण से काशिराज संस्करण की तुलना करना मेरा ध्येय न था पर सर्वाधिक प्रचारित प्रसारित दावेवाली अधुनातन कृति होने के कारण ऐसा करना स्वाभाविक था कि दृष्टांत रूप में वहाँ प्रस्तुत सभी उपलब्धियों की छान-बीन कर ली जाय।

यद्यपि दोनों के संस्करणों में छंदसंख्या समान है, तो भी वर्तनी और पाठभेद यहाँ इसलिये दे दिया गया है ( परिशिष्ट ३ ) कि दोनों में अंतर बहुत कम क्या नाम मात्र के लिये है और यदि चौबे जी के जीवनकाल में ही उनका मानस प्रकाशित हो गया होता तो संभवतः वर्तनीभेद भी सामने न आ पाता। इन्होंने अपने मानस के लिये जिन प्रतियों का प्रयोग किया उनमें कलाभवन-वाली प्रतियाँ भी हैं जिनका उपयोग करने का अवसर अगर मिश्र जी को मिलता तो संभवतः उनका यत्न एक रूप में होता, क्योंकि श्री रामचंद्र वर्मा ने मुझे बताया कि जिस दिन चौबे जी को वह प्रति मिली थी उसी दिन संकटमोचन में उन्होंने लड्डू चढ़ाया था और प्रसन्नवदन सभा में उसे बाँटा था, मानो मनौती पूरी हुई हो।

जो कुछ भी हो, चौबे जी का प्रयत्न आज तक सभी दृष्टियों से चूड़ांत है। वे साधनहीन थे इसलिये साधना की। और सिद्धि तो तपस्या की मुखापेक्षी है। जो जितना तपता है वह उतना ही खरा होता है और उसका कृतित्व उतना ही मंगलविधायक। चौबे जी की यह तपस्या उन सबको सदा प्रेरणा देती रहेगी जो धर्मबुद्धि से साहित्यसंपादन के लिये जीवनत्याग करेंगे। इसमें रंचमात्र संदेह नहीं।

इसीलिये इन लेखों का संग्रह किया गया ताकि मानस पर काम करनेवाले तथा तलार्थी इस अक्षय 'निधि' का लाभ उठा सकें। कुछ परिशिष्ट इसमें दे दिए गए हैं जो काम के हैं।

इन परिशिष्टों में सभा में तथा तुलसी पुस्तकालय में उपलब्ध १३१

---

१. देखिए, पृ० ४१५।

किंतु यह पाठ तुलसी ग्रंथावली ( रामचरितमानस ) में दे दिया गया है। यथा :

**राम मारगन गन चले, लहलहात जनु व्याल।"**[1]

और 'कारमुक' और 'कार्मुक' इन दोनों के विषय में उलझना व्यर्थ है क्योंकि इससे मात्रा भले घट जाय मतिभंग नहीं होता।

चौबे जी के संस्करण से काशिराज संस्करण की तुलना करना मेरा ध्येय न था पर सर्वाधिक प्रचारित प्रसारित दावेवाली अधुनातन कृति होने के कारण ऐसा करना स्वाभाविक था कि दृष्टांत रूप में वहाँ प्रस्तुत सभी उपलब्धियों की छान-बीन कर ली जाय।

यद्यपि दोनों के संस्करणों में छंदसंख्या समान है, तो भी वर्तनी और पाठभेद यहाँ इसलिये दे दिया गया है ( परिशिष्ट ३ ) कि दोनों में अंतर बहुत कम क्या नाम मात्र के लिये है और यदि चौबे जी के जीवनकाल में ही उनका मानस प्रकाशित हो गया होता तो संभवतः वर्तनीभेद भी सामने न आ पाता। इन्होंने अपने मानस के लिये जिन प्रतियों का प्रयोग किया उनमें कलाभवन-वाली प्रतियाँ भी हैं जिनका उपयोग करने का अवसर अगर मिश्र जी को मिलता तो संभवतः उनका यत्न एक रूप में होता, क्योंकि श्री रामचंद्र बर्मा ने मुझे बताया कि जिस दिन चौबे जी को वह प्रति मिली थी उसी दिन संकटमोचन में उन्होंने लड्डू चढ़ाया था और प्रसन्नवदन सभा में उसे बाँटा था, मानो मनौती पूरी हुई हो।

जो कुछ भी हो, चौबे जी का प्रयत्न आज तक सभी दृष्टियों से चूड़ांत है। वे साधनहीन थे इसलिये साधना की। और सिद्धि तो तपस्या की मुखापेक्षी है। जो जितना तपता है वह उतना ही खरा होता है और उसका कृतित्व उतना ही मंगलविधायक। चौबे जी की यह तपस्या उन सबको सदा प्रेरणा देती रहेगी जो धर्मबुद्धि से साहित्यसंपादन के लिये जीवनत्याग करेंगे। इसमें रंचमात्र संदेह नहीं।

इसीलिये इन लेखों का संग्रह किया गया ताकि मानस पर काम करनेवाले तथा तलार्थी इस अक्षय 'निधि' का लाभ उठा सकें। कुछ परिशिष्ट इसमें दे दिए गए हैं जो काम के हैं।

इन परिशिष्टों में सभा में तथा तुलसी पुस्तकालय में उपलब्ध १३१

---

१. देखिए, पृ० ४१५।



रामचरितमानस की संवत् १७२१ वि० वाली प्रति की पुष्पिका

( भारत-कला-भवन के सौजन्य से )

हस्तलिपियों का परिचय उनकी विशेषताओं के साथ है जिसकी तालिका इस प्रकार है :

| क्रमांक | पृ० सं० | नाम | पूर्ण या अपूर्ण | लिपिकाल |
|---|---|---|---|---|
| १ | २९९ | रामचरितमानस | पूर्ण | संवत् १९२१ वि० |
| २ | ३०० | ,, | ,, | ,, १८९५ वि० |
| ३ | ३०२ | ,, | ,, | ,, १८९२ वि० |
| ४ | ३०४ | ,, | ,, | ,, १९०२ वि० |
| ५ | ३०६ | ,, | खंडित | ,, १८६३ वि० |
| ६ | ३०८ | ,, | ,, | अज्ञात |
| ७ | ३०९ | बालकांड | अपूर्ण | सं० १८२४ वि० |
| ८ | ३११ | ,, | पूर्ण | ,, १८३६ वि० |
| ९ | ३१३ | ,, | ,, | ,, १८६५ ,, |
| १० | ३१५ | ,, | खंडित | ,, १८७८ ,, |
| ११ | ३१६ | ,, | पूर्ण | ,, १८८३ ,, |
| १२ | ३१८ | ,, | खंडित | ,, १८८७ ,, |
| १३ | ३१९ | ,, | पूर्ण | ,, १८९४ ,, |
| १४ | ३२१ | ,, | ,, | ,, १८९८ ,, |
| १५ | ३२४ | ,, | ,, | ,, १९१४ ,, |
| १६ | ३२६ | ,, | खंडित | ,, १९२३ ,, |
| १७ | ३२६ | ,, | पूर्ण | ,, १९६३ ,, |
| १८ | ३२८ | ,, | खंडित | अज्ञात |
| १९ | ३३० | ,, | अपूर्ण | ,, १८६० वि० |
| २० | ३३१ | ,, | खंडित | अज्ञात |
| २१ | ३३३ | ,, | अपूर्ण | अज्ञात |
| २२ | ३३४ | ,, | ,, | ,, |
| २३ | ३३५ | ,, | पूर्ण | ,, |
| २४ | ३३७ | ,, | ,, | ,, |
| २५ | ३३९ | ,, | अपूर्ण | ,, |
| २६ | ३४० | ,, | ,, | ,, |
| २७ | ३४१ | ,, | ,, | ,, |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| २८ | ३४३ | अयोध्याकांड | अपूर्ण | संवत् १७७७ वि० |
| २९ | ३४४ | ,, | ,, | ,, १८३६ ,, |
| ३० | ३४६ | ,, | ,, | ,, १८३७ ,, |
| ३१ | ३४७ | ,, | पूर्ण | ,, १८६४ ,, |
| ३२ | ३४८ | ,, | अपूर्ण | ,, १८८३ ,, |
| ३३ | ३५० | ,, | पूर्ण | ,, १८८३ ,, |
| ३४ | ३५१ | ,, | ,, | ,, १८९४ ,, |
| ३५ | ३५३ | ,, | ,, | ,, १९१२ ,, |
| ३६ | ३५४ | ,, | ,, | ,, १९१४ ,, |
| ३७ | ३५७ | ,, | ,, | अज्ञात |
| ३८ | ३५८ | ,, | खंडित | ,, |
| ३९ | ३६० | ,, | ,, | ,, |
| ४० | ३६१ | ,, | ,, | ,, |
| ४१ | ३६२ | ,, | अपूर्ण | ,, |
| ४२ | ३६३ | ,, | खंडित | ,, |
| ४३ | ३६५ | ,, | पूर्ण | ,, |
| ४४ | ३६६ | ,, | खंडित | ,, |
| ४५ | ३६७ | ,, | पूर्ण | ,, |
| ४६ | ३६९ | अरण्यकांड | अपूर्ण | संवत् १८१० वि० |
| ४७ | ३७१ | ,, | पूर्ण | ,, १८२३ ,, |
| ४८ | ३७२ | ,, | ,, | ,, १८३७ ,, |
| ४९ | ३७४ | ,, | अपूर्ण | ,, १८७३ ,, |
| ५० | ३७५ | ,, | खंडित | ,, १८६१,१२११ फ० |
| ५१ | ३७७ | ,, | पूर्ण | ,, १८६४ वि० |
| ५२ | ३७८ | अयोध्याकांड | ,, | ,, १८७६ ,, |
| ५३ | ३८० | अरण्यकांड | खंडित | ,, १८९४ ,, |
| ५४ | ३८१ | ,, | पूर्ण | ,, १९१४ ,, |
| ५५ | ३८३ | ,, | अपूर्ण | अज्ञात |
| ५६ | ३८४ | ,, | पूर्ण | ,, |
| ५७ | ३८५ | ,, | खंडित | ,, |
| ५८ | ३८६ | किष्किंधाकांड | पूर्ण—सं० १८३७ वि०, शा. १७०२ | |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ५९ | ३८८ | किष्किंधाकांड | पूर्ण | सं० १८४२ वि० |
| ६० | ३९० | ,, | ,, | ,,१८६० वि०,१२१० फ. |
| ६१ | ३९१ | ,, | ,, | १८६४ ,, |
| ६२ | ३९३ | ,, | ,, | १८७३ वि० |
| ६३ | ३९४ | ,, | ,, | सं. १८८०, शाके १७४५ |
| ६४ | ३९५ | ,, | अपूर्ण | १८८३ वि० |
| ६५ | ३९६ | ,, | खंडित | १८८९ ,, |
| ६६ | ३९८ | ,, | ,, | १८९४ ,, |
| ६७ | ४०० | ,, | पूर्ण | १९१४ ,, |
| ६८ | ४०१ | ,, | खंडित | अज्ञात |
| ६९ | ४०३ | ,, | अपूर्ण | १८६८ वि० |
| ७० | ४०४ | ,, | खंडित | अज्ञात |
| ७१ | ४०५ | ,, | पूर्ण | ,, |
| ७२ | ४०६ | ,, | अपूर्ण | ,, |
| ७३ | ४०८ | सुंदरकांड | पूर्ण | सं.१८२७वि० शा.१७०२ |
| ७४ | ४०९ | ,, | अपूर्ण | १८७३वि० |
| ७५ | ४१० | ,, | पूर्ण | १८७९ ,, |
| ७६ | ४११ | ,, | अपूर्ण | १८८३ ,, |
| ७७ | ४१२ | ,, | खंडित | १८९४ ,, |
| ७८ | ४१४ | ,, | पूर्ण | १९१४ ,, |
| ७९ | ४१५ | ,, | ,, | १९३८ ,, |
| ८० | ४१७ | ,, | ,, | अज्ञात |
| ८१ | ४१८ | ,, | अपूर्ण | ,, |
| ८२ | ४२० | ,, | पूर्ण | ,, |
| ८३ | ४२१ | ,, | ,, | ,, |
| ८४ | ४२२ | ,, | अपूर्ण | ,, |
| ८५ | ४२३ | ,, | ,, | ,, |
| ८६ | ४२५ | ,, | पूर्ण | ,, |
| ८७ | ४२६ | ,, | अपूर्ण | ,, |
| ८८ ७७ | ४२७ | ,, | खंडित | ,, |
| ८९ ७८ | ४२९ | ,, | अपूर्ण | ,, |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ९० | ७९ | ४३१ | ” | पूर्ण | ” |
| ९१ | ८० | ४३२ | ” | खंडित | ” |
| ९२ | ८१ | ४३३ | लंकाकांड | ” | संवत् १६५० ? |
| ९३ | ८२ | ४३६ | ” | अपूर्ण | १७५९ वि० |
| ९४ | ८३ | ४३८ | ” | खंडित | सं.१८३५शा०१७०० |
| ९५ | ८४ | ४३९ | ” | पूर्ण | ” १८३७ ” १७०२ |
| ९६ | ८५ | ४४१ | ” | ” | १८६० वि० |
| ९७ | ८६ | ४४३ | ” | ” | ” १८६२वि०१२१३फ० |
| ९८ | ८७ | ४४५ | ” | अपूर्ण | ” १८८३ वि० |
| ९९ | ८८ | ४४७ | ” | पूर्ण | ” १९१४ ” |
| १०० | ८९ | ४४९ | ” | ” | ” १९२२ ” |
| १०१ | ९० | ४५१ | ” | ” | अज्ञात |
| १०२ | ९१ | ४५३ | ” | खंडित | ” |
| १०३ | ९२ | ४५४ | ” | पूर्ण | ” |
| १०४ | ९३ | ४५५ | ” | ” | ” |
| १०५ | ९४ | ४५७ | ” | ” | ” |
| १०६ | ९५ | ४५८ | ” | अपूर्ण | ” |
| १०७ | ९६ | ४६० | ” | खंडित | ” |
| १०८ | ९७ | ४६१ | ” | ” | ” |
| १०९ | ९८ | ४६३ | उत्तरकांड | पूर्ण | १८१० वि० |
| ११० | ९९ | ४६४ | ” | अपूर्ण | १८३० ” |
| १११ | १०० | ४६६ | ” | पूर्ण | १८३४ ” |
| ११२ | १०१ | ४६८ | ” | अपूर्ण | १८४९ ” |
| ११३ | १०२ | ४६९ | ” | खंडित | सं. १८७०वि०,१२२०फ० |
| ११४ | १०३ | ४७१ | ” | पूर्ण | सं० १८७६ वि० |
| ११५ | १०४ | ४७२ | ” | खंडित | ” १८७७,१२२८ फ० |
| ११६ | १०५ | ४७३ | ” | पूर्ण | १८७७ वि० |
| ११७ | १०६ | ४७५ | ” | ” | १८८३ ” |
| ११८ | १०७ | ४७६ | ” | खंडित | १८९१ ” |
| ११९ | १०८ | ४७७ | ” | पूर्ण | १९१४ ” |
| १२० | १०९ | ४७९ | ” | ” | १९२२ ” |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १२१ | ११० | ४८१ | „ | पूर्ण | १६३१ वि० |
| १२२ | १११ | ४८२ | „ | प्रायः पूर्ण | १६३६ „ |
| १२३ | ११२ | ४८५ | „ | खंडित | अज्ञात |
| १२४ | ११३ | ४८६ | „ | „ | „ |
| १२५ | ११४ | ४८८ | „ | „ | „ |
| १२६ | ११५ | ४८६ | „ | „ | „ |
| १२७ | ११६ | ४६० | „ | „ | „ |
| १२८ | ११७ | ४६२ | „ | „ | „ |
| १२६ | ११८ | ४६३ | „ | पूर्ण | १६३३ वि० |
| १३० | ११६ | ४६५ | „ | „ | अज्ञात |
| १३१ | १२० | ४६६ | „ | अपूर्ण | „ |

रामचरितमानस की इन प्रतियों का संक्षिप्त परिचय भी दे दिया गया है जो पहली बार प्रकाश पा रहा है। प्रतिलिपि उसी रूप में भरसक देने का यत्न किया है जिस रूप में हस्तलेखों में उपलब्ध थी ताकि विवेचक विविध लिपियों के प्रकाश में अपना निष्कर्ष निकाल सकें।

इन उपलब्ध हस्तलेखों में रामचरितमानस के छह पूर्ण हस्तलेख हैं जिनमें दो खंडित हैं। सोपानों की स्थिति इस प्रकार है :

| सोपान | हस्तलेख संख्या | पूर्ण | खंडित |
|---|---|---|---|
| बालकांड | २७ | ६ | १२ |
| अयोध्याकांड | १६ | ६ | १० |
| किष्किंधाकांड | ११ | ५ | ६ |
| अरण्यकांड | १५ | ८ | ७ |
| सुंदरकांड | १६ | ६ | ८ |
| लंकाकांड | १७ | ६ | ८ |
| उत्तरकांड | २३ | ११ | १२ |

इनमें से ७७ का लिपिकाल ज्ञात है और ५४ का अज्ञात है। सत्रहवीं शताब्दी के हस्तलेख की संख्या एक है। पर उक्त १६५० वि० वाला हस्तलेख प्रामाणिक नहीं लगता और अठारहवीं, उन्नीसवीं और बीसवीं शताब्दी के हस्तलेखों की संख्या क्रमशः ४, ५६, और १६ है। इसमें संवत् १७७१ से

उपलब्ध हस्तलेखों का विवरण है। पूर्व के हस्तलेखों का परिचय मानस अनुशीलन में है।

अवधी के उच्चारण की अपनी विशेषता है। एतदर्थ विशेष प्रतीकों का विधान टाइप में चौबे जी ने किया, जिसका उपयोग उनके द्वारा संपादित रामचरितमानस में किया गया है। यह उनकी भाषावैज्ञानिक दृष्टि का परिचायक है।

श्री राय कृष्णदास जी ने चौबेजी को अत्यंत निकट से देखा और समझा था। उन्होंने उन्हें इस कार्य के लिये उत्साह और प्रेरणा भी दी थी। राय साहब ने इस पुस्तक की भूमिका लिखने की कृपा की है। साथ ही श्री शंभुनारायण संग्रह कला भवन, काशी हिंदू विश्वविद्यालय, की संवत् १७२१ और १७६२ की पुष्पिकाओं का प्रतिचित्र इस पुस्तक में प्रकाशनार्थ दिया है, जो चौबे जी के रामचरितमानस का मूलाधार है। इस उपकार के लिये उनका तथा कला भवन का आभारी हूँ।

काम श्रमसाध्य था पर बेढब बनारसी, श्री लालधर त्रिपाठी 'प्रवासी', पं० विश्वनाथ त्रिपाठी, श्री श्रीनाथसिंह, डा० रत्नाकर पांडेय, पं० शिवशंकर मिश्र, श्री बलिराम सिंह, श्री रामनगीना शर्मा आदि के सहयोग से सरल हो गया। यद्यपि प्रूफ संशोधन का कार्य मैंने नहीं किया है, तो भी उसके उत्तरदायित्व से मैं अपने को मुक्त नहीं करता। इसलिये मैं क्षमाप्रार्थी हूँ और विश्वास रखें, आगे के संस्करणों को इस प्रकार की त्रुटियों से मुक्त रखे जाने का यत्न करूँगा।

यह कृति, मुझे विश्वास है, मानस साहित्य की निधि में एक महत्वपूर्ण अनन्य संपदा के रूप में मर्यादित होगी।

रामनवमी, २०२४ वि०<br>गोलादीनानाथ,<br>वाराणसी

—सुधाकर पांडेय

———

## मानस अनुशीलन ↓

[ मानसमराल स्व० चौबे जी का यह निबंध नागरीप्रचारिणी पत्रिका के नवीन संस्करण भाग १६, वर्ष ४३, अंक ३ ( कार्तिक संवत् १९९५ वि० ) में प्रकाशित हुआ था। इस पत्रिका के इस अंश के संपादकमंडल के सदस्य थे—आचार्य रामचंद्र शुक्ल, डा० मंगलदेव शास्त्री, पं० केशवप्रसाद मिश्र, श्री जयचंद्र नारंग ( विद्यालंकार ), पं० लल्लीप्रसाद पांडेय, कृष्णानंद (संयोजक)

---

↑ देखिए परिशिष्ट १।

विश्वसाहित्य में थोड़े ही ऐसे ग्रंथ होंगे जिनका साधारण जनता में रामचरितमानस के इतना आदर हुआ हो और जिनके इतने अधिक संस्करण हुए हों। जिस समय गोस्वामी तुलसीदास जी ने रामचरितमानस में "सब जानत प्रभु प्रभुता सोई। तदपि कहे बिनु रहा न कोई॥" लिखा होगा उस समय कदाचित् उनको इस बात का अनुमान न रहा होगा कि एक समय आवेगा जब यही बात उनके ग्रंथ के विषय में अक्षरशः लागू होगी।

रामचरितमानस में क्षेपक का समावेश उसके संमान का द्योतक है। किंतु उसमें क्षेपकों की वृद्धि क्रमशः इतनी हो गई कि किसी किसी हस्तलिखित प्रति[1] का केवल बालकांड इतना बड़ा है जितना महाभारत। क्षेपकों की इस बहुलता से हस्तलिखित प्रतियों का अनुसंधान अधिक दुरूह है। एक तो ये प्रतियाँ इतनी बिखरी हुई हैं कि साधारणतः उन सब का दर्शन तक दुर्लभ है और फिर जो हस्तलिखित प्रतियाँ प्रामाणिक मानी जाती हैं उनके द्वारा इस प्रकार का व्यापार चल रहा है जो उनकी प्रामाणिकता में शंका उत्पन्न करता है। कुछ पोथीपूजक तो ऐसे स्वार्थी तथा अनुदार हैं कि वे किसी भी प्रार्थना से पिघलनेवाले नहीं होते। उनसे किसी का लाभ नहीं हो सकता। अतः प्रस्तुत लेख में रामचरितमानस के महत्त्व-पूर्ण और उपादेय छपे संस्करणों का उल्लेख किया गया है। यहाँ सभी छपे संस्करणों का उल्लेख अभीष्ट नहीं है।

रामचरितमानस तथा तत्संबंधी साहित्य का अग्रलिखित वर्गीकरण हो सकता है—

१. प्रामाणिक मूल पाठ।

२. टीका–संपूर्ण रामचरितमानस की।

३. टीका स्फुट कांडों की।

४. रामचरितमानस के कुछ दोहों और चौपाइयों की विशद व्याख्या।

---

१. एक ऐसी प्रति रामनगर के चौधरी छुन्नीसिंह के मित्र के पास है।

५. शंकासमाधान तथा विविध ग्रंथ।
६. रामचरित संबंधी अन्य कवियों के स्वतंत्र ग्रंथ।

## १. प्रामाणिक मूलपाठ

मूल छपी हुई प्रतियों में सबसे प्राचीन, जो अब तक देखने में आई है, सं० १८१६ की प्रति है। यह पुराने किस्म के देशी कागज पर लीथो द्वारा काशी के केदार प्रभाकर छापेखाने में छपी थी[1]। इसमें आजकल की तरह चौपाइयाँ अलग अलग पंक्तियों में नहीं छपी हैं बल्कि लगातार छपती चली गई हैं। इसमें तसवीरें भी बहुत हैं। पाठ अधिकतर शुद्ध हैं। बालकांड में 'जेहि प्रकार सुरसरि महि आई' की कथा दी गई है। इसी प्रकार लंकाकांड में कई जगह क्षेपक हैं।

इसके बाद की प्रति टाइपों के प्रारंभिक काल में, हिंदीगद्य के जन्मदाता श्री लल्लूलालजी के संस्कृत यंत्रालय में, संवत् १८६७ में, छपी थी[2]। यह प्रति देशी कागज पर छपी और इसमें चौपाइयों को यथा-

---

१—सुविधा के लिये प्रतियों का मुखपृष्ठ अविकल दे दिया जाता है—

"श्रीकाशी विश्वनाथपुरी में केदार प्रभाकर छापाखाना में रामायण तुलसीकृत सातों कांड मय तसवीर छापी गई सो मुहल्ला सोनारपुरा में गोपाल चौबे के छापाखाना में छापी। लिखा दुर्गा मिश्र वो छापनेवाले का नाम बेचू काडीगर। पोथी जिसको लेना होय सो चाननी चौक में बिहारी चौबे के दुकान पर मिलैगी। संवत् १८१६, मिती पूस सुदी ११ चंद्रवार।"

साइज १०″×८½″ पृष्ठसंख्या—बालकांड १८३; अयोध्याकांड १४२; आरण्यकांड ३३; किष्किंधाकांड १६; सुंदरकांड २६; लंकाकांड ७५।

२—शाके नेत्राग्निशैलद्विजपतिमिलिते मासि मार्गे दशम्यां
पारावारर्तुनागक्षितिभिरुपयुते वैक्रमेऽब्दे सितायाम्।
बस्तीरामं प्रवीणं प्रबलमतियुतं दर्शयित्वाङ्कयत् श्री-
बाबूरामो विपश्चिन्निखिलगुणमिदं पुस्तकं साधुप्रीत्यै॥

श्रीमत्सदलमिश्रेण ज्ञात्वा वाचस्सुपर्वणाम्।
शुद्धीकृतमिदं सर्वं यथोचितमतन्द्रिणा॥

शक्ति अलग अलग पंक्तियों में छापने का प्रयत्न किया गया है। पाठ अधिकतर भ्रष्ट है। शब्दों का शुद्ध संस्कृत रूप दिया गया है।

आगे चलकर कलकत्ते में श्री मुकुंदीलाल जानी के छापेखाने[1] से सं० १८९६ में एक रामायण का संस्करण टाइपों में देशी कागज पर छपा था। इसमें दोहा और छंद को छोड़कर चौपाइयाँ एक साथ ही छपती चली गई हैं। इसी टाइप में महाराज उदितनारायण सिंह का महाभारत छपा था। इसका मूल पाठ लल्लूलाल की प्रति से अधिक शुद्ध है, क्योंकि इसके एक पृष्ठ की भूमिका में लिखा है—

"......सो यह पोथी बहुत तल्लास करने से भरतपुर के राज्य में कायस्थ-कमल-कुल-प्रकाशक लाला सूरजमल माथुर कायस्थ ने अपने पाठ करने के निमित्त राजापुर परगने में जाय कों श्री गोस्वामीजी के वंशज...... को अनेक रुपैये के साध्या और शरीर की सेवा कर कों श्री गोस्वामीजी के हाथ की लिखी पोथी सों प्रति अक्षर शोध कों पुस्तक अपना तैयार किया......"।

इसमें भी क्षेपक हैं जो जान बूझकर रखे गए हैं। भूमिका में लिखा है—"......अधिक पाठ प्रसंग को रहने दिया इस निमित्त कि......कथा निकाल देने से हमको लोग दोषी करते।"

इस पुस्तक में संख्या पर अधिक जोर है। प्रत्येक चौपाई (चार चरणों) के बाद कांड के आरंभ से संख्या मिलाई गई है जो इस प्रकार है :—

---

१—मुखपृष्ठ—"श्री सीतारामाभ्यान्नमः श्री तुलसीदास गोस्वामीकृत सप्तकांड रामायण ग्रंथः पंचानन तला में श्री मुकुंदीलाल जानि के छापेखाने में छापा गया। कलकत्ते बड़े बाजार में रामदयाल भगत के कटड़े में श्री तिलकराम नाथराम भगत ने छपवाया संवत् १८९६ मिती श्रावण कृष्ण ४ बुधवार सन् १२४६ साल श्रावण"

पृष्ठसंख्या—बालकांड १४७; अयोध्याकांड ११२; आरण्यकांड ३१; किष्किंधाकांड १३; सुंदरकांड २३; लंकाकांड ७७; उत्तरकांड ६०।

| कांड | श्लोक | चौपाई | दोहा | छंद |
|---|---|---|---|---|
| बाल | ७ | १६१२ | ४२२ | १२६ |
| अयोध्या | ३ | १२६३ | ३२७ | २६ |
| आरण्य | २ | ३१० | ८७ | ४७ |
| किष्किंधा | २ | १५०½ | ३४ | ६ |
| सुंदर | ३ | २६३½ | ६३ | १२ |
| लंका | ३ | ८०० | २१४ | १०३ |
| उत्तर | ३ | ५९७ | २२३ | |

दूसरी प्रति बनारस के दिवाकर छापेखाने से सं० १९१२ में[1] देशी कागज पर मोटे लीथो अक्षरों में छपी थी। इसका पाठ अधिकतर भ्रष्ट है, पर चित्र अच्छे हैं।

इसके बाद तीन लीथो की प्रतियाँ मटमैले कागज पर तीन स्थानों से प्रकाशित हुईं। तीनों का पाठ करीब करीब मिलता जुलता है और तीनों के अंत में यह श्लोक मिलता है—

"यः पृथ्वीभरवारणाय दिविजैः संप्रार्थितश्चिन्मयः
संजातः पृथिवीतले रविकुले मायामनुष्योऽव्ययः।

---

१—मुखपृष्ठ—शहर बनारस दिवाकर छापाखाना में तुलसीकृत रामायण मै तसवीर समेत सातो कांड शिवचरन के इहाँ छपा साकिन महल्ला भदैनी काली महाल के पास छपी बकल पाडोजी महाराष्ट्र ब्राह्मण छापनेवाले रामफल मुसौवर गुदरदास जिसको लेना हो सो चाननी चौक में गोपाल चौबे के दुकान में मिलैगी।"

संवत् १९१२ मिती कार्तिक बदी ४ वार मंगल।

साइज ११″×९″। पृष्ठ-संख्या— बालकांड १७१; अयोध्याकांड ११९; आरण्यकांड ४३; किष्किंधाकांड १८; सुंदरकांड ३१; लंकाकांड ७७; उत्तरकांड ७२।

निश्चक्रं हतराक्षसः पुनरगाद् ब्रह्मत्वमाद्यं स्थिरां
कीर्तिम्पापहरां विधाय जगतां तं जानकीशं भजे ॥"

जान पड़ता है कि तीनों का आधार एक ही छपी या लिखित प्रति थी। इन तीनों में चित्र भी बहुत से दिए गए हैं, पर सभी में, क्षेपक तथा भ्रष्टपाठ की कमी नहीं है।

इनमें पहली संवत् १९२३ तदनुसार २८ अप्रैल सन् १८६६ की छपी है। इसका मुखपृष्ठ तो न मिल सका पर आकारप्रकार से मालूम होता है कि नवलकिशोर प्रेस लखनऊ की छपी है। पुस्तक के अंत में आरती और उपरिलिखित श्लोक के बाद "लि०नागर ब्राह्मण मुरलीधर" मिलता है।

दूसरी सं० १९३० तदनुसार तारीख ४ मई सन् १८७४ में बंबई के सखाराम भिकशेठ खातू के छापेखाने में छपी थी। इसके अंत में श्लोक आदि के बाद कुछ कवित्त[1] भी मिलते हैं।

तीसरी प्रति 'मतबै मुंशी रामसरूप वाकै कंप फतेहगढ़ महल्ला तलैया-लेन' में सं० १९३१ भाद्र शुक्ल ५ तदनुसार सन् १८७३ में छपी थी[2]।

---

१—"राम को गुलाम नाम देश सिंह वयस बंस,
छत्रि जाति बसोवास अंत्रबेदि जानिए।
ग्राम नाम नगवा है पंचकोस कानपुर,
तीन सोस जाजमऊ सिद्धिनाथ मानिए ॥
नव कोस ब्रह्मावर्त बसे बालमीक जहाँ,
राम सुत सिया जुत लोक सब खानिए।
सव कोस बृंदावन साठि कोस प्रागराज,
असी कोस औधपुर राम सुख दानिए ॥
बंबा माई मारकीट के मधि में महजित जान।
सखाराम अरु भीख शेठि की तेहि के पास दुकान ॥"

पृष्ठसंख्या—बालकांड १८१; अयोध्याकांड १४१; आरण्यकांड ३९; किष्किंधाकांड २९; सुंदरकांड २९; लंकाकांड १०१; उत्तरकांड ७२।

२—इदं पुस्तकं लिखितं भोलानाथ संवत् १९३१ भाद्र शुक्ल ५।

पृष्ठसंख्या—बालकांड १८८; अयोध्याकांड १६४; आरण्यकांड ४२; किष्किंधाकांड १७; सुंदरकांड ३०; लंकाकांड १४७; उत्तरकांड ७६।

लीथो की छपी पुस्तकों के पढ़ने में असुविधा होती थी और साधारण पढ़े लिखे लोग यदि रामायण बाँचना चाहते थे तो शब्दों के अलग न होने के कारण उन्हें रामायण का पढ़ना दुरूह मालूम पड़ता था। उधर आई० सी० एस० कोर्स में गवर्नमेंट ने हिंदी वर्नाक्यूलर की परीक्षा में मानस का कुछ अंश रख दिया। इन सबकी सुविधा के लिये बनारस संस्कृत कालेज के पंडित रामजसन मिश्र ने 'बाँचने की सुगमता के लिये पदों को अलग अलग करके भाषा की चाल पर कई पुस्तकों से शोधकर तुलसीदासकृत रामायण' की प्रति तैयार की जो पहली बार संवत् १९२५ तदनुसार सन् १८६८ में लाजरस साहेब के मेडिकल हाल प्रेस काशी में छपी और दूसरी बार चंद्रप्रभा छापाखाना बनारस में संवत् १९४० तदनुसार सन् १८८३ में छपी थी। इसके अंत में कठिन शब्दों के अर्थ तथा इतिहास आदि भी दिए गए हैं। इसका पाठ यथेष्ट शुद्ध है पर शब्दों का शुद्ध संस्कृतरूप मिलता है[1]। इसमें दो स्थलों (रावण जन्म बालकांड में और कुछ आरण्यकांड में) के अतिरिक्त अन्यत्र क्षेपक भी नहीं है। समयानुसार यह टाइप में सुंदर छपी थी और तब के जमाने में इसका मूल्य चार रुपये रखा गया था।

रामचरितमानस का यथेष्ट भाग काशी में रचा गया था और इसका प्रचार तथा पठनपाठन यों तो सभी जगह है, पर अयोध्या और काशी में विशेष रूप से है। रामायण के यही दोनों मुख्य केंद्र हैं। इनमें "को बड़ छोट कहत अपराधू" है, पर इतना तो अवश्य है कि संवत् १९२५ से लेकर सं० १९५० तक रामचरितमानस के प्रचार का स्वर्णयुग था जिसमें सिद्धपीठ काशी उसकी जगमगाती हुई राजधानी थी। तत्कालीन काशिराज महाराज ईश्वरीप्रसाद नारायण सिंहजी उसके प्रधान संरक्षक थे और उनके नवरत्नों में एक से एक बढ़कर रामचरितमानस के प्रेमी तथा जानकार लोग थे। जनता भी अपने श्रेष्ठ पुरुषों के अनुरूप आचरण करती थी। छोटे से लेकर बड़े तक सभी मानस के प्रेमी थे। लोग कथा सुनने में प्रेम रखते थे। कोसों चलकर लोग कथा सुनने जाते थे। जीवन भर के परिश्रम को

---

१—'सबसे भारी साहस मिश्रजी का यह है कि इन्होंने ग्रंथकार की भाषा ही बदल दी अर्थात् उस समय की प्रचलित भाषा के शब्दों के स्थान पर संस्कृत व्याकरण की रीति से शोधकर संस्कृत शब्द रख दिया है।...इसी प्रकार इन्होंने पद्मावत को भी शोधा है।'

(ग्रियर्सन साहब की प्रति के उपक्रम से उद्धृत पृ० २)

सफल करने के लिये लोग कथा कहते तथा जीवन सफल करने के लिये लोग सुनते थे। पाँच पाँच सौ रुपये देकर[1] रामायण की कथा की टिप्पणी ली जाती थी। एक एक गिनी चढ़ाकर 'श्रीरामायणजी' भक्तों के घरों में पधराए ( खरीदे नहीं ) जाते थे। सैकड़ों रुपये देकर रामायण लिखवाया जाता था। और जिस प्रकार बौद्धकालीन सुंदर सुंदर मूर्तियों के मूर्तिकार केवल मजदूरी के लिये नहीं वरन् स्वयं बौद्ध होकर और बुद्ध बनकर टाँकी चलाते थे, उसी प्रकार रामायण के लेखक भी तुलसीदासजी की आत्मा में रमकर अपनी कलम उठाते थे। अक्षरों का आदि से अंत तक समान तथा एक रूप से निर्वाह होता था। देखने से मालूम होता है कि लेखक को कलम के खत के न बिगड़ने का कोई वरदान था।

और बीच बीच की लिखी हुई तस्वीरें! उनका तो कहना ही क्या। किसी किसी प्रति में तो ऐसी रंगसाजी की गई है कि देखकर आश्चर्य होता है। यह आश्चर्य अपनी चरम सीमा पर पहुँचता है जब संयोगवश रामनगर में काशिराज की प्रति देखने का अवसर प्राप्त होता है जो उस जमाने में १,६०,०००) व्यय करके तैयार कराई गई थी।[2] ऐसा था, वह स्वर्णयुग।

इस युग में मूल रामचरितमानस के शुद्ध पाठ के अनुसंधान तथा निर्णय पर बहुत जोर दिया गया था। पाठ शुद्ध करनेवालों में काशी—महल्ला छोटी पियरी—के बाबू भागवतदास जी छत्री का नाम अग्रगण्य है। इन्होंने बहुत बड़ा काम किया है और आज भी लोग इनकी प्रति को प्रमाण मानते

---

१—चोरघाट, काशी के परमहंसजी ने ५००) देकर पं० रामगुलाम द्विवेदी की कथा की टिप्पणी, जो एक कायस्थ ने कइथी अक्षरों में लिखी थी, मोल ली थी।

२—इस प्रति के तैयार करने में ( १ ) भोला राम अहीर; ( राजमंदिर ); ( २ ) विश्वेश्वर अहीर ( बड़े ) ( शांतिकेश्वर महादेव ); ( ३ ) विश्वेश्वर अहीर ( छोटे ) बासफाटक; ( ४ ) मियाँ ······( बजरडीहा ); ( ५ ) मिश्री लाल ( रेवड़ी तालाब ); ( ६ ) महेश्वर प्रसाद मोची ( रेवड़ी तालाब ); ( ७ ) माधो प्रसाद बढ़ई ( रामनगर ) ( ८ ) महादेव रंगसाज ( रामनगर ), ( ९ ) चुन्नी कहार ( हड़हा ) - इन लोगों से २ ) से ३ ) रोजाना मजूरी, तथा खाना, कपड़ा, निवास देकर ५ वर्ष में तैयार कराया गया था। यह सूचना छागुड़ कोहार [ ८५ वर्ष ] महल्ला नवापुरा, काशी से श्री हरीदास जी द्वारा १६. ७. ४५ को मिली।

हैं। जिस समय बाबू भागवतदास जी प्राचीन पोथियों का मिलान कर पाठ-शुद्धि का काम कर रहे थे उसी समय काशी में एक बाबा रघुनाथदास जी रहते थे। उनके पास एक हस्तलिखित प्रति थी। पता नहीं वह किसकी और किस काल की लिखी हुई थी पर यह बाबा रघुनाथदास जी की प्रति कहलाती थी। संभव है, उसका लेखक कोई दूसरा रहा हो और बाबाजी ने उसे शोधकर अपने पाठ की पोथी बनाई हो।

इस पोथी का पाठ लेकर सर्वप्रथम संवत् १६२६ में बाबू दुर्गाप्रसाद कटारे के गणेश यंत्रालय में एक साँची पत्रों में[1] और एक पुस्तक के आकार[2] में मानस की प्रति निकली थी। दोनों देशी कागज पर लीथो में सुंदर बड़े बड़े अक्षरों में छपी थीं। भेद इतना था कि साँचीवाली प्रति में चित्र नहीं थे और पुस्तकाकार प्रति में बहुत से सुंदर चित्र थे। इस पुस्तकाकार प्रति का द्वितीय संस्करण संवत् १८३३ मिति पौष शुक्ल १२ में हुआ था[3]।

इसके बाद संवत् १६३६ में यह बाबा रघुनाथदासवाली प्रति फिर साँची पत्रा में शिवचरन के दिवाकर छापेखाने महल्ला भदैनी, काशी में छपी[4]।

---

१—मुखपृष्ठ—"श्री काशीजी में महल्ला घुघुराना सामा की गली श्रीयुत बाबू हरषचंदजी के बाड़े में दुर्गाप्रसाद कटारे के गणेश यंत्रालय में श्री तुलसी-कृत रामायन श्री बाबा रघुनाथदास की सवत् (सम्मति) से साँची में अति परिश्रम ते सोधि के छापा गया। लिखा देवीप्रसाद तिवारी और सीताराम मिश्र छापनेवाला गोपाल जिसको लेना होय उसे कुंजगली के पश्चिम फाटक पर दुर्गाप्रसाद के दूकान में मिलैगा।"

संवत् १६२६ मि० पौष शुक्ल ५ शुक्रवार।

२—दे० ऊपर की टिप्पणी नं० १। यह प्रति सचित्र है।

संवत् १६२६ मि० चैत्र कृष्ण १२ चंद्रवार।

साइज ११३/४"×६"। साइज ९"×९"। पृष्ठ-संख्या—बालकांड १४५; अयोध्याकांड ११२; आरण्यकांड २६, किष्किंधाकांड १५; सुंदरकांड २५; लंकाकांड ६०; उत्तरकांड ५२।

३—कालिका गली काशी के पं० रत्नचंद्रजी मिश्र से पता लगा है कि यह द्वितीय संस्करण मान मंदिर के पंडित तुलारामजी आचार्य ने धर्मार्थ वितरण के लिए छपवाया था।

४—मुखपृष्ठ—"श्री काशी विश्वनाथ पुरी में दिवाकर छापेखाने में तुलसी-कृत रामायण श्री रघुनाथदास बाबाजी की संबत् से साँची में अति परिश्रम तें

शिवचरन ने एक पुस्तकाकार प्रति[1] अपने दिवाकर छापेखाने से संवत् १६४० में छपवाई थी। और, उसी संवत् में, गणेश यंत्रालयवाली साँची प्रति की द्वितीय आवृत्ति[2] भी हुई थी।

ये छः प्रतियाँ—तीन पुस्तकाकार और तीन साँची पत्रा में—बाबा रघुनाथदास की प्रति से मिलाकर छपी थीं। इनका पाठ बहुत अच्छा है और अक्षर भी मोती से चुन चुनकर पं० देवीप्रसाद तिवारी और पं० महीपनारायण पांडे के लिखे हैं। ये सब मजबूत देशी कागज पर लीथो में छपी थीं। इनमें क्षेपक नहीं है।

अब तक बाबू भागवतदास जी ने अपना पाठ मिला लिया था और उनकी प्रति[3] सर्वप्रथम संवत् १६४२ में बाबू विश्वेश्वरप्रसाद के सरस्वती

---

सोध के छापा गया शिवचरन के यहाँ साकिन महल्ला भदैनी कालीमहल के पास। बा० महीप नारायन पांडे, छापनेवाले बदलजी जिस को लेना होय सो चाननी चौक में कुंजगली के पास शिवचरन के दुकान पर मिलैगा। सोधने-वाले बटुक जी पंडित।"

संवत् १६२६ मि० भाद्रपद शुक्ल १५.

पृष्ठसंख्या—बालकांड ११४; अयोध्याकांड ६२; आरण्यकांड २०; किष्किंधाकांड ११; सुंदरकांड १८; लंकाकांड ४५; उत्तरकांड ४६।

१—प्रायः टिप्पणी नं०२के सदृश। सं०१६४० मि०जेष्ठ शुक्ल ६ गुरुवार।

साइज़ १०"×६½"। पृष्ठसंख्या—बालकांड १८६, अयोध्याकांड १४४, आरण्यकांड ३५, किष्किंधाकांड १६, सुंदरकांड २२, लंकाकांड ७६, उत्तर-कांड ७७।

२—दे० पृष्ठ २८४ की पहली टिप्पणी। इसमें लिखनेवाला तो सीताराम मिश्र है और छापनेवाला बुरविन।

संवत् १६४० मि० चैत्र कृष्ण ३ चंद्रवार।

३—मुखपृष्ठ—"श्री काशीजी में महल्ला दीनानाथ के गोला के दक्षिण फाटक के पास जालपा देवी के सामने गनेस महेस साहु के बाड़े में सरस्वती यंत्रालय में बाबू बिसेसरप्रसाद के यहाँ श्री रामकृपा तें गोस्वामी तुलसीदास-कृत मानस रामायण को श्री पंडित रामगुलाम मिरजापुर निवासी ने १७१४ के संवत् की लिखी पुस्तक से लिखा उस पर से लाला छकनलाल मिरजापुरवासी-ने लिखा और श्री काशीजी में छोटी पियरी पर भागवतदास छत्री के पास १७२१ के संवत् की लिखी पुस्तक और दो पोथी १७६२ के संवत् की लिखी मिली। इन सबों से सोधकर यह पुस्तक छापी गई। जिसको कहीं पाठ में भ्रम होय सो बिना जाने बिगारै नहीं। जिसको लेना होय चाननी चौक में

यंत्रालय में देशी कागज पर लीथो में छपी थी। यहीं सं० १६४३ में भागवत दास जी ने अन्य ग्यारह ग्रंथ भी छपवाए थे। यह प्रति गोलावाली प्रति के नाम से प्रसिद्ध है। इसकी शुद्धता के विषय में कुछ कहना ही नहीं। बस, यह मालूम हो जाने पर कि यह बाबू भागवतदास की प्रति है, रामचरितमानस के जानकार लोग लहालोट हो जाते हैं। बाबू भागवतदास जी को भी पाठ की शुद्धता पर इतना जबरदस्त दावा था कि उन्होंने मुखपृष्ठ पर लिखा है—"जिसको कहीं पाठ में भ्रम होय सो बिना जाने बिगारै नहीं...।"

इसका पाठ बहुत ही प्रामाणिक और सुंदर है। सभी लोग इस बात को मानते हैं। इसमें कई जगह चित्र भी दिए गए हैं और पुस्तक के अंत में शुद्धिपत्र तथा 'रामायन जी की आरती' दी हुई है।

इस प्रति का पाठ लेकर कितने ही लेखकों ने हाथ से पूरा मानस लिखा था,[1] और इसी का पाठ लेकर विक्टोरिया प्रेस बनारस से एक सं० १६४४ में पुस्तकाकार, और दूसरा संवत् १६४५ में गुटका[2] आकार में, मानस के दो बहुत ही शुद्ध संस्करण निकले थे।

आगे चलकर सं० १६५१ में सोनारपुरा के पं० रामप्रसाद तिवारी ने केदार प्रभाकर छापेखाने में कुछ मटमैले बादामी कागज पर सं० १६४२ की

---

कुंज गली के पश्चिम फाटक के पास बाबू बिसेसर प्रसाद के दुकान पर मिलैगी। संवत् १६४२ मि० कार्तिक बदी ३०।"

साइज १०"×६½"। पृष्ठसंख्या—बालकांड १७०; अयोध्याकांड १३४; आरण्यकांड ५३; किष्किंधाकांड १६; सुंदरकांड ३२; लंकाकांड ७६; उत्तरकांड ७६।

१—अकेले बाबू देवीप्रसाद खत्री, पथरगलिया, काशी, ने ४ प्रति रामायण जी की लिखी हैं, जिनमें तीन को लेखक ने भी देखा है।

२—मुखपृष्ठ—रामायण श्री गोस्वामी तुलसीदास जी कृत जिसको अत्यंत परिश्रम के साथ प्राचीन पुस्तकों से मिलाकर ठाकुर विष्णुदत्त गुजराती सहस्रौदीच्य ब्राह्मण ने भलीभाँति शुद्ध करके मुंबई अक्षरों में विक्टोरिया प्रेस में छापा। संवत् १६४५ सावन कृ० १०।

साइज १०½"×६½"। पृष्ठसंख्या—बालकांड १६२; अयोध्याकांड ११६; आरण्यकांड ३९; किष्किंधाकांड १६; सुंदरकांड ३३; लंकाकांड ८०; उत्तरकांड ८४।

प्रति का द्वितीय संस्करण छपवाया। कागज खराब होने से यह प्रति बहुत जल्दी जीर्ण शीर्ण हो गई। बहुत कम लोगों के पास यह सं० १६५१ की प्रति[1] ठीक दशा में है।

भागवतदास जी की प्रति अब तो अप्राप्य है। इस प्रति की मोटी पहचान नीचे दी जाती है—

( १ ) और कांडों की तरह अयोध्या कांड में "इति" नहीं है।

( २ ) आरण्य कांड में ६ठे दोहे के बादवाले दोहे का अंक ७ न होकर फिर एक से शुरू होता है।

( ३ ) लंका कांड में 'लव निमेष परिमान युग...' वाला दोहा श्लोक के पहले दिया गया है। ऐसा क्रम भागवतदास के पहले अन्य किसी प्रति में नहीं मिलता।[2]

भागवतदास जी का रामचरितमानस छपने के बाद जितने लोगों ने शुद्ध पाठवाली प्रति निकालने का प्रयत्न किया उन्होंने पाठ में तथा आकार-प्रकार में इसी संस्करण की नकल की है। काशी से ऐसी ५ प्रतियाँ 'लीथो'

---

१—मुखपृष्ठ—"रामचरितमानस श्री रामकृपा तें गोस्वामी तुलसीदासकृत मानसरामायण को श्री पंडित रामगुलाम मिरजापुर निवासी ने १७१४ संवत् की लिखी पुस्तक से लिखा उस पर से लाला छक्कनलाल मिरजापुरवासी ने लिखा और श्री काशीजी में छोटी पियरी पर भागवतदास छत्री के पास १७२१ के संवत् की लिखी पुस्तक औ दो पोथी १७६२ के संवत् की लिखी मिली। इन सबों को सोधकर महल्ला दीनानाथ के गोला में बाबू विश्वेश्वरप्रसाद के यहाँ छपा रहा सो कहीं कहीं पाठ में भ्रम हो गया था सो उसको फिर से भागवतदास छत्री ने सोधकर दुरुस्त किया सो श्री काशी जी महल्ला सोनारपुरा में रामप्रसाद तिवारी के केदार प्रभाकर छापेखाने में शुद्धतापूर्वक छापा गया। जिसको लेना होय सो चाननी चौक में रामप्रसाद तेवारी के दुकान पर मिलैगा अथवा मुन्नीलाल बुकसेलर के पास मिलैगा।"

मि० पूस सुदी ८ संवत् १९५१।

पृष्ठसंख्या—उतनी ही जितनी कि सं० १९४२ वाली प्रति में है।

२—लेखक ने सिर्फ दो प्रतियों में एक सं० १७६२ और एक १८१७ संवत् की हस्तलिखित प्रति में यह क्रम देखा है।

में छपी थीं जो सर्वथा शुद्ध और देखने में बिलकुल भागवतदास जी की प्रति ऐसी मालूम पड़ती हैं।

१—एक सं० १६४६ में[1] बाबू कालूराम के संस्कृत मुद्रायंत्र में छपी।

२—दूसरी प्रति स० १६४८ में बाबू मुन्नीलालजी के प्रयत्न से गौरीशंकर यंत्रालय, महल्ला बाग हाड़ा काशी में छपी[2]।

---

१—मुखपृष्ठ—'अथ रामायण— श्रीमत्स्वामी तुलसीदासकृत हरिजन वो हरिभक्त सर्वज्ञ लोगों पर विदित हो कि यह मानस रामायण तुलसीदासकृत कई जगह कई मरतबे छपि चुकी परंतु जथार्थ शुद्धता न हुई सो यह रामायण सप्त कांड श्री बाबा रघुनाथदास वो बाबा रामचरणदास, वो परम भक्त भागवतदास वो श्रीमन्महाराजाधिराज काशिराज बहादुर की प्राचीन लिखी हुई प्रतियाँ से वो कई जगह की छपी हुई पुस्तकें अर्थात् बंबई वो आगरा काशी आदि की हुई पुस्तकें से बहुत प्रेम के साथ हरिभक्तों के कल्याण हेतु शुद्ध कर छापि गई। कासी संस्कृत मुद्रायंत्र में बाबू कालूराम के छापाखाना में छापा। श्रावण शुक्ल ५ रविवार सं० १६४६।

साइज १०"×६½" । पृष्ठसंख्या—बालकांड १७०; अयोध्याकांड १३९; आरण्यकांड ३९; किष्किंधाकांड १६; सुंदरकांड ३२; लंकाकांड ७२; उत्तर-कांड ७७।

२—मुखपृष्ठ—अथ रामायण तुलसीकृत प्रारंभ—श्रीगणेशाय नमः।

श्रीरामाभ्यां नमः। इस भारत खंड में मनुष्य शरीर लेने के फल केवल एक सीतारामजी की प्राप्ति है, तिसका साधन इस महाघोर कलिकाल में कोई नहीं है इस वास्ते बड़भागी लोगन को जनाई जाती है कि अपने आत्मा और अपने कुल के पवित्र करने की इच्छा होय तो श्री गोस्वामी तुलसीदास कृत रामायण के अवलोकन करो। इसी में आप लोगों के लोक वो परलोक का सुख प्राप्त होगा सो इस समय में तुलसीकृत रामायण का पाठ बहुत तरह का संसार में फैल गया है परंतु श्री पंडित बंदन पाठकजी के पुस्तक का पाठ शुद्ध शुद्ध अभी तक कोई छापेखाने में नहीं छपा है। जैसा पाठकजी रामयण के पाठ महाराज रामवल्लभशरणजी के पढ़ाया था और अपना पाठ लिखा दिया था सो अबहीं श्री काशीजी में रामकुंड पर प्रगट है सोई पाठ श्री बाबा जानकी-वल्लभसरनजी की आज्ञानुसार मुन्नीलाल ने बहुत शुद्धता से छपाया है जिसके अत्तर के संख्या भी गिनी गई है ३११६८० अत्तर भया है तिसके श्लोक

३—तीसरी सं० १९४६ मि० ज्येष्ठ सुदी ६ को छपी। यह सं० १९४६ वाली प्रति का द्वितीय संस्करण है।

४—चौथी प्रति सं० १९४९ में पं० कन्हैयालाल मिश्र के सुधानिवास यंत्रालय, बुलानाला काशी में छपी[1]। इसका नाम "रामायण पदार्थ टीका सहित" है। टीका नाम मात्र की है। छोटेलालजी व्यास ने इसमें पं० वंदन पाठक जी का तथा कुछ अपना टिप्पन दिया था। इस प्रति में तथा सं० १९४८ की प्रति में, दोनों में वंदन पाठक जी का पाठ स्वीकार किया गया है।

---

९९९० गिनती में हैं तत्र प्रमाण 'नव हजार नव सै नवे तुलसीकृत विस्तार। अष्टादश षट चारि को सब ग्रंथन को सार॥' अगर जो किसी को प्रतीति न हो कि पाठकजी की पुस्तक का पाठ यह छपा है तो पाठकजी के हस्तकमल के लिखी पुस्तक श्री अजोध्याजी में कनकभवन में प्रगट है जिसको मिलान करना होय सो कर लेवैं श्री काशी विश्वनाथपुरी महल्ला कचौरी गल्ली में मुन्नीलाल के दुकान पर मिलैगा। गौरीशंकर यंत्रालय में छापा गया महल्ला बाग हाडा बिसेसर कारीगर ने छापा विसेश्वर लेखक ने लिखा श्री संवत १९४८ मि० माघ शुक्र २ रविवार।

साइज १०″×६½″। पृष्ठसंख्या—बालकांड १७०; अयोध्याकांड १३४; आरण्यकांड ३४; किष्किंधाकांड १८; सुंदरकांड ३०; लंकाकांड ७२; उत्तर-कांड ७२।

१—मुखपृष्ठ—अथ रामायण पदार्थ टीका सहित।

रिद्ध श्री गणेश जी सिद्ध

यह पुस्तक श्री रामायण पदार्थटीका श्री मानसी वंदन पाठकजी की हस्त-कमल की लिखी प्रतियों से सोधकर गद्दी पर वर्तमान श्रीयुत छोटेलाल जी की आज्ञानुसार औ श्री बाबा जानकीवल्लभशरन भागवतदास औ बाबा रघुनाथदास औ बाबा वल्लभशरण जी की संमति से अति शुद्धता से छापा गया। काशी विश्वनाथ सुधानिवास यत्रालय छापाखाना रामकुमार मिश्र के पुत्र कन्हैयालाल मिश्र के यहाँ मुद्रित भया। बाबू विशेशरदयाल छापनेवाला काडीगर गनेश। संवत १९४९ फाल्गुन सु० १९ गुरुवार।

पृष्ठसंख्या—बालकांड १९४; अजोध्याकांड १२०; आरण्यकांड ४०; किष्किंधाकांड २२; सुंदरकांड ३०; लंकाकांड ७८; उत्तरकांड ८४।

५—पाँचवीं प्रति साँची पत्रा में सत्यनारायण यंत्रालय, मानमंदिर बनारस में, लीथो में, छपी थी।

इन पाँचों प्रतियों का पाठ बहुत दिव्य और शुद्ध है। इन सबमें भागवतदास की प्रति की छाया पाई जाती है।

ये सब काशी के उस स्वर्णयुग के कीर्तिस्तंभ हैं जो काल के प्रभाव से अब प्रायः लुप्त से हो रहे हैं। दूसरी जगहों में रामायण के प्रकाशन का जो कार्य हुआ उनमें खड्गविलास प्रेस, बाँकीपुर का "मानस रामायण" अद्वितीय है। उस पुस्तक को देखकर श्रीमान् ग्रियर्सन साहब के प्रेम और परिश्रम की जितनी प्रशंसा की जाय, तथा अपने को जितना लज्जित किया जाय, थोड़ा है। बड़े बड़े सुंदर अक्षरों में छपी ऐसी प्रशस्त प्रति देखकर तबीयत प्रसन्न हो जाती है। यह[1] संवत् १९४६ तदनुसार १८८९ में छपी थी। बरसों परिश्रम करके, रामचरितमानस की जितनी भी छपी[2] या लिखी प्रतियाँ मिल सकीं उन सबों को मँगाकर देखने और आपस में मिलान करने के बाद, इसे ग्रियर्सन साहब ने छपवाया था। अंगद के प्रण—

तेहि समाज कियो कठिन पन जेहि तौल्यो कैलास।
तुलसी प्रभु महिमा कहौं, सेवक को बिस्वास॥

की तरह समझ में नहीं आता कि गोस्वामी जी के मानस की प्रशंसा की जाय या ग्रियर्सन साहब के मन की। मैं तो ग्रियर्सन साहब को ही बधाई

---

१—मुखपृष्ठ—श्रीयुत गोस्वामी तुलसीदास कृत रामचरितमानस जिसको परम परिश्रम से श्री तुलसीदास जी की हस्तलिपि से मिला तथा शोध करके मान्यवर सर स्टुअर्ट काल्विन वेली साहेब बहादुर के० सी० आई० ई० लेफ्टिनेंट गवर्नर बंगाल की आज्ञा से रामदीन सिंह ने प्रकाशित किया।

पटना खड्गविलास प्रेस, सन् १८८९ ( = सं० १९४६ )।

साइज १३½″×१०½″। पृष्ठसंख्या—बालकांड ११५, अयोध्याकांड १२८; आरण्यकांड ३६; किष्किंधाकांड १६; सुंदरकांड २७; लंकाकांड ६४, उत्तरकांड ६९।

२—सन् १८८९ तक बाबू रामदीन सिंह का कहना है कि······रामायण की १२६ प्रति अनेक सुजनों द्वारा मुद्रित हुई थीं।

दूँगा जिन्होंने हम लोगों को जवाहिर में काँच न मिलाने का उपदेश दिया है। 'इस रामचरितमानस में ग्रंथकार के लेखानुसार मक्षिका स्थाने मक्षिका रखी गई है। कल्पना से काम नहीं लिया गया है।' वास्तव में भूमिका के ये शब्द इसकी अच्छाई के प्रमाणपत्र हैं।

संवत् १९५२ में कोदोरामजी की रामायण वेंकटेश्वर प्रेस, बंबई में छपी। इसका पाठ भी सर्वथा शुद्ध और प्रामाणिक माना जाता है। कोदोरामजी ने ग्रंथकार के समय से जो परंपरागत शिष्य हुए उनका इस प्रकार वर्णन मानसमयंक से उद्धृत किया है—

> **ब्रह्म किशोरीदत्त** को ग्रंथकार ही दीन्ह।
> **अलपदत्त** पढ़ि ताहि सों चित्रकूट मो लीन्ह॥
> **रामप्रसादहिं** सो दई लहि तातें **शिवलाल**।
> **दत्तफणीशहि** जानि निज सो दीन्ही सुखमाल॥

इसी परिपाटी के अनुकूल रामचरितमानस की ४ प्रतियाँ लिखी गईं। प्रथम श्रीमद्गोस्वामी जू के करकमल की लिखी प्रति से श्री किशोरीदत्तजी ने पढ़ा। अलपदत्तजी ने दूसरी प्रति अपने शिष्य रामप्रसादजी को दी। शिवलाल पाठक ने तीसरी प्रति कराई। पं० शेषदत्तजी ने सं० १९०१ में चौथी प्रति जीवलाल नामक लेखक से लिखाई। इसी चौथी प्रति का पाठ लेकर केशरिया ग्राम जिला चम्पारन निवासी कोदोरामजी ने अपनी पोथी छपवाई थी।

कोदोरामजी की प्रति बड़े बड़े अक्षरों में नवाह्निक पाठविधि तथा अनेक प्रयोगों समेत छपी थी। इसके अयोध्याकांड का नाम 'अवधकांड', आरण्यकांड का नाम 'वनकांड', सुंदरकांड का नाम 'सुमेरकांड' तथा लंकाकांड का नाम 'युद्धकांड' रखा गया था। कोदोरामजी को 'मानस-मयंक' के रचयिता के ये वाक्य प्रिय थे और उन्होंने अपनी पुस्तक में क्षेपक नहीं मिलाया है—

> लली पूर्वसंकल्प को रस मुनि बीचे जान।
> अधिक मिलाये हैं अधम करिहैं नरक पयान॥
> अनल काम अहि क्रोध है लोभहि बिच्छू जान।
> पाठ फेर जे करतु हैं ते शठ नरक समान॥

इतना होने पर भी अयोध्याकांड में 'चार चौपाई के बाद दोहा' वाले नियमपालन में कोदोरामजी ने अयोध्या कांड के दोहा नंबर ७,६२,१७२,१८४,२७८ के बाद दो दो अर्धाली बढ़ाकर सात सात पंक्तियों को आठ आठ किया है। इसी तरह दोहा नंबर २८ और २०१ के बाद दो दो अर्धालियाँ घटाकर नव नव पंक्तियों को आठ आठ किया है।

यह सब होते हुए भी पोथी अच्छी और प्रामाणिक है। इनका गुटका भी छपा था जिसकी नकल इलाहाबाद और काशी ने की।

काशी नागरीप्रचारिणी सभा के पाँच सभासदों ने सं० १९६० (सन् १९०३ ई०) में 'रामचरितमानस' का बड़ा सुंदर संस्करण छपवाया था। यह इंडियन प्रेस, प्रयाग में छपा था। सुंदर बड़े बड़े अक्षर, बड़ा आकार, बीच बीच में प्रायः अस्सी चित्र[1] देखकर चित्त प्रसन्न हो जाता है। वास्तव में रामायण छपे तो ऐसी। कोशिश तो शुद्ध पाठ देने की की गई थी पर जैसा कुछ चाहिए, हो न सका। फिर भी पुस्तक की सुंदरता को देखकर यह पाठदोष छिप सा जाता है।

आगे चलकर इसी पाठ को लेकर इंडियन प्रेस, प्रयाग ने, साधारण अक्षरों में एक छोटा 'रामचरितमानस' छापा था।

संवत् १९८० में गोस्वामीजी की त्रिशत जयंती के अवसर पर काशी-नागरीप्रचारिणी सभा से 'तुलसी ग्रंथावली' प्रकाशित हुई थी। इसके प्रथम भाग में 'रामचरितमानस' है। पुस्तक के अंत में कथाभाग है जिसमें रामायण में आए हुए पौराणिक पुरुषों की कथा है। कहने की आवश्यकता नहीं कि यह प्रति अवसर के अनुरूप नहीं हुई।

अयोध्या के महंत लोगों की दो सुंदर प्रतियाँ छपीं। एक तो बाबा माधवदास की प्रति का पाठ लेकर देशोपकारक प्रेस लखनऊ से सन् १९१२ में छपी थी। दूसरी बाबा सरयूदासजी ने बनारस में बैजनाथप्रसाद बुकसेलर राजा दरवाजा के यहाँ सं० १९८२ में छपवाई थी। बाबा सरयूदासजी की प्रति छोटे अक्षरों में, गुटका रूप में भी, छपी थी। इन दोनों का पाठ अच्छा है।

'रामचरितमानस' का स्वर्गीय श्री रामदासजी गौड़वाला संस्करण हिंदी पुस्तक एजेंसी कलकत्ता से प्रकाशित हुआ था। इसका पाठ प्रायः अच्छा है

१—ये चित्र काशिराज की प्रति के कुछ चित्रों के फोटो थे।

और सस्ते संस्करणों में यह सबसे अच्छी पुस्तक है। गौड़जी रामायण के अनन्य प्रेमी थे, उन्होंने काफी समय देकर रामचरितमानस का अध्ययन किया था। उनके पास एक प्रति थी जिसे वे भागवतदासवाली प्रति कहते थे और उसी का पाठ उन्होंने अपनी पुस्तक में रखा है।

श्री बजरंगबली विशारद ने एक रामचरितमानस सं० १९९३ में अपने सीताराम प्रेस से निकाला है। यह सर्वथा शुद्ध तो नहीं है, फिर भी अच्छा है। इसमें बालकांड का पाठ श्रावण कुंज की प्रति, अयोध्याकांड का पाठ राजापुर की प्रति एवं शेष पाँच कांडों का पाठ सद्गुरुसदन गोलाघाट की प्रति के अनुसार दिया गया है। इसका टाइप गौड़जी की प्रति से मोटा है।

पंडित विजयानंदजी त्रिपाठी का 'रामचरितमानस,' जो सं० १९९३ में लीडर प्रेस से निकला है, उत्तम है।[1] त्रिपाठीजी ने अपने जीवन भर का परिश्रम, यह प्रति निकालकर, सफल कर दिया। इस प्रति की विशेषता यह है कि यह सुंदर आकारप्रकार में अच्छे कागज पर, काफी मोटे अक्षरों में, प्रायः शुद्ध छपी है। इसमें पाठभेद खूब दिए गए हैं और उन पाठभेदों की संकेत प्रति का नाम भी दे दिया गया है। अन्य संस्करणों[2] में भी पाठ-भेद का संकेत दिया गया है पर इतना विशद नहीं। चाहे कुछ त्रुटि भले ही हो पर ऐसे खोज के काम के लिये त्रिपाठीजी धन्यवाद के पात्र हैं। भागवत-दासजी के संस्करण की नाईं आपने भी रामायणयुग में एक साका कर दिया है।

## ( २ ) संपूर्ण रामचरितमानस की टीका

रामचरितमानस की प्रतिष्ठित टीकाओं का जिक्र बाबा औसानदास ने अपने गुरु श्रीमहाराज स्वर्गीय बाबा हरीदासजी कृत 'शीलावृत्ति टीका' के द्वितीय संस्करण में इस प्रकार किया है—

---

१—इसका नवीन संस्करण टीका सहित मोतीलाल बनारसीदास के यहाँ से हुआ है।

२—इंडियन प्रेस, प्रयाग से सन् १९०३ में प्रकाशित रामचरितमानस तथा गौड़ जी का संस्करण।

'महाराज स्वामी श्रीरामचरण औध माहिं,
कीन्हे रामायण को तिलक सो अनूप है।
दूसर श्रीरामबकस तीसर पंजाबी कही,
चौथे हरिहरप्रसाद कीन्हेउ सो खूब है।'

ये चारों टीकाएँ देखने में आती हैं पर कोदोरामजी के रामचरितमानस की भूमिका में जिन तीन सांप्रदायिक टीकाओं का उल्लेख है वे नहीं दिखलाई पड़तीं। वे क्रमशः नीचे लिखी हैं—

(१) ब्रह्मकिशोरीदत्तजी कृत 'मानससुबोधिनी'।
(२) अल्पदत्तजी योगींद्र कृत 'मानसकल्लोलिनी'।
(३) श्रीरामप्रसादजी कृत 'मानस-रस-बिहारिणी'।

रामचरणदास कृत टीका एक बृहत्, शास्त्रीय प्रमाणों से युक्त, विद्वत्ता-पूर्ण टीका है। इसकी भाषा पुरानी हिंदी है। बालकांड तथा उत्तरकांड विशद रूप से लिखे गए हैं। अन्य कांडों में उतनी बातें नहीं कही गई हैं। कहीं कहीं पर, जहाँ साधारण वार्ता है, टीकाकार ने कुछ भी नहीं लिखा है। यह टीका अयोध्या के सांप्रदायिक मत के अनुकूल है; साधारण जनता के काम की चीज नहीं है। सन् १९२४ ई० तक इसकी तीन आवृत्तियाँ नवल-किशोर प्रेस, लखनऊ से हो चुकी थीं। पहले सन् १८८२ ई० में यह साची पत्रे में निकली थी। इसका मूलपाठ ठीक नहीं है और क्षेपक भी यथा-स्थान खूब है। शब्दों का शुद्ध संस्कृत रूप मिलता है।

पंडित रामबकस पांडे की 'भावप्रकाशिका टीका', मुंशी सदासुखलाल के अहतमाम से निर्मित होकर, प्रयाग के बुद्धिसागर छापेखाने (नूरलबसार प्रेस) से तीन बार निकली थी। पहली बार सन् १८६९ ई० में, दूसरी बार सन् १८७५ ई० में, तीसरी बार सन् १८८५ ई० में। इसका निर्माण-काल पुस्तक के अंत में इस प्रकार दिया गया है—

'उनइस सौ पचीस संवत माघ एकादशी।
पूर कियो प्रभु ईश रामायण टीका सहित॥'

पांडेजी के भाव बड़े अनूठे हैं। टीका तो कहीं कहीं पर है, पर जहाँ है वहाँ खूब है। इसमें समस्त चौपाइयों का अर्थ नहीं दिया गया है। साधारण

पढ़ेलिखे लोग भी इससे आनंद उठा सकते हैं। पर खेद है कि ऐसी अनूठी पुस्तकें लुप्त हुई चली जा रही हैं और उनका नवीन संस्करण तक नहीं होता। टीकाएँ निकलती हैं तो आज फलाने की, कल ढेमाके की; जिन्होंने ठीक ठीक जाना भी नहीं कि रामायण क्या वस्तु है।

संतसिंह जी पंजाबी का 'मानस भाव प्रकाश' एक अच्छा ग्रंथ है। यह खड्गविलास प्रेस, बाँकीपुर से सन् १६०१ में छपा था। इसमें संपूर्ण चौपाइयों की टीका दी गई है। लोगों का कहना है, और ठीक है, कि तुलसीदासजी के शब्दों को जितना पंजाबीजी ने पकड़ा उतना और किसी टीकाकार ने नहीं।

'रामायण-परिचर्या-परशिष्ट-प्रकाश' रामचरितमानस संबंधी साहित्य का एक अनुपम ग्रंथ है। यह संपूर्ण ग्रंथ खड्गविलास प्रेस, बाँकीपुर में सन् १८६८ ई० में छपा था। इसमें तीन टीकाकारों के तीन भिन्न भिन्न अर्थ दिए गये हैं—

'मानसपरिचर्या' (मा० प०) श्री १०८ देवतीर्थ स्वामी (काष्ठजिह्वा स्वामी)[1] का।

'मानसपरिचर्यापरिशिष्ट' (मा० प० प०) श्रीमन्महाराज द्विजराज काशिराज ईश्वरीप्रसाद नारायणसिंह बहादुर कृत।

---

१ काष्ठजिह्वा स्वामी—काशिराज श्रीमन्महाराज ईश्वरीप्रसाद नारायणसिंह के समकालीन एक पहुँचे हुए महात्मा थे। ये संस्कृत के बड़े विद्वान थे और रामचरितमानस के अच्छे ज्ञाता थे। ये काशिराज के नवरत्नों में एक थे। एक बार एक पंडित देशदेशांतर में शास्त्रार्थ करता हुआ काशीजी आया। उसका प्रण था कि यदि मैं शास्त्रार्थ में हार जाऊँगा तो प्राण विसर्जन कर दूँगा। संयोगवश देवतीर्थ स्वामी से उसकी भेंट हो गई और शास्त्रार्थ में हारकर उसने प्राण दे दिया। इस बात से स्वामीजी के हृदय में बड़ी चोट लगी। उन्होंने विचार किया कि यह जिह्वा ही का दोष है। इसी की वजह से ब्रह्महत्या हुई। तभी से वे अपने मुँह में काठ की जिह्वा की खोली रखे रहते थे। इसी कारण उनका नाम काष्ठ-जिह्वा स्वामी पड़ा। इन्होंने कई एक ग्रंथ लिखे थे जिनमें भक्तिरस छलकता हुआ मिलता है। कबीरदास की वाणी की तरह इनके पद भी हृदय में चुभ कर घर कर जाते हैं। पर काल की करालता से इनके ग्रंथ लुप्त हो रहे हैं।

'मानस-परिचर्या-परिशिष्ट-प्रकाश' ( मा० प० प० प्र० ) परमहंस-मान-हंसावतंस श्रीजानकीरमण-चरण-सरोरुह-राजहंस श्रीसीतारामीय हरिहर प्रसादजी कृत।

यह ग्रंथ विशेषकर श्रीसीतारामीय हरिहरप्रसादजी ( जो कि काशिराज महाराज ईश्वरीप्रसाद नारायणसिंह के फुफेरे भाई थे ) की प्रेरणा से तैयार हुआ था। उनके जीवनकाल में केवल दो कांड[1] ( बालकांड और अयोध्याकांड ) प्रकाशित हो सके थे। अंत समय में जब श्रीहरिहरप्रसादजी पछताने लगे कि रामायण जी की टीका भी पूरी न हो सकी तो काशिराज ने आश्वासन दिया कि 'मैं आपकी पद्धति के अनुसार संपूर्ण ग्रंथ की टीका करवाऊँगा' और उन्होंने वैसा ही किया।

बा० बैजनाथप्रसादजी कुर्मी, मौजा डेहवा मानपुर, नवाबगंज जिला बाराबंकी के रहनेवाले थे। ये परम भक्त और गोस्वामीजी के ग्रंथों के विचित्र मधुकर थे; आपने प्रायः सभी ग्रंथों को टीका लिखी है। रामायण की टीका एक बृहत् ग्रंथ है। इसमें रामायण का अर्थ खूब स्पष्ट करके समझाया गया है। भाव भी अच्छे अच्छे दिए गए हैं। पहले पहल यह टीका ( बैजनाथीय टीका ) नवलकिशोर प्रेस, लखनऊ से सन् १८९० में प्रकाशित हुई थी।

बाबा हरीदासजी कृत शीलावृत्ति टीका लखनऊ में छपी थी। इसमें सब जगह अर्थ नहीं दिया है, कहीं कहीं पर भाव अच्छे हैं।

विनायकी टीका के लेखक श्री विनायकरावजी ( उपनाम कवि नायक ) थे। इनकी टीका पहले पहल जबलपुर, यूनियन प्रेस से सन् १९१५ में छपी थी। इसमें दोहे चौपाइयों का साधारण अर्थ दिया गया है; और जगह जगह, तुलसीदास जी के भाव से मिलते हुए अन्य कवियों के पद्य दिए गए हैं। प्रत्येक कांड के अंत में पुरौनी, काव्यलक्षण, गणविचार, पिंगल-विचार, भावभेद, रसभेद, कथा भाग तथा सुंदर सुंदर चौपाइयाँ दी गई हैं।

---

१—ये दो कांड सटीक पहले सन १८३५ ई० में बाबू अविनाशीलाल वो पं० गोपीनाथ पाठक के प्रबंध से 'आर्य यंत्रालय' काशी में छपे फिर उक्त सज्जनों के प्रबंध से, 'लाइट छापेखाने' में, जो दशाश्वमेध घाट पर था, छपे।

सं० १९३३ में बालकांड, सं० १९३५ में अयोध्याकांड, सं० १९३७ में आरण्यकांड, सं० १९४० में किष्किधाकांड छपा था।

मैनपुरनिवासी मुंशी सुखदेवलाल कृत 'मानहंसभूषण' संवत् १९२४ में लिखा गया था और सिवाय प्राचीनता के इसमें कोई उल्लेखनीय बात नहीं है। न तो पाठ ठीक और पूरा है[1] और न अर्थ ही साफ और संपूर्ण है। यह नवलकिशोर प्रेस, लखनऊ में छपा था और सन् १८८६ तक इसका चतुर्थ संस्करण हो गया था। इसकी नवीनता यह है कि संपूर्ण रामायण में दोहों के बीच में ८ पंक्तियों का क्रम निबाहा गया है।

श्रीयुत शीतलासहायजी सावंत बी० ए०, एल्-एल० बी० का 'मानसपीयूष' रामायण पर एक बृहत् भाष्य है जिसमें प्रत्येक चौपाई और दोहे का जो कुछ भी अर्थ जिस किसी टीकाकार ने किया है वह संकलित किया गया है। मानस के भावों की यह एक सुंदर और विस्तृत सूची है। शीतलासहायजी का प्रयत्न यह रहा है कि रामायण के बारे में यह कहा जा सके कि 'यन्नेहास्ति न तत्क्वचित्'। एक कायस्थ कुल में जन्म लेकर, उर्दूलिपि को छोड़ हिंदी का विशेष अभ्यास न होने पर भी, संत महात्माओं के पास जाकर उर्दू में रामचरितमानस के भाव को लिखना और सब प्रकार की रुकावट होते हुए संपूर्ण रामायण पर एक स्मारक ग्रंथ तैयार कर देना जनकसुताशरण ही का काम था। इन्होंने पाठ गौड़जी के संस्करण का रखा है और दोहे के अंक भी उसी के अनुकूल हैं।

अन्य भाषाओं में रामचरितमानस की जो टीकाएँ हुई हैं उनमें ग्राउस साहेब का अनुवाद एक प्रामाणिक ग्रंथ माना जाता है। सन् १८९१ तक इसका पंचम संस्करण छप चुका था। इसकी प्रामाणिकता का अंदाज इसी से किया जा सकता है कि लोग मूलपाठ का निर्णय तथा क्षेपकविचार यह देखकर करते हैं कि अमुक अंश ग्राउस साहेब के अनुवाद में आया है या नहीं।

उर्दूभाषांतर तथा अनुवाद नवलकिशोर प्रेस, लखनऊ से छपा है। गुजराती भाषांतर तथा अनुवाद शास्त्री छोटेलाल चंद्रशंकरजी ने सस्तुं साहित्य-वर्धक कार्यालय, अहमदाबाद से छपवाया था। सं० १९९० तक इसका पंचम संस्करण प्रकाशित हो चुका था।

---

१—'(मुंशीजी) ने चतुर्थांश के लगभग मूल चौपाइयों को निकाल दिया है। जहाँ जी में आया, नवीन चौपाइयाँ जोड़ दी हैं।'—रामदीनसिंह का उपक्रम, जो ग्रियर्सन साहबवाले संस्करण में दिया गया है।

'मानस-परिचर्या-परिशिष्ट-प्रकाश' ( मा० प० प० प्र० ) परमहंस-मान-हंसावतंस श्रीजानकीरमण-चरण-सरोरुह-राजहंस श्रीसीतारामीय हरिहर प्रसादजी कृत ।

यह ग्रंथ विशेषकर श्रीसीतारामीय हरिहरप्रसादजी ( जो कि काशिराज महाराज ईश्वरीप्रसाद नारायणसिंह के फुफेरे भाई थे ) की प्रेरणा से तैयार हुआ था । उनके जीवनकाल में केवल दो कांड[1] ( बालकांड और अयोध्या-कांड ) प्रकाशित हो सके थे । अंत समय में जब श्रीहरिहरप्रसादजी पछताने लगे कि रामायण जी की टीका भी पूरी न हो सकी तो काशिराज ने आश्वासन दिया कि 'मैं आपकी पद्धति के अनुसार संपूर्ण ग्रंथ की टीका करवाऊँगा' और उन्होंने वैसा ही किया ।

बा० बैजनाथप्रसादजी कुर्मी, मौजा डेहवा मानपुर, नवाबगंज जिला बाराबंकी के रहनेवाले थे । ये परम भक्त और गोस्वामीजी के ग्रंथों के विचित्र मधुकर थे; आपने प्रायः सभी ग्रंथों की टीका लिखी है । रामायण की टीका एक बृहत् ग्रंथ है । इसमें रामायण का अर्थ खूब स्पष्ट करके समझाया गया है । भाव भी अच्छे अच्छे दिए गए हैं । पहले पहल यह टीका ( बैज-नाथीय टीका ) नवलकिशोर प्रेस, लखनऊ से सन् १८६० में प्रकाशित हुई थी ।

बाबा हरीदासजी कृत शीलावृत्ति टीका लखनऊ में छपी थी । इसमें सब जगह अर्थ नहीं दिया है, कहीं कहीं पर भाव अच्छे हैं ।

विनायकी टीका के लेखक श्री विनायकरावजी ( उपनाम कवि नायक ) थे । इनकी टीका पहले पहल जबलपुर, यूनियन प्रेस से सन् १६१५ में छपी थी । इसमें दोहे चौपाइयों का साधारण अर्थ दिया गया है; और जगह जगह, तुलसीदास जी के भाव से मिलते हुए अन्य कवियों के पद्य दिए गए हैं । प्रत्येक कांड के अंत में पुरौनी, काव्यलक्षण, गणविचार, पिंगल-विचार, भावभेद, रसभेद, कथा भाग तथा सुंदर सुंदर चौपाइयाँ दी गई हैं ।

---

१—ये दो कांड सटीक पहले सन् १८२९ ई० में बाबू अविनाशीलाल वो पं० गोपीनाथ पाठक के प्रबंध से 'आर्य यंत्रालय' काशी में छपे फिर उक्त सज्जनों के प्रबंध से, 'लाइट छापेखाने' में, जो दशाश्वमेध घाट पर था, छपे ।

सं० १६२२ में बालकांड, सं० १६२९ में अयोध्याकांड, सं० १६३७ में आरण्यकांड, सं० १९४० में किष्किधाकांड छपा था ।

मैनपुरनिवासी मुंशी सुखदेवलाल कृत 'मानहंसभूषण' संवत् १६२४ में लिखा गया था और सिवाय प्राचीनता के इसमें कोई उल्लेखनीय बात नहीं है। न तो पाठ ठीक और पूरा है[1] और न अर्थ ही साफ और संपूर्ण है। यह नवलकिशोर प्रेस, लखनऊ में छपा था और सन् १८८६ तक इसका चतुर्थ संस्करण हो गया था। इसकी नवीनता यह है कि संपूर्ण रामायण में दोहों के बीच में ८ पंक्तियों का क्रम निबाहा गया है।

श्रीयुत शीतलासहायजी सावंत बी० ए०, एल् - एल० बी० का 'मानसपीयूष' रामायण पर एक बृहत् भाष्य है जिसमें प्रत्येक चौपाई और दोहे का जो कुछ भी अर्थ जिस किसी टीकाकार ने किया है वह संकलित किया गया है। मानस के भावों की यह एक सुंदर और विस्तृत सूची है। शीतलासहायजी का प्रयत्न यह रहा है कि रामायण के बारे में यह कहा जा सके कि 'यन्नेहास्ति न तत्क्वचित्'। एक कायस्थ कुल में जन्म लेकर, उर्दूलिपि को छोड़ हिंदी का विशेष अभ्यास न होने पर भी, संत महात्माओं के पास जाकर उर्दू में रामचरितमानस के भाव को लिखना और सब प्रकार की रुकावट होते हुए संपूर्ण रामायण पर एक स्मारक ग्रंथ तैयार कर देना जनकसुताशरण ही का काम था। इन्होंने पाठ गौड़जी के संस्करण का रखा है और दोहे के अंक भी उसी के अनुकूल हैं।

अन्य भाषाओं में रामचरितमानस की जो टीकाएँ हुई हैं उनमें ग्राउस साहेब का अनुवाद एक प्रामाणिक ग्रंथ माना जाता है। सन् १८६१ तक इसका पंचम संस्करण छप चुका था। इसकी प्रामाणिकता का अंदाज इसी से किया जा सकता है कि लोग मूलपाठ का निर्णय तथा क्षेपकविचार यह देखकर करते हैं कि अमुक अंश ग्राउस साहेब के अनुवाद में आया है या नहीं।

उर्दूभाषांतर तथा अनुवाद नवलकिशोर प्रेस, लखनऊ से छपा है। गुजराती भाषांतर तथा अनुवाद शास्त्री छोटेलाल चंद्रशंकरजी ने सस्तुं साहित्य-वर्धक कार्यालय, अहमदाबाद से छपवाया था। सं० १६६० तक इसका पंचम संस्करण प्रकाशित हो चुका था।

---

१—'(मुंशीजी) ने चतुर्थांश के लगभग मूल चौपाइयों को निकाल दिया है। जहाँ जी में आया, नवीन चौपाइयाँ जोड़ दी हैं।'—रामदीनसिंह का उपक्रम, जो ग्रियर्सन साहबवाले संस्करण में दिया गया है।

मराठी टीका जबलपुर के मुंसिफ श्रीयुत यादवशंकर जामदार ने सन् १९१३ में की थी जो चित्रशाला प्रेस, पूना में छपी थी ।

## ( ३ ) टीका—स्फुट कांडों की

रामचरितमानस की प्राप्त सामग्री देखने से पता लगता है कि कुछ लोगों ने अपने अपने ढंग पर संपूर्ण रामचरितमानस की टीका निकालने का संकल्प किया था। पर जान पड़ता है कि संकल्प की दृढ़ता न होने के कारण या किसी अन्य कारण से वे भग्नप्रयास हुए। ऐसे लोगों में बाबू बुलाकीदास कृत 'रामचरितमानस की भावप्रवाह टीका' तथा पं० सुधाकर द्विवेदी कृत 'मानसपत्रिका' उल्लेखनीय है।

बाबू बुलाकीदास ने संवत् १९६२ में बालकांड से प्रारंभ कर प्रायः ६३ दोहे तक का अर्थ तथा तत्कालीन व्यास लोगों के (मुख्यतः पं० रामकुमारजी मिश्र के) भाव का समावेश करके पुस्तक छपवाना शुरू किया था। यह तारा यंत्रालय काशी से प्रकाशित होती थी।

पंडित सुधाकरजी द्विवेदी की 'मानस पत्रिका' चंद्रप्रभा प्रेस से, चौड़े चिकने कागज पर मोटे अक्षरों में, संवत् १९६४ से छपती थी। इसके सहकारी कार्यकर्ता पं० सूर्यप्रसाद मिश्र थे। यह भी बालकांड से प्रारंभ हुई थी और प्रत्येक दोहे चौपाई का वाक्यार्थ, अन्वय तथा टीका देने के बाद द्विवेदीजी का संस्कृत श्लोक में उलथा भी छपता था। कहा जाता है कि जितने ग्राहक इसके भारत में नहीं थे उससे अधिक विलायत में थे। कुछ ही अंश प्रकाशित होने के बाद ये दोनों बंद हो गईं।

हाल में (सं० १९९१ में) लखनऊ के बाबू दुलारेलाल भार्गव से गोस्वामीजी की छीछालेदर देखी न गई। इन्होंने बहुत कुछ पश्चात्ताप करके अपने गंगा फाइन आर्ट प्रेस से एक 'धर्मग्रंथावली' जारी की जिसमें 'तुलसीकृत रामायण सचित्र' २० खंडों में (प्रत्येक खंड में ८० पृष्ठ मूल्य १।)) कुल रामायण सिर्फ २५) में देने का वादा किया था। 'सुधा' के आकार में शायद पुस्तक के दो खंड छपे भी थे। पर जान पड़ता है, जिस उद्देश को लेकर भार्गवजी चले थे वह पूरा होना दुष्कर समझ काम रोक दिया गया।

स्फुट कांडों की टीका का भी यही हाल समझिए। टीकाकारों ने संकल्प तो संपूर्ण रामचरितमानस की टीका करने का किया होगा और सुविधानुसार

किसी एक कांड को चुन लिया पर आगे चलकर अड़चन पड़ने के कारण पूरी टीका प्रकाशित न हो सकी।

बालकांड पर मुंशी गुरुसहायलाल की 'संत-मन-उन्मनी टीका' एक विलक्षण वस्तु है। 'मानसतत्वविवरण' के नाम से यह प्रसिद्ध है पर जितना सुंदर नाम है वैसा तत्व नहीं। इसके देखने से मुंशीजी का प्रकांड पांडित्य प्रदर्शित होता है पर तत्व से भेंट नहीं होती। एक एक शब्द के लिये न जाने कहाँ कहाँ के प्रमाण देकर पन्ने के पन्ने रँगे पड़े हैं जिनको देखते देखते जी ऊब जाता है। अच्छा हुआ मुंशीजी ने सब चौपाइयों का अर्थ नहीं लिखा, अन्यथा पुस्तक दूनी तो अवश्य हो जाती। यह पुस्तक खड्गविलास प्रेस, बाँकीपुर में सन् १८८६ में छपी थी।

बाल और अयोध्याकांड पर बाबा हरिहरप्रसादजी की टीका (मानस-परिचर्यापरिशिष्टप्रकाश) मुंशी अविनाशीलाल तथा पंडित गोपीनाथ पाठक के प्रयत्न से लाइट छापाखाना, बनारस (दशाश्वमेध घाट) में संवत् १९२३ और संवत् १९२५ में छपी थी। यह भावी रामायण-परिचर्या-परिशिष्ट-प्रकाश का सूत्र रूप था।

पं० सूर्यप्रसाद मिश्र ने अयोध्याकांड पर एक टीका 'भावार्थादर्श' (विशेषकर इंट्रेंस कोर्सवालों के काम की चीज) सन् १९०६ ई० में चंद्रप्रभा छापेखाने से निकाली थी। इसमें साधारण अर्थ बड़े विस्तार से दिया गया है। प्रत्येक शब्द का अर्थ, फिर अन्वय, फिर अर्थ।

आरण्यकांड, किष्किंधाकांड तथा सुंदरकांड की बड़ी सुंदर टीका श्री १०८ बाबा रामप्रसादशरणजी 'दीन' ने लिखी है जो क्रमशः 'धर्मप्रेस, मेरठ', 'हिंदी प्रेस, प्रयाग' (संवत् १९७७) तथा 'भारतभूषण प्रेस, लखनऊ' (सं० १९७५) से प्रकाशित हुई है। इन्होंने रामायण को खूब समझा और समझाया है। अर्थ हृदय में बैठ जाता है पर खेद है कि बाबाजी ने अन्य कांडों पर कलम नहीं उठाई।

किष्किंधाकांड पर खड्गविलास प्रेस, बाँकीपुर से सन् १८८६ में बाबू शिवरामसिंह ने 'मानस-तत्व-प्रबोधिनी' नामक एक बड़ी विस्तृत टीका छपवाई थी। इसमें रामायण का अर्थ गोस्वामीजी के अन्य ग्रंथों से समझाने का प्रयत्न किया गया है पर चीज अच्छी नहीं है, जी ऊब जाता है, तिस पर पुरानी हिंदी है। शायद ही किसी ने प्रेमपूर्वक पूरी टीका पढ़ी हो।

किष्किंधाकांड पर पं० राजकुमारजी मिश्र[1] का 'मानसतत्वभास्कर' एक अनुपम प्रकाश है। यह श्रीरमेश्वर यंत्रालय, दरभंगा में सं० १६६४ में छपा था। केवल इसी टीका को पढ़कर संपूर्ण रामचरितमानस का ज्ञान हो सकता है, कारण कि पंडितजी ने इस छोटे से कांड को लेकर रामायण के पढ़ने का तरीका बतलाया है। एक क्रम सामने रखा है जिसके अनुसार चलने से रामायण का अर्थ रामायण से करने की आदत पड़ती है। पंडितजी अपने समय के बड़े भारी रामायण के वक्ता थे। इन्होंने अपनी संपूर्ण कथनकला इस कांड में भर दी है।

सुंदरकांड की दो बहुत अच्छी टीकाएँ निकल चुकी हैं। एक तो पंडित छोटेलालजी व्यास का 'मानसभाष्य' जो संवत् १६७३ में गौरीशंकर के चंद्रप्रभा प्रेस, काशी में छपा था। व्यासजी पंडित बंदन पाठक के शिष्यों में थे और उन्हीं के अधिकांश भाव लेकर यह ग्रंथ लिखा गया है।

दूसरी टीका सं० १६७५ में एक्सप्रेस प्रेस, बाँकीपुर से चौधरी कृष्ण-प्रसादसिंह के प्रबंध से छपी थी। यह ४३२ पृष्ठों की एक बृहत् टीका है जिसमें किष्किंधाकांड के टीकाकार पं० रामकुमारजी मिश्र का 'मानसतत्व-भास्कर' तथा पं० जनार्दन व्यास और रामसेवकदास की 'मानसतत्त्व-सुधार्णवीया व्याख्या' संमिलित है। यह पुस्तक बड़ी उत्तम है।

केवल लंकाकांड, या केवल उत्तरकांड पर शायद किसी ने टीका नहीं लिखी है।

## ( ४ ) रामचरितमानस के कुछ दोहों, चौपाइयों की विशद व्याख्या

रामचरितमानस के फुटकर दोहों और चौपाइयों की व्याख्या में अच्छे अच्छे ग्रंथ तैयार हुए हैं। इनमें सर्वोपरि बाबा रघुनाथदास कृत 'मानस-

१—पंडितजी काशी के, रामायण के बड़े अनन्य भक्त तथा निःस्पृह वक्ता थे। नित्य, क्या दिनरात 'तच्चिन्तनम्, तत्कथनम् अन्योन्यं तत्प्रबोधनं' ही में समय व्यतीत होता था। इनकी कथा में बड़ी भीड़ होती थी और आरती में काफी रकम उतरती थी। मगर जो कुछ कथा पर चढ़ता उसको परोपकार में लगा देते थे या भंडारा कर देते थे। इनका कहना था कि कथा के चढ़ौआ का धन लड़की का धन है, कारण कि रामकथा 'संत समाज पयोधि रमा सी' है। इसका भक्षण करना पाप है। धन्य हैं ऐसे महात्मा।

दीपिका' है। रामचरितमानस पर यह एक मिसलेनियस आमनिबस लिटरेचर है। यह भी महाराज श्री ईश्वरीप्रसाद नारायणसिंहजी के जीवनकाल का ग्रंथ है। इसमें प्रत्येक कांड के कुछ चुने हुए स्थलों को लेकर रामचरितमानस की खूबी दिखलाई गई है—पुराण और शास्त्र के ढंग से रामचरितमानस के शब्दों की व्याख्या की गई है। अंत में काव्य के लक्षण तथा अनेक प्रकार के काव्यबंध सचित्र दिए गए हैं जिनमें रामायण का प्रमाण दिया गया है; रामायण के कठिन शब्दों का अर्थ भी दिया गया है। यह पुस्तक अपने समय में बड़ी प्रसिद्ध हो चली थी और कई छापेखानों में छपी थी। सबसे पुराना संस्करण संवत् १६०६ तदनुसार सन् १८५३ में काशी के नई टकसालघर के रेकार्ड समाचारपत्र के छापेखाने में छपी प्रति का है। इसके बाद सं० १६२१ में दिवाकर छापेखाने, काशी में छपी थी। इनके अलावा एक प्रति देशी कागज पर लिथो में छपी थी। मानसदीपिका का एक संक्षिप्त संस्करण नवलकिशोर प्रेस, लखनऊ से निकला था।

पं० शिवलाल पाठक का 'मानसमयंक' अपने ढंग की अपूर्व पुस्तक है। पाठकजी ने सब कांडों के चुने हुए दोहा चौपाइयों का भावार्थ दोहों में लिखा है और इसकी व्याख्या उनके शिष्य बा० इंद्रदेव नारायण ने की है। यह पुस्तक खड्गविलास प्रेस, बाँकीपुर से सन् १६२० में छपी थी।

पाठकजी का उसी ढंग का रचा हुआ एक ग्रंथ 'मानस-अभिप्राय-दीपक' है। यह श्री वेंकटेश्वर प्रेस, बंबई में सं० १६५७ में छपा था। इसमें केवल बालकांड और अयोध्याकांड के चुने हुए स्थलों की व्याख्या है।

पंडित शेषधरजी ने उत्तरकांड के 'ज्ञानदीपक' का प्रकाश बड़े सुंदर ढंग से दिखलाया है। यह पुस्तिका खड्गविलास प्रेस से छपी थी।

पं० विजयानंदजी त्रिपाठी की 'शतपंच-चौपाई' गीता प्रेस, गोरखपुर से सं० १६६३ में छपी है। इसको त्रिपाठीजी ने ५ प्रकरणों में विभक्त किया है। (१) रामरहस्य, (२) ज्ञानदीपक, (३) भक्ति चिंतामणि, (४) सप्त प्रश्न, (५) परिशिष्ट। इन पाँचों प्रकरणों में उत्तरकांड के दो० नं० ११४—'भक्तिपच्छ हठ करि रहेउँ दीन्हि महारिषि साप'—से लेकर रामायण के अंत 'दारुन अविद्या पंच जनित विकार श्रीरघुवर हरैं' तक की अपने ढंग की अनोखी व्याख्या की गई है।

## ( ५ ) शंकासमाधान तथा विविध ग्रंथ

शंकासमाधान तो प्रायः सभी टीकाकारों ने अपने अपने ढंग से किया है पर बाबा सरूपदास तथा पं० बंदन पाठकजी की 'मानसशंकावली' में सातों कांडों की मुख्य शंकाओं का बड़ा सुंदर समाधान किया गया है। बाबा सरूपदास की शंकावली विक्टोरिया यंत्रालय काशी में छपी थी और पाठकजी की शंकावली केशव यंत्रालय काशी में सं० १९६७ में छपी थी।

पंडित गणपति उपाध्याय ने बिहार प्रिंटिंग व पब्लिशिंग सिंडीकेट प्रेस से सं० १९७२ में 'मानस-शंका-समाधान' छपवाया था। पर यह उतना अच्छा नहीं है।

'मानसकोष' नामक ग्रंथ बा० अमीरसिंह ने बाबू कार्तिकप्रसादजी की सहायता से हरिप्रकाश यंत्रालय, काशी में सन् १८९० में छपवाया था। फिर सन् १९०९ में इंडियन प्रेस, प्रयाग से एक 'मानसकोष' छपा था जिसमें रामचरितमानस के कठिन शब्दों का अर्थ दिया गया है। यों तो रामचरितमानस के शब्दों का अर्थ पं० रामजसन मिश्र के छपवाए हुए रामायण में तथा बाबा रघुनाथदास कृत 'मानस दीपिका' में दिया गया है पर इस पुस्तक में विस्तार से शब्दार्थ दिए गए हैं।

'नानापुराणनिगमागम'वाले श्लोक ने रामचरितमानस के पठन-पाठन में एक खासा झगड़ा पैदा कर दिया है। कितने व्यास लोग तो केवल वही अर्थ करते और मानते हैं जो 'पुराण-निगमागम-सम्मत' है। इन्हीं नाना पुराणों को खोजने का परिणाम रायबरेली जिले के ठाकुर रणबहादुर सिंह की छपवाई हुई 'रामायण' है जिसमें प्रायः सभी चौपाई दोहों का मूल कोई संस्कृत श्लोक किसी न किसी ग्रंथ से निकाला गया है। नाना पुराणों के पीछे इस कदर हाथ धोकर पड़ना अच्छा नहीं। कारण कि ऐसा करने से न केवल गोस्वामीजी का अपमान होता है बल्कि अपने में एक कुरुचि पैदा हो जाती है जिससे रामचरितमानस का सुखद अवगाहन नहीं होता। जब गोस्वामीजी की सुभग कवितासरिता प्रवाहित हुई तब इसकी अपेक्षा न थी कि वह अमुक पुराणसम्मत मार्ग का अनुगमन करे। वह तो अपनी ही प्रेरणा से निकली और अपने ही रास्ते चली।

मुंशी गुरुसहायलाल ( संतमन-उन्मनी-टीकाकार ) के चिटपुरजों को देखकर 'मानसअभिराम' नामक एक छोटा सा ग्रंथ तैयार किया गया

है जिसमें नवाहविधि, संपुटविधि तथा मंत्ररूप से माने जानेवाले ६१ अनुभवसिद्ध दोहा चौपाई आदि का भिन्न भिन्न फलभेद दिखलाया गया है। यह पुस्तिका आदर्श प्रेस काशी से सं० १९६१ में छपी थी।

रामचरितमानस पर कितने ग्रंथ तो प्रयाग के माघ मेले के बाजार के लिये प्रयागवालों ने छपवाये हैं, उनमें कुछ का विवरण नीचे दिया जाता है।

( १ ) 'रामायणरहस्य' रामजीलाल शर्मा ने हिंदी प्रेस, प्रयाग से प्रकाशित किया है।

( २ ) 'रामचरितमानसमीमांसा', लेखक रघुवंशभूषण। यह पुस्तक 'श्रीरामायण सभा' दारागंज, प्रयाग की ओर से भारतवासी प्रेस, प्रयाग में छपी थी।

( ३ ) श्रीरामचरितमानस सातों कांड के उपमा समता आदि अलंकारों की टीका। इसके लेखक, त्रिवेणी बाँध गुफा ( दारागंज ) के श्रीस्वामी अवधबिहारीदास परमहंस हैं।

पं० विश्वेश्वरदत्त शर्मा का 'मानसप्रबोध' प्रयाग ही में छपा था।

उक्त पुस्तकों के लेखकों के प्रति हार्दिक सहानुभूति रखते हुए बड़ी विनम्रता से कहना पड़ता है कि इन लेखक महाशयों ने ऐसे सुंदर सुंदर नाम केवल जनता का ध्यान आकर्षित करने के लिये रखे थे। गोस्वामी तुलसीदासजी ऐसे महात्मा से इस प्रकार का व्यापार करना बुरा है।

रामचरितमानस पर आलोचनात्मक ग्रंथों में 'तुलसी ग्रंथावली' का तृतीय खंड सिरमौर है और भी पं० रामचंद्र शुक्ल का लेख अद्वितीय है। यह लेख स्वतंत्र पुस्तकाकार भी छप गया है।

हिंदुस्तानी एकेडमी, प्रयाग से रायबहादुर बाबू श्यामसुंदरदास तथा श्रीपीतांबरदत्तजी बड़थ्वाल का 'गोस्वामी तुलसीदास' नामक ग्रंथ सं० १९३१ में छपा है।

स्व० अध्यापक रामदास गौड़ की 'रामचरितमानस की भूमिका' नामक पुस्तक सं० १९८२ में हिंदी पुस्तक एजेंसी कलकत्ता से निकली थी। यह पांच खंडों में विभक्त है—( १ ) रामचरितमानस की शिक्षा और व्याकरण, ( २ ) मानसशंकावली ( ३ ) मानस - कथा - कौमुदी, ( ४ ) मानस - शब्द - सरोवर, ( ५ ) तुलसी - चरित - चंद्रिका।

बाबू माताप्रसाद गुप्त का 'तुलसीसंदर्भ' एक छोटी सी पुस्तक है जिसमें उनके लेखों का संग्रह है।

सन् १९३० में एडिनबर्ग से डा० जे० एम० मेक्फि एम० ए०, पी० एच० डी० ने 'रामायण आफ तुलसीदास आर दी बाइबिल आफ नार्दर्न इंडिया' नामक पुस्तक प्रकाशित कराई है।

जी० ए० ग्रियर्सन, सी० आई० ई०, पी० एच० डी०, डी० लिट् का 'तुलसीदास पोयट एण्ड रेलिजस रिफार्म' नामक लेख रायल एशियाटिक सोसाइटी की मिटिंग में १० मार्च १९०३ को पढ़ा गया है। यह लेख आर० ए० एस० की पत्रिका के पृष्ठ ४४७ से लेकर ४६६ में छपा है।

प्रो० सद्‌गुरुशरण अवस्थी ने 'तुलसी के चार दल' नामक पुस्तक के पहले खंड में कुछ आलोचनात्मक बातें लिखी हैं। यह पुस्तक इंडियन प्रेस, प्रयाग में सन् १९३५ में छपी है।

श्रीयुत बलदेवप्रसाद मिश्र एम० ए०, एल्-एल० बी० ने 'तुलसी-दर्शन' द्वारा गोसाईंजी का दर्शन कराने का प्रयत्न किया है। यह पुस्तक सं० १९९५ में हिंदी साहित्य संमेलन, प्रयाग से छपी है।

कविवर पं० रामनरेश त्रिपाठी ने तुलसीदासजी की कविता का मर्म समझाने के लिये अपनी छपवाई हुई टीका में ३०६ पृष्ठों में भूमिका तो लिखी ही थी किंतु सन् १९३७ में 'तुलसीदास और उनकी कविता' नामक पुस्तक भी लिख डाली है।

## (६) रामचरित संबंधी अन्य कवियों के स्वतंत्र ग्रंथ

जब हम रामचरित पर अन्य कवियों के ग्रंथों की ओर दृष्टि डालते हैं तो सबसे बड़ा ग्रंथ जो दिखाई पड़ता है वह मांडव्य नराधिपति महाराज रुद्रप्रतापसिंह विरचित 'रामायण' है। जान पड़ता है कि महाराजा साहेब ने, रीवाँ नरेश के जोड़ पर चलने के लिये[1] और गोस्वामीजी के रामचरित मानस से विलक्षणता दिखलाने के लिये,[2] यह ग्रंथ लिखा था। किंतु खेद

१—रीवाँ तथा मांडा ये दोनों सरहदी राज्य हैं। रीवाँ के राजा लोग पुश्तैनी कवि होते आए हैं। महाराज विश्वनाथसिंह, महाराज रघुराजसिंह, महाराज जयसिंह इत्यादि बड़े अच्छे भक्त कवि हो गए हैं।

२—महाराज रुद्रप्रतापसिंह ने कांड न लिखकर 'पथ' लिखा है और कांडों का नाम भी विलक्षणता दिखलाने के लिये बदल दिया है। अतः बालकांड 'वंशपथ' कहलाया। यह ४५९ पृष्ठों का है। अयोध्याकांड 'कोशलपथ'

का विषय यह हुआ कि महाराजा साहब ने अपने काव्य को दोहाचौपाई में लिखना शुरू किया। और चाहे जो कुछ हो, गोस्वामी तुलसीदासजी पर एक दोष तो लगाया ही जा सकता है कि उन्होंने 'दोहाचौपाई को इतना ऊँचे उठा दिया, ऐसा चमका दिया कि एक तो कोई इन छंदों में ग्रंथ लिखने का साहस ही नहीं करता और जो कोई करता हैं वह विफलप्रयास हो जाता हैं।' वही हाल महाराजा रुद्रप्रतापसिंह के 'रामायण' का हुआ।

यह ग्रंथ ग्रियर्सन साहेबवाले संस्करण के आकार का ३७५२ पृष्ठों में, मोटे अक्षरों में चंद्रप्रभा प्रेस, बनारस में छपा था। यह सन् १६०१ में छपने लगा और सन् १६११ में तैयार हुआ था। इसका संशोधन महामहोपाध्याय पंडित सुधाकर द्विवेदी ने किया था।

दूसरा ग्रंथ दोहाचौपाई का स्वामी रामप्यारे नंद ब्रह्मचारी का 'बजरंगरामायण' है। इसके सातों कांड ६४३ पृष्ठों में राघवेंद्र प्रेस, इलाहाबाद से सन् १६१२ में निकले थे।

महाराज रघुराजसिंहजी का 'रामस्वयंवर' तथा रसिकविहारी का 'रामरसायन', हृदयराम का 'हनुमन्नाटक', केशवदासजी की 'रामचंद्रिका', पद्माकर कृत 'रामरसायन', लछिराम कृत 'रामचंद्रभूषण'—ये ग्रंथ विविध छंदों में श्रीरामचरित का सुंदर निरूपण करते हैं।

पंडित रामगुलाम द्विवेदीजी ने रामचरित पर बड़े सुंदर कवित्त तथा ललित पद लिखे हैं। इनकी कवितावली, विनय - नव - पंचक तथा हनुमान्-अष्टक काशी के व्रजचंद्र यंत्रालय में छपे थे।

बंगाल के श्रीकृत्तिवासजी कृत रामायण का भाव लेकर पं० मथुराप्रसाद मिश्र ( पश्चिम ग्राम, अमेठी के रहनेवाले ) ने बाबू कालीप्रसन्नसिंह ( सब जज, फैजाबाद ) की प्रेरणा से केवल लंकाकांड का पद्यानुवाद दोहाचौपाई में किया था। यह ५१० पृष्ठों की पुस्तक सन् १८६४ में लखनऊ प्रिंटिंग वर्क्स में छपी थी।

पंडित चतुर्भुज मिश्र, ( हेड पंडित मिडिल स्कूल जोरी जिला हजारीबाग ) ने 'आल्हा रामायण' लिखी थी जो सन् १८६५ में खड्ग-विलास प्रेस, बाँकीपुर से प्रकाशित हुई थी।

---

पृष्ठ ३६३, आरण्यकांड 'अटनीपथ' पृष्ठ २१२, किष्किंधाकांड 'किष्किंधापथ' पृष्ठ ११३४, सुंदरकांड 'दूतपथ' पृष्ठ ३०८, लंकाकांड 'युद्धपथ' पृष्ठ ९४ ; उत्तरकांड 'राजपथ' पृष्ठ ४६३।

श्री मदनगोपालसिंह (पंजाबी) की 'खालसारामायण' विविध छंदों में कलकत्ता के सुधावर्षण यंत्रालय से सं० १६३३ में धर्मार्थ वितरण के लिये छपी थी। मदनगोपालजी किसी कारणवश अज्ञातवास कर रहे थे। और उस छिपी अवस्था में समय का सदुपयोग करने के लिये—

'मदत से गुरू के कलम धर शिताब। बड़े काम का
दगेबाज ने यह लिखा है किताब। सियाराम का

इसके सातों कांड २३६ पृष्ठों में समाप्त हुए हैं।

इनके अलावा नवलकिशोर प्रेस, लखनऊ से निम्नलिखित रामायण प्रकाशित हुए थे—

| | | |
|---|---|---|
| बानादास कृत 'उभयप्रबोधक रामायण' | पृष्ठ-संख्या | ५६४ |
| श्रीरामांगज चतुरदास कृत 'पदबंद रामायण' | ,, | ६१ |
| महावीरदास कृत 'गीत रामायण' | ,, | ४६ |
| लालमणि कृत 'अद्भुत रामायण' | ,, | ५६ |
| इंद्रजीत कृत 'अवधविलास रामायण' | ,, | ७२ |
| ईश्वरप्रसाद कृत 'रामविलास रामायण' | | ... |
| बंदीदीन दीक्षित कृत 'विजय राघवखंड रामायण' | | ११४१ |
| बैजनाथ कुर्मी कृत 'सीताराम-संयोग-पदावली' | | ... |

बंगाल के श्री माइकेल मधुसूदनदत्त कृत 'मेघनादवध' का हिंदी भाषांतर बाबू मैथिलीशरण गुप्तजी ने बड़ी योग्यता से सफलतापूर्वक किया है। यह प्रायः ३०० पृष्ठों का काव्य साहित्य-सदन, चिरगाँव झाँसी से सं० १६८४ में प्रकाशित हुआ है।

पं० रामचरित उपाध्यायजी का 'रामचरितचिंतामणि' नामक एक बड़ा सुंदर ग्रंथ खड़ी बोली में, भिन्न-भिन्न छंदों में है। उसमें रामचरित का और रामायण के विशिष्ट पात्रों का वर्णन है।

गुप्तजी का 'साकेत' अपने ढंग का अनूठा ग्रंथ है और आधुनिक रामचरितलेखकों में जितना ही प्रशंसनीय है उतना ही राधेश्यामजी का रामायण दूसरी श्रेणी का है। आजकल के नौछिटुओं में कुरुचि पैदा करने में जितना राधेश्यामजी के रामायण ने काम किया उतना शायद ही किसी

नौटंकी, गजल या कौवाली की किताब ने किया हो। लेकिन संतोष का विषय है कि अब उसका प्रचार कम हो रहा है।

रामचरितसंबंधी अन्य कवियों के ग्रंथों का एक बृहत् साहित्य है। जितना ही हम इस साहित्य का अवलोकन करते हैं उतना ही गोस्वामीजी का रामचरितमानस और भी निखर उठता है, उस पर आभा चढ़ती है और यह धारणा दृढ़ होने लगती है कि तुलसी से 'अधिक कहा तेहि सम कोउ नाहीं।'

तुलसीदासजी की सबसे बड़ी विशेषता, जो हर एक व्यक्ति अनुभव कर सकता है, यह है कि कोई इतना ऊँचा नहीं उठ सकता जहाँ से गोस्वामी जी छोटे प्रतीत होने लगें। आप सारे विश्व का साहित्य उलट डालिए, उन पुस्तकों के अध्ययन से आपको जो विवेक होगा, जिस सूक्ष्म मनोभाव का सुंदर विश्लेषण आप देखेंगे वह कहीं न कहीं रामचरितमानस में अवश्य मिलेगा और जो जितनी पूँजी लेकर यहाँ आता है उसे उतना ही आनंद मिलता है। अन्य ग्रंथों के अवलोकन का श्रम तभी सफल होता है (मेरी समझ में) जब उनके प्रकाश में रामचरितमानस का अवलोकन किया जाय।

---

## मानस पाठभेद ↓

[ मानसमराल श्री शंभुनारायण चौबे का यह निबंध नागरीप्रचारिणी पत्रिका के वर्ष ४७ अंक १ ( वैशाख १९९९ वि० ) में प्रकाशित हुआ था। इस अंक के संपादक मंडल में—सर्वश्री केशव प्रसाद मिश्र, वासुदेव शरण अग्रवाल, पद्म नारायण आचार्य, कृष्णानंद थे। पत्रिका के इस अंक में केवल यही निबंध १४३ पृष्ठों में प्रकाशित हुआ है। ]

---

↑ देखिए, परिशिष्ट २।

रामचरितमानस का मूल पाठ, जिस रूप में गोस्वामीजी के करकमलों से संपन्न हुआ था, निर्धारित करना बड़े महत्व का कार्य है। कितने ही प्रकाशित संस्करणों तथा हस्तलिखित ग्रंथों से इस कार्य में सहायता ली जा सकती है। परंतु सभी हस्तलिखित ग्रंथों का पर्यवेक्षण करना एक असंभव सी बात है और जिस किसी हस्तलिखित ग्रंथ के पीछे पड़ना श्रेयस्कर भी नहीं।

रामचरितमानस की प्रतिलिपि तो गोस्वामीजी के जीवनकाल ही में प्रारंभ हो गई थी और जैसे जैसे इस 'चारु चिंतामनि' का जौहर खुलता गया, लोग इसे अपनाते गए। धन्य थी वह शुभ घड़ी जब कि गोस्वामीजी ने अपनी चिर पुण्य लेखनी को हाथ में लेकर जन्मजन्मांतर के पुण्य प्रताप की कमाई जगत् कल्याण के निमित्त शब्दब्रह्म को समर्पित की थी।

रामचरितमानस के शुद्ध स्वरूप की झाँकी जैसी पंडित रामगुलाम द्विवेदी[1]

---

१—पं० रामगुलाम द्विवेदी, मुहल्ला गनेशगंज, शहर मिर्जापुर के रहनेवाले, रीवाँ नरेश महाराज रघुराजसिंह के समकालीन, मानस के अनन्य प्रेमी तथा हनुमानजी के सच्चे भक्त हो गए हैं। ये दिन भर फेरीदारी करते थे और रात्रि में नित्य नियमपूर्वक लोहदी नदी पार करके श्री हनुमानजी के दर्शनों को जाया करते थे। कहते हैं कि एक दिन भरे भादों की घनी अँधेरी रात में जब कि लोहदी की पहाड़ी नदी खूब बाढ़ पर थी—अब तो पुल भी बन गया है—ज्योंही पंडित जी ने पार करने के लिये कछनी काछी कि स्वयं हनुमान जी ने दर्शन देकर पंडितजी से कहा कि 'अब इतना कष्ट न किया करना, कोई प्रतिमा रखकर उसी में मुझे देखा करना'। तभी से पंडितजी एक छोटे से अनगढ़ पाषाण की प्रतिमा के सामने बैठकर पढ़ते, रोते हँसते थे। रामायण की वे बड़ी सुंदर कथा कहते थे, पर कथा कहने का अभिमान उन्हें छू तक न गया था। वे कहते थे कि गोस्वामीजी ने, न मालूम क्या समझकर, किस भाव से प्रेरित होकर, इन चौपाइयों को लिखा था और इनका अर्थ करने में मेरे मुँह से क्या निकल गया उसका ध्यान न करके गोस्वामीजी के हृदय तक पहुँचना चाहिए।

यह एक दुःख और लज्जा की बात है कि स्मृति स्वरूप छोड़ी गई हनुमान जी की प्रतिमा तथा पंडितजी की खड़ाऊँ दर दर मारे फिरने के बाद उनके

ने की, जैसी उनके चेला चोपईराम ने की, बंदन पाठक ने की, लाला छक्कनलाल[१] ने की और पिछले काँटे पं० रामकुमार मिश्र ने की वैसी और किसके भाग्य में लिखी है। उन दिनों छापे की सुविधा न थी, प्रेस प्रकाशक इतने सुलभ न थे, कागज स्याही कम थी, अन्यथा ये महात्मागण गोस्वामीजी का पाठ बाँधकर रख गए होते और आज दिन इतनी धाँधली न दीख पड़ती।

गोस्वामीजी की वाणी का तथ्य जितना उन्हीं के ग्रंथों द्वारा समझा जा सकता है उतना और किसी प्रकार से नहीं। किसी भी शब्द, वाक्य, या भाव का गोस्वामीजी ने ऐकांतिक प्रयोग नहीं किया है। किसी न किसी दूसरे स्थान से उनकी पुष्टि, उनका समर्थन और स्पष्टीकरण अवश्य होता है। यदि ध्यानपूर्वक मिलान किया जाय तो गोस्वामी तुलसीदासजी ने

---

मकान के एक कोने में रख दी गई। पंडितजी के बाद जिन जिन लोगों ने उनके मकान को नीलाम लिया या खरीदा उनका कारबार नष्ट हो गया अथवा उन पर कोई अन्य आपत्ति आई और आज दिन रामचरितमानस के नाते जो स्थान पूजागृह होना चाहिए था वह 'भुतहा' कहा जाता है।

इनका निधन संवत् १८८८ वि० ( १८३१ ई० ) में हुआ।

इंडियन एंटीक्वेरी, भा० २२—पृ० १२३ तथा १२८ के फुटनोट।

१—लाला छक्कनलाल, पंडित रामगुलाम द्विवेदी के शिष्य थे। इन्होंने पंडितजी की पोथी पर से एक प्रति लिखी थी। ये काशिराज महाराज ईश्वरी-नारायण सिंह के नवरत्नों में थे और रामनगर में बृद्धावस्था बिताते थे। पंडित रामकुमार मिश्र गुरु मानकर इनकी बड़ी सेवा करते थे। बुढ़ौती और अफीम के कारण पिनकते हुए गुरु के सामने हुक्का चिलम भरकर पंडितजी जोहते रहते थे। वृद्ध गुरु भी शिष्य पर विशेष कृपा रखते थे, और कहते थे 'क्या करूँ रामकुमार, तुम देर में मिले, सब तो बतलाने की सामर्थ्य नहीं है, हाँ राम-चरितमानस की कुछ झलक दिखलाए जाता हूँ।' गुरु के आशीर्वाद से पंडित रामकुमार जी मिश्र अपने समय के कथावाचकों के सिरमौर हुए। उस एक झलक ने पंडितजी के हृदय को ऐसा प्रकाशमान बना दिया जिससे आज तक कथावाचकों का समुदाय प्रभासित है। आजकल रामायण की कथा में जहाँ कहीं वास्तविक चमत्कार का निदर्शन हो उसे पंडित रामकुमार जी की देन समझनी चाहिए।

सभी प्रकरणों का उपक्रम और उपसंहार इतनी सुंदरता से किया है, एक प्रकार के वस्तुवर्णन में भिन्न भिन्न स्थलों पर शब्दों की कुछ ऐसी समानता रख दी है कि जिन पर दृष्टि न रखने से लोग भटक जाते हैं। कहीं कहीं तो एक ग्रंथ का भाव दूसरे ग्रंथ की सहायता से अधिक स्पष्ट होता है। उदाहरण के लिये नीचे रामचरितमानस के कुछ स्थल दिए जाते हैं जहाँ मिलान न करने के कारण लोगों को धोखा हुआ है और पाठ में गड़बड़ी की गई है।

(१) सकइ उठाइ **सरासुर** मेरू। सोउ तेहिं सभा गयउ करि फेरू॥
१।२६१।७

सर+असुर = बाणासुर—इस अर्थ को न समझकर बहुत लोगों ने 'सुरासुर' पाठ कर दिया है। यदि निम्नलिखित अवतरणों पर ध्यान दिया गया होता तो 'सरासुर' ऐसा सुंदर आलंकारिक शब्द न बदला जाता।

रावन **बान** महा भट भारे। देखि **सरासन** गवहिं सिधारे॥
जिनके कछु विचार मन माहीं। चाप समीप महीप न जाहीं॥
१।२४६।२

रावन **बान** छुआ नहिं चापा। हारे सकल भूप करि दापा॥
१।२५५।३

(२) **ओर निबाहेहु** भायप भाई। करि पितु मातु सुजन सेवकाई॥
१।१५१।५

'ओर निबाहेहु' का अर्थ होता है अंत तक निबाहना। इसका पाठ लोगों ने 'और निबाहेहु' वा 'अउर निबाहेहु' बदल दिया है। निम्नलिखित अवतरणों पर ध्यान न देने से यह भूल हुई है।

सेवक हम स्वामी सिय नाहू। होउ नात यह **ओर निबाहू**॥
२।२३।६

प्रनतपाल पालहिं सब काहू। देव दुहूँ दिसि ओर निबाहू॥
२।३१३।४

पद-पद्म गरीब निबाज के।
देखिहौं जाइ पाइ लोचन फल हित सुर साधु समाज के।
गई बहोरि **ओर निरबाहक** साजक बिगरे साज के॥
गीतावली (सुंदर कांड) पद सं० २९

ने की, जैसी उनके चेला चोपईराम ने की, बंदन पाठक ने की, लाला छक्कनलाल[1] ने की और पिछले काँटे पं० रामकुमार मिश्र ने की वैसी और किसके भाग्य में लिखी है। उन दिनों छापे की सुविधा न थी, प्रेस प्रकाशक इतने सुलभ न थे, कागज स्याही कम थी, अन्यथा ये महात्मागण गोस्वामीजी का पाठ बाँधकर रख गए होते और आज दिन इतनी धाँधली न दीख पड़ती।

गोस्वामीजी की वाणी का तथ्य जितना उन्हीं के ग्रंथों द्वारा समझा जा सकता है उतना और किसी प्रकार से नहीं। किसी भी शब्द, वाक्य, या भाव का गोस्वामीजी ने ऐकांतिक प्रयोग नहीं किया है। किसी न किसी दूसरे स्थान से उनकी पुष्टि, उनका समर्थन और स्पष्टीकरण अवश्य होता है। यदि ध्यानपूर्वक मिलान किया जाय तो गोस्वामी तुलसीदासजी ने

---

मकान के एक कोने में रख दी गई। पंडितजी के बाद जिन जिन लोगों ने उनके मकान को नीलाम लिया या खरीदा उनका कारबार नष्ट हो गया अथवा उन पर कोई अन्य आपत्ति आई और आज दिन रामचरितमानस के नाते जो स्थान पूजागृह होना चाहिए था वह 'भुतहा' कहा जाता है।

इनका निधन संवत् १८८८ वि० ( १८३१ ई० ) में हुआ।

इंडियन एंटीक्वेरी, भा० २२—पृ० १२३ तथा १२८ के फुटनोट।

१—लाला छक्कनलाल, पंडित रामगुलाम द्विवेदी के शिष्य थे। इन्होंने पंडितजी की पोथी पर से एक प्रति लिखी थी। ये काशिराज महाराज ईश्वरी-नारायण सिंह के नवरत्नों में थे और रामनगर में वृद्धावस्था बिताते थे। पंडित रामकुमार मिश्र गुरु मानकर इनकी बड़ी सेवा करते थे। बुढ़ौती और अफीम के कारण पिनकते हुए गुरु के सामने हुक्का चिलम भरकर पंडितजी जोहते रहते थे। वृद्ध गुरु भी शिष्य पर विशेष कृपा रखते थे, और कहते थे 'क्या करूँ रामकुमार, तुम देर में मिले, सब तो बतलाने की सामर्थ्य नहीं है, हाँ राम-चरितमानस की कुछ झलक दिखलाए जाता हूँ।' गुरु के आशीर्वाद से पंडित रामकुमार जी मिश्र अपने समय के कथावाचकों के सिरमौर हुए। उस एक झलक ने पंडितजी के हृदय को ऐसा प्रकाशमान बना दिया जिससे आज तक कथावाचकों का समुदाय प्रभासित है। आजकल रामायण की कथा में जहाँ कहीं वास्तविक चमत्कार का निदर्शन हो उसे पंडित रामकुमार जी की देन समझनी चाहिए।

सभी प्रकरणों का उपक्रम और उपसंहार इतनी सुंदरता से किया है, एक प्रकार के वस्तुवर्णन में भिन्न भिन्न स्थलों पर शब्दों की कुछ ऐसी समानता रख दी है कि जिन पर दृष्टि न रखने से लोग भटक जाते हैं। कहीं कहीं तो एक ग्रंथ का भाव दूसरे ग्रंथ की सहायता से अधिक स्पष्ट होता है। उदाहरण के लिये नीचे रामचरितमानस के कुछ स्थल दिए जाते हैं जहाँ मिलान न करने के कारण लोगों को धोखा हुआ है और पाठ में गड़बड़ी की गई है।

(१) सकइ उठाइ सरासुर मेरू। सोउ तेहिं सभा गयउ करि फेरू॥
१।२६१।७

सर+असुर = बाणासुर—इस अर्थ को न समझकर बहुत लोगों ने 'सुरासुर' पाठ कर दिया है। यदि निम्नलिखित अवतरणों पर ध्यान दिया गया होता तो 'सरासुर' ऐसा सुंदर आलंकारिक शब्द न बदला जाता।

रावन बान महा भट भारे। देखि सरासन गवहिं सिधारे॥
जिनके कछु विचार मन माहीं। चाप समीप महीप न जाहीं॥
१।२४६।२

रावन बान छुआ नहिं चापा। हारे सकल भूप करि दापा॥
१।२५५।३

(२) ओर निबाहेहु भायप भाई। करि पितु मातु सुजन सेवकाई॥
१।१५१।५

'ओर निबाहेहु' का अर्थ होता है अंत तक निबाहना। इसका पाठ लोगों ने 'और निबाहेहु' वा 'अउर निबाहेहु' बदल दिया है। निम्नलिखित अवतरणों पर ध्यान न देने से यह भूल हुई है।

सेवक हम स्वामी सिय नाहू। होउ नात यह ओर निबाहू॥
२।२३।६

प्रनतपाल पालहिं सब काहू। देव दुहूँ दिसि ओर निबाहू॥
२।३१३।४

पद-पद्म गरीब निबाज के।
देखिहौं जाइ पाइ लोचन फल हित सुर साधु समाज के।
गई बहोरि ओर निरबाहक साजक बिगरे साज के॥
गीतावली ( सुंदर कांड ) पद सं० २६

मों पै तो न कछू ह्वै आई ।

ओर निबाहि भली बिधि भायप चल्यौ लषन सो भाई ॥

गीतावली ( लंका कांड ) पद सं० ६

सुमिरत श्री रघुबीर की बाहैं ।

होत सुगम भव उदधि अगम अति, कोउ लाँघत, कोउ उतरत थाहैं ॥

... ... ... ...

सरनागत आरत प्रनतनि को दै दै अभय पद ओर निबाहैं ।

करि आईं, करिहैं करती हैं तुलसिदास दासनि पर छाहैं ॥

गी० ( उत्तर कांड ) पद सं० १३

दुखित देखि संतन कह्यो सोचै जनि मन माहूँ ।

तोसे पसु पाँवर पातकी परिहरे न सरन गए रघुबर ओर निबाहू ।

विनयपत्रिका पद सं० २७५

(३) एहि बधि बेगि सुभट सब धावहु । खाहु भालु कपि जहँ तहँ पावहु ।

६।२३२।१

सभी बाजारू प्रतियों में 'एहि बिधि' पाठ मिलता है जिसका कोई युक्तिसंगत अर्थ ही नही बैठता जो पूर्वापर के अनुरूप हो ।

'धरहु कपिहिं धरि मारहु सुनि अंगद मुसकाइ' के ठीक आगे की चौपाई में रावण कहता है कि इसे तो अभी ही बध डालो फिर चारों तरफ जाकर जहाँ जहाँ बंदर भालु पाओ खाते जाओ । अतः 'बधि' पाठ ही शुद्ध तथा प्राचीन है ।

(४) 'एक बार अति सैसव चरित किए रघुबीर ।'

७।७५

सैसव चरित = बाललीला—इस अर्थ को न समझकर प्रतियों में 'अतिसय सब' या 'अतिसय सुखद' पाठ बिगाड़ा गया है । जब पाठ ही भ्रष्ट है तो अर्थ कहाँ से ठीक होगा ।

यहाँ पर भुसुंडि-गरुड़-संवाद में लोग अपनी अपनी बीती सुना रहे हैं । गरुड़ ने कहा कि भाई जब श्री रामचंद्र जी नागपाश में बँध गए तब उन्हें मुक्त करने के लिये नारदजी ने मुझे भेजा था । मैंने जाकर जो देखा उसके कारण मुझे मोह हो गया । नागपाश में बँधने तक तो कोई बात न थी ।

पर उस बंधन में पड़कर महाराज रामचंद्रजी को विकल देखकर मुझे मोह हुआ जिसकी वृद्धि इस बात से और हुई कि मैंने उन्हें मुक्त किया—

मोहि भएउ अति मोह प्रभुबंधन रन महँ निरखि।
चिदानंद संदोह राम बिकल कारन कवन॥

देखि चरित अति नर अनुसारी। भएउ हृदय मम संसय भारी॥७।६८

कागभुसुंडी जी बाललीला के उपासक हैं।

जब जब राम मनुज तन धरहीं। भगत हेतु लीला बहु करहीं।
तब तब अवधपुरी मैं जाऊँ। बालचरित बिलोकि हरषाऊँ।
जन्म महोत्सव देखौं जाई। बरष पाँच तहँ रहउँ लोभाई।
इष्टदेव मम बालक रामा। सोभा बपुष कोटि सत कामा।
निज प्रभु बदन निहारि निहारी। लोचन सुफल करौं उरगारी।
लघु बायस बपु धरि हरि संगा। देखौं बालचरित बहु रंगा।

... ... ... ...

रूपरासि नृप-अजिर-बिहारी। नाचहिं निज प्रतिबिंब निहारी।
मोहि सन करहिं बिबिध क्रीड़ा। बरनत चरित होति अति ब्रीड़ा।
किलकत मोहि धरन जब धावहिं। चलौं भागि तब पूप देखावहिं।

आवत निकट हँसहिं प्रभु भाजत रुदन कराहिं।
जाउँ समीप गहन पद फिरि फिरि चितै पराहिं।
प्राकृत सिसु इव लीला देखि भएउ मोहिं मोह।
कवन चरित्र करत प्रभु चिदानंद संदोह॥७७॥

इसी 'सिसु लीला' का संकेत करके कहा गया है कि 'एक बार अति सैसव चरित किए रघुबीर'। अर्थात् हे गरुड़ जी, जिस प्रकार आपको अति नर अनुसारी चरित्र देखकर मोह हुआ उसी प्रकार मुझे अति सैसव चरित्र देखकर मोह हुआ। इन प्रकरणों में 'अति' और 'चरित' शब्द मारके के हैं।

(५) सोइ सिसुपन सोइ सोभा सोइ कृपाल रघुबीर।
भुवन भुवन देखत फिरौं प्रेरित मोह समीर॥७।८१

'समीर' पाठ लोगों ने बदलकर 'सरीर' कर दिया है। प्रेरणा करने का गुण समीर का है, यथा—

पुनि बहु बिधि गलानि जिय मानी । अब जग जाइ भजौं चक्रपानी ।
ऐसेहि कर विचार चुप साधी । प्रसव पवन प्रेरेउ अपराधी ।

प्रेरेउ जो परम प्रचंड मारुत कष्ट नाना तैं सह्यो ।
सो ज्ञान ध्यान बिराग अनुभव जातना पातक दह्यो ।
विनयपत्रिका पद १३६ (५)

इन उदाहरणों से यह स्पष्ट है कि वास्तविक अर्थ तथा भावबोध के लिये शुद्ध पाठ कितना आवश्यक है रामचरिमानस के पाठसुधार का बुनियादी काम पं० रामगुलाम द्विवेदी ने प्रारंभ किया था। इनके पास मानस के इतर ग्रंथ भी शुद्ध रूप में वर्तमान थे। गोस्वामी जी के ग्रंथों के संबंध में इनका एक प्रसिद्ध कवित्त है।

रामलला[1] नहछू बिराग[2] संदीपनो हूँ
[3]
बरवै बनाय बिरमाई मति साँई की।
पारबती[4] जानकी[5] के मंगल ललित गाय
रम्य राम[6] अज्ञा रची कामधेनु नाई की ॥
दोहा[7] औ कबित्त[8] गीत[9] बंध कृष्ण[10] कथा कही
रामायन[11] बिनय[12] माँह बात सब ठाई की।
जग में सोहानी जगदीसहू के मनमानो
संत सुखदानी बानी तुलसी गोसाईं की ॥

द्विवेदीजी के दो मुख्य शिष्य हुए—चोपईराम कसेरा और लाला छक्कनलाल कायस्थ। लालाजी ने रामचरितमानस की एक प्रति लिखी थी और बहुत से लोगों ने उसी पोथी की नकल की थी।

आगे चलकर काशी के बाबा रघुनाथदास जी ने मानस के पाठ को शुद्ध रखने का काम किया था। इनकी प्रति का पाठ लेकर काशी से छः

प्रतियाँ भिन्न भिन्न स्थानों से विक्रमी सं० १६१४, १६२२, १६२६, १६३३, १६३४, १६४० में प्रकाशित हुई थीं। इस अंतिम छपी पोथी ने जो आकार ग्रहण किया उसी के परिष्कृत रूप में श्री भागवतदास छत्री ने सं० १६४२ में अपना संस्करण छपवाया था। गोस्वामीजी के ग्रंथों के उद्धार में भागवतदासजी का प्रयास सर्वोपरि है। इन्होंने सं० १६४३ में अन्य ग्यारह ग्रंथ भी सरस्वती प्रेस काशी से छपवाए थे। इन पोथियों का पाठ बहुत शुद्ध है। इनका उपयोग ग्रियर्सन साहब ने इंडियन एंटीक्वेरी में अपनी लेखमाला लिखते समय तथा बाँकीपुर से रामचरितमानस निकालते समय किया था।

रामचरितमानस का पाठसंशोधन केवल कुछ शब्दों के बदल देने से अथवा उलटफेर कर देने से ही नहीं होता; क्योंकि रामचरितमानस जितना ही साधारण और सुलभ ग्रंथ है उतना ही असाधारण और अथाह भी है। इसकी अर्धाली के प्रत्येक खंड अपितु प्रत्येक शब्द को ग्रहण करने के पूर्व रुकना चाहिए और खूब आद्यंत विचार करना चाहिए। किसी भक्त की वाणी को 'बिना जाने बिगाड़ना' उचित नहीं। कहीं कहीं के पाठ, भारतवर्ष के इतिहास के वर्तमान रूप की नाईं इतने भ्रमपूर्ण हैं और उनका कुसंस्कार ऐसा दृढ़ है कि शुद्ध स्वरूप के ग्रहण करने में विज्ञ लोग भी आनाकानी करते हैं। ऐसी दशा में प्रामाणिक प्रतियों के पाठ निर्देश करने की दृष्टि से यह लेख लिखा जा रहा है।

प्रस्तुत लेख में मुख्य पाठभेद का निर्देश भागवतदास, वि० सं० १७२१,[1] सं० १७६२, छक्कनलाल, रघुनाथदास, बंदन पाठक, काशिराज, कोदोराम की प्रतियों से किया गया है। बालकांड में श्रावणकुंज की प्रति (सं० १६६१) तथा अयोध्याकांड में राजापुर की प्रति का पाठ दिया गया है। रामचरितमानस के पाठशोध के लिये इन दस प्रतियों का पाठ आवश्यक और पर्याप्त है। लेख में पहले पाठभेद वाली पंक्ति अपने संकेतस्थल के सहित—अर्थात् किस कांड के, कौन से दोहे के आगे की कौन सी पंक्ति—दी गई है, जिसमें

---

१—१७२१ की प्रति का अयोध्याकांड कहीं अन्यत्र चला गया है इसलिये अयोध्याकांड के पाठभेद में इस प्रति का पाठभेद नहीं दिया गया है। पर अन्य कांडों में भागवतदास की प्रति से सं० १७२१ की प्रति इतनी मिलती-जुलती है कि भागवतदास का पाठ १७२१ की प्रति का पाठ ही समझा जा सकता है।

पाठभेद के शब्द मोटे टाइप में हैं और उनके सामने प्रमाणभूत मानी गई उपर्युक्त प्रतियों के पाठभेद दिए गए हैं। संकेत सुविधा के विचार से प्रतियों के लिये संख्या निर्धारित कर दी गई है। पाठपंक्ति अक्षरशः भागवतदास के प्रथम संस्करण ( सं० १६४२ ) से ली गई है।

पाठभेद के मुख्य कारण जो समझ में आते हैं वे इस प्रकार हैं—

( १ ) लेखक की असावधानता तथा लेख प्रमाद। यथा—१।१७; १।३१।१२; २।१०५।८; ७।१३; ७।२१।५; ७।२५।१; ७।७०।७।

( २ ) सावधान लेखक भी कहीं कहीं अशुद्ध लिखने के बाद अपने लेख में काटकूट न करने के निमित्त—यह जानते हुए कि गलत लिख गया है—उसका सुधार नहीं करता; और यदि लेखक का अक्षर सुंदर हुआ—जैसा प्राचीन काल में प्रायः होता ही था—तो यह प्रलोभन और भी जोर पकड़ता था। कहीं पर इस भूल का सुधार, अर्थ में कोई विपर्यय न होने की भावना से भी नहीं होता था।

( ३ ) गोस्वामीजी के शब्दों का अर्थ न समझकर पाठपरिवर्तन। यथा—२।१२५।५; ७।८०।६; ७।८६।७।

( ४ ) गोस्वामी जी की वाणी का भाव न समझकर अपनी बुद्धि से पाठपरिवर्तन। यथा—१।२६५।३; १।३४४।३; ३।२१।५; ७।७१।

( ५ ) गोस्वामी जी के प्रयुक्त संस्कृत शब्दों का तद्भव तथा प्रांतीय रूप देकर पाठपरिवर्तन। यथा—१।१० ( ग्राम्य ); ३।१०।१० ( कुमारी ); ३।१०।११ ( कुमार ); ३।३२।५ ( सत्य ); ५।५४ ( विकटास्य ); ४।२०।३; ६।७।६, ७।४५।४ ( बस्य ); ७।५२।६ ( निजात्मक ); ७।४७।६ (उपरोहित्य); ७।६६ ( गोप्यमपि )।

इसी प्रकार तद्भव तथा प्रांतीय शब्दों के स्थान पर पंडित लोगों ने संस्कृत रूप कर दिए हैं।

( ६ ) प्राचीन लिपि की अनभिज्ञता। यथा—१।१७; १।३१।१२; ३।४क। २४।

( ७ ) चौपाइयों में जान लाने के लिये तथा अर्थ में चमत्कार दिखलाने के लिये कथक्कड़ों की अपनी युक्ति। यथा—१।११८।२; १।२७४।६; १।२८०।५; ७।६७।१।

( ८ ) शब्दालंकार गढ़ना एवं प्रयुक्त अलंकारों को न समझना। यथा—१।२६।७; १।१७८।८; १।२७३।२; ३।६का८; ३।२१।११; ६।७३।५; ६।७३।७; ७।५६।५; ७।६८।

( ९ ) चौपाइयों की यतिगति ठीक करने की बुद्धि। यथा—१।७७।८; ३।१।८; ३।८;६।११८; ७।२८; ७।११६।१।

( १० ) अर्थ को स्पष्ट करने की इच्छा।

( ११ ) शब्दों के उलटफेर मात्र। यथा—१।१६।८; १।३८।६; १।४८।७; १।५१।८; १।६२।६; १।६७।५; १।७६।३; १।७७।८; १।२१२।२; १।२३७।७; १।२६०।६; १।२६४।७; ३।२१।१०; ६।७।८; ६।४१; ६।६३; ६।६६।३; ७।१।५; ७।२२; ७।२८।५; ७।७२।४; ७।७६।६; ७।८१; ७।११२।३; ७।११७।१०।

—०—

## प्रतियों का संकेत

१ = सं० १७२१ वि० की प्रति
२ = सं० १७६२ वि० की प्रति
३ = छक्कनलाल की प्रति
४ = रघुनाथदास की प्रति
५ = बंदन पाठक की प्रति
६ = सं० १७०४ वि० की काशिराज वाली प्रति
७ = कोदवराम की प्रति
८ = { बालकांड में—श्रावण कुंज की प्रति; अयोध्याकांड में—राजापुर की प्रति }
भा = भगवतदास की प्रति

———

जो पाठ ( ) के भीतर हैं वे किन्हीं फुटकर प्रतियों के हैं जो प्रामाणिक नहीं हैं।

जो अंक ○ के भीतर हैं वे उस अंकवाली प्रति के विलक्षण पाठ का निर्देश करते हैं जो अन्य प्रामाणिक प्रतियों में नहीं हैं।

## बालकांड

| | |
|---|---|
| १।० जो सुमिरत सिधि होइ, गन नायक करिवर बदन। ··· | १,२,३,४,५,६,७—जो, सिधि; ८ जेहि;(सिध) |
| १।० बंदौं गुर पद कंज कृपा सिंधु नर रूप हरि। ··· | १,२,३,४,५,६,७,८-हरि;(हर) |
| १।१।१ गुरु पद मृदु मंजुल रज अंजन। ··· | १,२—पद मृदु मंजुल रज; ३,४,५,६,७,८—पद रज मृदु मंजुल |
| १।१।५ साधु चरित सुभ चरित कपासू। ··· | १,२,३,४,५,८—चरित; ६,७—सरिस |
| १।१।८ सरसै ब्रह्म बिचार प्रचारा। ··· | १,२,५,—सरसै; ३,४,६,७,८—सरसइ; ( सरस्वति ) |
| १।१।११ तीरज साज समाज सुकर्मा। ··· | १,२,३,६—साज; ४,५,७,८—राज |
| १।२।६ पारस परस कुधातु सुहाई। ··· | १,२,४,५,६,८—परस; ३,७—परसि |
| १।२।१२ साक बनिक मनि गन गुन जैसे। ··· | १,२,३,४,५,६,७—गन गुन; ८—गुन गन |
| १।३।१ जे बिनु काज दाहिनेहु बाँए। ··· | १,२,३,४,५,७—दाहिनेहु; ६ दाहिनहु; ८—दाहिने |
| १।३।८ सहस बदन बरनै पर दोसा। ··· | १,२,३,४,५—बरनै; ६,७—बरनइ; ८—बरनहिं |
| १।४ जानि पनि जुग जोरि जन, बिनती करइ सप्रीति॥ ··· | १,२,३,४,५,६,७—जानि ८—जानु |
| १।४।२ होहिं निरामिष कबहिं कि कागा। | १,२,३—कबहिं; ४,५,६,८—कबहुँ |
| १।४।३ बंदौं संत असज्जन चरना। ··· | १,२,३,४,५,८— असजन; ६,७—असंतन |

| | | |
|---|---|---|
| १।४।५ उपजहिँ एक संग **जग** माहीँ । | ... | १, २, ३, ४, ५,६,७,८–जग; (जल) |
| १।५।८ कासी मग सुरसरि **कबिनासा,** मरु **मालव** महिदेव गवासा । | ... | १,३,४,५,६–कविनासा; २–कर्मनासा; ७,८–क्रमनासा; १,२,३,४,५,७,–मालव; ६,८–मारव |
| १।६ संत हंस गुन **ग्रहहिँ** पय, परिहरि बारि बिकार | ... | १,२,३,६–ग्रहहिं: ४,५,७,८–गहहिं |
| १।६।३ सो सुधारि हरि**जन** जिमि लेहीँ । | ... | १,२,३,४,५,६,७,८ – जन; तन तन |
| १।७ ससि **पोषक सोषक** समुझि, | ... | १,२ ३,५,६,७–पोषक सोषक; ४ ६,८–सोषक पोषक |
| १।७।१२ जे पर **भनिति** सुनत हरषाहीं । | ... | १,२,३,४,५,६,७ – भनितिं; ८–भनित |
| १।७।१३ जग बहु नर **सरिसर** सम भाई । | ... | १,२;४,५–सरि सर; ३,६,७,८–सरसरि; ( सुरसरि ) |
| १।७।१४ सज्जन **सकृत** सिंधु सम कोई । | ... | १,३,४,५,६–सकृत; ७–सुकृत; २–सकृति |
| १।८ पैहहिँ सुख सुनि सुजन **जन,** | ... | १,२,३,४,५–जन; ६,७,८–सब |
| १।८।२ हंसहि बक **गादुर** चातकही । | ... | १,२,३,४,६,८–गादुर; ५,७–दादुर |
| १।८।८ कबि न होउँ नहिँ **चतुर** प्रबीनू । | ... | १,२,३,४,५,७–चतुर; ६,८–बचन |
| १।८।११ सत्य कहौँ लिखि **कागद** कोरे । | ... | ४,५,७–कागद; १,२,३,६,८–कागर |
| १।१० गिरा **ग्राम्य** सिय राम जस, | ... | १,२,३,६,७,८–ग्राम्य; ४,५-ग्राम |
| १।१०।७ सिर धुनि गिरा **लगति** पछिताना । | ... | १,२,३,४,५,७–लगति; ६,८–लगत |

| | |
|---|---|
| १।१०।८ स्वाती सारद कहहिं सुजाना। … | १,२,३,४,५,६,७ – स्वाती सारद; ८–स्वाति सारदा |
| १।११।४ धिग धरमध्वज धंधक धोरी। … | १,२,३,४,५,७–में भा० का पाठ है; ८–धीग; ६–धीग धरमध्वज धंधरच |
| १।११।६ थोरेहि महँ जानिहहिं सयाने। … | १,२,३,–थोरेहि; ४,५,६,७, ८–थोरे महुँ |
| १।११।७ समुझि बिबिधि बिनती अब मोरी। | १,२,३–बिनती अब; ४,५,६, ७, ८–बिधि बिनती |
| १।११।८ एतेहु पर करिहहिं जे असंका। … | १,२,३–जे असंका; ४,५,७–जे संका; ६,८–ते असंका |
| १।११।८ मोहि ते अधिक ते जड़ मति रंका। … | १,२,३,४,५,७,८–ते; ६–जे |
| १।१२।६ जेहि करुना करि कीन्ह न कोहू। … | १,३,४,५,६,८–जेहिं; २–जेहि; ७–तेहि |
| १।१२।१० तेहि मग चलत सुलभ मोहि भाई। … | १,२,३–सुलभ; ४,५,६,७, ८–सुगम |
| १।१३।६ प्रनवौं सबनि कपट छल त्यागे। … | १,२,३,४,५–छल; ६,७,८–सब |
| १।१४ करहु कृपा हरि जस कहौं, पुनि पुनि कहौं निहोरि। … | १,२,३–कहौं निहोरि; ४,५–कहहुँ निहोर; ६,७,८–करउ; निहोर |
| १।१४।७ होउ महेस मोहि पर अनुकूला। … | १,२–होउ महेस; ४,५,८–सोउ महेस; ६,७–सो उमेस; ३–सो महेस |
| १।१४।७ करहु कथा मुद मंगल मूला। … | १,२–करहु; ३,४,५,७-करउँ ६,८–करिहि |
| १।१६।७ जो अवतेरउ भूमि भय टारन। … | १,२,३,४,५,६,७–जो; ८–सो |
| १।१७ प्रनवौं पवन कुमार, खल बन पावक ज्ञान घर। … | १,२,३–ग्यानघर; ४,५,६, ७, ८– ज्ञानघन |

| | | |
|---|---|---|
| १।१८ गिरा अरथ जल बीचि सम, देखिअत भिन्न न भिन्न । | ... | १,२,३,४,५,७ – देखिअत; ६, ८–कहिअत |
| १।१८।१ बंदौं नाम राम रघुबर को । | ... | १,२,३,४,५,६,७,८– नाम राम; ( राम नाम ) |
| १।१८।५ जान आदि कबि नाम प्रभाऊ । | ... | १,२ प्रभाऊ; ३,४,५,६,७, ८–प्रतापू |
| १।१८।५ भयेउ सुद्ध कहि उलटा नाँऊ । | ... | १,२–कहि उलटा नाँऊ; ३,४, ५,६,७,८–करि उलटा जापू |
| १।१८।६ जपि जेइँ पिय संग भवानी । | ... | १,२,३,४,५,६,७,८–जपि जेइँ ( जपी जाइ ) |
| १।१९।३ कहत सुनत समुझत सुठि नीके | ... | १,२,३,४,५,७–समुझत; ६, ८– सुमिरत |
| १।१९।४ ब्रह्म जीव इव सहज सँघाती । | ... | १,२,३,४,५–इव; ६,७,८–सम |
| १।१९।८ जन मन कंज मंजु मधुकर से । | ... | १,२,३,५-कंज मंजु; ४,६,७,८– मंजु कंज |
| १।२० तुलसी रघुबर नाम के, बरन बिराजित दोउ । | ... | १,२,३-बिराजित; ४,५,६,७,८– बिराजत |
| १।२१ तुलसी भीतर बाहरौ जौ, | ... | १,२,३,४–बाहरौ; ५–बाहेरौ ; ६,८—बाहरहु; ७—बाहिरउ; ( बाहिरौ ) |
| १।२१।२ जानी चहहिँ गूढ़ गति जेऊ । | ... | १,२,३,४,६–जानी; ५,७,८– जान |
| १।२१।३ नाम जीह जपि जानहिँ तेऊ । | ... | १, २, ३, ४, ७–जानहिं; ५– जानहि; ६, ८–जानहु |
| १।२१।४ साधक नाम जपहिँ लौ लाए । | ... | १,२,३,–लौ; ४,५,६,८–लय; ७–लउ |
| १।२२ नाम पेम पीयूष ह्रद तिन्हहु किए, | ... | १,२,३,६–पेम; ४,५,७,८-प्रेम |
| १।२२।२ हमरे मत बड़ नाम दुहूँ ते । | ... | १,२,३–हमरे; ४,५,६,७,८– मोरे |

| | |
|---|---|
| १।२२।३ प्रौढ़ि सुजन जनि जानहिँ जन की । | १,२,६,८–प्रौढ़ि; ३,४,५,७–प्रौढ़ |
| १।२४।५ राम सकल कुल रावन मारा … | १,२,३,–सकल कुल; ४,५,६,७,८–सकुल रन |
| १।२५।२ सुक सनकादि साधु मुनि जोगी ।… | १,२,३,५,४,७–साधु; ६,८–सिद्ध |
| १।२५।३ जग प्रिय हरि हरि हर प्रिय आपू ।… | १,२,३,४,५,६,७-हरि;८–हर |
| १।२५।५ थापेउ अचल अनूपम ठाऊँ । … | १,२–थापेउ;३,४,५,६,७,८–पायेउ |
| १।२५।७ अपत अजामिल गज गनिकाऊ ।… | १,२,३, ४, ५, ८–अपत;६–अपरु ७–जपत |
| १।२६ जो सुमिरत भयो भाँग ते, … तुलसी तुलसीदास । … | १,२,३,४,५, ६, ८–भयो… तुलसी; ७–भए…तुलसी |
| १।२६।३ द्वापर परितोषन प्रभु पूजे । … | १,२,३,४,५–परितोषन;६,७,८–परितोषत |
| १।२६।५ सुमिरत सकल समन जंजाला । … | १,२,३–जंजाला;४,५,६, ८–समन सकल जग जाला; ७–सुखद सुलभ सब काला |
| १।२६।७ नहिँ कलि करम न भगति बिबेकू ।… | १,२,३,४,५,६, ७,८–भगति; ( धरम ) |
| १।२७ जापक जन प्रहलाद जिमि……। … | १,२,३,४,५,६,७, ८–जिमि; ( इव ) |
| १।२७।११ को जग मंद मलिन मन मो ते ।… | १,२,३,४,५,७–मन; ६, ८–मति |
| १।२८।३ भगति भोरि मति स्वामि सराही ।… | १,२,३,५,७–भोरि; ४,६,८–मोरि |
| १।२८।४ कहत नसाइ होइ हिय नीकी । … | १, २, ३, ६, ८–होइ हिअ; ४,५,७–होइ हिय; ( होइहि अति ) |
| १।२८।८ राज सभा रघुबीर बखाने । … | १,३,४,५,७–राज सभा;२,६,८–राम सभा |

| | | |
|---|---|---|
| १।२६ तुलसी कहीँ न राम से साहिब सील निधान। | ··· | १,२,३,४,५–कहीं; ६,७,८–कहूँ |
| १।२६।६ सबदरसी जानहि हरिलीला। | ··· | १,२,३,५,६,८-सबदरसी;४,७–समदरसी; ( सभदरसी ) |
| १।३० स्रोता······कथा राम कै गूढ़, किमि समुझौं मैँ। | ··· | १,२,३,४,५,६,७, ८–कै ··· समुझौं; मैं;(की···समुझै यह) |
| १।३०।२ भाषा बंध करबि मैँ सोई। | ··· | १, २, ३, ४, ५, ७–भाषा बंध; ६, ८–भाषा वद्ध |
| १।३१।१२ राम भगत जन जीवन धन से। | ··· | १,२,३,४,५,७,८-धन; ६-धर |
| १।३३।२ पुनि सबही प्रनवौँ कर जोरी। | ··· | १,२,३,४,५,७–प्रनवौँ; २–प्रनवों; ६, ८–बिनवौं |
| १।३४।३ लोक समस्त बिदित अति पावनि | ··· | १,२,३,४,५,६,७,८– अति; ( जग ) |
| १।३४।१० कलि कुचालि कुलि कलुष नसावन। | | १,२,३,४,५,६,७,८– कुलि; ( कलि ) |
| १।३६।३ उपमा बिमल बिलास मनोरम। | ··· | १,२–बिमल; ३, ४,५,७,८–बीचि; ६–बीच |
| १।३६।१३ छमा दया द्रुम लता बिताना। | ··· | १,२,३,४,५,६–दम; ७,८–द्रुम |
| १।३६।१४ सम जम नियम फूल फल ज्ञाना। | ··· | १,२,३,६,–सम जम नियम; ४,५–सम जम नेम; ७–संयम |
| १।३६।१४ हरि पद रति रस बेद बखाना। | ··· | १,२,३,४,५,७–रति रस; ६–८–रस बर |
| १।३८।६ सोइ सादर मज्जन सर करई। | ··· | १, २, ३, ४, ५–मजन सर; ६,७,८–सर मजन |
| १।३८।७ जिन्ह के राम चरन भल चाऊ। | ··· | १,२,३,४–चाऊ; ५,६,७, ८–भाऊ |
| १।३८।११ चली सुभग कबिता सरिता सो। | ··· | १,२,३,४,५,६,८-सो; ७–सी |
| १।४०।४ घाट सुबंध राम बर बानी। | ··· | १,२,३,७–सुबंध;४,५–सुबंधु; ६, ८–सुबद्ध |

१।४०।७ परब जोग जनु जुरेउ समाजा ... १,२,३,४,५,७–जुरेउ; ६,८–जुरे

१।४१ कलि खल अघ अवगुन कथन। ... १, २,३, ४, ५,७–खल अघ; ६,८–अघ खल

१।४२।१ लघुता ललित सुबारि न खोरी। ... १,२,३,४,५,६–खोरी; ७,८–थोरी

१।४२।२ अदभुत सलिल सुनत गुन कारी। ... १,२,३,४,५,७,८– गुनकारी; ६ सुखकारी

१।४३ मति अनुहारि सुबारि गुन,
गन गनि मन अन्हवाइ। ... १,२,३,४,५,७,८–गनि; ६–गनत

१।४३ अब रघुपति पद पंकरुह,
हिय धरि पाइ प्रसाद। ...
कहौं जुगल मुनिवर्ज कर,
मिलन सुभग संवाद। ... १,२,३,४,५,७,८ में भा० का पाठ है; ६–भरद्वाज जिमि प्रश्न किय, जागबलिक मुनि पाय। प्रथम मुख्य संवाद सोइ, कहिहौं हेतु बुझाय।

१।४३।७ जाहिँ जे मज्जन तीरथ राजा। ... १,२,३,४,५,७,८ – मज्जन ६–मज्जहिँ

१।४४।८ कहत सो मोहि लागति भय लाजा। ... १,२,३–लागति; ४,५,६,७,८–लागति; (लाग)

१।४५।८ भए रोष रन रावन मारा। ... १,२–भए; ३,४,५,६,७,८–भएउ

१।४६।१ जैसे मिटै मोह भ्रम भारी। ... १,२,३,४,५–मोह; ६,७,८–मोर

१।४८ गुपुत रूप अवतरेउ प्रभु,
गएँ जान सबु कोइ। ... १,२,३,७–गुपुत ... गये; ४,५–गुप्त ... गए; ३,७–गए; ६,८–गुप्त ... गएँ

१।४८।६ मृग बधि बंधु सहित प्रभु आए। ... १,२,३,४,५,७–प्रभु; ६,८–हरि

१।४८।७ बिरह बिकल इव नर रघुराई। ... १,२–इव नर; ३,४,५,६,७ ८–नर इव

| | | |
|---|---|---|
| १।४८।८ देखा प्रगट दुसह दुख ताके। | ··· | १,२,३,४,५,७–दुसह; ६,८–बिरह |
| १।४९।१ उपजा हिय तेहि हरष बिसेखा। | ··· | १,२,–तेहि; ३,४,५,६,७,८–अति |
| १।४९।६ सुर नर मुनि सब नावहिँ सीसा। | ··· | १,२,३,४,५,७–नावहिँ; ६,८–नावत |
| १।५०।६ संसय अस न धरिअ तन काऊ। | ··· | १,२,३,५–तन; ७–मन; ४,६,८– उर |
| १।५१।४ करइ बिचार करौँ का भाई। | ··· | १,२,३,४,५,७–करइ; ६,८–करहिं |
| १।५१।५ इहाँ संभु अस मनु अनुमाना। | ··· | १,२,३,४,५,६,८–इहाँ; ७–उहाँ |
| १।५१।८ अस कहि जपन लगे हरि नामा। | ··· | १,२,३,४,५,७–जपन लगे; ६,८–लगे जपन |
| १।५२।३ सब दरसी सब अंतरजामी। | ··· | १,२,३,४,५,६,८–सबदरसी; ७–समदरसी |
| १।५२।७ पिता समेत लीन्ह हरि नामू। | ··· | १,२,३,५–हरि; ४,६,७,८–निज |
| १।५५।१ भय बस प्रभु सन कीन्ह दुराऊ। | ··· | १,२,३,४,५–प्रभु; ६,७,८–सिव |
| १।५५।३ मोरे मन प्रतीति अति सोई। | ··· | १,२,३,४,५,६,८–अति; ७–असि |
| १।५६ परम प्रेम तजि जाइ नहिं, किए प्रेम बड़ पाप। | ··· | १,२,३,४,५–प्रेम तजि जाइ नहिं; ६,८–पुनीत न जाइ तजि; ७–प्रेम नहिं जाइ तजि |
| १।५६।१ सुमिरत राम हृदय अस गावा। | ··· | १,२,३,४ ५,६,७,८–आवा |
| १।५७ बिलग होत रस जाइ, कपट खटाई परत हीँ। | ··· | १,२,३–होत...ही;४,५,६,७ होइ...ही; ८–होइ...पुनि |
| १।६१ तौ मैं जाउँ कृपा अयन, सादर देखन सोइ। | ··· | १,२,३–अयन; ४,५,६,७,८–यतन |

| | | |
|---|---|---|
| १।६१।८ नहिँ भलि बात हमारेहि भाए। | ··· | १, २, ३, ४, ५,७–हमारेहि; ६,८– हमारें भाएं |
| १।६२।६ पाछिल दुख अस हृदय न व्यापा। | | १,२,३,४,५,७ अस हृदय न; ६,८–न हृदय अस |
| १।६३।४ काढ़िअ तासु जीभ जो बसाई। | ··· | १,३,४,५–काढ़िअ;२,६,७,८ –काटिअ |
| १।६५।२ सहज बैर सब जीवन त्यागा। | ··· | १,२,७,–जीवन्ह;६,८–जीवइ; ३,४,५–जीवन |
| १।६५।६ पद पखारि तब आसन दीन्हा। | ··· | १,२,३–तब; ४,५,६,७,८ –बग |
| १।६५।७ चरन सलिल तव भवन सिचावा। | ··· | १–तव; २,३,४,५,६,७,८– सब |
| १।६५।८ निज सौभाग्य बहुत बिधि बरना। | ··· | १,२,३,४,५,७–बिधि; ६,८ –गिरि |
| १।६६।६ त्रिय चढ़िइहिँ पतिब्रत असि धारा। | ··· | १२,३,६,८–त्रिय; ४,५,७– तिय |
| १।६७।५ मिलन कठिन भा मन संदेहू। | ··· | १,२,३,४,५,७–भा मन; ६,८–मन भा |
| १।६७।७ झूठि न होइ देवरिषि बानी। | ··· | १, २, ३,४,५,६,७,८–झूठि; ( झूठ ) |
| १।६८।५ बुध कछु तिन्ह कर दोष न धरहीँ। | ··· | १,२,६,८–कर; ३,४,५,७– कहँ |
| १।६८।८ समरथ को नहिँ दोष गुसाईँ। | ··· | १,२,३,४,५ को; ६,८–कहु; ७–कहँ |
| १।६९ जौँ ऐसहि इसिखा करहिँ नर, बिबेक अभिमान। | ··· | १,२–अैसहिं इसिखा करहिं नर; ३,४,५,६,७,८ – अस हि सिखा करहिं नर जड़ |
| १।७० होइहि अब कल्यान सब, | ··· | १,२,३,४,५–अब कल्यान सब; ६,७,८–यह कल्यान अब |

**नारदमोह के रुद्रगन** १।१३३—१।१३६ ( रुद्रगन )—८३,

**भानुप्रताप कथा के** १।१७५—( भानुप्रताप )—१०४।

**मनुसतरूपा** १।१४१।१ ( स्वायंभू मनु अरु सतरूपा से यह इतिहास पुनीत अति उमहिं कही बृषकेतु ) १।१५२—८८।

**भानुप्रताप** १।१५२।२ ( विस्व बिदित एक कैकय देसू से भए निसाचर घोर घनेरे ) १।१७५।६—९३।

**प्रभु अवतार कथा** १।१२०।१ ( सुनु गिरिजा हरिचरित सुहाए से निज इच्छा निर्मित तनु मायागुन गोपार ) १।१९२—७७।

**सिसुचरित** १।९२।१ ( सुनि सिसु रुदन परम प्रिय बानी से सकल तनय चिरजींवहु तुलसीदास के ईस ) १।१९६—११५।

**बालचरित** १।१९६।१ ( कछुक दिवस बीते एहि भाँती से यह सब चरित कहा मैं गाई ) १।२०५।१—११७।

**ऋषि आगमन** १।२०५।२ ( बिस्वामित्र महामुनि ग्यानी से चरित एक प्रभु देखिय जाई ) १।२०६।६—१२२।

**अहल्योद्धार** १।२०६।१० ( धनुषजग्य सुनि रघुकुलनाथा से...तेहि भजु छाड़ि कपट जंजाल ) १।२११—१२४।

**सीयस्वयंबर** १।२११।१ ( चले राम लछिमन मुनि संगा से सब मिलि देहिं महीपन्ह गारी ) १।२६७।१—१२६।

**परशुराम आगमन** १।२६७।२ ( तेहि अवसर सुनि सिव धनु भंगा से जँह तहँ कायर गवहिं पराने ) १।२८४।८—१५५।

**श्री रघुबीर विवाह** १।२८५ ( देवन्ह दीन्हीं दुंदुभी...से तिन्ह कहँ सदा उछाह मंगलायतन राम जस ) १।३६१—१६६।

## अयोध्याकांड

**राम अभिषेक प्रसंगा** २।०।१ ( जबतें राम ब्याहि घर आए से सकल कहहिं कब होइहि काली ) २।१०।६—२१२।

---

१. अयोध्याकांड में आठ अर्धाली के बाद एक दोहा और हर पच्चीसवें दोहे के स्थान पर एक छंद और एक एक सोरठा है। इस प्रकार इस कांड में १३ छंद हैं जिनमें १२ छंदों में तुलसीदासजी ने अपनी छाप दी है। केवल

**नृप बचन, राज रस भंगा** २।१०।६ ( बिघन बनावहिं देव कुचाली से भूप सोक बस उतर न दीन्हा ) २।४५।५—२१७।

**पुरवासिन्ह कर बिरह बिषादा** २।४५।६ ( नगर व्यापि गइ बात सुतीछी से चली नाइ पद पदुम सिर अति हित बारहिं बार ) २।६६—२३५।

**राम लछिमन संबादा** २।६६।१ ( समाचार जब लछिमन पाए से आवहु बेगि चलहु बन भाई ) २।७२।१—२४७।

**बिपिन गवन** २।७८।८ ( राम तुरत मुनि बेष बनाई से करत चरित नर अनुहरत संसृति सागर सेतु ) २।८७—२५२।

---

वाल्मीकि प्रकरण के छंद में गोसाईंजी ने आदिकवि के बचन में अपनी छाप नहीं दी। इस कांड के मुख्य वक्ता तुलसीदासजी हैं इसी कारण कहीं पर मुनि भरद्वाज, उमा, या गरुड़ संबोधन नहीं मिलता। कुल ३२६ दोहों का विभाजन इस प्रकार किया है—

प्रथम १५६ दोहों में ( श्रीगुरु चरन सरोजरज २।० से सोक निवारेउ सबन्हि कर निज बिज्ञान प्रकास ) २।१५६ तक रामचरित्र का वर्णन है;

चौदह दोहों में ( २।१५६।१ तेल नाव भरि नृप तनु राखा से दिए भरत लहि भूमि सुर भे परिपूरन काम ) २।१७० तक दशरथ की अंत्येष्टि का वर्णन है;

अंत के १५६ दोहों में ( २।१७०।१ पितुहित भरत कीन्ह जस करनी से सीय राम पद प्रेम अवस होइ भवरस बिरति ) २।३२६ तक भरतचरित्र का वर्णन है।

भरतचरित की फलश्रुति कहकर कांड समाप्त किया गया है। पर अयोध्याकांड के रामचरित की फलश्रुति अरण्यकांड के छठे दोहे—

कलिमल समन दमन मन राम सुजस सुखमूल।<br>
सादर सुनहिं जे तिन्हहिं पर राम रहहिं अनुकूल॥

में की गई है। इसी कारण सभी प्राचीन प्रतियों में अयोध्याकांड में 'इति' नहीं लगाई गई है। भरतचरित कहते कहते अयोध्याकांड समाप्त होता है और जिस प्रकार भरतचरित की इति नहीं है उसी प्रकार कांड की भी 'इति' नहीं है।

[ देखिए रामचरितमानस—विजयानंद त्रिपाठी, पृ० ३७५ ]

**केवट अनुरागा** २।८७।१ ( यह सुधि गुह निषाद जब पाई से पितर पार करि प्रभुहिं पुनि मुदित गएउ लेइ पार ) २।१०१—२५६।

**सुरसरि उतरि निवास पयागा** २।१०१ ( उतरि ठाढ़ भे सुरसरि रेता से चले सहित सिय लखन जन मुदित मुनिहिं सिर नाइ ) २।१०८—२६३।

**बालमीक प्रभु मिलन** २।१२३।५ ( देखत बन सर सैल सुहाए से आइ नहाए सरित बर सिय समेत दोउ भाइ ) २।१३२—२७४।

**चित्रकूट जिमि बस भगवाना** २।१३२ ( चित्रकूट महिमा अमित कही महामुनि गाइ से खग मृग सुर तापस हितकारी ) २।१४१।३—२७६।

**सचिवागमन नगर** २।१४१।४ ( सुनहु सुमंत्र अवध जिमि आवा से कौसल्या गृह गईं लंवाई ) २।१४७।३—२८३।

**नृप मरना** २।१४७।४ ( जाइ सुमंत्र दीख कस राजा से तनु परिहरि रघुबर बिरह राउ गए सुरधाम ) २।१५५—२८६।

**भरतागमन** २।१५६।१ ( तेल नाव भरि नृप तनु राखा से द्वारहिं भेंट भवन लेई आई ) २।१५८।३—२९०.।

**भरत प्रेम** २।१५८।४ ( भरत दुखित परिवार निहारा से उठे भरत गुरु बचन सुनि करन कहेउ सब साजु ) २।१६९—२९१।

**भरत चरित** २।१७०।१ ( पितु हित भरत कीन्ह जस करनी से सीयराम पद प्रेम अवसि होइ भव रस बिरति ) २।३२६—२९६।

**नृप क्रिया** २।१६९ ( तात हृदय धीरज धरहु करहु जो अवसर आजु से सो सुख लाख जाइ नहिं बरनी ) २।१७०।१—२९६।

**संग पुरबासी भरत गए जहँ प्रभु** २।१७०।२ ( सुदिन सोधि मुनिबर तब आए से...जुरे सभासद आइ ) २।२५३—२९७।

**रघुपति बहु बिधि समुझाए** २।२५३।१ ( बोले मुनिबरु समय समाना से बंधु प्रबोध कीन्ह बहु भाँती ) २।३१५।२—३३९।

(१) प्रथम सभा २।२५६।५ ( भरत मुनिहि मन भीतर भाए से प्रभु गति देखि सभा सब सोची ) २।२६९।३—३४१,

(२) जनक आगमन २।२६९।४ ( जनक दूत तेहि अवसर आए से रहा न ग्यान न धीरज लाजा ) २।२७५।७—३४७,

(३) द्वितीय सभा २।२९५।२ ( गए जनक रघुनाथ समीपा से दुहुँ

समाज हिय हरष बिषादू ) २।३०८।६—३६० ।

(४) तृतीय सभा २।३११।१ ( भोर न्हाइ सब जुरा समाजू से बंधु प्रबोध कीन्ह बहु भाँती ) २।३१५।२—३६८ ।

**लै पादुका अवधपुर आए** २।३१५।२ बिनु अधार मन तोष न सांती से चौथे दिवस अवधपुर आए ) २।३२१।५—३६९ ।

**भरत रहनि** २।३२२।१ ( सचिव सुसेवक भरत प्रबोधे से... अवसि होइ भव रस बिरति ) २।३२६—३७२ ।

### अयोध्याकांड की न्यूनाधिक चौपाइयों की तालिका सं० १

[ निम्नलिखित तालिका में प्रतियों के नीचे ६, ७, ८ या ९ की संख्या बाईं ओर दिए गए दोहा के आगे आनेवाली अर्धालियों की है । ]

| | दोहा सं० | भागवतदास | राजापुर | काशिराज | कोदोराम | नागरीप्रचारिणी सभा | गौड़जी | मानस पीयूष | विजयानंदजी |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १ | ८ | ७ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ७ |
| २ | ४ | ८ | ७ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ७ |
| ३ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ७ | ७ | ७ | ७ |
| ४ | १९ | ८ | ७ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ७ |
| ५ | २८ | ९ | ९ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ |
| ६ | ६३ | ७ | ७ | ७ | ८ | ७ | ७ | ७ | ७ |
| ७ | ८७ | ८ | ७ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ |
| ८ | ११७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ७ | ७ | ७ | ७ |
| ९ | १८३ | ८ | ७ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ७ |
| १० | १८४ | ७ | ७ | ७ | ८ | ७ | ७ | ७ | ७ |
| ११ | २०१ | ९ | ९ | ९ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ |
| १२ | २१७ | ८ | ७ | ८ | ८ | | ८ | ८ | ७ |
| १३ | २५५ | ८ | ६ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ६ |
| १४ | २७८ | ८ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ८ | ७ |
| १५ | २९० | ८ | ७ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ७ |

उपर्युक्त तालिका से प्रकट होगा कि भागवतदास, नागरीप्रचारिणी सभा, गौड़जी तथा मानसपीयूष—इन चार प्रतियों की अयोध्याकांड की ग्रंथ-संख्या एक है । तथा सं० ७ को छोड़ राजापुर की ग्रंथसंख्या का अनुसरण पं० विजयानंदजी ने किया है ।

## अयोध्याकांड की न्यूनाधिक चौपाइयों की तालिका सं० २

२४

| | | | | रा० | का० | को० |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १ | सकल सुकृत मूरति नरनाहू। राम सुजस सुनि अतिहि उछाहू | रा० अन्यत्र है | १ | | |
| २ | ४ | प्रमुदित मोहि कहेउ गुरु आजू। रामहि राय देहु जुवराजू। | रा० अन्यत्र है | २ | | |
| ३ | ७ | बार बार गनपतिहि निहोरा। कीजै सफल मनोरथ मोरा। | को० अन्यत्र नहीं है | | | १ |
| ४ | १९ | कीन्हेसि कठिन पढ़ाइ कुपाठू। फिरि न नवइ जिमि उकठि कुकाठू। | रा० अन्यत्र है | ३ | | |
| ५ | २८ | सुनि मृदु बचन भूप हिय सोकू। ससि कर छुअत बिकल जिमि कोकू। | का० को० अन्यत्र है | | १ | १ |
| ६ | ५६ | बहु बिधि बिलपि चरन लपटानी। परम अभागिनि आपुहि जानी। | का० अन्यत्र है | | २ | |
| ७ | ६३ | अस कहि सिय रघुपति पद लागी। बोली बचन प्रेम रस पागी। | को० अन्यत्र नहीं है | | | २ |
| ८ | ८७ | सहज सनेह बिबस रघुराई। पूछी कुसल निकट बैठाई। | रा० अन्यत्र है | ४ | | |
| ९ | १७२ | तीनि काल त्रिभुवन जग माहीं। भूरि भाग दसरथ सम नाहीं। | को० अन्यत्र नहीं है | | | ३ |
| १० | १८३ | राम सनेह सुधा जनु पागे। लोग बियोग बिषम बिष दागे। | रा० अन्यत्र है | ५ | | |
| ११ | १८४ | केहि न भाव सिय लछिमन रामू। सब कहँ प्रिय हिय सदा सकामू। | को० अन्यत्र नहीं है | | | ४ |

| | | | | रा० | का० | को० |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १२ | २०१ | निंदहिं आपु सराहि निषादहि । को कहि सकइ बिमोह बिषादहिं । | को० अन्यत्र है | ६ | | २ |
| १३ | २१७ | कह गुरु बादि छोभ छल छाडू । इहाँ कपट कर होइहि भाडू । | रा० अन्यत्र है | | | |
| १४ | २२४ | भरतहिं सहित समाज उछाहू । मिलिइहिं राम मिटिहि दुख दाहू । | का० अन्यत्र है | | | |
| १५ | २५५ | ........................। अरध तजहिं बुध सरबस जाता । | रा० अन्यत्र है | | | |
| | | तुम्ह कानन गवनहु दोउ भाई । फेरिय लखन सहित रघुराई ।<br>सुनि सुबचन हरषे दोउ भ्राता ।........................ | रा० अन्यत्र है | | ३ | |
| १६ | २७८ | जनु महि करत जनक पहुनाई । तब सब लोग नहाइ नहाई । | | ७ | | |
| १७ | २९० | रिषि धरि धीर जनक पहिं आए । राम बचन सुनि नृपहिं सुनाए । | रा० अन्यत्र है | ८ | | |
| १८ | २९५ | गए जनक रघुनाथ समीपा । सनमाने सब रविकुल दीपा । | का० अन्यत्र है | ९ | ४ | |
| १९ | ३२४ | भरत रहनि समुझनि करतूती । भगति बिरति गुन बिमल बिभूती । | का० अन्यत्र है | | ५ | |

उपर्युक्त तालिका देखने से प्रकट होगा कि अयोध्याकांड के नौ स्थलों का पाठ (सं० १, २, ४, ८, १०, १३, १५, १६, १७) केवल राजापुर की प्रति में नहीं है । अन्य सभी प्रचलित प्रतियों में मिलता है ।

पाँच स्थलों का पाठ ( सं० ५, ६, १४, १८ १९ ) केवल काशिराज की प्रति में नहीं है, अन्य सब प्रतियों में है ।

दो स्थलों का पाठ ( सं० ५, १२ ) केवल कोदवराम की प्रति में नहीं है, और सब प्रतियों में है ।

चार स्थलों का पाठ ( सं० ३, ७, ९, ११ ) केवल कोदवराम की प्रति में है, अन्यत्र नहीं है । ये चार ऐसे स्थल हैं जहाँ सभी प्रतियों में सात सात पंक्ति की चौपाइयों में एक एक पंक्ति बढ़ाकर पूरे अयोध्यकांड भर में आठ पंक्ति का क्रम पूरा किया गया है ।

## आरण्यकांड

**माया सीता कर हरना** ३।१६।८ ( इहाँ राम जस जुगुति बनाई **से** चला गगन पथ आतुर भय रथ हाँकि न जाइ ) ३।२३—३६८ ।

**श्री बिरह** ३।२२।१ ( हा जगदेक बीर रघुराया **से** सो छबि सीता राखि उर रटति रहति हरि नाम ) ३।२३—४०१ ।

**रघुबीर बिरह** ३।२३।१ ( रघुपति अनुजहिं आवत देखी **से** मनुज चरित कर अज अविनासी ) ३।२३।१७—४०३ ।

**गीध क्रिया** ३।२३।१८ ( आगे परा गीधपति देखा **से** हरि तजि होहिं बिषय अनुरागी ) ३।२६।३—४०४ ।

**बधि कबंध** ३।२६।४ ( पुनि सीतहिं खोजत दोउ भाई **से** ताहि देइ गति राम उदारा ) ३।२७।५—४०६ ।

**सबरी गति** ३।२७।५ ( सबरी के आश्रम पगु धारा **से** महामंद मन सुख चहसि ऐसे प्रभुहिं बिसारि ) ३।३०—४०६ ।

**जेहि बिधि गए सरोवर तीरा** ३।३०।१ ( चले राम त्यागा बन सोऊ **से** बैठे अनुज सहित रघुराया ) ३।३४।२—४०८ ।

**प्रभु नारद संवाद** ३।३४।५ ( बिरहवंत भगवंतहिं देखी **से** भजहि राम तजि कामु मदु करहि सदा सतसंग ) ३।४०—४११ ।

## किष्किंधाकांड

**मारुति मिलन प्रसंग** ४।०।१ ( आगे चले बहुरि रघुराया **से** लिए दुवौ जन पीठि चढ़ाई ) ४।३।५—४१६ ।

**सुग्रीव मिताई** ४।३।६ ( जब सुग्रीव राम कहँ देखा **से** राम खगेस वेद अस गावत ) ४।६।२४—४१७ ।

**बालि प्रान कर भंग** ४।६।२५ ( लै सुग्रीव संग रघुनाथा **से** मृतक कर्म बिधिवत सब कीन्हा ) ४।१०।८—४२० ।

**कपि तिलक** ४।१०।६ ( राम कहा अनुजहिं समुझाई **से** पुर न जाउँ दसचारि बरीसा ) ४।११।७—४२३ ।

**सैल प्रवर्षन बास** ४।११।८ ( गत ग्रीषम बरषा रितु आई **से** सुख आसीन तहाँ दोउ भाई ) ४।१२।६—४२३ ।

**बरषा** ४।१२।८ ( बरषा काल मेघ नभ छाए **से** बरषा बिगत ) ४।१५।१—४२४ ।

**सरद** ४।१५।१ ( ...सरद रितु आई **से** ...बरषा गत ) १।४।१७—२४५ ।

**राम रोष** ४।१७।१ ( सुधि न तात सीता कर पाई **से** धनुष चढ़ाइ गहे कर बाना ) ४।१७।८—४२६ ।

**कपि त्रास** ४।१८ ( तब अनुजहिं समुझावा रघुपति करुना सींव **से**......आए बानर जूथ ) ४।२१—४२७ ।

**जेहि बिधि कपिपति कीस पठाए** ४।२१ ( नाना बरन सकल दिसि देखिय कीस बरूथ **से** कोउ मुनि मिलै ताहि सब घेरहिं ) ४।२३।२—४२८ ।

**बिबर प्रवेस** ४।२३।३ (लागि तृषा अतिसय अकुलाने **से** एहि बिधि कथा कहहिं बहु भाँती ) ४।२६।१—४२६ ।

**कपिन्ह बहोरि मिला संपाती** ४।२६।१ ( गिरि कंदरा सुनी संपाती **से** अस कहि गरुड़ गीध जब गएऊ ) ४।२८।५—४३२ ।

**सुनि सब कथा समीर-कुमारा** ४।२८।५ ( तिन्ह के मन अति बिसमय भएऊ **से**......जासु नाम अघ खग बधिक ) ४।३०—४३३ ।

## सुंदरकांड

**समीर-कुमारा नाँघन भएउ पयोधि** ५।०।१ ( जामवंत के बचन सुहाए **से** बारिध पार गएउ मति धीरा ) ५।२।५—४३८ ।

**लंका कपि प्रवेस जिमि कीन्हा** ५।२।६ ( तहाँ जाइ देखी बन सोभा **से** जुगुति बिभीषन सकल सुनाई ) ५।७।५—४३६ ।

**सीतहि धीरज जिमि दीन्हा** ५।७।५ ( चलेउ पवनसुत बिदा कराई **से** आसिष तव अमोघ बिख्याता ) ५।१६।६—४४२ ।

**बन उजारि** ५।१६।७ ( सुनहु मातु मोहिं अतिसय भूखा **से** कपि बंधन सुनि निसिचर धाए ) ५।१६।५—४४७ ।

**रावनहिं प्रबोधी** ५।१६।५ ( कौतुक लागि सभा सब आए **से** भगति बिबेक बिरति नय सानी ) ५।२३।१—४४६ ।

**पुर दहि** ५।२३।२ ( बोला बिहँसि महा अभिमानी **से** उलटि पलटि लंका सब जारी ) ५।२५।८—४५१ ।

**नाघेउ बहुरि पयोधी** ५।२५।८ ( कूदि परा पुनि सिंधु मँझारी **से** नाघि सिंधु एहि पारहिं आवा ) ५।२७।२—४५२ ।

**आए कपि सब जहँ रघुराई** ५।२७।६ ( चले हरषि रघुनायक पासा **से**······कुसल देखि पद कंज ) ५।३३।५—४५४ ।

**बैदेही की कुसल सुनाई** ५।२६।१ ( जामवंत कह सुनु रघुराया **से** जय जय जय कृपालु सुख कंदा ) ५।३३।५—४५४ ।

**सेन समेत जथा रघुबीरा। उतरे जाइ बारिनिधि तीरा** ५।३३।६ ( तब रघुपति कपिपतिहिं बुलावा **से** जहँ तहँ लागे खान फल भालु बिपुल कपि बीर ) ५।३५—४५६ ।

**मंदोदरी का समझाना ( पहला )** ५।३५।४ ( दूतिन्ह सन सुनि पुरजन बानी **से** भएउ कंत पर बिधि बिपरीता ) ५।३६।६—४५८ ।

**मिला बिभिषन जेहि बिधि आई** ५।३७।२ ( अवसर जानि बिभीषन आवा **से** प्रभु सुभाव कपि कुल मन भावा ) ५।४६।२—४५६ ।

**शुक सारन प्रसंग** ५।५०।८ ( जबहिं बिभीषन प्रभु पहिं आए **से** मुनि निज आश्रम कहुँ पगु धारा ) ५।५६।१२—४६५ ।

**सागर निग्रह** ५।०६।३ ( पुनि सर्वज्ञ सर्व उरबासी **से** सादर सुनहिं ते तरहिं भव सिंनु बिना जलजान ) ५।६०—४६५ ।

## लंकाकांड

**सेतुबंधु** ६।० ( सिंधु बचन सुनि राम सचिव बोलि प्रभु अस कहेउ **से** देखि कृपानिधि के मन भावा ) ६।३।१—४७४ ।

**कपि सेन जिमि उतरी सागर पार** ६।३।२ ( चली सेन कछु बरनि न जाई **से** सिंधु पार प्रभु डेरा कीन्हा ) ६।४।३—४७६ ।

**मंदोदरी का समझाना ( दूसरा )** ६।५।२ ( मंदोदरी सुन्यो प्रभु आयौ **से** काल बिबस उपजा अभिमाना ) ६।७।६—४७७ ।

**रावन सभा** ६।७।७ ( सभा आइ मंत्रिन्ह तेहि बूझा **से** परम प्रबल रिपु सीस पर तद्यपि सोच न त्रास ) ६।१०—४७८ ।

**सुबेल सैल की बैठक** ६।१०।१ ( इहाँ सुबेल सैल रघु-बीरा **से** पवन तनय के बचन सुनि बिहँसे राम सुजान ) ६।१२—४८० ।

**मंदोदरी का समझाना ( तीसरा )** ६।१३।६ ( मंदोदरी सोच उर बसेऊ **से** पियहिं काल बस मति भ्रम भएऊ ) ६।१५।८—४८२ ।

**जेहि विधि राम नगर निज आए** ६।११६।६ ( पुनि देखु अवधपुरी अति पावनि **से** नगर निकट···विमान ) ७।४—५६० ।

## उत्तरकांड

**राम अभिषेका** ७।६।४ ( गुरु बसिष्ट द्विज लिए बोलाई **से**···जहँ नृप राम बिराज ) ७।२६—५७१ ।

**पुर बरनन** ७।२६।१ ( नारदादि सनकादि मुनीसा **से** अनिमादिक सुख संपदा रही अवध सब छाइ ) ७।२६—५८२ ।

**नृपनीति** ७।३० ( एहि बिधि नगर नारि नर करहिं राम गुन गान **से** मैं सब कही मोरि मति जथा ) ७।५१।१—५८५ ।

**कथा समस्त** १।३२।१ ( कीन्ह प्रश्न जेहि भाँति भवानी **से** बिमल कथा हरिपद दायिनी भगति होइ सुनि अनपायनी ) ७।५१।५—५६७ ।

**उमा के पाँच प्रश्न** ७।५३ ( बिरति ज्ञान बिज्ञान दृढ़ रामचरन अति प्रेम **से** कहहु कवन बिधि भा संवाद ) ७।५४।५—५६७ ।

(उमा के पाँचों प्रश्नों में प्रथम और द्वितीय का उत्तर शंकरजी ने नहीं दिया, उनका उत्तर भुसुंडि ने दिया।)

**प्रश्न १ का उत्तर** ७।६३ ( प्रभु अपने अबिबेक ते बूझौं स्वामी तोहि **से** ताते मोहिं परम प्रिय स्वामी ) ७।६५।४—६२३ ।

**प्रश्न २ का उत्तर** ७।६५।५ ( तजौं न तन निज इच्छा मरना **से** संभुप्रसाद तात मैं पावा ) ७।११२।११—६२४ ।

**प्रश्न ३ का उत्तर** ७।५५।१ ( मैं जिमि कथा सुनी भवमोचनि **से** मैं जेहि समय गएउ खग पासा ) ७।५७।१—५६६ ।

**प्रश्न ४ का उत्तर** ७।५७।२ ( अब सो कथा सुनहु जेहि हेतु **से** गएउ बसइ जहँ बसइ भुसुंडी ) ७।६१।१—६०० ।

**प्रश्न ५ का उत्तर** ७।६२।३ ( करि तड़ाग मज्जन जलपाना **से** सुगम अगम......भ्रम होइ ) ७।७२—६०३ ।

**राम रहस्य** ६।७३।१ ( सुनु खगेस रघुपति प्रभुताई **से** तजि ममता मदमान भजिय सदा सीता रमन ) ७।६२—६०६ ।

**कलि धर्म** ७।६७ ( भए लोग सब मोह बस···**से**···तजि अधर्म रति धर्म कराही ) ७।१०३।६—६२५ ।

**ज्ञान भगति विवेचन** ७।११४।८ ( एक बात प्रभु पूछौ तोही **से**···देखु खगेस विचार ) ७।१२०—६४१ ।

**गरुड़ के सप्त प्रश्न** ७।१२०।१ ( जौ कृपाल मोहिं ऊपर भाऊ **से** अस बिचारि तजि संसय रामहिं भजहिं प्रबीन ) ७।१२२—६४७ ।

**गरुड़ भुसुंडि संवाद का उपसंहार** ७।१२२।२ श्रुति सिद्धांत इहै उरगारी **से** गएउ गरुड़ बैकुंठ तब हृदय राखि रघुबीर ७।१२५—६५१ ।

**उमा शंभु संवाद का उपसंहार** ७।१२५ ( गिरिजा संत समागम सम न लाग कछु आन **से** उपजी राम भगति दृढ़ बीते सकल कलेस ) ७।१२६—६५३ ।

**भरद्वाज याज्ञवल्क्य-संवाद का उपसंहार** ७।१२६।१ ( यह सुभ संभु उमा संबादा **से** मैं यह पावन चरित सुहावा ) ७।१२६।४—६५५ ।

---

इस लेख में मूल रामचरितमानस के समझने का प्रयत्न किया गया है। रामचरितमानस के भावी संपादक यदि इस ओर ध्यान देंगे तो क्षेपक-बहिष्कार स्वतः हो जायगा और मानस के मनन में, जिसका युग आ रहा है, सुविधा होगी ।

---

# रामचरितमानस के संवाद्

[ प्रस्तुत निबंध नागरीप्रचारिणी पत्रिका के वर्ष ५१, अंक १, ( वैशाख, संवत् २००३ ) में प्रकाशित है। पत्रिका के संपादक मंडल के सदस्य थे श्री बिश्वनाथ प्रसाद मिश्र ( संपादक )। ]

'रामचरितमानस' में चार वक्ताओं की कथा का समावेश है। गोस्वामी तुलसीदास ने संतसमाज को, याज्ञवल्क्य ने भरद्वाज को, शिव ने पार्वती को और भुसुंडी ने गरुड़ को कथा सुनाई है। इन पृथक् पृथक् वक्ताओं की कथाएँ स्पष्ट होने पर भी एक दूसरे में इतनी ओतप्रोत या गुत्थमगुत्थ हैं कि साधारणतया अवगत नहीं होता कि कौन कथा कहाँ से कहाँ तक है और किस स्थान पर कौन वक्ता बोल रहा है।

बालकांड के आदि में गोस्वामी तुलसीदास ने कथापरंपरा इस प्रकार बताई है—

१।३०।३ संभु कीन्ह यह चरित सुहावा। बहुरि कृपा करि उमहि सुनावा।
सोइ सिव कागभुसुंडिहि दीन्हा। रामभगत अधिकारी चीन्हा।
तेहि सन जागबलिक पुनि पावा। तिन्ह पुनि भरद्वाज प्रति गावा।

\+ \+ \+ \+

औरौ जे हरिभगत सुजाना। कहहिं सुनहिं समुझहिं बिधि नाना।
मैं पुनि निज गुर सन सुनी कथा सो सूकरखेत।
समुझी नहिं तसि बालपन तब अति रहेउँ अचेत॥
भाषाबंध करबि मैं सोई।......

गोस्वामी जी कहते हैं कि मैं उसी परंपरा से चली आई कथा को भाषा में कहूँगा—

१।३०।१ जागबलिक जो कथा सुहाई। भरद्वाज मुनिवरहिं सुनाई।
कहिहौं सोइ संबाद बखानी। सुनहु सकल सज्जन सुखु मानी।
अब रघुपति पद पंकरुह हिअँ धरि पाय प्रसाद।
कहौं जुगल मुनिवर्य कर मिलन सुभग संबाद॥

याज्ञवल्क्य जी कहते हैं—

१।४७।८ ऐसेइ संसय कीन्ह भवानी। महादेव तब कहा बखानी।
कहौं सो मति अनुहारि अब उमा संभु संबाद।
भएउ समय जेहि हेतु जेहि सुनु मुनि मिटिहि बिषाद॥

शिवजी कहते हैं—

१।१२०।११ सुनु सुभ कथा भवानि रामचरितमानस बिमल।
कहा भुसुंडि बखानि सुना बिहगनायक गरुड़॥

७।५५।१० ऐसिअ प्रस्न बिहंगपति कीन्हि काग सन जाइ।
सो सब सादर कहिहौं सुनहु उमा मन लाइ॥

भुसुंडी जी कहते हैं—

७।११३।११ रामचरित सर गुप्त सुहावा। संभु प्रसाद तात मैं पावा।
तोहि निज भगत राम कर जानी। ता ते मैं सब कहेउँ बखानी।

उपर्युक्त अवतरणों से स्पष्ट है कि गोस्वामी जी ने याज्ञवल्क्य-भरद्वाज-संवाद से, याज्ञवल्क्य ने शिव-पार्वती-संवाद से, शिव ने भुसुंडी-गरुड़-संवाद से और भुसुंडी ने शिव-पार्वती-संवाद से अपनी कथा की संगति मिलाई है। शिव भुसुंडी से और भुसुंडी शिव से कथाक्रम की संगति बतलाते हैं। इस रज्जुपाशन्याय का समाधान यह है कि 'रामचरितमानस' के मुख्य रचयिता तो शंकर ही हैं[1]। अन्य लोग तो उसके प्राप्तकर्ता मात्र हैं, कर्ता नहीं। सतीदहन के पश्चात् शिव जी घूमते घूमते सुमेरु पर्वत पर गए और वहाँ 'मराल तनु' धरकर उन्होंने भुसुंडी से रामकथा सुनी; इस प्रकार भुसुंडी से शिव का कथा सुनना सिद्ध होता है[2]। जब भुसुंडी जी शूद्र तन से उज्जैन गए तब शिवशाप से इन्हें 'अधगति' मिली थी और उन्हीं के आशीर्वाद से ब्राह्मण तन भी मिला, तब ये लोमश जी के आश्रम में गए और हठपूर्वक रामचरित सुना[3]। इस प्रकार शिव के प्रसाद से लोमश द्वारा भुसुंडी को रामचरित सुनने को मिला—

७।११३।६ मुनि मोहिं कछुक काल तहँ राखा। रामचरितमानस सब भाषा।

'रामचरितमानस' की उपमा कैलासस्थ भौगोलिक मानसरोवर से दी गई है। दोनों के रूपक का मिलान एक मनोरंजक मीमांसा है। यहाँ केवल

---

१—१।३०।३ संभु कीन्ह यह चरित सुहावा।
१।३५।१ रचि महेस निज मानस राखा। पाइ सुसमउ सिवा सन भाखा।

२—देखिए रामचरितमानस, उत्तरकांड ७।५६।१—७।५८।१

३—देखिए वही, ७।१०१।१—७।११३।१०

इतना ही कहना पर्याप्त है कि रूपक बहुत ही सुंदर, पूर्ण, विशद और सांग है। रूपक को छोड़कर जब हम,कथा भाग पर आते हैं तब वक्ताओं के अनुभव, आराधना और इष्ट के अनुरूप 'रामचरितमानस' के चार घाट मिलते हैं—

१।३६।१० सुठि सुंदर संबाद बर बिरचेउ बुद्धि बिचारि।
तेइ एहि पावन सुभग सर घाट मनोहर चारि॥

तड़ागनिर्माण की शास्त्रानुकूल विधि में बताया गया है कि दक्षिण घाट सामान्य जनता, पश्चिम घाट विशिष्ट जनता, उत्तर घाट नारी और पूर्व घाट गो, गज आदि के उपयोग के लिये होता है।

(१) 'रामचरितमानस' के चारो संवादों में से याज्ञवल्क्य-भरद्वाज-संवाद दक्षिण घाट का प्रतीक है। इसमें कर्मकांड का प्रतिपादन किया गया है। इस संवाद में देवी, देवता, गो, विप्र, तीर्थ, संत आदि सभी की प्रशंसा की गई है, जिनके प्रति हिंदूसमाज पूज्यबुद्धि रखता चला आया है, और इन्हीं की कृपा एवं प्रसाद से 'मानस' के 'राम सीय जस सलिल सुधा सम'[1] की प्राप्ति कही गई। 'रामचरितमानस' में जहाँ कर्मकांड का वर्णन है, प्रकारांतर से उसका प्रतिपादन और उसके विविध अंगों का निरूपण है, वहाँ याज्ञवल्क्य-भरद्वाज-संवाद समझना चाहिए। इस संवाद की सभी उक्तियाँ कर्मकांड को ही सिद्ध करती हैं, इसका प्राक्कथन इस बात का साक्षी है। भरद्वाज ने पूछा 'राम कवन प्रभु पूछौं तोहीं', इसके उत्तर में याज्ञवल्क्य ने सीधे रामकथा न सुनाकर पहले शिवकथा सुनाई और अंत में कहा—

१।१०४।५ सिव पद कमल जिन्हहिं रति नाहीं। रामहिं ते सपनेहु न सुहाहीं॥
बिनु छल बिस्वनाथ पद नेहू। राम भगत कर लच्छन एहू॥
प्रथमहिं मैं कहि सिव चरित बूझा मरम तुम्हार।
सुचि सेवक तुम्ह राम के रहित समस्त बिकार॥

(२) शिव-पार्वती-संवाद पश्चिम घाट का प्रतीक है। इसे ज्ञान घाट कहते हैं। इसमें ज्ञान का प्रतिपादन किया गया है और विविध उक्तियों द्वारा जगत् को मिथ्या बताते हुए निर्विशेष ब्रह्म का निरूपण किया गया है।

---

१—मानस, १।३७।३.

इस संवाद के सभी सिद्धांत वाक्य ज्ञान की ओर संकेत करते हैं[1] और इसकी प्रारंभिक पंक्तियाँ इस प्रकार खुलती हैं—

झूठेउ सत्य जाहि बिनु जाने। जिमि भुजंग बिनु रजु पहिचाने।
जेहि जाने जग जाइ हेराई। जागे जथा सपन भ्रम भाई॥

जिस प्रकार 'महाभारत' की कथा समाप्त होने पर बच रहे अनुभव एवं ज्ञान को व्यास जी ने 'शांति पर्व' में भर दिया, उसी प्रकार गोस्वामी जी ने मूल 'रामचरितमानस' कहने के उपरांत शेष ज्ञानवार्ता शंकर-पार्वती-संवाद के रूप में उत्तरकांड में कही।

( ३ ) भुसुंडी-गरुड़-संवाद उत्तर घाट का प्रतीक है। इसे भक्ति-घाट कहते हैं। इसमें भक्ति का प्रतिपादन है, तथा 'अति अनन्य जे हरि के दासा। रटै नाम निसि दिन प्रति स्वासा' उन्हीं का इसमें प्रवेश है। इस संवाद के आमुख से अनन्यता टपकती है। कथा कहने के लिये गरुड़ का निवेदन सुनकर भुसुंडी न तो इधर उधर की भूमिका बाँधते हैं न अन्य देवी, देवताओं की वंदना करते हैं वरन् सीधे रघुनाथ जी के सामने चले जाते हैं—

७।६४।७ भा भुसुंडि मन परम उछाहा। लाग कहै रघुपति गुन गाहा।
प्रथमहिं अति अनुराग भवानी। रामचरित सर कहेसि बखानी॥

( ४ ) पूर्व घाट गोस्वामी जी का है। इसे दीनताघाट कहते हैं। कर्म, ज्ञान, उपासनारहित, अन्य उपायशून्य, सब विधिहीन प्राणियों के कल्याणार्थ इस घाट की रचना हुई है। अपने अहंभाव को गला देने पर, 'खुदबीनी' को छोड़ परम भागवत हुए लोग ही इस घाट के अधिकारी होते हैं। ऐसे महात्माओं के लिये भगवान् उनका क्षोभ दूर करने के निमित्त कहते हैं— 'अस सज्जन मम उर बस कैसे। लोभी हृदय बसै धन जैसे।' इस संवाद की सभी उक्तियाँ दीनतापूर्ण हैं। जहाँ कहीं गोस्वामी जी 'सठ' या 'मन' को संबोधित कर कुछ कहते हैं वहाँ हृदय पिघल जाता है।

---

१—१।११७।१ निज भ्रम नहिं समुझहिं अज्ञानी। प्रभु पर मोह धरहिं जड़ प्रानी।
जथा गगन घन पटल निहारी। झाँपेउ भानु कहहिं कुबिचारी।
चितव जो लोचन अंगुलि लाए। प्रगट जुगल ससि तेहि के भाए।
उमा रामविषयक अस मोहा। नभ तम धूम धूरि जिमि सोहा।
२।७२।४ गुर पितु मातु न जानौं काहू। कहौं सुभाउ नाथ पतिआहू।
जहँ लगि जगत सनेह सगाई। प्रीति प्रतीति निगमु निजु गाई।
मोरे सबहिं एक तुम्ह स्वामी।······

इन विविध संवादों में एक ही रामकथा कही गई है, इनमें रामचरित की एक ही अविच्छिन्न धारा का प्रवाह है, इसे गोस्वामी जी ने बड़े ही सूक्ष्म, सुंदर और कलात्मक ढंग से यत्रतत्र व्यक्त किया है। चारों संवादों से छन-कर आती हुई कथा को थोड़ी देर के लिये अलग रखकर जब हम संवादों के उपक्रम और उपसंहार की ओर, श्रोता और वक्ता के प्रश्नोत्तर की ओर, उनके आपसके मेल और संकेत की ओर ध्यान देते हैं तब तुलसी का कौशल प्रकट होता है। इन सब बारीकियों पर दृष्टि डालने से दो बातें स्पष्ट होती हैं। एक तो 'रामचरितमानस' के एक दूसरे से मिले विविध कथाप्रसंग अलग अलग बँट जाते हैं और यह अवगत होने लगता है कि कौन कथा कहाँ से प्रारंभ होकर कहाँ समाप्त हुई और दूसरे तुलसी की प्रबंधकाव्य-रचना की पटुता स्पष्ट होती है। किस कड़ी को कहाँ जोड़ना चाहिए जिसमें वह मूल कथा को आगे बढ़ाती हुई पूर्ण समन्वय और कलात्मक अवस्थान की रक्षा कर सके, इसे तुलसी खूब जानते थे।

भिन्न भिन्न संवादों में बिखरी हुई इस सामग्री को एकत्र करके अध्ययन और मनन में निम्नलिखित प्रश्नोत्तरी का संकलन सहायक होगा—

प्रश्न १—( १।५० ) ब्रह्म जो व्यापक बिरज अज अकल अनीह अभेद।<br>
सो कि देह धरि होइ नर जाहि न जानत बेद॥<br>
१।१०८ जौं नृप तनय तो ब्रह्म किमि नारि बिरह मति भोरि।<br>
देखि चरित महिमा सुनत भ्रमत बुद्धि अति मोरि॥

उत्तर १।११२।८ गिरिजा सुनहु राम कै लीला···से १।१२०···संकर सहज सुजान।

प्रश्न २—१।१०९।४ प्रथम सो कारन कहहु बिचारी। निर्गुन ब्रह्म सगुन बपु धारी।

उत्तर १।१२०।१ सुनु गिरिजा हरि चरित सुहाए···से···१।१८७।६ यह सब रुचिर चरित मैं भाषा।

प्रश्न ३—१।१०६।५ पुनि प्रभु कहहु राम अवतारा।

उत्तर १।१८८।६ अब सो सुनहु जो बीचहिं राखा··से··१।१९६ तुलसीदास के ईस।

प्रश्न ४—१।१०६।५ बाल चरित पुनि कहहु उदारा।
उत्तर १।१६६ १ कछुक दिवस बीते यहि भाँती···से···१।२०५।१ यह सब चरित कहा मैं गाई।

प्रश्न ५—१।१०९।६ कहहु जथा जानकी विवाही।
उत्तर १।२०५।१ अगिली कथा सुनहु मन लाई···से···१।३६१ तिन्ह कहँ सदा उछाह मंगलायतन रामजस।

प्रश्न ६—१।१०६।६ राज तजा सो दूषन काही।
उत्तर २। श्लोक वामांके च विभाति भूधर सुता···से···२।३२५ अवसि होइ भव रस बिरति।

प्रश्न ७—१।१०६।६ बन बसि कीन्हे चरित अपारा। कहहु नाथ···
उत्तर ३ श्लोक मूलं धर्मतरोर्विवेक जलधे···से···५।६० सिंधु बिना जलजान।

प्रश्न ८—१।१०६।७ कहहु नाथ जिमि रावन मारा।
उत्तर ६।० लव निमेष परवान जुग···से···६।१२१ नाहिन आन अधार।

प्रश्न ६—१।१०६।८ राज बैठि कीन्ही बहु लीला। सकल कहहु संकर सुखसीला।

उत्तर ७।श्लोक केकीकंठाभनीलं · से ७।४६···जन्म जन्म प्रभु पद कमल कबहु घटै जनि नेहु।

प्रश्न १०—१।११० बहुरि कहहु करुनायतन कीन्ह जो अचरज राम। प्रजा सहित रघुबंसमनि किमि गवने निज धाम॥
उत्तर ७।४६।२ हनूमान भरतादिक भ्राता···से ७।५१।१···मैं सब कही मोर मति जथा।

प्रश्न ११—१।११०।१ पुनि प्रभु कहहु सो तत्व बखानी। जेहि विज्ञान मगन मुनि ज्ञानी।
उत्तर इस प्रश्न का उत्तर सातों कांडों में यत्र तत्र बिखरा है।
प्रश्न १२—१।११०।२ भगति ज्ञान बिज्ञान बिरागा। पुनि सब बरनहु सहित विभागा।

उत्तर ७।११४।१५ ज्ञान बिराग जोग बिज्ञाना···से ७।१२०···देखु खगेस बिचारि।

प्रश्न १३—१।११०।३ औरौ राम रहस्य अनेका। कहहु नाथ अति विमल विवेका।

रहस्य का अर्थ है गोप्य विषय। कथा भाग के इस स्थल को सामान्य श्रोता की साधारण बुद्धि नहीं ग्रहण कर पाती, पर इसका ऐतिहासिक संघटन होता अवश्य है। जहाँ कहीं भक्तों पर विशेष कृपा करनी होती है, अथवा उनके 'प्रपंच माया प्रबल भय भ्रम अरति उच्चाट' का निवारण करना होता है, वहाँ 'कृपा' अथवा इसके अन्य पर्यायवाची शब्द देकर गोस्वामी जी ने 'रामचरितमानस' के प्रायः सभी कांडों में इस स्थल का संकेत किया है, जिनकी तालिका क्रमशः इस प्रकार है—

१–१।१९२ अद्भुत रूप बिचारी···निज आयुध भुज चारी।

२–१।१९४।८ कौतुक देखि पतंग भुलाना···से···१।१९५।१
यह रहस्य काहू नहिं जाना।

३–१।२००।८ देखि राम जननी अकुलानी···से १।२०१।८···
यह जनि कतहुँ कहहि सुनु माई।

४–१।२४०।४ जिन्ह कें रही भावना जैसी···से १ २४१।८
तेहि तस देखेउ कोसल राऊ।

५–१।२६०।७ लेत चढ़ावत खैंचत गाढ़े। काहु न लखा देख सब ठाढ़े।

६–१।३०४।७ जानीं सिय बरात पुर आई···से १।३०६।३···
सिय महिमा रघुनायक जानी।

७–२।२४३।१ आरत लोग रामु सब जाना···से २।२४३।४···
जिमि घट कोटि एक रबि छाहीं।

८–३।६ क मुनि समूह महँ बैठे सन्मुख सब को ओर।
सरद इंदु तन चितवत मानहुँ निकर चकोर।

९–३।१४ सुर मुनि सभय प्रभु देखि मायानाथ अति कौतुक कर्‌यौ।
देखहिं परस्पर राम करि संग्राम रिपुदल लरि मर्‌यौ॥

१०–३।१७ लछिमन गए बनहिं जब···से···
जो कछु चरित रचा भगवाना।

११–४।२१।१ वानर कटक उमा मैं देखा···से ४।२१।४···
विश्व रूप व्यापक रघुराई।

१२–७।५।४ प्रेमातुर सब लोग निहारी···से ७।५।७···
उमा मरम यह काहु न जाना।

१३–७।७८।४ भ्रम तें चकित राम मोहि देखा···से ७।८२
सुख बाहेर आएउँ सुनु मतिधीर।

१४–७।११६ यह रहस्य रघुनाथ कर बेगि न जानै कोइ।
जो जानै रघुपति कृपा सपनेहुँ मोह न होइ।

प्रश्न १४ १।११०।४ जो प्रभु मैं पूछा नहिं होई। सोउ दयाल जनि
राखहु गोई।

उत्तर १।१९५।३ औरौ एक कहौं निज चोरी···से १।१९५।६
कृपा राम कै जापर होई।

| पार्वती के प्रश्न | | गरुड़ के प्रश्न |
|---|---|---|
| (१)<br>सो हरि भगति काग कहँ पाई।<br>बिस्वनाथ मोहि कहहु बुझाई।<br>७।५३।८ | | |
| (२)<br>राम परायन ग्यानरत, गुनागार मतिधीर।<br>नाथ कहहु केहि कारन, पायउ काग सरीर॥<br>७।५४ | = | (१)<br>ज्ञान बिरति बिज्ञान निवासा।<br>रघुनायक के तुम्ह प्रिय दासा॥<br>कारन कवन देह यह पाई।<br>तात सकल मोहिं कहहु बुझाई॥<br>७।६३।३ |
| (३)<br>यह प्रभु चरित पवित्र सुहावा।<br>कहहु कृपाल काग कहँ पावा॥<br>७।५४।१ | = | (२)<br>राम चरित सर सुन्दर स्वामी।<br>पाएहु कहहु कहाँ नभगामी।<br>७।६३।४ |

( ३ )

नाथ सुना मैं अस सिव पाहीं ।
महाप्रलयहु नास तव नाहीं ॥
तुम्हहि न व्यापत काल ,
अति कराल कारन कवन ।
मोहि सो कहहु कृपाल ,
ज्ञान प्रभाव कि जोग बल॥

७।६४

( ४ )

प्रभु तव आश्रम आए ,
मोर मोह भ्रम भाग ।
कारन कवन सो नाथ सब,
कहहु सहित अनुराग ॥[१]

७।६४

उत्तर ७।६४।१ गरुड़ गिरा सुनि हरषेउ कागा···से ७।११४।७···
सुनेउँ पुनीत राम गुन ग्रामा ।

प्रश्न ४—७।५४।२ तुम्ह केहि भाँति सुना मदनारी ।
कहहु मोहि अति कौतुक भारी ।

उत्तर ७।५५।१ मैं जिमि कथा सुनी भवमोचनि···से ७।५७।१···
मैं जेहि समय गएउँ खग पासा ।

---

१—पार्वती के इन तीन, तथा गरुड़ के चार प्रश्नों का समाधान उत्तरकांड के बीस दोहों में एक साथ किया गया है । ये प्रश्न प्रकारांतर से एक ही हैं और बने भी एक ही अवस्था में हैं; अर्थात् संपूर्ण रामकथा सुन लेने के बाद उधर गरुड़ के हृदय में एक ही प्रकार की जिज्ञासा का उदय होता है जिसका समावेश उपर्युक्त प्रश्नों में है ।

प्रश्न ५—७।५४।३ गरुड़ महा ज्ञानी गुनरासी ।
हरि सेवक अति निकट निवासी ।
तेहि केहि हेतु काग सन जाई ।
सुनी कथा मुनि निकर बिहाई ।

उत्तर ७।५७।२ अब सो कथा सुनहु जेहि हेतू···से ७।६३···
नाथ कृतारथ भएउँ मैं तव दरसन खगराज ।

प्रश्न ६—७।५४।५ कहहु कवन बिधि भा संबादा ।
दोउ हरि भगत काग उरगादा ।

उत्तर ७।६३।१ सुनहु तात जेहि कारन आएउँ···से ७।६२।८···
राम रहस्य अनूपम जाना ।

## भुसुंडी-गरुड़-संवाद[1]

प्रश्न ५—७।११४।११ ज्ञानहि भगतिहि अंतर केता ।
सकल कहहु प्रभु कृपानिकेता ।

उत्तर ७।११४।१२ सुनि उरगारि बचन सुखमाना···से ७।१२०···
देखु खगेस बिचारी ।

ज्ञान–७।११६।१ सुनहु नाथ यह अकथ कहानी···से ७।११६।१···
कहेउँ ज्ञान सिद्धांत बुझाई ।

भगति–७।११६।१ सुनहु भगति कै प्रभुताई···से ७।१२०
जय पाइय सो हरि भगति देखु खगेस बिचारि ।

## गरुड़ के सप्त प्रश्न

प्रश्न ६—७।१२०।३ सब तें दुर्लभ कवन सरीरा ।

उत्तर ७।१२०।८ तात सुनहु सादर अति प्रीती···से ७।१२०।१२···
कर तें डारि परस मनि देहीं ।

प्रश्न ७—७।१२०।४ बड़ दुख कवन···

उत्तर ७।१२०।१३ नहिं दरिद्र सम दुख जगमाहीं ।

प्रश्न ८—७।१२०।४ ······कवन सुख भारी ।

---

१—इस संवाद के प्रथम चार प्रश्नों का उत्तर ऊपर कहे गए शिव-पार्वती-संवाद में देखिए ।

उत्तर ७।१२०।१३ संत मिलन सम सुख जग नाहीं ।

प्रश्न ९—७।१२०।५ संत असंत मरम तुम्ह जानहु ।
तिन्ह कर सहज सुभाव बखानहु ।

उत्तर ७।१२०।१४ पर उपकार बचन मन काया···से ७।१२०।२१···
बिस्व सुखद जिमि इंदु तमारी ।

प्रश्न १०—७।१२०।६ कवन पुन्य श्रुति बिदित बिसाला ।

उत्तर ७।१२०।२२ परम धरम स्रुति बिदित अहिंसा ।

प्रश्न ११—७।१२०।६ कहहु कवन अघ परम कराला ।

उत्तर ७।१२०।२२ पर निंदा सम अघ न गिरीसा···से ७।१२०।२७···
ते चमगादुर होइ अवतरहीं ॥

प्रश्न १२—७।१२०।७ मानस रोग कहहु समुझाई ।
तुम्ह सर्वज्ञ कृपा अधिकाई ।

उत्तर ७।१२०।२८ सुनहु तात अब मानस रोगा···से ७।१२१।११···
तब रह राम भगति उरछाई ।

इस प्रसंग को कुछ लोग कर्म, ज्ञान, भक्ति आदि घाटों के रूप में न देखकर गीता के चार प्रकार के भक्तों ( राम भगत जग चारि प्रकारा[1] ।—आर्त, जिज्ञासु, अर्थार्थी और ज्ञानी ) के संतोषार्थ वर्णन किए गए नाम, रूप, लीला और धाम का निरूपण मानते हैं।

( १ ) पार्वती जी आर्त की श्रेणी में हैं। इन्हें लीला देखकर मोह हुआ था—

१।५०।४ चले जात सिव सती समेता । पुनि पुनि पुलकत कृपा निकेता ।
सती सो दसा संभु कर देखी । उर उपजा संदेह बिसेखी ।
संकर जगतबंद्य जगदीसा । सुर नर मुनि सब नावत सीसा ।
तिन्ह नृप सुतहिं कीन्ह परनामा । कहि सच्चिदानंद परधामा ।
भए मगन छबि तासु बिलोकी । अजहुँ प्रीति उर रहति न रोकी ।

ब्रह्म जो ब्यापक बिरज अज अकल अनीह अभेद ।
सो कि देह धरि होइ नर जाहि न जानत बेद ॥

अस संसय मन भएउ अपारा । होइ न हृदय प्रबोध प्रचारा ।

---

१—दे० मानस १।२१।६

उन्होंने प्रश्न पूछा—

१।१०८ जौं नृप तनय त ब्रह्म किमि नारि बिरह मति भोरि।
देखि चरित महिमा सुनत भ्रमति बुद्धि अति मोरि ॥

१।१०६।३ अति आरति पूछउँ सुरराया। रघुपति कथा कहहु करि दाया ॥

यह वाक्य शिव-पार्वती-संवाद के लीला प्रकरण का उपक्रम है। शंकर जी लीला के उपासक हैं—

१।१६५।४ कागभुसुंडि संग हम दोऊ। मनुज रूप जानै नहिं कोऊ।
परमानंद प्रेम सुख फूले। बीथिन्ह फिरहिं मगन मन भूले।

६।८०।२ हमहूँ रहे उमा तेहि संगा। देखत राम चरित रन रंगा।

कथा सुन लेने पर पार्वती जी कहती हैं—

७।१२६ मैं कृतकृत्य भयउँ अब तव प्रसाद बिस्वेस।
राम भगति दृढ़ उपजी बीते सकल कलेस ॥

लीला पक्ष के संवाद का यह उपसंहार है। पार्वती जी को लीला पक्ष में जो मोह हुआ था वह लीला के उपासक शंकर भगवान् से कथा सुन लेने पर नष्ट हो गया क्योंकि रामचरित देखने से मोह उत्पन्न होता है और उसके सुनने से 'संसय सोक मोह भ्रम' का नाश हो जाता है।

(२) गरुड़ जी जिज्ञासु की श्रेणी के हैं। इन्हें देखकर मोह हुआ था—

६।७२।११ ब्याल पास बस भएउ खरारी। स्वबस अनंत एक अबिकारी।
बंधन काटि गएउ उरगादा। उपजा हृदय प्रचंड बिबादा।
प्रभु बंधन समुझत बहु भाँती। करत बिचार उरग आराती।
ब्यापक ब्रह्म बिरज बागीसा। माया मोह पार परमीसा।
सो अवतरा सुनेउ जग माँही। देखेउँ सो प्रभाव कछु नाहीं।
भवबंधन ते छूटहिं नर जपि जाकर नाम।
खर्ब निसाचर बाँधेउ नागपास सोइ राम ॥

७।५८ नाना भाँति मनहिं समुझावा। प्रगट न ग्यान हृदय भ्रम छावा।

भुसुंडी जी बालरूप के उपासक हैं—

७।७४।५ इष्टदेव मम बालक रामा। सोभा बपुष कोटि सत कामा।

७।१००।१४ रामचरन बारिज जब देखौं। तब निज जन्म सुफल करि लेखौं।

७।११०।११ भरि लोचन बिलोकि अवधेसा। तब सुनिहौं निर्गुन उपदेसा।

अपने आचार्य द्वारा कथा सुन लेने पर गरुड़ की बुद्धि समाहित हो गई और हृदय में रामरूप रखकर वे अपने स्थान को गए—

७।१२५ तासु चरन सिर नाइ करि प्रेम सहित मतिधीर।
गएउ गरुड़ बैकुंठ तब हृदय राखि रघुबीर॥

( ३ ) अर्थार्थी के रूप में गोसाईं तुलसीदास जी हैं। अर्थार्थी सुख चाहता है। 'स्वांतःसुखाय तुलसी रघुनाथ गाथा…' इस बात का उदाहरण है। इन्होंने नाम का बहुत विशद निरूपण किया है। नाम जपने का प्रभाव भी ऐसा है कि 'मिटहि कुसंकट होहिं सुखारी[1]।' उपसंहार में गोस्वामी जी कहते हैं—'पायो परम विश्राम राम समान प्रभु नाहीं कहूँ।'[2]

( ४ ) धाम के उपासक भरद्वाज जी हैं, जो अपना स्थान छोड़कर कहीं नहीं जाते। देश देशांतर से लोग उन्हीं के पास आकर—

१।४४ ब्रह्म निरूपन धर्म बिधि बरनहिं तत्व बिभाग।
कहहिं भगति भगवंत कर संयुत ज्ञान बिराग॥

अन्य मोहधारियों को अपना मोह निवारण करने के लिये अन्यत्र जाना पड़ा था—

१।१०६।२ पारवती भल अवसर जानी। गईं संभु पहँ मातु भवानी।
७।६२।१ गएउ गरुड़ जहँ बसै भुसुंडी। मति अकुंठ हरिभगति अखंडी।

परंतु भरद्वाज जी स्वयं वक्ता को ही अपने आश्रम में खींच लाते हैं और उसे इस प्रकार अचल रूप से स्थापित कर देते हैं कि उसका जाना कहीं नहीं लिखा—

१।४४।४ जागबलिक मुनि परम बिबेकी। भरद्वाज राखे पद टेकी।

भरद्वाज जी चतुर्थ प्रकार के ज्ञानी भक्त हैं—

१।४३। भरद्वाज मुनि बसहिं प्रयागा। तिन्हहिं राम पद अति अनुरागा।
तापस सम दम दया निधाना। परमारथ पथ परम सुजाना।

---

१—दे० मानस, १।२१।९
२—वही, ७।१३०

कथा सुनते इन्हें कहीं संशय या भ्रम नहीं हुआ था। ये अचल श्रोता हैं और इनके यहाँ कथा की आवृत्ति होती ही रहती है--'प्रति संवत अस होइ आनंदा' कथा का आरंभ होकर अंत नहीं होता[1]।

---

[1] द्रष्टव्य 'रामचरितमानस के संवाद' लेखक श्री चंद्रबली पांडेय एम० ए०, 'पत्रिका' भाग १६, अंक २ (संवत् १९९२) महत्वपूर्ण होने के कारण लेख द्रष्टव्य है। इसमें रामचरितमानस के प्रबंधों और संवादों में परंपरा के पालन के साथ ही नवीनता के संनिवेश, भक्तिरूपी राजमार्ग को निर्मल और स्वच्छ बनाए रखने के लिये सवादों के विधान, ज्ञान-कर्म-व्यवस्थित भक्ति-निरूपण के अर्थ इनकी रचना, संमिलित तथा पृथक रूप से इनकी विशेषता, प्रत्येक संवाद की योजना के लक्ष्य आदि की मीमांसा की गई है।

१—क

# रामचरितमानस

[ इस परिशिष्ट में मानस के उन विशेष संस्करणों का लघु परिचय है जो चौबे जी के निधन के उपरांत प्रकाशित हुए । ]

अपने गहन अध्ययन, सतत अध्यवसाय, गंभीर चिंतन एवं अथक अनुसंधान के आधार पर मानसमराल चौबे जी ने रामचरित मानस का संपादन किया । इस पुस्तक में प्रस्तुत निबंध उस संपादन के मूलाधार हैं। उनके जीवनकाल में उनके द्वारा संपादित मानस के कुछ कांड मात्र उनकी देख-रेख में प्रकाशित हो सके थे और उनके द्वारा संपादित संपूर्ण मानस का प्रकाशन संवत् २००५ वि० में नागरीप्रचारिणी सभा से प्रकाशित हुआ। उसका प्रकाशकीय जो मानस संपादन के क्षेत्र में उनकी विमल कीर्ति का परिचायक है, यहाँ अविकल दिया जा रहा है ।

रामचरितमानस के इस संस्करण के संपादक मानसमराल स्व० श्री शंभुनारायण जी चौबे की धुन, निरति और लगन का अनुभव वे ही कर सकते हैं जिन्होंने उनको इस रामकाज में दिन रात एक करते और आपा मिटाते देखा है । इस निष्काम अध्यवसाय का फल राष्ट्र को देने से पूर्व ही उनके चल बसने से जो क्षति हुई है वह कहाँ पूरी होने की ? और न ऐसा 'रतन' कभी मिलने का । निःस्व होते हुए भी जो नित्य निरंतर निःस्वार्थ रहा, जो मूर्तिमान्—

अद्वेष्टा सर्वभूतानां मैत्रः करुण एव च ।
निर्ममो निरहंकारः समदुःखसुखः क्षमी ॥
समः शत्रौ च मित्रे च तथा मानापमानयोः ।
शीतोष्णसुखदुःखेषु समः संगविवर्जितः ॥

तुल्यनिन्दास्तुतिर्मौनी सन्तुष्टो येनकेनचित्—था, वही मानस के कार्य का अधिकारी था, वही, वही ।

फिर भी, क्या कहा जाय 'कालस्य कुटिला गतिः' को कि वे अपने इस भगीरथप्रयत्न के मुद्रण का आरंभमात्र देख सके; अभी बालकांड के दो ही तीन फर्मे छपे थे कि वे न रहे ।

मानस के इस संस्करण के पाठनिर्धारण में उन्होंने निम्नांकित पाँच प्रतियों का उपयोग किया है। पाठभेद में इन प्रतियों का इन्हीं संख्याओं से निर्देश हुआ है—

१. श्रावणकुंज, अयोध्यावाली १६६१ की प्रति।

२. राजापुरवाली अयोध्याकांड की प्रति।

३. १७१० वाली संपूर्ण प्रति जो इस समय काशीनरेश के सरस्वती-भंडार में है।

४. १७२१ की प्रति जो अधुना भारत कलाभवन, काशी में है। इसे तथा १७६२ वाली प्रति को स्व० चौबे जी ने खोज निकाला और उन्हीं की कृपा से अब ये भारतकलाभवन में सुरक्षित हैं।

५. १७६२ की संपूर्ण प्रति।

६. मिर्जापुर के प्रसिद्ध रामायणी श्री रामगुलाम जी के शिष्य छक्कनलाल जी की प्रति की प्रतिलिपि, जिसे म० म० पं० सुधाकर द्विवेदी के पिता ने प्रस्तुत किया था।

अब तक मानस के जो भी प्रामाणिक संस्करण प्रकाशित हुए हैं उन सब में प्रायः इन्हीं प्रतियों वा इन पर आधृत प्रतियों का उपयोग किया गया है। किंतु प्रस्तुत संग्रह की विशेषता यह है कि इसके संपादक स्वर्गीय चौबे जी ने बहुत प्रतिकूल परिस्थितियों में विशेष परिश्रमपूर्वक उक्त सभी प्रतियों से स्वयं अक्षर अक्षर मिलाकर अपने पाठ निर्धारित किए। अन्य संपादकों ने या तो भ्रामक प्रतिलिपियों का उपयोग किया वा उनके पूर्ववर्ती संपादकों ने जो भ्रामक पाठ दिए थे उन्हीं को लेकर पाठ निर्धारित किए। इस कारण अधिकांश संस्करण वैज्ञानिक दृष्टि से अशुद्ध रह गए हैं।

श्रावणकुंज वाली प्रति में कुछ हेरफेर किया गया है। राजापुरवाली प्रति में भी अनेक छूटें हैं। यद्यपि पाठ की दृष्टि तथा वर्तनी की एकरूपता की दृष्टि से यह प्रति विशेष महत्व की है पर इसके लेखक को, जान पड़ता है, पंक्ति छोड़ जाने की बान थी जिस कारण इसमें अनेक भ्रम उत्पन्न हुए।

इसी प्रकार काशीनरेश के सरस्वती भंडारवाली, १७१० वि० की प्रति में अनेक पन्ने जीर्ण होने के कारण बदल दिए गए हैं और उनके पाठ किसी इधर वाली प्रति से लिए गए हैं जो सर्वथा अमान्य हैं।

१७२१ वि० वाली प्रति बहुत दिनों तक अज्ञातवास में रही। प्रसिद्ध मानस-प्रेमी श्री भागवतदास ने, जिन्होंने मानस के प्रामाणिक संस्करण निकालने का

प्रथम प्रयास किया, इस प्रति का उल्लेख किया है और इसे अपनी प्रति का आधार माना है। इसकी प्रतिलिपियों से ही लोग काम चलाते रहे। ये प्रतिलिपियाँ भ्रामक हैं, क्योंकि मूल पोथी पर कई संशोधकों ने मनमाने संशोधन कर डाले थे जिन्हें प्रतिलिपिकारों ने तद्वत् ग्रहण किया।

१७६२ वि० वाली प्रति पौने सोलह आने १७२१ वाली प्रति की अनुगामिनी है। एक प्रतिशत में वह जहाँ १७२१ वि० वाली प्रति से भिन्न होती है वहाँ ऐसे सुंदर पाठ देती है कि उन्हें स्वीकार करना पड़ता है।

रामगुलाम जी की धारा श्रावणकुंजवाली धारा से अलग प्रतीत होती है, और ऐसा जान पड़ता है कि यह धारा उस समुदाय की थी जिसने मानस को अपने जान प्रांजल रूप देना चाहा है। क्षेपक तो उन्होंने नहीं जोड़े पर अपना पांडित्य अवश्य लगाया। छक्कनलालवाली प्रति में पीछे से किसी ने ऐसे संशोधन कर दिए हैं जो १७२१ वाली प्रति के निकट हैं अर्थात् वह रामगुलाम जी वाली परंपरा परिवर्तित कर दी गई है।

जिन अन्य प्रतियों का उपयोग मानस के दूसरे संपादकों ने किया है उनमें सर्वश्री बाबा रघुनाथदास, बंदन पाठक और कोदवराम की मुद्रित प्रतियाँ उल्लेखनीय हैं। इनमें से पूर्वोक्त दो प्रतियाँ रामगुलाम जी की परंपरा में हैं; फलतः छक्कनलाल की प्रति से इतनी समानता रखती हैं कि उनका अंतर्भाव उसमें हो जाता है। शेषोक्त कोदवराम की प्रति, जो गोसाईं जी की मूल परंपरा में बतलाई जाती है, जितनी बार मुद्रित हुई उसमें पाठपरिवर्तन होते गए। साथ ही उसकी मूल प्रति के कभी दर्शन न हुए। अतएव परिशोधन में उसका उपयोग करना उचित न समझा गया।

उक्त छह प्रतियों से प्रत्येक पाठभेद आधुनिक संपादनशैली के अनुसार तुलनात्मक रीति पर रजिस्टरों पर चढ़ाया गया और फिर उसके गुण अवगुण पर ही विचार नहीं किया गया, प्रत्युत यह भी पाया गया कि प्रति १, ३, ४ और ५ किसी एक मूल प्रति पर अवलंबित हैं। किंतु उस मूल प्रति में ही समय समय पर परिवर्तन किए गए। जिनसे शाखाभेद उत्पन्न हुआ।

ऐसा अनुमान होता है कि गोस्वामी जी ने ही समय समय पर ये परिवर्तन किए। यदि मानस की रचना के लिये बारह वर्ष का समय रख लिया जाय, जो अतिरिक्त लंबा समय है, तो 'संवत् सोरह सौ इकतीसा' से चलकर उसकी परिसमाप्ति १६४३ वि० के लगभग हुई होगी, अर्थात् इसके उपरांत गोस्वामी जी लगभग चालीस वर्ष विद्यमान रहे। यह असंभव है कि अपनी

इस स्वान्तःसुखाय कृति का वे नियमपूर्वक पारायण न करते रहे हों। ऐसे पारायणों में कवि के लिये नई सूझ का होना स्वाभाविक है, फलतः यह जान पड़ता है कि १७६२ वाली प्रति में जो पाठ हैं वे ही गोस्वामी जी के अंतिम पाठ हैं क्योंकि बादवाली प्रतियों में भक्तवृंद ने जो हेरफेर किए हैं उनमें वह स्वारस्य नहीं है जो स्वयम् कवि के परिवर्तन में।

इसी दृष्टि से स्व० चौबे जी ने अधिकतर ऐसे पाठों को मूल में स्थान दिया है। फिर भी वाचकों को सब पाठ उपलब्ध हो जायँ इसलिये सभी पाठांतर टिप्पणी में दे दिए गए हैं, जिनका पाठनिर्देश उक्त क्रमिक संख्या के अनुसार है। इन टिप्पणियों के संबंध में यह बात विश्वास के साथ कही जा सकती है कि तद् तद् प्रतियों के जो रूप इनमें दिए गए हैं वे ही मान्य हैं, अन्य संस्करणों में यदि उनका कोई दूसरा रूप दिया गया है तो प्रमादवश ही।

अवधी के ह्रस्व एकार और ओकार के लिये ` तथा ` का प्रयोग भी इस संस्करण की नवीनता है। मानस का पाठ करनेवालों विशेषतः अन्य भाषा-भाषियों को निश्चय ही इससे बहुत सुविधा होगी।

वर्तनी के संबंध में पुरानी प्रतियों का ही अनुसरण किया गया है। उनकी एकरूपता अगले संस्करण तक के लिये स्थगित कर दी गई थी। किंतु जैसा आरंभ में कह चुके हैं हमारे दुर्भाग्यवश चौबे जी पहले दो तीन फार्म की ही छपाई देख सके कि स्वजनों के हृदय में सदा हरा रहनेवाला घाव छोड़कर महाप्रस्थान कर गए। बिना अत्युक्ति के, मानस विषयक अतुल, असीम एवं अगाध ज्ञान उनके संग चला गया। अतः वह दूसरा संस्करणवाला काम अनिश्चित काल के लिये टल गया। इसी प्रकार संपादनसंबंधी विस्तृत भूमिका भी जिसकी पांडुलिपि वे बहुत कुछ तैयार कर चुके थे, नहीं दी जा सकी, क्योंकि बहुत खोजने पर भी उसका अभी तक पता नहीं लग सका। उसी के अभाव में इन पंक्तियों द्वारा उस दिवंगत आत्मा के महत् कार्य का कुछ परिचय देने की चेष्टा की गई है।

खेद, जिस काम के लिये दिन रात एककर उन्होंने अपने को मिटा दिया था उसे वे पूरा न देख सके। वे जो कार्य अधूरा छोड़ गए उसकी पूर्ति राम-अधीन है। फिर भी प्रयत्न किया जायगा कि उनके कार्य के वैज्ञानिक अंश का विस्तृत परिचय लोक के समक्ष उपस्थित किया जाय। प्रार्थना है कि भगवान् इस संकल्प को पूरा करें।

१—ख

## रामचरितमानस-विजया टीका

मानसराजहंस पं० विजयानंद त्रिपाठी की श्रीरामचरित मानस की विजया टीका संवत् २०११ ( सन् १९५५ ई० ) में मोतीलाल बनारसीदास के यहाँ से तीन भागों में प्रकाशित हुई।

प्रथम भाग में, रामचरित मानस के भाष्यकार की जीवनी, प्रस्तावना, विस्तृत विषयानुक्रमणिका, बालकांड ( प्रथम सोपान ) मूल, अर्थ एवं विस्तृत व्याख्या; दूसरे भाग में, विस्तृत विषयानुक्रमणिका, अयोध्याकांड ( द्वितीय सोपान ), अरण्यकांड ( तृतीय सोपान ) अर्थ एवं विस्तृत व्याख्या सहित और तीसरे भाग में, विस्तृत विषयानुक्रमणिका, किष्किंधाकांड ( चतुर्थ सोपान), सुंदरकांड ( पंचम सोपान ), लंकाकांड ( षष्ठ सोपान ), उत्तरकांड (सप्तम सोपान) अर्थ एवं विस्तृत व्याख्या सहित लगभग दो हजार से अधिक रायल आकार के पृष्ठों में प्रस्तुत है।

इसके पाठ के संबंध में त्रिपाठीजी ने लिखा है—'मूल पाठ मैंने अपने उस संस्करण के अनुसार रक्खा है, जो संवत् १९९३ वि० में लीडर प्रेस, प्रयाग से प्रकाशित हो चुका है। चौबेजी ने लीडर प्रेसवाली प्रति के संबंध में पृष्ठ १९ पर निवेदन किया है। पाठभेद के संबंध में त्रिपाठीजी का सिद्धांत उन्हीं के शब्दों में इस प्रकार है—

'एक बात और कहनी है। आज से सत्तर वर्ष पहिले तक लोग हिंदी की वर्णमाला को संस्कृत की वर्णमाला से कुछ भिन्न सी मानते थे, और लिखने में उन्हीं अक्षरों का प्रयोग करते थे जो हिंदी के सुखोच्चार्य्य शब्द लिखने के लिये पर्याप्त थे। श्री गोस्वामीजी ने भी उसी परिपाटी को अंगीकार किया था, पर अब प्रवाह दूसरा बह उठा है, संस्कृत शब्दों का शुद्ध रूप भाषा में लिखा तथा बोला जाता है। परंतु प्राचीन भाषा की रक्षा के लिये मूल में शब्दों के वे ही रूप रक्खे गए हैं, जिनमें ग्रंथकार ने उनका प्रयोग किया, केवल ष कार को उन स्थलों से हटा दिया गया है जहाँ वह ख कार का भी बोधक बन बैठा था। शब्द के रूप में भी कहीं कहीं विकल्प

से काम लिया गया है। उच्चारण सादृश्य से 'औ', 'अऊ', 'ऐ', 'अइ', 'ये', 'ए' में कोई भेद नहीं माना गया है। किसी एक का वहिष्कार न करके, यथासाध्य प्राचीन प्रतियों के प्रयोग का ही अनुसरण किया है। समस्त पदों में बार बार योजिका ( Hyphen ) का प्रयोग करके उन्हें गूँथने की चेष्टा मैंने नहीं की है। सामासिक संज्ञाओं के समस्यमान पद तो सटाकर रक्खे हैं, और शेष समासों के पद स्वतंत्र ही छोड़ दिये हैं जैसे वे प्राचीन प्रतियों में मिलते हैं। ऐसे शब्द सटाकर लिखे बिना भी अविभक्तिक पदों के समान अपना अर्थ स्पष्ट ही प्रकट कर देते हैं।'

१—ग

## मानसांक ( गीता प्रेस, गोरखपुर )

संवत् १९९५ वि० में 'कल्याण' का मानसांक प्रकाशित हुआ। इसका पाठ श्रावणकुंज का बालकांड (संवत् १६६१), राजापुर का अयोध्याकांड, दुलही का सुंदर कांड (संवत् १६७२) और शेष चार कांडों का भागवतदासजी की प्रति ( दे० पू०– ) में राजापुर की प्रति के व्याकरण के अनुसार था। श्रीचिम्मन लाल गोस्वामी एवं श्रीनंददुलारे वाजपेयी ने श्रीहनुमान प्रसाद पोद्दार के संपादन में इसे प्रस्तुत किया। इसमें दिया गया भावार्थ संपादक का है जिसका संशोधन संपादन भी गोस्वामीजी एवं वाजपेयीजी का है।

यद्यपि इसमें दोहे की संख्या का क्रम श्रावण कुंज की प्रति के अनुसार है तो भी दोहों के समूह में जहाँ उस प्रति में अंतिम दोहे पर संख्या दी गई है वहाँ इस प्रति में समूह के प्रत्येक दोहे पर वही संख्या देकर (क) (ख) से पृथक् किया गया है। इसमें तद्भव शब्दों का रूप ज्यों का त्यों रखा गया है और राजापुर की प्रति के अनुसार उपलब्ध नियमों का यथा· संज्ञा के अकारांत पुलिंग शब्दों के कर्त्ता तथा कर्म कारक के विभक्तिहीन एक वचन के अकारांत पदों को उकारांत करना, आदरसूचक व्यक्तिवाचक संज्ञा के साथ बहुवचन की क्रिया रखते हुए उसे भी उकारांत करना तथा जहाँ कर्मवाच्य के कर्त्ता का प्रयोग तृतीया में और कर्म का प्रथमा विभक्ति में हुआ है, यही प्रयोग स्त्री लिंग में उकारांत एवं अकारांत शब्दों में करना, संज्ञा के समान प्रयुक्त विशेषणों के अंतिम प्रकार को उठाकर लिखना, तुक के लिये अकार को उकार करना। एक और

सब विशेषण शब्दों का उकारांत प्रयोग करने का यत्न किया गया है। इसमें उकारांत को अकारांत लिखने का यत्न प्राचीन पोथियों के आधार पर किया गया है। यह पद्धति अंत्याक्षरों में 'इ' के संबंध में भी ग्रहण की गई है।

इसमें संज्ञा, सर्वनाम तथा विशेषण शब्दों में करण तथा अधिकरण कारक को जताने के लिये सानुनासिक प्रयोग का नियम अपनाया गया है। कर्त्ता में सानुनासिक प्रयोग वहाँ किया गया है जहाँ कर्मवाच्य में वह तृतीया विभक्ति में प्रयुक्त होता है। संबंध कारक जहाँ विशेषण रूप में आया है वहाँ भी आदि विभक्तिचिह्नों को सानुनासिक रखा गया है। कृदंतों का जहाँ क्रिया विशेषण रूप में प्रयोग हुआ है वहाँ और ईकारांत एवं उकारांत स्त्रीलिंग शब्दों के कर्त्ता एवं कर्म कारक के बहुवचनांत प्रयोग भी सानुनासिक हैं। ऐसा करते समय उच्चारण की सहजता का ध्यान भी संपादकों ने रखा है। संपादकों ने आदि अनुनासिक पंचम वर्णों में चंद्रबिंदु अनुस्वार का प्रयोग प्रचीन प्रतियों के आधार पर नहीं किया है।

क से लेकर प वर्ग के लिये बहुधा प्राचीन पोथियों के आधार पर पहले अनुस्वार के आधार पर अनुस्वार का ही प्रयोग किया गया है।

यह स्पष्ट है कि उपरोक्त तथा अन्य व्याकरण संस्कार संबंधी इस दृष्टि से प्रयुक्त किया गया है कि व्याकरणसंमत रीति से शुद्ध पाठ प्रस्तुत किया जा सके।

मानसांक में डबल क्राउन अठपेजी आकार के ८०० से अधिक पृष्ठों में मानस और उसकी टीका है तथा लगभग ३०० पृष्ठों में अनेक विद्वानों के मानस से संबद्ध महत्वपूर्ण विषयों पर लेख हैं।

---

## रामचरित मानस ( काशिराज संस्करण )

सर्वभारतीय कशोराजन्यास ट्रस्ट से श्रीविश्वनाथ प्रसाद मिश्र के संपादन में रामचरितमानस के काशीराज संस्करण का प्रकाशन सन् १९६२ ई० में हुआ। इसके संपादन का आधार मानस की निम्नांकित प्रतियाँ हैं —

१. संवत् १८७१ की बड़इया (पटना) की प्रति।
२. संवत् १७०४ की सरस्वती भंडार, रामनगर दुर्ग, वाराणसी की प्रति।
३. संवत् १७०० की प्रति के आधार पर संवत् १९५५ में खड्ग विलास प्रेस, पटना से प्रकाशित 'परिचर्या परिशिष्ट प्रकाश'।
४. संवत् १७१४ की प्रति की संवत् १८७५ में हुई अनुलिपि।
५. संवत् १७४३ की महमदा (बिहार) की प्रति।
६. संवत् १७६८ से १७८१ मनसाराम लिपिक की प्रति, रामनगर दुर्ग वाराणसी।
७. संवत् १७७१ की सरस्वती भंडार, उदयपुर की प्रति।
८. संवत् १७७१ की सरस्वती भंडार, काँकरौली की प्रति।
९. संवत् १७७८ की ब्रिटिश म्यूजियम, लंदन की पटनीमल की प्रति।
१०. संवत् १७८३ की वाराहमिहिराचार्य पुस्तकालय, चौक, पटना की प्रति।

इन संपूर्ण मानस की प्रतियों के अतिरिक्त निम्नांकित खंडित प्रतियों या कांडों की प्रतियों का आधार भी ग्रहण किया गया है —

संवत् १७५९ की पेनसिलवानिया विश्वविद्यालय, अमेरिका, की प्रति सवंत् १७६३ की अरण्यकांड रहित श्रीनागेश उपाध्याय से प्राप्त प्रति, रामनगर दुर्ग, वाराणसी। बालकांड—संवत् १७५७ की जवाहरलाल चतुर्वेदी, मथुरा की प्रति।
राजापुर की अयोध्याकांड प्रति, संवत् १७५० सरस्वती भंडार, उदयपुर।
संवत् १७७५ की सरस्वती भंडार, रामनगर दुर्ग की प्रति।
संवत् १७७७ की नागरीप्रचारिणी सभा, काशी की प्रति।

संवत् १७६२ की अरण्यकांड, तुलसी संग्रहालय, रामवन, सतना की प्रति। संवत् १७७८ की किष्किंधाकांड, रामबन, सतना की प्रति।
संवत् १६७२ सुंदरकांड, दुलही ग्राम ( लखीमपुर खीरी ) की प्रति।
संवत् १७७६ मार्कण्डेय मिश्र, सरस्वती भंडार, रामनगर की प्रति।
संवत् १७३७ उत्तरकांड, पुरातत्वमंदिर, जोधपुर की प्रति।
संवत् १७५६ लंकाकांड, याज्ञिक संग्रह, नागरीप्रचारिणी सभा, की प्रति।

बालकांड के लिये कुंज और 'रघु' को अयोध्याकांड में 'राजा' और 'रघु', विद्यमान पाठों के लिये प्रेमनारायण, अरण्यकांड और किष्किंधाकांड में रघु की बढ़ोत्तरी के परित्याग पर वर्तनी की दृष्टि से उसका उपयोग सुंदरकांड में 'लघु' एवं 'दुलही', लंकाकांड में सं० १७१४ की प्रति को बाल, नाग एवं मन के आधार पर पाठ वर्तनी का प्रयोग कर तथा उत्तरकांड का बाल, राम, नाग, मन के आधार पर संपादन किया है।

रायल आकार के लगभग ६०० पृष्ठों के संपादित इस ग्रंथ में आत्मनिवेदन (संक्षिप्त संपादकीय), मूल रामायण, संक्षिप्त पाठभेद, बढ़ोत्तरी, अभावसूचक सारणी, प्रक्षेप और रामचरित मानस के भाषांतरित ग्रंथों की सूची दी गई है। इस संपादन में हिंदी के प्राचीन ग्रंथों के संपादन की साहित्यक तथा वैज्ञानिक रीति के तुल्य बल का उपयोग करने का दावा भी संपादक का है।

संपादक ने इस संस्करण में प्राचीन हस्तलेखों के आधार पर पाठ को आधुनिक रूप में सुवाच्य सुपाठ्य करने का आयोजन किया है। कहीं कहीं शब्दों को अनिवार्यतावश मिलाकर भी उपस्थित किया गया है। हस्तलेखों में प्राप्त पाठों का व्याकरण संमत संग्रह करने का यत्न भी संपादक का है।

## सभा और काशिराज संस्करण

काशी नागरीप्रचारिणी सभा द्वारा प्रकाशित मानसमराल पं० शम्भू नारायण चौबे द्वारा संपादित रामचरित मानस तथा काशिराजन्यास द्वारा प्रकाशित एवं श्रीविश्वनाथ प्रसाद मिश्र द्वारा संपादित रामचरित मानस में छंदसंख्या समान है; किंतु दोनों प्रतियों में संख्या सम्बन्धी निम्नलिखित भेद हैं—

| सभा संस्करण | काशिराजन्यास संस्करण |
|---|---|

## अयोध्याकांड ( द्वितीय सोपान )

| सभा संस्करण | काशिराजन्यास संस्करण |
|---|---|
| ( १ ) दोहा संख्या ११० | इस दोहे पर कोई संख्या अंकित नहीं है । १०६ संख्यक दोहे की सातवीं चौपाई पर अंकित है। दूसरा अगले असंख्यक दोहे की ६ठी चौपाई पर * अंकित है।[१] |
| ( २ ) १६६ संख्या के आगे के दोहे पर कोई संख्या नहीं दी गई है। | काशिराज संस्करण में इस पर १६६ संख्या अंकित है। |

## अरण्यकांड ( तृतीय सोपान )

| सभा संस्करण | काशिराजन्यास संस्करण |
|---|---|
| ( ३ ) ६ठीं संख्या के आगे के ६ दोहों में ( १क, २क, ३क, ४क, ५क, ६क ) अंकित है। इस प्रकार इस कांड में कुल ४० दोहे हैं। यद्यपि कुल दोहे ४६ हैं। | उक्त दोहों की संख्या ७ से १२ तक है। इस कांड में कुल ४६ संख्यक दोहे हैं। |

## सुंदर कांड ( षष्ठ सोपान )

| सभा संस्करण | काशिराजन्यास संस्करण |
|---|---|
| ( ४ ) ३० वें दोहे के बाद अगले दोहे की संख्या ( ३० क ) है। इस कांड में समस्त दोहों की संख्या १२० है। यद्यपि कुल दोहों की संख्या १२१ है। | उक्त दोहे की संख्या ३१ है। इस कांड में समस्त दोहों की संख्या १२१ है। |

———

१. बाद में कर्त्ता द्वारा जोड़े गए संभावित अंश दो * के बीच में संपादक ने दिखाया है। ( आत्मनिवेदन--काशिराज संस्करण, पृ० १६ )

•••नमः वर्णानामर्थ संघानां रसनां छंद सामपि मंगलानां च कर्त्तारौ बंदे•••विनायकौ ॥ १ ॥ भवानी शंकरौ बंदे श्रद्धा विस्वास रुपिणौ ॥ याभ्यां बिना न पश्यंति सिद्धाः ॥ स्वान्त स्थमीश्वरं ॥ २ ॥ बंदे बोध मयं नित्यं ॥ गुरुं शंकर रुपिणं ॥ यमाश्रितोहि वक्रोपि चंद्रः सर्वत्र बंद्यते ॥ ३ ॥ विना॰ द्यर्थैः ॥ समर्थ चष्टयं ॥ मंगलायतनं तन्मेय द्वा•••रा प्रमुदितं ॥ ४ ॥ सीता राम गुण ग्रामौ पुण्यारण्य बिहारिणौ ॥ बंदे विशुद्ध विज्ञानौ क•••कपी-श्वरौ ॥ ५ ॥ उद्भव स्थिति संहारं कारिणीं क्लेश हारिणीं ॥ सर्वश्रेयस्करी सीतां•••हं रांम बल्लभां ॥ यन माया बशबर्ति बिश्वमखिलं ब्रह्मादि देवासुरा ॥ यत्सत्वाद मृषैव भांति सकलं रज्जौ यथा हेभ्रंम ॥ यत्पादौ प्लवमेकमेवहि भवां भोधेस्तितीर्षाबतां ॥ बंदेहं तमशेषकारनपरं रामख्य ध्यमीशं हरिं ॥ ६ ॥ नांना पुराङ्ण निगमागम संमृतं च ॥ यद्रामायणे निगादितं क्चिदन्यतोपि ॥ स्वांतः सुखाय तुलसी रघुनाथगाथा॥ भाषांनिबंध-मतिमंजुलमातनोति ॥ सोरठा ॥ जो सुमिरत सिद्धि होइ ॥ गणनायक करिबर वदन ॥ करो अनुग्रह सोई ॥ बुधि रासि शुभ गुन सदन ॥ २ ॥ मूक होई वाचाल ॥ पंगु चढै गिरिवर गहन ॥ जासु कृपा सो दीयाल ॥ द्रवो सकल कलि मल दहन ॥ ३ ॥ नील सरोरुह स्याम ॥ तरुन अरुन वारिज नयनं ॥ करौ सौ मम उर धाम ॥ सदा छीर सागर ॥ ४ ॥

अंत—

॥ दोहा ॥ रामरूप भूपति भगति ॥ व्याह उछाह अनंद ॥ जात सराहत मनहि मन ॥ मुदित गाधिकुल चंद ॥ ८३ ॥ चौपाई ॥ बामदेव रघुकुल गुरज्ञानी ॥ बहुरि गाधिसुत कथा बषानी ॥ सुनि मुनि जस मनहो मन राऊ ॥ बरनत आपन पुन्य प्रभाऊ ॥ जहां तहां राम व्याह सब गावा ॥ सुजस पुनीत लोक तिहु छावा ॥ आये राम व्याहि घर जबतें ॥ बसें अनंद अवध सब तबतें ॥ प्रभु विवाह जस भयो उछाहू ॥ सकहि न बरनि गिरा अहि-नाहू ॥ कवि कुल जीवन पावन जानी ॥ राम सीय जस मंगल षानी ॥ तेहि तें में कुछ कहा वषानी ॥ करन पुनीत हेतु निज वानी ॥ छंद ॥ निज गिरा पावनि करन कारन राम जस ॥ तुलसी कह्यो ॥••••••वीर चरित अपार वारिध पार कवि कवने लह्यौ ॥ उपवीत व्याह उछाह मंगल सुनि जे सारद गावहीं ॥ वैदेहि राम प्रसाद तें जन सर्वदा सुष पावहीं ॥ सौरठा ॥ सिय रघुवीर विवाह जे सप्रेम सादर सुनहि ॥ तिन्ह कह सदा उछाह मंगलायतन राम जस ॥ ३८४ ॥ श्री श्री श्री श्री श्री इति श्री रामचरित

मानसे कमल कलि कलुष विध्वंसने प्रथम सोपान ॥ २ ॥ संमत १८२४ का साल १७०० प्रव्रत्तमाने श्री सूर्य दच्छणांगते मासोत्तमासे उत्तमासे फागणे बुदी ६ बुदवार लीकृतं जमना बाई अतराल्या मधे सार वो सुदारा का मंदरसा गोतम जी गमान जी वाकी सवा ॥

विशेष ज्ञातव्य—

यह प्रति सुस्पष्ट और साफ अक्षरों में लिखी हुई है। प्रतिलिपि कर्त्री जमना बाई हैं जिन्होंने संपूर्ण रामचरित मानस की प्रतिलिपि की थी। इस प्रति के साथ अन्य कांड भी संलग्न हैं। जिनका विवरण अलग है। प्रति में संशोधन भी हुआ है। कुछ पाठांतर भी उपलब्ध हैं। प्रारंभ के मंगलाचरण का एक श्लोक—'विनाद्यर्थैं समर्थ चष्टयं मंगलायतनं तन्मेय द्वा ... रा प्रमुदितं।' किसी प्रकाशित प्रति में नहीं है।

पाठांतर

गिरा अरथ जल विच्चि सम देषीअत भिंन न भिंन ॥
बंदौ सीता राम पद जिन्हहि परम प्रिय षिंन ॥

तदपि करब मैं काज तुम्हारा। श्रुति कहै परम धरम उपकारा ॥
चलत मार अस हृदय बिचारा। सिव विरोध ध्रुव मरन हमारा ॥
प्रगटेसि तुरितु रुचिर रितुराजा। कुसम बिनवतरु राज विराजा ॥
विजई सूर वीर विष्याता। धरि बराह बपु एक निपाता ॥
हृदय सरायत सिय लुनाई। गुरु समीप गवने दोउ भाई ॥
घटै बढै बिरहिन दुष दाई। ग्रसहि राहू निज संधिनि पाई ॥

रेखांकित शब्दों के आधार पर यह देखा जा सकता है कि किस प्रकार प्रतियों में पाठांतर हो जाते हैं। इस प्रति में क्षेपक कथाओं का भी वर्णन है। खेमराज श्री कृष्णदास द्वारा प्रकाशित रामचरित मानस की क्षेपक-कथाओं से इस प्रति में भिन्न क्षेपक कथाएँ हैं। उनके वर्णन की शैली और भाषा भी भिन्न है।

पत्रों की कुल संख्या ८६ है किंतु ६६ वाँ पत्र उपलब्ध नहीं है जिससे कुल ८५ पत्र हैं।

८. बालकांड मात्र। पुस्तक किस चीज पर लिखी है ?—देशी कागज। पत्र १३४। आकार—६½ इंच लंबाई और ६½ इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ (प्रति पृष्ठ)—१२। परिमाण—६४१५। पूर्ण अथवा अपूर्ण ?—पूर्ण। रूप कैसा है ?—प्राचीन। लिपि—नागरी। लिपिकाल—सं० १८३६ वि०।

श्री गणेसायनमः ।। श्री सरसुतीनमः ।। श्री पर्मगुरुभेनमः ।। अथा तुलसी क्रत रामाइिन बालकांड लिष्यते ॥ सोरठा ।। जा सुमिरै सिधि होइ ॥ गननाइिक कर वर वदन ॥ करहु अनुग्रह सोई ॥ बुध्धि रासि सुभ गुन सदन ॥ मूक होइ वाचाल ॥ पंगु चढै गिरवर गहन ।। जासु कृपा सु दयाल ॥ द्रवहु सकल कल मल दहन ।। नील सेरुहु स्याम ।। तरुन अरुन वारिज नयन ॥ करौ सो मम उर धाम सदा छीर सागर सयन ॥ कुंद इंद सम देहु ॥ उमा रमवन करुनायतन ॥ जासु दीन पर नेहु ।। करहु कृपा मर्दन मयन ॥ वरनहु गुर पद कंज कृपासिंध नर रूप हर ॥ महामोह तम पुंज ॥ जासु वचण रवि किरनकरः । चौपही ॥ बंदौ गुर पद पदम परागा ॥ सुरूचि सुवासु सरस अनुरागा ।। अमीय मूरिमय चूरनु चारू ।। समन सकल भव रूचि परिवारू ।। सुक्रत संभुतन विमल विभुती ।। मंजुल मंगल मोद प्रसुती ॥ जन मु मंजु मुकर मल हरनी ॥ कीये तिलक गुन गन सब करनी ॥ श्री गुर पद नष मनिगन जोती ॥ सुमित दिव्य द्रिस्टि हीय होती ।

× × ×

अंत—

बहुरे लोग रजायसु भयऊ । सुनत समेत न्रपति ग्रह गयऊ ॥
जह तह राम विवाहु सब गावा । सुजस पुनीत लोक तिहु छावा ॥
आये व्याह राम घर जबतै । सबै अनंद अवध सब तबतै ॥
प्रभु विवाहु जस भयौ ऊछाहु । सकहि न वरहि गिरा अहि नाहु ॥
कवि कुल जीवन पावन जानी । राम सीय जसु मंगल षांनी ॥
तिहितै मै कुछ कहा बषानी । करन पुनीत होत निजु बानी ॥
छंद ॥ निज गिरा पावन करन कारन राम जस तुलसी कह्यो ॥

× × ×

व्याह ऊछाह मंगल सुनि जु सादर गावही ॥
इ रा वैदेम प्रसाद ते जन सर्वदा सुष पावही ॥
सोरठा ॥ सीय रघुवीर बिबाहु । जे सप्रैम गावहि सुनहि ॥
तिन कह सदा ऊछाह । मंगलायतन राम जस ॥

इिति श्री राम चरित मानसे सकल कलुष विधंसने ॥ बालकांड संपुर्ण समाप्त ॥ सुभं भवतु मंगल दधातु ॥ सावन वदि ३ गुरौ संवद १८३६ मुकामु महतीगवा ॥ लिषतं श्री पंचम तिवारी ॥ जो वाचै सुनै ताकौ रांम रांम डंडवत भुल चुक सम्हांर कै गार न दीजौ ॥ मित्र ॥ श्री रांम रांम रघुपति

करुना निधानं जानुकी वलभं विस्व रुपं गरुड नायक सील समुद्रं गुन निधिं लछमी कांतं कमल नयनं कमलाय..........करुन गोविंद माधौ दयाल नरसिंह हरि मुरार सकल जन ऊवार

विशेष ज्ञातव्य—

बालकांड की यह प्रति पूर्ण स्पष्ट और स्वच्छ अक्षरों में लिखी गई है। प्रति में प्रारंभ के मंगलाचरण के श्लोक नहीं हैं। कहीं कहीं पंक्ति की पंक्ति प्रतिलिपिकर्ता ने छोड़ दी है। पाठान्तर विशेष उपलब्ध हैं—

गिरा मुखर तनु **अरध** भवानी। रति अतिदुखिति अतनु पति जानी॥

प्र० रा०, पृ० १२४

गिरा मुषर तन **अधर** भवांनी। रति अति दुषित अंतन पति जानी॥

ह० प्र० पत्र ६५

९. बालकांड। पुस्तक किस चीज पर लिखी है?–देशी कागज। पत्र—२१८। आकार—९$\frac{१}{२}$ इंच लम्बाई और ६$\frac{२}{११}$ इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ (प्रति पृष्ठ)--१८। परिमाण—२६४३। पूर्ण अथवा अपूर्ण?–पूर्ण। रूप कैसा है?–प्राचीन। लिपि–नागरी। लिपिकाल–संवत् १८६५ वि०।

श्रीगणेशाय नमः बालकांड लिष्यते।

॥ सोरठा ॥

जेहि सुमिरे सिधि होइ गननायक करिवर बदन
करहु अनुग्रह सोइ बुधि रासि सुभ गुन सदन
मूक होइ बाचाल पंगु चढै गिरवर गहन॥
जासु कृपा सो दयाल द्रवहि सकल कलिमल हरन
नील सरोरुह स्याम तरुन अरुन बारिज नैन
करौ सो मम उर धाम सदा छीर सागर सैन॥
कुंद इंदु सम देह उमा रवन करुनायतन।
जासु दीन पर नेह करौ क्रिपा मरदन मयन॥
बंदौ गुर पद कंज कृपा सिंधु नर रूप हरि॥
महो मोह तम पुंज जासु बचन रविकर निकर

अंत—

छंद

निजु गिरा पावन करन कारन राम जस तुलसी कह्यो
रघुवीर चरित अपार बारिधि पार कबि कौने लह्यो

उपबीत व्याह उछाह मंगल सुनि जे सादर गावही
बैदीही राम प्रसाद ते जन सबदा सुष पावही।

सोरठ

सिय रघुबीर बिबाह जे सप्रेम गावै सुनौ। तिन्ह कह सदा उछाह
मंगलायतन राम जस ।। बाल चरित सतिभाव बरन्यौ
तुलसीदास हित। कहै सुनै सुष पाव परम पुनीत पवित्र अति।
भद्रेस्वरी सुग्राम अति नृमल सुष शिवपुरी
महादेव विस्राम सो महिमा बरनिय कह
कहै सुनै समुझै जो जन सुफल सु प्रभु गुनगान
सीता पति रघुकुल तिलक सदा करौ कल्यान

इति श्री रामचरित्रमनसे सकलकलिकलुष बिध्वासने प्रथमे सोपान बालकांड समाप्त जो देषा सो लिषा मम दोष न दीयते ।। मिति अषाढ सुदि १२ संबतु १८६५ पोथी के मालिक रामकिसुन कडहर राम राम सत्य है।

विशेष ज्ञातव्य—रचयिता गो० तुलसीदास हैं। लिपि कैथी हैं। लिपिकाल सं० १८६५ वि० है! प्रारंभिक श्लोक नहीं लिखा है। लिपिकर्त्ता ने अपनी ओर से भी कुछ जोड़ दिया है। पाठांतर भी हैं।

"बाल चरित सतिभाव बरन्यौ तुलसीदास हित
कहै सुनै सुष पाव परम पुनीत पबित्र अति ।।
भद्रेस्वरी सुग्राम अति नृमल सुष शिवपुरी
महादेव विस्राम सो महिमा बरनिय कह
कहै सुनै समुझै जो जन सुफल सु प्रभु गुन गान
सीता पति रघुकुल तिलक सदा करौ कल्यान"

संवत सोरह सै एकतीसा। करौं कथा हरिपद धरि सीसा। (प्र०)
संबत सोरह सै एक तीसा। कहेउ कथा हरिपद धरि सीसा। (ह०)
नौमी भौमवार मधुमासा। अवधपुरीं यह चरित प्रकासा। (प्र०)
नौमी भौमबार मधुमासा। अवधपुरी जहा चरित प्रकासा। (ह०)
जेहि दिन राम जनम श्रुति गावहि। तीरथ सकल तहाँ चलि आवहि। (प्र०)
जा दिन राम जन्म स्रुति गावहि। तीरथ सकल तहाँ चलि आवहि। (ह०)
जन्म महोत्सव रचहिं सुजाना। करहि राम कल कीरति गाना। (प्र०)
जन्म होत सब रचहि सुजाना। करहि राम कल कीरति गाना। (ह०)

१०—बालकांड। पुस्तक किस चीज पर लिखी है—देशी कागज। पत्र—२१६। आकार—६½ इंच लंबाई और ६½ इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ (प्रति पृष्ठ)—१६। छंद परिमाण —३६४०। पूर्ण अथवा अपूर्ण ?—(प्रथम पत्र खंडित) खंडित। रूप कैसा है ?—प्राचीन। लिपि—नागरी मिश्रित कैथी। लिपिकाल—सं० १८७८।

**आदि**

बंदौ गुरु पद पदुम परागा। सुरुचि सुबास सरस अनुरागा॥
अमीय मुरी मए चुरन चारु। समन सकल भव रुज परीवारु॥
सुकीत सींभु तन बीमल बीभुती। मंजुल मंगल मोद प्रसुती॥
जन मन मंजु मुकुर मल हरनी। कीए तीलक गुन गन बस करनी॥
श्री गुर पद नष मनी गन जोती। सुमीरत दीव्य दीस्टी हीए होती॥
दलन मोह तम सो सुप्रकासु। बड़े भाग उर आवत जासु॥
उघरही बीमल बीलोचन हींके। मीटही दोष दुष भव रजनी के॥
सुझही राम चरीत्र मनी मानीम। गोत प्रगट जहाँ जो जेही षांनीक॥

दोहा

जथा सुअंजन अंजी द्रीग, साधक सीध सुजान।
कौतुक देषही सैल बन: भुतल भुरी नीधान।

छंद

नीज गीरा पावन करन कारन राम जस तुलसी कहा
रघुबीर चरीत अपार बारीध पार कबी कौनै लहा
उपबीत व्याह उछाह मंगल सुनी जे सादर गावही
बैदेही राम प्रसाद ते नर सर्बदा सुष पावही
सुनु गाइ कहौ गीरीस कन्या धंन्य अधीकारी सही
नीत प्रीती नुतन सुनत हरी गुन भग्ती अनुपमा लही
रघुबीर पद अनुराग जन लोभादी बेगी बुझावही
एह जानी तुलसीदास मन क्रम बचन हरी गुन गावही

सोरठा

कठीन काल मल कोस साधन कछु न होइ
एह बीचारी वीस्वास करी हरी सुमीरहु जन सोइ
मन हरी पद अनुराग करहु त्याग नाना कपट
महा मोह नीसी जाग सोवत बीते काल बहु

सीए रघुबीर बीवाह जे सप्रेम गावही सुनही
तीन कह सदा उछाह मंगलाए तन राम जस

इते श्री रामचरित्रमानसे सकलकलिकलुषवीध्वंसनो अबीरल हरी भग्ती संपादीनी नाम प्रथम सोपान संपुर्न ॥ शुभमस्तु ॥ संवतु १८७८ वैसाष सुदि ४ सनउ लिषा इटाए की छाउनी ॥

**विशेष ज्ञातव्य**—ग्रंथ में प्रथम पत्र नहीं है। लिपिकाल सं० १८७८ वि० है। मात्राओं में छोटी 'इ' के स्थान भी बड़ी 'ई' का प्रयोग हुआ है। प्रस्तुत प्रति का प्रतिलिपि इटावा के फौजी छावनी में हुई है।

**११. बालकांड** पुस्तक किस चीज पर लिखी है ?—देशी कागज। पत्र—१०१। आकार—१३$\frac{५}{१०}$ इंच लंबाई और ७ इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ (प्रति पृष्ठ)—१३। पूर्ण अथवा अपूर्ण ?—पूर्ण। लिपि—नागरी। लिपिकाल—सं० १८८३ वि०।

**आदि**

श्री गणेशाय नम ॥ श्री रामांनुजाय नम ॥ श्लोक ॥ वर्णानामर्थ संधानां रसानां छंदसामपी मंगलानां च कर्तारौ वंदे बांणी विनायकौ ॥ १ ॥ भवांनी शंकरौ वंदे श्रधा विश्वास रूपणौ ॥ याभ्यां विना न पस्यंती सिद्धाः सांतस्थमीश्वरं ॥ २ ॥ वंदे बोधमयं नित्यं गुरू शंकर रूपेणौ ॥ यमाश्रितो हि वक्रोपि चंद्र सर्वत्र वंद्यते ॥ ३ ॥ सीता राम गुण ग्रामै पुण्यारिराय विहारिणौ ॥ वंदे विशुद्ध विज्ञानौ कवीश्वर कपीश्वरौ ॥ ४ ॥ उद्भव सर्व भूतानां स्थिति संहार कारिणी ॥ शर्वश्रेयस्करी सीता न तोहं राम बल्लभां ॥ ५ ॥ यन्माया वशवर्त्ति विश्वमखिलं ब्रह्मादि देवेस्वरः यत्सः स्वादमृषैव भाति मकलं रज्जो यथाहेभ्रम ॥ यत्पादप्लवमेवहिभवांभोवेस्तितीरषावतां ॥ वंदेहंतमशेषकारणपरं रामास्य मीशं हरिं ॥६॥ नाना पुराण निगमागम संम्मतं ॥ यद्रामणे निगदितं कचिदन्यतोपि ॥ स्वांति सुषाय तुलसी रधुनाथ गाथा भाषा प्रबंध मति मंजुल मात नोती ॥ ७ ॥ सोरठा ॥ जो सुमिरत सिधि होइ गणनायक करिबरवदन ॥ करौ अनुग्रह सोइ बुद्धिरासि सुभ गन

सदन ॥ १ ॥ मूक होइ वाचाल पंगु चढै गिरवर गहन ॥
जासु क्रपा सु दयाल द्रवौ सकल कलि मल दहन ॥ २ ॥

नील सरोरूह स्यांम तरून अरून वारिज नयन ॥
करौ सो मम उर धांम ॥ सदा छीर सागर सय ॥ ३ ॥

कुंद इंदु सम देह उमा रवन करूनां अयन ॥
बाहि दीन पर नेह करौ कृपा मर्दन मयन ॥ ४ ॥
वंदौ गुर पद कंज कृपासिंधु नर रूर हरि ॥
महा मोह तम पुंज जासु वचन रवि किरनि सम ॥
चौपई ॥ वंदौ गुर पद पदम परामा । सुरुचि सुवासु सरस अनुरागा ॥
अमीय मूरिमय चूरन चारू । समन सकल भव रुज परिवारू ॥

**अंत**

॥ सोर्ठा ॥ सिय रघुवीर विवाह । जे सप्रेम गांवहिं सुनहिं ॥
तिन कहं सदा सदा उछाह । मंगलायतन राम जस ॥ १ ॥
वालि चरित सत भाउ । वरनौं तुलसी दास हित ॥
कहै सुनैं सुष पाउ । परम पुनीत पबित्र अति ॥
भै ईस्वरी सुग्रांम । अति निर्मल सुष सिवपुरी ॥
तहां देव विश्रांम । सो महिमां वरनिय कहा ॥ २ ॥
श्री हरिपद अनुराग । करहिं त्याग नानां कपट ॥
महा मोह निस जाग । सोवत बीते काल बहु ॥

दोहा ॥ कहै सुनर समुझैं सुनैं सुफल सुप्रभु गुन गांन ॥
सीतापति रघुकुल तिलक सदां करहिं कल्यांन ॥

इति श्री रामचरित्र मांनसे सकल कलि कलुष विध्वंसने विमल वैराग्य संपादिनी नाम अविरल भक्ति दातमं रामांयन बालकांड प्रथम सोपांन समाप्त ॥ तथाद्रसंतथा प्रतं ॥ संवत् ॥ १८॥ ८२ ॥ मिती कार्तिग सुदी ॥ ७ ॥ बुधवासरां ॥ बयानैं सुभ स्थांन पारा भूवी ॥ लाला चिरंजीव पटनार्थ जीतमल जी ॥ लिषतं नृमल राम ॥ सुजस ॥ बांचै विचारैं सुनैं ॥ तिनकौं जै श्री राम ॥ नमस्कार ॥ वारंवार ॥ शुभंभुवात् ॥ श्री श्री श्री श्री श्री श्री श्री श्री ॥ श्री श्री श्री श्रीं श्री श्री श्री श्री श्री श्री श्री श्री श्री श्री श्री श्री श्री श्रीं राम ॥ राम ॥ राम ॥ राम ॥ राम ॥ राम ॥ राम ॥ राम ॥ ॥राम ॥ राम ॥ राम ॥ राम ॥ राम ॥ राम ॥

**विशेष ज्ञातव्य**—प्रति पूर्ण है। लिपिकर्ता निरमल राम है, जिसने बयाना (भरतपुर राज्य) में बैठकर लिखा था। लिपिकर्ता ने संपूर्ण रामचरित-मानस की प्रतिलिपि की है जो याज्ञिक संग्रह में विद्यमान है। प्रति के अक्षर सुस्पष्ट हैं। पाठांतर के साथ साथ दोहे तथा चौपाइयों की संख्या अधिक है।

१२. बालकांड। पुस्तक किस चीज पर लिखी है ?—देशी कागज। पत्र—२३७। आकार—६½ इंच लंबाई और ६½ इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ (प्रति पृष्ठ)—१७। परिमाण—३२७४। पूर्ण अथवा अपूर्ण ?—खंडित। रूप कैसा है ?—प्राचीन। लिपि—कैथी। लिपिकाल—सं० १८८७।

आदि

बीधी नीखेद मऐ कलीमल हरनी, कर्म कथा रवी नदनी ब्रनी
हरीहर कथा बीराजती बैनी, सुनत सकल मुद मंगल देनी
बट बीश्वास अचल नीज धर्मा, तीरथराज समाज सुकर्मा
सभही सुलभ सभ दीन, सब देसा, सेवत सादर समन कलेसा
अकथ अलौकीक तीरथ राजु, देई सीध्य फल प्रगट प्रभाजु

दोहा

सुनी समुझही जन मुदीत मन : मज्जही अती अनुराग :
लहही चारी अछुत तन साधु समाज प्रआग

अंत

दोहा

नीज गीरा पावन करन कारन राम जस तुलसी कहा :
रघुबीर चरीत अपार बारीध पार कवी कवने लहा :
उपबीत व्याह उछाह मंगल सुनी जो सादर गावही :
बैदेही राम प्रसाद ते नर सर्वदा सुख पावही :
सुनी गाइ कहै गीरीस कंन्या धन्य अधीकारी सही :
नीती प्रीती नुतन सुनंत हरी गुन भक्ती अनुपम तें लहै :
रघुबीर पद अनुराग जल लौं भागी बेगी बुझावही :
ऐही लागी तुलसीदास मन क्रम बचन हरी गुन गावही

दोहा

कठीन काल मल को ग्रसै : तन साधंन नही होए :
एही बीचारी वीस्वास करी : हरी सुमीरौ बुधी सोइ :
मन हरी पद अनुराग : भजहु त्यागी नाना कपट :
महा मोह नीसी जागु : सोवत बीते काल बहु :
सीया रघुवीर बीवाह : जो सप्रेम गावही सुनही :
तीन कह प्रम उछाह : मंगलाऐतन राम जस :

इती श्री रामचरीत्र मानसे सकलकली कलुख बीधुसने नाम बीमल बैराग्य संपादनी नाम प्रथमोपान बालकांड संपुरन समाप्त सुभमस्तु असाढ सुदी

दसमी रोज बीएफे के तेआर भइल मो : बरइली कंप सदर बजार मे समत १८८७ साल :

**विशेष ज्ञातव्य**—ग्रंथ आदि से खंडित है। लिपि कैथी है। प्रस्तुत ग्रंथ को किसी फौजी सिपाही ने बरैली सदर बाजार के फौजी कैंप में लिपिबद्ध किया है। लिपिकाल संवत् १८८७ है। अंत में छंद के स्थान पर 'दोहा' लिखा है।

१३. बालकांड। पुस्तक किस चीज पर लिखी है?—देशी कागज। पत्र—११२। आकार—१३½ इंच लंबाई और ६½ इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ (प्रति पृष्ठ)—११। परिमाण—३३८८। पूर्ण अथवा अपूर्ण ?—पूर्ण। रूप कैसा है ?—प्राचीन। लिपि—नागरी। लिपिकाल—संवत् १८६४।

**आदि**

श्री गणेशायनमः ॥ श्री सरस्वतीयनमः ॥ श्री गुरुभ्योनमः ॥

ॐ श्लोक ॥

ॐ वर्णानामर्थसंघानां रसानां छंदसामपि ॥
मंगलानां च कर्तारौ वंदे वाणी विनायकौ ॥ १ ॥
भवानी शंकरौ वंदे श्रद्धाविश्वास रूपिणौ ॥
याभ्यां विना न पश्यंति सिद्धा स्वांतस्थमीश्वरं ॥ २ ॥
वंदे वोधमयं नित्यं गुरुं शंकररूपिणं ॥
यमाश्रितोहि वक्रोपि चंद्रः सर्वत्र वंद्यते ॥ ३ ॥
सीतारामगुणग्रामौ पुण्यारण्य विहारिणौ ॥
वंदे विशुद्ध विज्ञानौ कपीश्वरकवीश्वरौ ॥ ४ ॥
उद्भवस्थितिसंहारकारिणीं क्लेशहारिणीं ॥
सर्वश्रेयस्करीं सीतां नतोहं रामवलभां ॥ ५ ॥
यन्मायावशवर्ति विश्वमखिलं ब्रह्मादिदेवसुरा।
यत्सत्वादमृषैव भाति सकलं रज्जौ यथाहिभ्रमः॥
यत्पादप्लवमेकमेव हि भवांभोधेस्तितीर्षावतां
वदेहं तमशेषकारणपरं रामाख्यमीशं हरिं ॥ ६ ॥
नानापुराणनिगमागमसंमतं यद्रामायणे निगदितं क्वचिदन्यतोपि।
स्वांतःसुखायतुलसीरघुनाथगाथा भाषानिबंधमतिमंजुलमातनोति॥७

मध्य

॥ दोहा ॥

भोजन करत चपल चित इत उत अवसर पाइ।
भाजि चले किलकत मुष दधि बोदन लपटाइ ॥२४४॥

॥ चौपाई ॥

बाल चरित अति सरल सोहाये। सारद सेस संभु श्रुति गाये॥
जिन्हकर मन इन सब नहि राता। ते जग वंचक किये विधाता॥
भयेउ कुमार जबहि सब भ्राता। दीन्ह जनेउ गुरू पितु माता॥
गुर ग्रह गये पढन रघुराई। अलपकाल विद्या सब पाई॥
जाकी सहज स्वास श्रुतिचारी। सो हरि पढ इह कौतुक भारी॥
विद्या विनय निपुन गुनशीला। षेलहि षेल सकल नृपलीला॥
करतल बान धनुष अति सोहा। देषति रूप चराचर मोहा॥
जिन्ह वीथिन विहरहि सब भाई। थकित होहि सब लोग लुगाई॥

अंत

॥ छंद ॥

निज गिरा पावनि करनकारन राम जस तुलसी कहेउ।
रघुवीर चरित अपार वारिध पार कवि कवने लहेउ॥
उपवीत व्याहु उछाह मंगल सुनि जे सादर गावहीं।
वैदेह राम प्रसाद ते जन सर्वदा सुष पावही॥
मुनि गाइ कही गिरीश कन्या धन्य अधिकारी सही।
नित प्रीति नूतन सुनत हरि गुण भक्ति अनुपम तै लही॥
रघुवीर पद अनुराग जल लो भागि वेगि बुझावही।
यह जान तुलसीदास मन क्रम वचन हरि गुण गावहीं॥

॥ सोरठ ॥

सिय रघुवीर विवाह जे सप्रेम गावहि सुनहि।
तिन कह सदा उछाह मंगलायतन राज जसु॥

॥ दोहा ॥

कठिन काल मन ग्रसत तन साधन कछू न होइ।
यह विचारि विस्वास करि हरि सुमिरहि बुध सोइ॥

॥ सोरठा ॥

मन हरि पद अनुरागु करहि त्यागहि नाना कपट।
महा मोह निसि जागु सोवत बीते काल बहु ॥४३१॥

इति श्री रामचरित मानसे सकल कलुष विध्वंसने विमल विग्यान भगति संपादनी नाम प्रथमोसोपान ॥ बालकांड समाप्त ॥ संवत् १८६४ ॥ मिति फागुन कृष्न तृतीयायां सोमवासरे ॥ शुभम् ॥ पोथी भवानीसिंह ठाकुर की ॥

विशेष ज्ञातव्य—इसका लिपिकाल सं० १८६४ वि० है। इस प्रति से और सभा से प्रकाशित ( संपादक शंभुनारायण चौबे ) मानस से मिलान करने से पाठ में अंतर है—अवसरु—'अवसर', सुहाए—'सोहाये', सेष—'सेस', इन्ह—'इन', जन—'जग', वंचित—'वंचक', भए—'भयेउ', जनेऊ—'जनेउ', ग्रह—'ग्रह', सीला—'शीला', देखत—'देखति', बीथिन्ह—'वीथिन', बिहरैं—'विहरहि';—कह्यो—'कहेउ', पारु—'पार', लह्यो—'लहेउ' आदि। उपर्युक्त शब्दों में प्रथम शब्द प्रकाशित रामायण के और दूसरे शब्द ( ऊर्ध्व विराम में ) प्रस्तुत के हैं।

ग्रंथ के अंत में एक छंद दिया है जिसमें अंतिम भाग की चार पंक्तियाँ प्रकाशित रामायण के अतिरिक्त हैं। इसके पश्चात् एक दोहा और एक सोरठा भी अधिक हैं।

१४. बालकांड। पुस्तक किस चीज पर लिखी है?—देशी कागज। पत्र—२२३। आकार—११ इंच लंबाई और ४½ इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ (प्रति पृष्ठ)—८। परिमाण—३२३३। पूर्ण अथवा अपूर्ण?—पूर्ण। रूप कैसा है?—प्राचीन। लिपि—नागरी। लिपिकाल—संवत् १८६८ वि०। आर्यभाषा पुस्तकालय ( ह० सं० ७३६ ), नागरीप्रचारिणी सभा, वाराणसी।

**आदि**

श्री गणेशाय नमः ॥ अथ बालकांड रामायन कृत गोसाईं तुलसीदासजी का भाषा प्रारंभ करते ॥

॥ अश्लोक ॥

वर्णानामर्थसंघानां रसानां छंदसामपि ॥
मंगलानां च कर्तारौ वंदे वाणी विनायकौ ॥ १ ॥

× × ×

॥ सोरठा ॥

जेहि सुमीरत सिधि होइ। गननायक करिवर वदन ॥
करहू अनुग्रह सोइ। बुधिरासि सुभ गुण सदन ॥ १ ॥
मूक होही वाचाल। पंगू चढै गिरिवर गहन ॥
जासु कृपा सू दयाल। द्रवो सकल कलिमल हरन ॥
नील सरोरुह स्याम। तरुन अरुन बारिज नयन ॥
करौ सो मम उर धाम। सदा छीर सागर सयन ॥ ३ ॥
कुंद इंदु सम देह। उमा रमन करुनायतन ॥
जाहि दीन पर नेह। करौ कृपा मर्दन मयन ॥ ४ ॥
वंदौ गुर पद कंज। कृपासिंधु नर रूप हरी ॥
महा मोह तम पुंज। जासू बचन रविकर निकर ॥

अंत

॥ चौपाई ॥

वामदेव रघुकुल गुरु ज्ञानी। बहुरि गाधि सुत कथा बषानी ॥
सुनि मुनि सुजश मनहिं मन राऊ। वरणत आपन पुन्य प्रभाऊ ॥
बहुरे लोग रजायेसु भयऊ। सुतन समेत नृपति गृह गयेऊ ॥
जहँ तहँ राम व्याह जश गावा। सुजश पुनीत लोक तिहुँ छावा ॥
आये ब्याहि राम घर जब ते। वसे अनंद अवध सब तब ते ॥
प्रभु विवाह जस भयेउ उछाहा। सकहि न वरणि गिरा अहिनाहा॥
कवि कुल जीवन पावन जानी। राम सीय जश मंगल षानी ॥
तेहि ते मैं कछु कहा बषानी। करण पुनीत हेतु निज वानी ॥

॥ छंद ॥

निज गिरा पावन करण कारण। राम जश तुलसी कह्यौ ॥
रघुवीर चरित अपार वारिधि। पार कवि कवने लह्यो ॥
उपवीत व्याह उछाह मंगल। सुनहिं सादर गावहीं ॥
वैदेहि राम प्रसाद ते जन। सर्बदा सुष पावहीं ॥
सुनु गाय कहौं गिरीश कन्या। धन्य अधिकारी सही ॥
नित प्रीति नूतन सुनत हरिगुण। भक्ति अनुतम तें लही ॥
रघुवीर पद अनुराग जल लो। भाग वेग बुझावई ॥
यह जान तुलसीदास मन क्रम। वचन हरि गुण गावई ॥

॥ दोहा ॥

कठिन कालमल ग्रसित तनु। साधन कछुक न होई ॥
यह विचारि विश्वास करि। हरि सुमिरै बुध सोइ ॥

॥ सोरठा ॥

मन हरि पद अनुराग। करहु त्याग नाना कपट ॥
महा मोह निशि जाग। सोवत बीते काल बहु ॥
सिय रघुवीर विवाह। जे सप्रेम सादर सुनहिं ॥
तिन कहँ सदा उछाह। मंगलायतन राम जश ॥

इति श्री रामचरितमानसे सकलकलिकलुषविध्वंसने विमल विज्ञान बैराग्य संतोष संपादनो नाम तुलसीकृत बालकांड प्रथम सोपान समाप्त सुभमस्तु ॥ संवत् १८६८ ॥ मीति कुआर वदि ११ वार सोमार के तयार कीया नन्हकूलाल कायथ मोकाम गौरिगंज मो लड़िका पढ़ावते हैं ॥ दोहा ॥ जैसी प्रति पोथी लीषि ॥ तैसी लेइ उतारि ॥ भूल चूक जौं होइ कहुँ लीजो सुजन सुधारि ॥ बलिहारी वोहि ग्राम के ॥ जहाँ होत हरिणाम ॥ नर तरबे को को कहै ॥ तरथौ जात वह ठाँम ॥ कासी सहर बनारसी। गौरिगंज सुमहाल॥ तहाँ बैठि पोथी लिषि ॥ लाला नन्हकु लाल ॥ चौपाई ॥ बालकांड येह कहि जो गाई ॥ ताको राम राम कहि भाई ॥ पंडित जन सो विनती मोरी ॥ टुटल आखर लेवै जोरी ॥ बहुत कहाँ लौं विनती करऊँ ॥ आखर भूल ताहि लै धरऊ ॥

विशेष ज्ञातव्य—रचनाकाल सं० १६३१ वि० और लिपिकाल सं० १८६८ वि० है। प्रति पूर्ण है और महत्व की है परंतु पाठांतर की कमी नहीं है। जैसे—

जो—'जेहि', सुमिरत—'शुमीरत', करौ—'करहू', बुद्धिरासि—'बुधिरासि', गुन—'गुण', मूक होइ—'मूक होही', करुनाअयन—'करुनायतन', द्रवौ सकल कलिमल दहन—'द्रवो सकल कलिमल हरन', अमिअ—'अमिय'-सुकृत—'सुक्रीत' आदि। अंत में लिपिकर्त्ता ने अपनी ओर से या किसी प्राप्त प्रति के आधार पर कुछ पंक्तियाँ जोड़ दी हैं यद्यपि उसने स्पष्ट लिखा है कि "जैसी प्रति पोथी लीषि ॥ तैसी लेइ उतारि ॥ भूल चूक जौं होइ कहुँ लीजो सुजन सुधारि ॥" लिपिकर्ता नन्हकू लाल हैं। ये गौरीगंज में पढ़ाते थे और वहीं ग्रंथ की प्रतिलिपि की।

१५. बालकांड। पुस्तक किस चीज पर लिखी है?—देशी कागज। पत्र—७६। आकार—११ इंच लंबाई और ७ इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ (प्रति पृष्ठ)—१५। परिमाण—२७०८। पूर्ण अथवा अपूर्ण?—पूर्ण। रूप कैसा है?—प्राचीन। लिपि—नागरी। लिपिकाल—सं० १६१४ वि०।

आदि

श्रीमते रामानुजाय नमः ॥ श्री रामचंद्रायनमः ॥ श्लोक ॥ वर्णानामर्थसंघानां रसानां छन्दसामपि ॥ मंगलानां च कर्त्तारौ बंदे वाणी विनायकौ भवानी शंकरौ वंदे श्रद्धाविश्वासरूपिणौ ॥ याभ्यां विना न पश्यंति सिद्धाः स्वांतस्थमीश्वरं ॥२॥ बंदे बोधमयं नित्यं गुरुं शंकर रूपिणं ॥ यमाश्रितोहि वक्रोपि चन्द्रः सर्वत्र बंद्यते ॥ ३ ॥ सीताराम गुण ग्राम पुण्यारण्य विहारिणौ ॥ बंदे विशुद्ध विज्ञाणौ कवीश्वरकपीश्वरौ ॥ ४ ॥ उद्भवस्थितिसंहार कारिणीं क्लेश हारिणीं ॥ सर्वं श्रेयस्करीं सीतां नतोहं राम वल्लभां ॥ ५ ॥ यन्मायावसवर्त्ति विश्वमखिलं ब्रह्मादि देवा सुरा यत्सत्वादमृषैव भाति सकलं रज्जौ यथाहेर्भ्रमः ॥ यत्पादप्लवमेकमेव हि भवांभोधेस्तितीर्षावतां वन्देहं तमशेषकारणपरं रामाख्यमीशं हरिं ॥ ६ ॥ नाना पुराणनिगमागम सम्मतं यद्रामायणे निगदितं क्वचिदन्यतोपि ॥ स्वांतः सुखाय तुलसी रघुनाथ गाथा भाषा निबंध मति मंजुलमा नोति ॥ ७ ॥

॥ सोरठा ॥

जेहि सुमिरत सिधि होइ गन नायक करिवर बदन ॥
करौ अनुग्रह सोइ बुद्धिरासि सुभ गुन सदन ॥ १ ॥
मूक होइ वाचाल पंगु चढै गिरिवर गहन ॥
जासु क्रिपा सो दयाल द्रवो सकल कलि मल दहन ॥ २ ॥
नील सरोरुह स्याम तरुण अरुण वारिज नयन ॥
करौ सो मम उरधाम सदा क्षीर सागर सयन ॥ ३ ॥

अंत

॥ दोहा ॥

राम रूप भूपति भगति ब्याह उछाह अनंद ।
जात सराहत मनहि मन मुदित गाधि कुलचंद ॥३५६॥

॥ चौपाई ॥

वामदेव रघुकुल गुर ज्ञानी । बहुरि गाधिसुत कथा बषानी ॥
सुनि मुनि सुजस मनहि मन राऊ । बरनत आपन पुन्य प्रभाऊ ॥
बहुरे लोग रजायसु भयऊ । सुतन्ह समेत राउ गृह गयऊ ॥
जहँ तहँ राम ब्याह सभ गावा । सुजस पुनीत लोक तिहुँ छावा ॥
आए ब्याहि राम घर जबते । बसे अनंद अवध सभ तबते ॥
प्रभु विवाह जस भयउ उछाहू । सकहि न वरनि गिरा अहिनाहू ॥
कवि कुल जीवन पावन बानी । रामसीय जस मंगल षानी ॥
तेहि ते मे कछु कहा बषानी । करन पुनीत हेतु निज बानी ॥

॥ छंद ॥

निज गिरा पावन करन कारन राम जस तुलसी कह्यौ ॥ रघुवीर चरित अपार वारिध पार कवि कोने लह्यौ ॥ उपवीत ब्याह उछाह मंगल सुनि जे सादर गावही ॥ वैदेहि राम प्रसाद ते जन सर्वदा सुष पावही ॥ ३६ ॥ सोरठा ॥ सिय रघुवीर विवाह जे सप्रेम गावहि सुनहि ॥ तिन्ह कह सदा उछाह मंगलायतन राम जस ॥ इ इ ॥ इति श्री रामचरित मानसे सकल कलि कलुष विध्वंसने विमल वैराज्ञ सदिनो नाम श्री मद्गोस्वामी तुलसीदास विरंचिते श्री रामायणे प्रथम सोपान बालकाण्ड संपूर्णम् ॥ माघ कृष्ण द्वीतीया शुक्र वासरे ॥ दशषत रामशरण रामांनुजदास ॥ सम्बत् ॥१६१४॥

विशेष ज्ञातव्य – यह प्रति सुस्पष्ट अक्षरों में लिखी गई है। लिपिकर्ता राम-शरण नामक कोई व्यक्ति है, जिसने सं० १६१४ वि० में बालकांड (पूर्ण) की प्रतिलिपि की थी। पाठांतर की दृष्टि से भी प्रति अत्यंत महत्वपूर्ण है।

**कवि न** रसिक न राम पद नेहू। तिन्ह कहँ सुखद **हास्य** रस एहू ॥
भाषा भनिति **मोरि** मति **थोरी** । **हसिबे** जोग हसे नहि षोरी ॥
( ह० प्रति० )

**कवित** रसिक न राम पद नेहू । तिन्ह कहँ सुखद **हास** रस एहू ॥
भाषा भनिति **भोरि** मति **मोरी** । **हँसिबे** जोग हसें नहिं खोरी ॥
रेखांकित पाठांतर विशेष महत्वपूर्ण हैं। ( प्र० राम० )

प्रति में कहीं-कहीं अनुपयुक्त शब्दों को मिटा दिया गया है। संशोधन भी हुआ है। संशोधन के शब्द हाशिए से दाएँ-बाएँ लिखे गए हैं।

१६. बालकांड । पुस्तक किस चीज पर लिखी है ?—देशी कागज। पत्र—२१६ । आकार—१६ इंच लंबाई और ५ १/२ इंच चौड़ाई । पंक्तियाँ ( प्रतिपृष्ठ )—८ । परिमाण—२६१६ । पूर्ण अथवा अपूर्ण ?—खंडित ( केवल पत्र सं० १ और २ ) । रूप कैसा है ?—प्राचीन । लिपि—नागरी। लिपिकाल—सं० १९२३ वि० ।

आदि × × × ×

> वंदो प्रथम महीसुर चरना । मोह जनित संशय सब हरना ॥
> सज्जन समाज सकल गुनखानी । करौ प्रनाम सप्रेम सुबानी ॥
> साधु सिरिस सुभ चरित कपासू । निरस बिसद गुनमय फल जासू ॥
> जो सहि दुष पर छिद्र दुरावा । वंदनिय जेहि जग जस पावा ॥
> मुद मंगलमय संत समाजू । जो जग जंगम तीरथ राजू ॥

अंत

> सीय रघुवीर विवाहु जश प्रेम सगावहि सुनहि ॥
> तिन्ह कह शदा उछाहु मंगलायतन राम जश ॥ ३६३॥ चौपाई

इति श्री रामचरित मानशे सकल कलि कलुष विध्वंशिने गुसाई श्री तुलसीदास जी कृत रामायणे वालकांड नाम प्रथम शोपान शंपूर्ण ॥समाप्तं॥ श्री मस्तु कल्यान कारन ॥ पुश मासे कृष्ण पक्षे तिथौ अंवास्यां ॥ सोमवारे संमत ॥ १९२३ ॥ गाम धौरेरा वंदर मंद्धि रामजी का ॥ स्वामि रामानुजदास जी महाराज ॥ श्रीमते रामानुजायनमः ॥ श्री जानकी नाथाय नमः ॥

विशेष ज्ञातव्य—प्रारंभ के दो ( १–२ ) पत्रे नहीं हैं । कुल २१६ पत्रे हैं । अधिकांश 'स' के स्थान पर 'श' का प्रयोग किया गया है । पाठांतर भी हैं । लिपिकाल १९२३ वि० है ।

१७. बालकांड । पुस्तक किस चीज पर लिखी है ?–देशी कागज । पत्र–४६ । आकार–१२ ३/१० इंच लंबाई और ५ ६/१० इंच चौड़ाई । पंक्तियाँ (प्रतिपृष्ठ)—१३ । परिमाण–३३८० । पूर्ण अथवा अपूर्ण ?–पूर्ण । रूप कैसा है ?–प्राचीन (जीर्ण) । लिपि–नागरी । लिपिकाल–सं० १९६३ वि० ।

आदि

॥ श्री गणेशाय नमः ॥ श्लोक वर्णानामर्थ संघानां रसानां छंदसामपि ॥ मंगलानां च कर्तारौ वंदे वाणी विनायकौ ॥ १ ॥ भवानी शंकरौ वंदे

श्रद्धा विश्वास रूपिणौ ॥ याभ्यां विना न पश्यंति सिद्धाः स्वांतस्थमीश्वरं ॥ २ ॥ वंदे बोधमयं नित्यं गुरुं शंकर रूपिणौ ॥ यमाश्रितोहि वक्रोपि चंद्र सर्वत्र वंद्यते ॥ ३ ॥ सीताराम गुण ग्राम पुण्यारण्य विहारिणो । वंदे विशुद्ध विज्ञानो कवीश्वर कपीस्वरो ॥ ४ ॥ उद्भव स्थिति संहार कारिणी क्लेश हारिणी ॥ सर्वश्रेयस्करी सीतां नतोहं राम वल्लभां ॥ ५ ॥ यन्माया वसवर्तिविश्वमखिलं ब्रह्मादि देवासुरा ॥ यत्सत्वादमृषैव भाँति सकलं रज्जो यथा हे भ्रम ॥ यत्पादपल्लव मेक मेवही भवां बोधेस्तितीर्षावतां ॥ वंदेहं तमशेषकारणपरं रामाख्यमीशं हरिं ॥ ६ ॥ नाना पुरान निगमागम संमतं यद्रामायणे निगदितं क्वचिदन्यतोपी ॥ स्वांत सुखाय तुलसी रघुनाथ गाथा भाषा निबंध मति मंजुल मातनोती ॥ ७ ॥ सोरठा ॥ जिहि सुमिरत सिधि होय गणनायक करिवर वदन ॥ करौ अनुग्रह सोय, बुद्धिराशि शुभ गुण सदन ॥ १ ॥ मूक होय वाचाल पंग चढै……हन ॥ जासु कृपा सु दयाल ॥ द्रवो सकल कलिमल दहन ॥ २ ॥ नील सरोरुह स्याम तरुण अरुण वारज नयन ॥

अंत

बहुरे लोग रजायसु भयेउ सुतन समेत नृपति ग्रह गयेउ
जह तहं……ब्याह जस गावा सुजस पुनीत लोक तिहु छावा
आये राम ब्याह घर जबते वसे अनंद अवध सब तबते
प्रभु विवाह जस भयेउ उछाहा सकहि न वरणि गिरा अहिनाहा
कविकुल पावन जीवन जानी राम सीय जस मंगल खानी
तेहि ते मैं कछु कहा बखानी करन पुनीत हेतु निज वानी ॥

छंद ॥ निज गिरा पावन करन कारण राम यस तुलसी कह्यौ
रघुवीर चरित अपार वारिधि पार कवि कौने लह्यौ
उपवीत व्याह उछाह मंगल सुनहि सादर गावही
वैदेही राम प्रसाद तै जन सर्वदा सुख पावही ॥

सोरठा ॥ सिय रघुवीर विवाह जे सप्रेम सादर सुनहि
तिन कह सदा उछाह मंगलायतन राम यस ॥

इति श्री रामचरितमानसे सकल कलि कलुख विध्वंसने विमल वैराग्य संतोष संपादनी नाम तुलसी कृत बालकांड प्रथमो सोपान समाप्त नये पुराने पत्रन की यह वार्ता है कि एक दुष्ट इस कांड को हरण कर ले गया

बहोत दिवस पीछे ये पत्र कहीं पडे पा गये तब विहारी लाल ब्राह्मण ने पुस्तक अंग भंग समझ कर अति परिश्रम करके पूरण किया संवत १९६३ मास आश्विन तिथि दुतिया वार गुर शुभं भवतु कल्याणमस्तू ।।०।।०।।०।। ।।०।।०।।०।।०।।०।।०।।०।।०।।

ग्राम फारैन जहा अग्नि मैं हो कै ब्राह्मण निकलै।

**विशेष ज्ञातव्य**—प्रति अत्यंत जीर्ण है। इस प्रति के अधिकांश पत्र नवीन हैं। जिसे विहारीलाल ब्राह्मण ने तैयार किया था। प्राचीन प्रति के पत्रों को किसी चोर ने चुराकर नष्ट कर दिया था।

पत्र १-३, १९-२०, २२-२५, २८-३०, ३२, ३५-३७, ३९-४१, ४३, ४४, ४६-४९, ५१-५९, ६७-७८, ८०-९२, ९४ नए हैं।

पत्र ४-१८, २१, २६, २७, ३१, ३३-३४, ३८, ४२, ४५, ५०, ६०-६६, ७९, ९३ पुराने हैं।

कहीं कहीं पाठांतर भी है। प्राचीन पत्रों में यत्र-तत्र कठिन शब्दों का अर्थ भी लिखा हुआ है। पत्र १३ पर 'श्रोता त्रिविध' का अर्थ लेखक ने लिखा है—श्रोता तीन ३, बध्य १, मुमुष्य २, नित्यमुक्त ३।

अशुद्ध शब्दों को हरताल लगाकर मिटा दिया गया है। टूटे हुए शब्द हाशिए पर दाएँ-बाएँ, ऊपर नीचे लिखे हुए हैं।

पुराने पत्रों की प्रतिलिपि सं० १८६४ वि० में की गई थी, क्योंकि अन्य कांड जो इस प्रति के साथ संलग्न हैं उनमें प्रतिलिपि काल सं० १८६४ दिया है।

१८. बाल कांड। पत्र—२। आकार—८$\frac{3}{4}$ इंच लंबाई और ४$\frac{3}{4}$ इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ (प्रति पृष्ठ)—१०। परिमाण—७५। पूर्ण अथवा अपूर्ण ?—(केवल पत्र सं० १ और १० प्राप्त)—खंडित। रूप कैसा है ?—प्राचीन (अत्यंत सुंदर)। लिपि—नागरी।

बालकांड से—

ॐ श्री गणाधिपतयेनमः ।। ॐ श्री रामायनमः ।।
ॐ वर्णानामर्थसंघानां रसानां छंदसामपि ।।
मंगलानां च कर्त्तारौ बंदे वाणीविनायकौ ।। १ ।।
भवानीशंकरौ वंदे श्रद्धाविश्वासरूपिणौ ।।
याभ्यां विना न पश्यंति सिद्धाः स्वांतस्थमीश्वरं ।। २ ।।

वंदे बोधमयं नित्यं गुरुं शंकर रूपिणं ॥
यमाश्रितो हि वक्रोपि चंद्रः सर्वत्र वंद्यते ॥ ३ ॥
सीताराम गुणग्राम पुण्यारण्य विहारिणौ ॥
वंदे विशुद्ध विज्ञानौ कवीश्वर कपीश्वरौ ॥ ४ ॥

× × ×

× × × संकट किये साधु सुधारी ॥
नामु सप्रेम जपत अनयासा ॥ भगत होहि मुदमंगल वासा ॥
राम एक तापस तिय तारी ॥ नाम कोटीलकुष मति सुधारी ॥

अंत

नाम प्रसाद संभु अविनासी ॥ साजु अमंगल मंगलरासी ॥
सुक सनकादि सिद्ध मुनि जोगी ॥ नाम प्रसाद ब्रह्म सुष भोगी ॥
नारद जानेउ नाम प्रतापू ॥ जग प्रिय हरि हरिहर प्रिय आपू ।
नाम जपत प्रभु कीन्ह प्रसादू ॥ भगत सिरोमनि भे प्रहलादू ॥
ध्रुव सगलानि जपेउ हरिनाउ । पायेउ अचल अनूपम ठाउ ॥
सुमिरि पवन सुत पावन नामू ॥ अपनै वस करि राखे रामू ॥
अपतु अजामिलु गजु गनिकाउ ॥ भये मुकुत हरिनाम प्रभाउ ॥
कहउ.....

विशेष ज्ञातव्य—केवल दो पत्रे (पत्र सं० १ और १०) ही प्राप्त हैं। प्रस्तुत प्रति की लिखावट अत्यंत सुंदर है। लिपिकाल आदि का कुछ भी पता नहीं चलता। लिपिकर्त्ता के दोष से विचित्र शब्दों का निर्माण होना और उससे उलझनें पैदा होना स्वाभाविक है। इस संबंध में निम्नलिखित पंक्ति द्रष्टव्य है...

"राम एक तापस तिय तारी ॥ नाम कोटीलकुष मति सुधारी ।"

रेखांकित शब्द को देखने से स्पष्ट हो जाता है कि लिपिकर्त्ता की चित्त, वृत्ति लिपि करते समय चंचल थी। वास्तव में होना इस प्रकार चाहिए था—'कोटि षल कुमति'। 'ष' के स्थान पर 'ल' और उसके स्थान पर 'ष' और 'ल' 'ष' के बीच में 'कु' कर दिया। अतः 'लकुष' शब्द का निर्माण हो जाता है पर यह पाठभेद नहीं बल्कि लिपिकर्त्ता का दोष स्पष्ट विदित होता है। प्रस्तुत प्रति के साथ ही जिल्द में रासपंचाध्यायी, विष्णु-सहस्र नाम, हनुमान कवच आदि भी हैं। ग्रंथ के प्रारंभ में एक चित्र भी है।

१६. बालकांड। पुस्तक किस चीज पर लिखी है?—देशी कागज। पत्र—२४३ (सं० २५ से २५६ तक)। आकार—६½ इंच लंबाई और ५ इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ (प्रति पृष्ठ)—८। परिमाण—३०३७। पूर्ण अथवा अपूर्ण?—अपूर्ण। रूप कैसा है?—प्राचीन। लिपि—नागरी। लिपिकाल— सं० १८६०?

पत्र सं० २५ से—

× × × × वा॥
'ते श्रोता वकता सम सीला। सवदरसी जानहि हरि लीला॥
जानहि तिनि काल निज ज्ञाना। करतलगत आमलक समाना॥
औरौ जे हरि भक्त सुजाना। कहहि सुनहि समुझहि विधि नाना॥

॥ दोहा॥

मै पुनि निज गुर सन सुनी कथा सो सुकरषेत।
समुझि नहि तसि वालपन तब अति रहेउ अचेत॥ ४०॥
श्रोता वकता ज्ञान निधि कथा राम कै गूढ।
किमि समुझौ मै जीव जड कलिमल ग्रसित विमूढ॥ ४१॥

अंत—

॥ चौपाई॥

वामदेव रघुकुल गुर ज्ञानी। वहुरि गाधिसुत कथा वषानी॥
सुनि मुनि सुजस मनहि मन राउ। वरनत आपन पुन्य (प्रभाउ)॥
.........ग रजायेसु भयेउ। सुतन समेत नृपति गृह गयउ॥
जहाँ तहाँ राम व्याह.........। सुजस पुनीत लोक तिहु छावा॥
आए राम व्याह घर जवते। वसे अनंद अ.........व तवते॥
प्रभु विवाह जस भयेउछाहु। सकहि न वरनि गिरा अहिनाहु॥
कवि (कुल) जीवन पावन जानी। राम सीय जस मंगल षानी॥
तेहिते मै कछु कहा वषानी। करन पुनीत हेतु निज वानी॥

॥ छंद॥

निज गिरा पावनि करन कारन राम जस तुलसी कहा॥
रघुवीर चरित अपार वारिध पारु कवि कोने लह्यो॥
उपवित व्याह उछाह मंगल सुनि जे सादर गावही॥
वैदेही राम प्रसाद ते जन सर्वदा सुष पावही॥

सोरठा ॥

सिय रघुवीर बिबाह जे सप्रेम गावहि सुनहि ॥
जिन्ह के सदा उछाह मंगलायतन रामजस ॥४०३॥

इति श्री रामचरितमानसे सकल कली कलुष............( संवत् १८६० मास )

**विशेष ज्ञातव्य**—ग्रंथ के आदि में पत्र सं० १ से २४ तक के पत्रे नहीं हैं। अंतिम पत्र ( सं० २५६ ) थोड़ा फटा हुआ है जिससे कुछ शब्द स्पष्ट नहीं होते। पत्र सं० १६६ के स्थान पर २६६, २५४ के स्थान पर १५४ लिखा है। पत्र सं० १०४ और १०५ एक पत्र पर, पत्र सं० १०५ और १०६ एक पत्र पर लिखा गया है। लिपिकाल ( सं० १८६० ) लिखा है जो बाद में किसी व्यक्ति के द्वारा लिखा प्रतीत होता है। लि० का० सं० १८६० है या कुछ और, स्पष्ट नहीं होता।

२०. बालकांड। पुस्तक किस चीज पर लिखी है?—देशी कागज। पत्र—२१। आकार—११ इंच लंबाई और ६।१।२ इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ ( प्रति पृष्ठ )—२२। मुद्रित ( मुद्रणकाल, स्थान आदि का पता नहीं चला )। परिमाण—८३७। पूर्ण अथवा अपूर्ण—खंडित। रूप कैसा है? प्राचीन। लिपि—नागरी।

आदि--

.........लक्ष्मण विहँसे बहुरि नयन तरेरे राम
गुरु समीप गवने सकुचि परिहरि वाणी वाम

चौपाई

अति बिनीत मृदु शीतल बाणी बोले राम जोरि युग पाणी
सुनहु नाथ तुम सहज सुजाना वालक वचन करिय नहिं काना
वर्रै वालक एक सुभाऊ इनहिं न सन्त विदूषहिं काऊ
ते नाही कछु काज विगारा अपराधी मै नाथ तुम्हारा
कृपा कोप बध बंधु गोसाई मो पर करिय दास की नाई
कहिय बेगि जेहि बिधि रिसि जाई मुनि नायक सोई करिय उपाई
कह मुनि राम जाइ रिसि कैसे अजहु बंधु तव चितव अनैसे
यहि के कंठ कुठार न दीन्हा तौ मै कहा कोप करि कीन्हा

दोहा

गर्भं स्रवहिँ अवनिप रवनि सुनि कुठार गति घोर
परशु अछत देखौँ जियत बैरी भूप किशोर

अंत

चौपाई

वामदेव रघुकुल गुरु ज्ञानी, बहुरि गाधि सुत कथा बखानी
सुनि मुनि सुयश मनहिँ मन राऊ, बरणत आपन पुण्य प्रभाऊ
बहुरे लोग रजायसु भयऊ, सुतन समेत नृपति गृह गयऊ
जहँ तहँ राम व्याह यश गावा, सुयश पुनीत लोक तिहु छावा
आये व्याहि राम घर जबतँ, बसे अनन्द अवध सब तब तँ
प्रभु बिवाह जस भयऊ उछाहा, शकहिँ न बरणि गिरा अहिनाहा
कवि कुल जीवन पावन जानी, राम सीय यश मंगल खानी
तेहि ते मैं कछु कहा बखानी, करण पुनीत हेतु निज बाणी

छंद

निज गिरा पावन करण कारण राम यश तुलशी कह्यौ
रघुबीर चरित अपार बारिधि पार कबि कवने लह्यौ
उपबीत व्याह उछाह मंगल सुनहिँ सादर गावहीँ
बैदेहि राम प्रसाद ते जन सर्वदा सुख पावहीँ

दोहा

कठिन काल मल ग्रसित तनु साधन कछुक न होइ
यह बिचारि विश्वास करि हरि सुमिरै बुध सोइ

सोरठा

मन हरि पद अनुराग करहु त्याग नाना कपट
महा मोह निशि जाग सोवत बीते काल बहु
सिय रघुबीर बिबाह जे सप्रेम सादर सुनहिँ
तिन कहँ सदा उछाह मंगलायतन राम यश
इति श्री रामचरितमानसे सकल कलि कलुष विध्वंसने
विमल विज्ञान बैराग्य सम्पादनोनाम तुलसी कृत बालकांडः
प्रथमो सोपानः समाप्तः शुभमस्तु सिद्धिरस्तु श्री सीताराम

विशेष ज्ञातव्य—ग्रंथ लीथो टाइप में मुद्रित है। संभवतः संपादक द्वारा शब्दों को सुसंस्कृत रूप देने का प्रयास किया गया है—'सुजस' ( सुयश ), 'बरनत' ( बरणत ), 'पुन्य' ( पुण्य )' 'जस' ( यश ), 'बानी' ( वाणी ), 'लछिमन' ( लक्ष्मण ), 'सीतल' ( शीतल ), 'किसोर' ( किशोर ), 'संभु' ( शंभु ) 'गुन' ( गुण ), 'बान' ( बाण ), आदि ( कोष्ठक के शब्द प्रस्तुत पुस्तक के हैं )।

बारात, अगवानी, जनवास, द्वारपूजा, विवाह मंडप, जनकपुर, दशरथ की बिदाई, विश्वामित्र की विदाई आदि की तस्वीरें भी हैं।

प्रारंभ से पत्र सं० १३५ तक एवं एक दो पत्रे और भी खंडित हैं। मुद्रण काल, प्रेस, संपादक आदि के नाम का पता नहीं चला।

२१. बालकांड। पुस्तक किस चीज पर लिखी है? देशी कागज। पत्र—३१। अपूर्ण। रूप-जीर्ण। लिपि—नागरी। आकार—५ $\frac{1}{2}$ इंच लंबाई और ३ $\frac{1}{2}$ इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ (प्रति पृष्ठ)—११। परिमाण—( छंदों में ) २५६। लिपिकाल—अज्ञात।

आदि

हरषित सुर संतन चित चाऊ ॥
बन कुशुमित गिरि मनि पारा ॥ श्रवहि सकल सरिता म्रदु धारा ॥
सो अवसर बिरंचि जब जाना ॥ चले सकल सुर साजि बिमाना ॥
गँगँन बिमल संकुल सुर जूथा ॥ गावहि गुन गंधर्व वरूथा ॥
वरषहि सुमन अंजुली साजी ॥ गह गहि गँगँन दुंदुभी बाजी।
अस्तुति करहि नाग मुनि देवा ॥ बहु बिधि लावहि निज हित सेवा।

॥दोहा॥ सुर समूह विनती करहि पहुचे निज निज धाम।
जगनेवास प्रभु प्रगटे अषिल लोक बिस्राम ॥

॥छंद॥ भय प्रगट क्रपाला दीन दयाला कवसिल्या हितकारी ॥
हरषित महतारी ॥ मुनिमन हारी अद्भुत रूप विचारी ॥
लोचन अभिराम तन घन स्यामा निज अयुध भुज चारी ॥
भूषण बनमाला नयन विसाला सोभा सिंधु षरारी ॥
कह द्वौ कर जोरी अस्तुति तोरी ॥ केहि विधि करौ अनंता ॥

अंत

॥चौ०॥ षोदा महि हम चरिउ कोधा रे रे दुष्ट बहुत हम शोधा ॥
कोउ कह चौर दीष यहु होई यहि सम छली अवर नहि कोई
सुनत बचन मुनि चितवा जबही भये भस्म सब छुण मंह तबही
पावक जानि धरहि कर आनी जरहि न काहे न ते अभिमानी
जानि गल जे संगह करही कहहु उमा ते काहे न मरही
क्रोध किन्हेनि बिन किये बिचारा भये सकल तेहि ते जरि छारा
इहा नृपति अंशुमान बोलाये नहि आये सब तिन्हिहि पठाये

॥दोहा॥ दीन्ही नृपति अशिस तब अति हित बारहि बार ।
बेगि फिरेहु लै तुरंग शुत मोरे प्राण अधार ॥

॥चौपाई॥ चलेउ नाइ पद सीश कुमारा विष्णु भक्त तिहु लोक पियारा
जह कहु निरषि मुनिन्ह के धामा पूछि कुसल करि दंडउप्रनामा
पन्नग उरगण पार असीसा चारिउ दिग्गज नावत शीसा
यहि विधि शोधत मग मह जाता मिले गरुड शुमनि के भ्राता ॥
चरण परत तब आशिष दयऊ ॥

विशेष ज्ञातव्य—प्रति के प्रारंभिक ७ पत्र नहीं हैं। बालकांड की संपूर्ण प्रतिलिपि लिपिकर्ता ने नहीं की थी। उसने थोड़े से अंशों को लिख लिया था। प्रति विशेष महत्वपूर्ण नहीं है।

२२. बालकांड। पुस्तक किस चीज पर लिखी है?—देशी कागज। पत्र—१५। आकार—११९/१० इंच लंबाई और ५६/१० इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ (प्रति पृष्ठ)—१२। परिमाण—३७१। अपूर्ण। रूप—प्राचीन। लिपि—नागरी। लिपिकाल—×।

आदि

२१ चौपई नाम जिह जप जागहि जोगी विरति विरंचि प्रपंच वियोगी वृंह्म सुषहि अनुभवहि अनूपा अकथ अनामय नाम न रुपा। जांन चहहि गुढ मत जेउ नांम जीह जपि जानै तेउ साधक नाम जपहि लय लाये होहि सिधि अनिमादिक पायै जपहि नाम जन आर्त्त भारी मिटहि कुसंकट होहि सुषारी रांम भक्त जग चारि प्रकारा अक्रत च्यारिउ अनघ उदारा चहु चतुर कहु नाम आधारा ग्यानी प्रभुव विशेष पियारा चहु जुग चहु श्रुति नाम प्रभाउ कलि विशेष नहि आन उपाउ

दोहा सकल कामना हीन जे राम भक्ति रस लीन नाम प्रेम पिउष ह्रदि तिनहुँ कीये मन मीन। २२ चौपइ। अगुन सगुन द्वि ब्रह्म सरुपा अकथ अनादि अगाध अ'''मेरै मत वड नाम दुहु ते किये तेहि युग निज वस निज बूते।

× × ×

अंत

सब विधि पुरी मनोहर जानी सकल सिद्धिप्रद मंगल खांनी
विमल कथा कर कीन अर्भा सुनत नसाय कांम मद दंभा
रांमचरित मानस यह नांमा सुनत श्रवन पाइय विस्रांमा
मन करि विषय अनल बन जरइ होय सुषी जो यह सर परही
रांम चरित मांनस मुनि भांवन विरचेउ संभु सुहावन पावन
त्रिविध दोष दुष दारिद दावन कलि कुचाल कलि कलुष नसावन
रच महेस निज मानस राषा पाय सो समय सिवा सन भाषा
तातै रांम चरित मांनस वर धरेहु नांम हीय हेरि हरिष हर
कहौ कथा सोइ सुषद सुहाइ सादर सुनहु सुजन मन लाइ

दो० जस मानस जिहि विध भये जग प्रचार जेहि हेत
अब सोइ कहौ प्रसंग सब सुमरि उमा वृहकेत

चौ० संभु प्रसाद सुमति हिय हुलसी रांम चरित मानस कवि'''

**विशेष ज्ञातव्य**—प्रति अपूर्ण है, लिपिकाल ज्ञात नहीं।

२३. बालकांड—देशी कागज। पत्र—१०३। आकार—१० इंच लंबाई और ५ इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ (प्रतिपृष्ठ)—१२। परिमाण—३३६६। पूर्ण। रूप—प्राचीन। लिपि—नागरी। लिपिकाल—अज्ञात।

**आदि**

श्री गणेशायनमः॥ वर्णानामार्थसर्वानां रसानां छंदशामपि॥ मंगलानां च कर्त्तारौ वंदे वानी विनायकौ॥ १॥ भवानी शंकरौ वंदे श्रद्धा विस्वस्व स्वरूपिणौ॥ जाभ्यां विना न पश्यंति सिद्धा स्वर्गस्थमीस्वरं॥ २॥ वंदे बोधमयं नित्यं गुरुं शंकर रूपिणो मयाश्रितोहि वक्रोपि चंद्रः सर्वत्र वंद्यते॥ ३॥ सीता राम गुण ग्रामौ पुण्यारण्य विहारिनौ बंदे विशुद्ध

विग्यानौ कपिस्वर कवीस्वरौ ॥ ४ ॥ उद्भवस्थिति संहार कारिनीं क्लेश हारिणीं ॥ सर्वश्रेयस्करीं सीतां नतोहं राम वल्लभां ॥ ५ ॥ जन्माया वस वर्त्ति विस्वमखिलं ब्रह्मादि देवासुरा ॥ जत्सत्वादमृषै भाति सकलं रज्जौ जथा हे भ्रमः ॥ जत्पादौ प्लव मेक हि भवां भोधा स्तितीर्षावतां ॥ वंदेहं तमशेष वरं रामाख्या मीशं हरिं ॥ ६ ॥ नाना पुराण निगमागम संवतं जद्रामायणं निगदितं क्वचिदन्यतोपि स्वांत शुखाय तुलसी रघुनाथ गाथा भाषा निबंध मति मंजुल मातनोति ॥ ७ ॥

सोर्ठा—जा सुमिरे सिधि होइ गणनायक करिवर बदन ॥ करहु अनुग्रह सोई बुद्धिरासि शुभ गुण सदन ॥ १ ॥ मूक होहि वाचाल पंगु चढै गिरिवर गहन ॥ जासु कृपा सो दयाल द्रवौ सकल कलि मल हरन ॥ २ ॥ नील सरोरुह स्याम तरुण अरुण वारिज नयन ॥ करहु सो मम उर धाम सदा क्षीर सागर सयन ॥ ३ ॥ कुंद इंदु सम देह उमा रमन करुना अयन ॥ जाहि दीन पर नेह करहु कृपा मर्दण मयन ॥ ४ ॥

अंत

छंद—निज गिरा पावनि करन कारण राम जसु तुलसी कहेऊ ॥
रघुवीर चरित अपार वारिध पार कवि कवणे लहेऊ ॥
उपवीत व्याह उछाह मंगल सुनि जे सादर गावही ॥
वैदेहि राम प्रशाद ते जण सर्वदा शुष पावही ॥
सुनि गाइ कहौ गिरीश कन्या धन्य अविकारी शही ॥
नित प्रीति नूतण शुणत हरि गुण भगति अनुपम तै लही ॥
रघुवीर पद अनुराग जल भो भागि वेगि बुझावही ॥
यह जाणि तुलसीदास मण क्रम वचण हरि गुण गावही ॥

सोर्ठा—सिय रघुवीर विवाह जे सप्रेम गावहि सुणहि ॥
तिण कह सदा उछाह मंगलायतन राम जसु ॥
दोहा—कठिन काल मन ग्रसित तन साधण कछू ण होई ॥
यह विचारि विस्वास करि हरि सुमिरहि बुध सोई ॥
सोर्ठा—मन हरि पद अनुरागु करहि त्याग नाना कपट ॥
महा मोह निसि जागु शोवत बीते काल बहु ॥४३१॥

इति श्री रामचरितमाणसे सकल कलि कलुष विध्वंसे ॥ विमल विग्यान भगति संपादिनी नो नाम प्रथम शोपाण बालकांड सप्तं ॥ शुभं भूयात्

वैशाष मासे कृष्ण पक्षे पारर्वणि त्रितीयायां ॥ शुक्रवासरे ॥ लिष्यतेन् हुलाश शुक्लेन् ॥ राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम ॥

विशेष ज्ञातव्य—प्रति पूर्ण तथा सुस्पष्ट अक्षरों में लिखी गई है। पाठांतर की दृष्टि से विशेष महत्वपूर्ण है। प्रकाशित रामचरित मानस से इस प्रति में छंद की संख्या अधिक है। विवरण के अंत का छंद 'सुणि गाइ......गावही' प्रकाशित प्रतियों में नहीं है। स्थान स्थान पर 'न' अक्षर की जगह 'ण' का प्रयोग है तथा 'स' के स्थान पर 'श' प्रयुक्त है।

आकर चारि लाष चौराशी। जाति जीव नभ थल जल वाशी॥
षलौ करहि भल पाइ शुसंगू। मिटै ण मलिन शुभाउ अभंगू॥
करण चहौ रघुपति गुण गाहा।......

## पाठांतर

१. गति कूर कवि शुरसरित की ज्यों सरित पावन पाथ की॥
२. जापक जण प्रहलाद जिमि **राषहि** दलि शुरशाल॥

अशुद्ध शब्दों को मिटा दिया गया है। टूटे हुए वाक्यों को हाशिए के अगल बगल लिख दिया है।

२४. बालकाण्ड। देशी कागज। पत्र—२५७। आकार—६ इंच लंबाई और ६ इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ (प्रतिपृष्ठ)—१८। परिमाण (छंदों-में) —३७५६ ।—पूर्ण। रूप—प्राचीन। लिपि—कैथी। लिपिकाल अज्ञात।

## आदि

श्री गनेश जी सहाऐ श्री राम चंद्रं जी सहां श्री देवी जी सहाऐ श्री महावीर जी सहां श्री गंगा जी सहाऐ श्री सुरसती जी सहाऐ श्री पोथी बालकांड रमाऐन भाषा गोसांइ तुलसी दास लीषाते।

॥ सोरठं ॥

जेहि सुमीरे सीधी होई॥ गन नाऐक करिवर बदन॥
करो अनुग्रह सोइ॥ बुधी रासी सुभ गुन सदन॥

मुक होहीं वाचांल पंगु चढ़े गीरीवर गहन ॥
जासु क्रीपाल दआल ॥ दवही सकल कलीमल हरनं ॥
नील सरोरुह साम ॥ तरुन अरुन वारीज नैनं ॥
करहु सो मम उर धाम ।। सदा छीर सागर सैनं ॥
कुद इंदु सम देह ॥ उमा रवन करुनाऐतन ॥
जाही दीन पर नेह ॥ करो क्रीपां मरदन मऐनं ॥
वंदौ गुर पद कंज ॥ क्रीपा सींधु नर रुप हरी ॥
महामोह तम पुंज ॥ जासु वचन रवी कर नीकर ॥

× × ×

अंत

॥ छंद ॥

नीज गीरा पावन मल नसावन राम जस तुलसी कहा ॥
रघुवीर चरीत अपार वारीघा पार केवी कवंनि लहा ॥
उपवीत व्याह उछाहे मंगल सुनही जो सादर गावाही ॥
वैदेही राम प्रसाद ते नर सँवदा सुख पावाही ॥

॥ दोहा ॥

सीआ रघुवीर वीहाउ ॥ जे सप्रेम गांवाही सुनही ॥
तेन्ह कहा सदा उछाह मंगल ऐतना राम जस ॥
बाल चरीत अती भाय ॥ वरनौ तुलसीदास हीत ॥
कहत सुने सुख पाय ।। प्रम प्रीत वीचीत्र अत ।
कहे सुने समुझे स्कल चरीत सुनौ प्रभु गान
सीतापती रघुकुल तीलक ।। सदा करै कल्यान ।।

विशेष ज्ञातव्य—कैथी लिपि में लिखी यह प्रति पूर्ण है। प्रारंभ में दो पत्र सादे हैं। पत्र संख्या देते समय प्रतिलिपिकर्ता ने दूसरे पत्र पर संख्या ३ दे दी है। जिससे पत्र संख्या २५८ हो जाती है किंतु पत्र २५७ ही हैं। प्रति में प्रारंभ के संस्कृत श्लोक नहीं हैं। प्रति सीधे सोरठे से प्रारंभ कर दी गई है। पाठ ठीक नहीं है। कुछ पाठांतर भी द्रष्टव्य हैं—

मुद मंगल मय संत समाजू। जो जग जंगम तीरथ राजू॥

(प्र० राम०, ना० प्र० स०, पृ० ४)

मुद मंगल में संत समाजु। जोगी जंगम तीरथ राजु ॥

(ह० प्र०, पत्र ४)

२५. बालकांड—देशी कागज। पत्र—१४५। आकार—८ $\frac{४}{१०}$ इंच लंबाई और ६ $\frac{२}{१०}$ इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ (प्रति पृष्ठ)—१४। परिमाण—२५३८। अपूर्ण। रूप—जीर्ण। लिपि—नागरी। लिपिकाल—अज्ञात।

आदि

कासी मुक्ति हेत उपदेसू ॥·········· न गनराऊ ॥ प्रथम पूजियत नाम प्रभाउ ॥ जांनि आदि कवि नाम प्रतापू ॥ भयउ सुध्धि करि उलटा जापू। सहस नाम सुनि सुनि सिव वानी ॥ जपहि जासु प्रिय संग भवानी ॥ हरषे हेतु हेर हर ही कौ ॥ किय भूषन जग भूषन त्रिय कौ ॥ नाम प्रभाउ जानि सिव नीकौ ॥ काल कूट फल दीन्ह अमी कौ ॥

दोहा ॥ वरषारित रघुपति भगत तुलसी साल सुदास ॥
राम नाम वर वरन जुग सावन भादव मास ॥

चौपही ॥ आषर मधुर मनोहर दोऊ ॥ वरन विलोचन जन जिय दोऊ ॥ सुमिरत सुलम सुषद सब काहू । लोक लाभ परलोक निवाहू ॥ कहत सुनत सुमिरत सुठ नीके ॥ राम लषन सम प्रिय तुलसी के ॥ वरनत वरन प्री··· ········जीव सम सहज सघाती ॥ नर नाराइनि सरस सुभ्राता ॥ जग पालक विसेष जन त्राता ॥ भग्ति सुत्रिय कल करन विभूषन ॥ जग हित हेत विमल विधि पूषन ॥ स्वाद तोष सम सुगति सुधा के ॥ कमठ सेष सम धर वसुधा के ॥ जन मन कंज मंजु मधुकर से ॥ जीव जसोमति हरि हलधर से ॥

दोहा ॥ येक छत्र यिक मुकट मन सब वरनन पर जोयि ॥

अंत

कुल रीति प्री···मेत रवि कहि देत सब सादार किये ॥ यिहि भाति··· सीतहि सुभग सिंघासन दिये ॥ सिय राम अवलोकनि परसपर प्रैम न काहू लषि परै ॥ मन बुध्धि वर वांनी अगोचर प्रगट कवि कैसे करै ॥

दोहा ॥ हौम समय तनु धरि अनल अति हित आहुति लेहि ॥
विप्र वेष धरि वेद सब कहि विवाहि विधि देहि ॥

चौपही ॥ जनक पाट महिषी जग जानी सिया मातु किमि जायि वषानी
सुजसु सुक्रत सुव सुंदरि ताई। सब समेटि सुर रची वनाई
समय जांनि मुनि वरंन बुलाये ॥···················

पद सरोज मनोज अरि उर सर्व देव विराजही ॥ जे सुनत सुमिरत विमलता मन सकल कलिमल भाजही ॥ जो परस मुनि वनिता लही गति रही जो पातिक मही ॥ मकरंद जिन्हको संभु सुचता अवध सुर वरनई ॥ करि मधुप मन मुनि जोग जन जे सई अभिमति गति लहै ॥

विशेष ज्ञातव्य—प्रति खंडित है। प्रारंभ के अधिकांश पत्र लुप्त हो गए हैं। लिपिकाल ज्ञात नहीं है। लिपि यद्यपि नागरी है तथापि कहीं कहीं लिपिकर्ता ने कैथी लिपि की विशेषता को भी ग्रहण कर लिया है, जिससे शुद्ध पाठ नहीं मिल पाता है। पाठांतर विशेष हैं—

भंजौ राम अपुन भव चापू ॥ भव भय भंजन नाम प्रतापू ॥
ध्रुव शमाबि लगि जपि हरिनामा ॥ पाइिउ अचल अनूपम ठामा ॥
राम नाम नर केहरी कनिक कशिव कलिकाल ॥
जापिक जन प्रहिलाद जिमि पालहि दल सुरसाल ॥

२६. बालकांड। देशी कागज। पत्र (अव्यवस्थित क्रम)—१०५। आकार—१२ इंच लंबाई और ७½ इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ (प्रति पृष्ठ)—२४। परिमाण—३४६५। अपूर्ण। रूप—प्राचीन (जीर्ण)। लिपि—नागरी। लिपिकाल—अज्ञात।

आदि

······चारा ॥ विधनषेद मय कलि मल हरनी ॥ कर्म कथा रवि नंदन वरनी ॥ हरिहर कथा विराजत वैनी ॥ सुनत सकल मुद मंगल दैनी ॥ वट विश्वास अचल निज धर्मा ॥ तीरथु राज समाज सुकर्मा ॥ सबहि सुलभ सब दिन सवा देसा ॥ सेवत सादार समन कलेसा ॥ अकथ अलौकिक तीरथ राउ ॥ देइ साद्य फल प्रगट प्रभाउ ॥

दोहा ॥ सुन समुझहि सज्जन मुदित मंज्जइ अति अनुराग ॥
लहहि चार फल अछत तन साध समाज प्रयाग ॥

चौपही ॥ मंजन फल पेषिय ततकाला ॥ काक होहि पिक बगउ मराला ॥
सुन अचर्ज करहि जन को ॥ सत संगत महिमा नहि गोई ॥
वालमीक नारद घटजौनी ॥ निज निज मुखन कही निज हौनी ॥

× × ×

अंत

लीन्ह राय उर लाइ जानुकी मिटी महामरजाद ज्ञान की
समुझावत सब सचिव सयानै कीन्ह विचार अनवसर जानैं
बारहि बार सुता उर लाई सजि सुंदर पालकी मगाई
दो ।। प्रैंम विवस परिवार सब जानि सु लगन नरेस
कुवरि चढ़ाई पालकिनि सुमिरे सिध्य गनेस ॥ ४२७ ॥
वहुविधि भूप सुता समुझाई नारि धर्म कुल रीति सिषाई
दासी दास दिये वहुतेरे सुचि सेवक जे प्रिय सिय केरे
सीय चलत व्याकुल पुरवासी होहिं सगुन सुभ मंगल रासी
भूसुर सचिव समेत समाजा संग चले पहुचावन राजा
समय विलोकि बाजनै बाजै रथ गज वाजि बरातिन साजे
दशरथ विप्र बोल सब लीन्है दांन मान परि पूरन कीन्हैं
चरन सरोज धूरि धरि सीसा मुदित महीपति पाइ असीसा
सुमिरि गजानन कीन्ह पयाना मंगल......सगुन भये...नाना
दोहा सुर प्रसून बरषहि हरषि करहि अपसरा गान
चले अवधपति अवध पुर...

विशेष ज्ञातव्य—प्रति का लिपिकाल ज्ञात नहीं। पत्र जीर्ण हैं। प्रारंभ के कुछ पत्र तथा अंत के पत्र उपलब्ध नहीं हैं। अंतिम आठ पत्र अर्द्ध-फटे हैं।

मैं अपनी दिसि कीन्ह निहोरा। तिन्ह निज ओर न लाउब भोरा ॥
बायस पलिअहि अति अनुरागा। होहिं निरामिष कबहुँ कि कागा ॥
( रा० म० पृ० ५० )

मै अपनी दिस कीन निहोरा ॥ तिन्ह जिन और न लागउ भोरा॥
वाइस पाली अति अनुरागा ॥ होइ निरामष कबहु क कागा ॥
( ह० प्र० )

२७. बालकांड। देशी कागज। पत्र—६२। आकार—६½ इंच लंबाई और ६½ इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ ( प्रति पृष्ठ )—१३। परिमाण ( छंदों में ) २०६३। अपूर्ण। रूप—प्राचीन। लिपि—नागरी। लिपिकाल—अज्ञात।

पद सरोज मनोज अरि उर सर्व देव विराजही ।। जे सुनत सुमिरत विमलता मन सकल कलिमल भाजही ।। जो परस मुनि वनिता लहीं गति रही जो पातिक मही ।। मकरंद जिन्हको संभु सुचता अवध सुर वरनई ।। करि मधुप मन मुनि जोग जन जे सई अभिमति गति लहै ।।

विशेष ज्ञातव्य—प्रति खंडित है। प्रारंभ के अधिकांश पत्र लुप्त हो गए हैं। लिपिकाल ज्ञात नहीं है। लिपि यद्यपि नागरी है तथापि कहीं कहीं लिपिकर्ता ने कैथी लिपि की विशेषता को भी ग्रहण कर लिया है, जिससे शुद्ध पाठ नहीं मिल पाता है। पाठांतर विशेष हैं—

भंजौ राम अपुन भव चापू ।। भव भय भंजन नाम प्रतापू ।।
धुव शमाधि लगि जपि हरिनामा ।। पाइिउ अचल अनूपम ठामा ।।
राम नाम नर केहरी कनिक कसिव कलिकाल ।।
जापिक जन प्रहिलाद जिमि पालहि दल सुरसाल ।।

२६. बालकांड। देशी कागज। पत्र (अव्यवस्थित क्रम)—१०५। आकार—१२ इंच लंबाई और ७½ इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ (प्रति पृष्ठ) —२४। परिमाण—३४६५। अपूर्ण। रूप—प्राचीन (जीर्ण)। लिपि—नागरी। लिपिकाल—अज्ञात।

आदि

......चारा ।। विधनषेद मय कलि मल हरनी ।। कर्म कथा रवि नंदन वरनी ।। हरिहर कथा विराजत वैनी ।। सुनत सकल मुद मंगल दैनी ।। वट विश्वास अचल निज धर्मा ।। तीरथु राज समाज सुकर्मा ।। सबहि सुलभ सब दिन सवा देसा ।। सेवत सादार समन कलेसा ।। अकथ अलौकिक तीरथ राउ ।। देइ साद्य फल प्रगट प्रभाउ ।।

दोहा ।। सुन समुझहि सज्जन मुदित मंज्जह अति अनुराग ।।
लहहि चार फल अछत तन साध समाज प्रयाग ।।

चौपही ।। मंजन फल पेषिय ततकाला ।। काक होहि पिक बगउ मराला ।।
सुन अचर्ज करहि जन को ।। सत संगत महिमा नहि गोई ।।
वालमीक नारद घटजौनी ।। निज निज मुखन कही निज हौनी ।।

× × ×

अंत

लीन्ह राय उर लाइ जानुकी मिटी महामरजाद ज्ञान की
समुझावत सब सचिव सयानै कीन्ह बिचार अनवसर जानैं
बारहि बार सुता उर लाई सजि सुंदर पालकी मगाई
दो ॥ प्रेंम बिवस परिवार सब जानि सु लगन नरेस
कुवरि चढ़ाईं पालकिनि सुमिरे सिध्य गनेस ॥ ४२७ ॥
बहुविधि भूप सुता समुझाई नारि धर्म कुल रीति सिषाई
दासी दास दिये बहुतेरे सुचि सेवक जे प्रिय सिय केरे
सीय चलत ब्याकुल पुरवासी हौहिं सगुन सुभ मंगल रासी
भूसुर सचिव समेत समाजा संग चले पहुचावन राजा
समय बिलोकि बाजनै बाजै रथ गज वाजि बरातिन साजे
दशरथ विप्र बोल सब लीन्है दांन मान परि पूरन कीन्हैं
चरन सरोज धूरि धरि सीसा मुदित महीपति पाइ असीसा
सुमिरि गजानन कीन्ह पयाना मंगल......सगुन भये...नाना
दोहा सुर प्रसून बरषहि हरषि करहि अपसरा गान
चले अवधपति अवध पुर...

बिशेष ज्ञातव्य—प्रति का लिपिकाल ज्ञात नहीं। पत्र जीर्ण हैं। प्रारंभ के कुछ पत्र तथा अंत के पत्र उपलब्ध नहीं हैं। अंतिम आठ पत्र अर्द्ध-फटे हैं।

मैं अपनी दिसि कीन्ह निहोरा। तिन्ह निज ओर न लाउब भोरा ॥
बायस पलिअहिं अति अनुरागा। होहिं निरामिष कबहुँ कि कागा ॥
(रा० म० पृ० ५० )

मै अपनी दिस कीन निहोरा ॥ तिन्ह जिन और न लागउ भोरा॥
वाइस पाली अति अनुरागा ॥ होइ निरामष कबहु क कागा ॥
( ह० प्र० )

२७. बालकांड। देशी कागज। पत्र—६२। आकार—६½ इंच लंबाई और ६½ इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ (प्रति पृष्ठ)—१३। परिमाण (छंदों में) २०६३। अपूर्ण। रूप—प्राचीन। लिपि—नागरी। लिपिकाल—अज्ञात।

आदि

·········रय को वंदिय मलय प्रसंग ॥ १ ॥

दोहा ॥ स्याम सुरभि पय बिसद अति गुनहि करै ते पान
गिरा ग्राम सियराम जस गावहि सुनहि सुजान ॥ २ ॥

चौपही ॥ मनि मानिक मुकता छवि जैसी ॥ अहि गिरि गज सिर सोह न तैसी
त्रप कीरीट तरुणी तनु पाई ॥ लहहि सकल सोभा अधिकाई ॥
तैसहि सुकवि कबित वुधि कहही ॥ उपजहि अनत अनत छवि लहही ॥
भगत हेत विधि भवन त्रिहाई ॥ सुमिरत सादर आवत धाई ॥
राम चरित सर विन अन्हवायै ॥ सो श्रम जाइ न कोट उपायै ॥
कवि कोविद अस हृदय विचारी ॥ गावहि हरि गुन कलिमल हारी ॥
कीन्है प्राकत जन गुन गाना । सिर धुन गिरा लाग पछिताना ॥

× × ×

अंत

नाथ सकल संपदा तुम्हारी ॥ मै सेवक सेवक सुत चारी ॥
करब सदा लरिकन पर छोहू ॥ दरसन देत रहब मुनि मोहू ॥
अस कहि राउ सहित सुत रानी ॥ परवि वचन मुष आव न वानी ॥
दीन्ह असीस विप्र बहु भांती ॥ चले न प्रीति रीति कहि जाती ॥
राम सप्रेम संग सब भाई । आयसु पाइ फिरे पहुचाई ।

॥ दोहा ॥ राम रूप भूपति भगति व्याइ उछाह अनंद ॥
जात सराहत मनहि मन मुदित गाधि कुल चंद ।

चौपही ॥ वामदेव रघुकुल गुर ग्यानी ॥ बहुरि गाध सुत कथा वषानी ॥
सुनि मुनि सुजस मनहि मन राऊ ॥ बरनत आपन पुंन्य प्रभाऊ ॥
बहुरे लोग रजाइसु भयऊ ॥ सुतन समेत त्रपति घर गयऊ ॥
जहँ तहँ राम व्याह सब गावा ॥ सुजस पुनीत लोक तिहु छावा ॥
आये ब्याहि राम घर जबतै ॥ बसै अनंद अवधि सब तबतै ॥
प्रभु विवाह जस भयउ उछाहू ॥ सकहि न बरन गिरा अहि नाहू ॥
कवि कुल जीवन पावन जानी ॥ राम सिया जस मंगल खानी ॥
तिहि तै मै कछु कहा वषा·········

× × ×

११६. उत्तरकांड। देशी कागज। पत्र—८३। आकार—१०$\frac{1}{10}$ इंच लंबाई और ५$\frac{3}{10}$ इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ (प्रति पृष्ठ)—१०। परिमाण (छंदों में)—१५५६। पूर्ण। रूप—प्राचीन। लिपि—नागरी। लिपिकाल—अज्ञात।

आदि

॥ श्री जानकीवल्लभो विजयते ॥
केकिकंठाभनीलं सुरवरविलसत् विप्र पादाब्ज चिन्हं॥
सोभाढ्यं पीत वस्त्रं सरसिजनयनं सर्वदा सुप्रसन्नं
पाणौ नाराच चापं कपि निकर युतं बंधना सेव्यमानं॥
नौमीड्यं जानकीसं रघुवर मणिसं पुस्पकारूढरामं॥ १॥
कौसलेंद्र पद कंज मंजुलौ कोमलांज्व महेस वंदितौ॥
जानकि कर सरोज लालितौ॥ चिंतकस्य मन भृंग संगिनौ॥ २॥
कुंद इंद दर गौर सुंदरं॥ अंबिका। पतिमभिस्ट मंदिरं
कारुणिक कल कंज लोचनं॥ नौमी संकरमनंगमोचनं॥

दोहा॥ रहा एक दिन अवधि कर अति आरत पुर लोग॥
जहाँ तहँ सोचहि नारि नर कृस तन राम विवोग॥
सगुण होहिं सुंदर सकल मन प्रसन्न सब केर॥
प्रभु आगमन जनाबइ नग्र रम्य चहु फेर॥
कौसिल्यादि मातु सब मन अनंद अस होई॥
आए प्रभु श्री अनुज जुत कहन चहत अब कोइ॥
भरत नयन भुज दच्छिण फरकहि बारंबार॥
जानि सगुन मन हरष अति लागें करण विचार॥ १॥

रह्यौ एक दिन अवधि अधारा। समुझत मन दुष भयो आपारा

अंत

॥ दोहा॥ मो सम दीन न दीन हित तुम्ह समान रघुवीर॥
अस विचारि रघुवंस मणि हरहु विषम भव भीर॥
कामिहि नारि पियारि जिमि लोभीहि प्रिय जिमि दाम॥
तिमि रघुनाथ निरंतर प्रिय लागहु मोहि राम॥ १३१॥

श्लोक यत्पूर्वं प्रभुना कृतं सुकवीना श्री शंभुना दुर्गमं॥
श्री मद्रामपदाब्ज भक्तिमणिसं प्राप्त्यै तु रामायनं॥

मत्वा तद्रघुनाथ नाम निरतं स्वांतस्तमः सांतये ॥
भाषाबद्धमिदं चकार तुलसीदासस्तथा मानसं ॥
पुन्यं पापहरं सदा शिवकरं विज्ञानभक्तिप्रदं ॥
माया मोह मलापहं सुविमलं प्रेमांब पुरं सुभं ॥
श्री मद्राम चरित मानसमिदं भक्तयावगाहंति ये ॥
ते संसार पतंग घोर किरणै दह्यंति नो मानवा; ॥ २ ॥

इति श्री राम चरित मानसे सकल कलि कलुष विधंसने अविरल हरि भक्ति संपादिने नाम सप्तम ॥ सोपान ॥ सुभमस्तु ॥ सिद्धिरस्तु ॥ संवत् ॥

**विशेष ज्ञातव्य**—प्रति पूर्ण है। अशुद्ध शब्दों को हड़ताल लगाकर शुद्ध बना दिया गया है। छूटी हुई पंक्तियाँ पत्र के दाएँ बाएँ प्रतिलिपिकर्ता ने लिख दिया है।

१२०. उत्तरकांड। देशी कागज। पत्र—३६। आकार—११$\frac{६}{१०}$ इंच लंबाई और ५$\frac{२}{१०}$ इंच चौड़ाई। पंक्तियाँ (प्रति पृष्ठ)—११। परिमाण (छंदों में)—१२८७। अपूर्ण। रूप—प्राचीन। लिपि—नागरी। लिपि-काल—अज्ञात।

**आदि**

॥ श्री गणेशाय नमः श्री जानकीवल्लभो विजयतेः
केकीकंठाभनीलंसुरवरविलसद्विप्रपादाब्जचिह्नं
सोभाढ्य पीत वस्त्रं सरसिजनयनं सर्वदा सुप्रसन्नं
पानौ नाराच चापं कपि निकर जुतं बंधुना सेव्यमानं
नौमीड्यं जानकीसं रघुवरमनिशं पुष्पकारूढरामं १
कोशलेंद्र पद्म कंज मंजुलौ कोमलावज महेशवंदितौ
जानकीकरसरोजलालितौ चिंतकस्य मनभृंगसंगिनौ २
कुंद इंदु कर गौर सुंदरं अंबिकापतिमभीष्ट मंदिरं
कारुनीक फल कंज लोचनं नौमि शंकरमनंगमोचनं ३
रहा एक दिन अवधि कर अति आरत पुर लोग
जहा तहं सोचहिं नारि नर कुस तन वियोग
सगुन होंहि सुंदर सकल मन प्रसन्न सब केर
प्रभु आगमन जनाव जनु नगर रम्य चहुं फेर
कौशल्यादि मातु सब मन अनंद अस होई
आएउ प्रभु श्री अनुज जुत कहन चहत अब कोई

भरत नयन भुज दच्छिन फरकत बारंहि बार
जानि सगुन मन हरष अति लागे करन बिचार
रहेउ एक दिन अवधि अधरा । समुझत मन दुष भएऊ अपारा ॥

**अंत**

॥दोहा॥ मै कृत कृत्य भइऊ अब तब प्रसाद बिस्वेस
ऊपजी राम भगति दृढ बीते सकल कलेस १२६
येहु सुभ संभु ऊमा संवादा सुख संपादन समन बिषादा
भवभंजन गंजन संदेहा जन रंजन सज्जन प्रिय एहा
राम ऊपासक जे जग माही एह सम प्रिय तिन्हके कछु नाही
रघुपति कृपा जथामति गावा मै यह पावन चरित सुहावा
एहि कलिकाल न शाधन दूजा जोग जज्ञ जप तप व्रत पूजा
रामहि सुमिरिय गाइअ रामहि संतत सुनिय राम गुन ग्रामहि ।
जासु पतित पावन बहु बाना गावहि कवि श्रुति संत पुराना
ताहि भजहि मन तजि कुटिलाई राम भजें गति केंहि नहि पाई ॥
॥छंद॥ पाई न केहि गति पतित पावन राम भजि सुनु सठ मना
गनिका अजामिल व्याध गिध गजादि षल तारे घना
आभीर जमन किरात षस स्वपचादि अति अघ रूप जे
कहि नाम बारक तेपि पावन होहि राम नमामि ते
रघुवंस भूषन चरित ये नर कहंहि सुनहि जे गावही
कलिमल मनोमल धोई बिनु श्रम राम धाम सिधावही
सतपंच चौपाई मनोहर जानि जो नर ऊर धरे
दारुन अविद्या पंच जनित विकार श्रीरघुबर······

**विशेष ज्ञातव्य**—यह प्रति सुस्पष्ट अक्षरों में लिखी हुई है। अंतिम पत्र तथा पत्र सं० ३२ अप्राप्य हैं। प्रथम पत्र पर (मध्य में) श्री रामचंद्र जी के राज्याभिषेक का चित्र भी बना है। प्रति संशोधित है। संशोधन अगल बगल हाशिए पर या शब्दों पर हरताल लगाकर कर दिया गया है। पाठांतर कोई विशेष नहीं है। प्रकाशित राम चरित मानस से पाठ मिलता जुलता है।

———

# कथा-भाग

[ तुलसी ग्रंथावली—पहला खंड, पहला संस्करण; आचार्य रामचंद्रशुक्ल, लाला भगवानदीन, व्रजरत्नदास द्वारा संपादित तथा नागरीप्रचारिणी सभा, द्वारा संवत् १९८० में प्रकाशित से साभार । ]

**अगस्त्य**—ऋग्वेद में लिखा है कि इनके पिता मित्रावरुण जी ने आकाश मार्ग से जाती हुई तथा शृंगार किए हुए उर्वशी नामक अप्सरा को देखा और काम-पीड़ित हो वीर्यपात किया जिससे अगस्त्य ऋषि का जन्म हुआ । सायणाचार्य ने अपने भाष्य में लिखा है कि इनकी उत्पत्ति एक घट में हुई । इसी से इन्हें मैत्रावरुणि, और्वशेय, कुंभसंभव, घटोद्भव और कुंभज कहते हैं । जब विंध्य पर्वत ने बढ़कर सूर्य का मार्ग रोक लिया तब देवताओं की प्रार्थना पर ये उसके पास गए । उसने गुरु को आते देखकर प्रणाम किया । तब इन्होंने उससे कहा कि 'जब तक मैं न लौटूँ तुम इसी प्रकार पड़े रहो' । इस कारण इनका नाम अगस्त्य पड़ा । वृत्रासुर-वध के अनंतर असुरगण देवताओं के डर से समुद्र में छिप गए और रात्रि को निकल कर वे ऋषियों को कष्ट देने लगे । इससे यज्ञ कर्म रुक गया । तब देवताओं ने अगस्त्य जी से समुद्र पान करने के लिये प्रार्थना की । इनके समुद्र पान करने पर देवताओं ने कालकेय असुरों को मार डाला । इस कारण इनका नाम समुद्रचुलुक तथा पीताब्धि हुआ ।

एक समय अगस्त्य जी ने महादेव जी से अपना जन्म वृत्तांत वर्णन कर कहा था कि ऐसे नीच स्थान से उत्पन्न होने पर भी सत्संग तथा हरिकीर्त्तन से उनकी बुद्धि सन्मार्ग की ओर लगी थी ।

**अजामिल**—इस नाम का आचारभ्रष्ट और कुकर्मी ब्राह्मण था । जिसने अपने एक पुत्र का नाम नारायण रखा था । जब मृत्यु का समय निकट आया और यमराज के विकट दूत इसका प्राण खींचने आए तब यह उन्हें देख कर घबराया । अपने प्रिय पुत्र नारायण को उसने अंतिम समय में जोर से पुकारा । मृत्युकष्ट में पकड़ कर पुत्रस्नेह से भी ईश्वर का नाम मुँह से निकल जाने के कारण भगवान के पार्षद वहाँ पहुँच गए और उसे अंत में वैकुंठ प्राप्त हुआ ।

**अदिति**—देखिए "कश्यप" ।

**अहिल्या**—यह महर्षि गौतम की स्त्री और वृद्धाश्व की पुत्री थी। यह अत्यंत रूपवती थीं। एक बार मुनि के गंगा स्नान को चले जाने पर इंद्र उन्हीं का रूप धारण कर आश्रम में चला गया। थोड़ी देर के अनंतर जब वह बाहर निकल रहा था उसी समय ऋषि लौट कर आ गए और योगबल से कुल वृत्तांत से अवगत होकर उन्होंने इंद्र को शाप दिया कि तू सहस्त्रभग हो जा। फिर अहिल्या को भी शाप दिया कि 'तू पत्थर हो जा और त्रेता में श्रीरामचंद्र जी के पैरों की धूलि पाने पर तेरा उद्धार होगा।'

**इंद्र**—त्रैलोक्य के राज्य पाने के मद से एक बार इंद्र ने गुरु बृहस्पति को सभा में आते समय किसी प्रकार का सत्कार नहीं किया। गुरु यह देख कर लौट गए तथा अदृश्य हो गए। दैत्यों ने घर की फूट का समाचार सुन कर चढ़ाई की और देवता परास्त होकर भाग निकले। इंद्र देवताओं सहित ब्रह्मा जी की शरण गया और उनके आज्ञानुसार उसने विश्वरूप ऋषि को गुरु बना कर उनकी सहायता से दैत्यों पर विजय प्राप्त की।

**अंध तापस**—अयोध्या के पास ही एक अंधा तपस्वी अपनी स्त्री और पुत्र के साथ रहता था। एक दिन वह पुत्र जल लाने को तट पर गया। जल भरने के शब्द को सुन कर पास ही मृगया-रत महाराज दशरथ ने उसे जल पीते हुए हाथी के भ्रम से शब्दवेधी बाण चलाकर मार डाला। अंध मुनि इस शोक से अग्नि में जल कर मर गया और राजा दशरथ को शाप देता गया कि 'तुम्हें भी पुत्र-शोक में प्राण त्यागना पड़ेगा।'

**कद्रू**—कश्यप ऋषि की दो स्त्रियाँ कद्रू और विनता नाम की थीं! पहली की संतान सर्प और दूसरी के गरुड़ थे। एक समय दोनों में प्रश्न उठा कि सूर्य के घोड़ों का कौन रंग है। विनता ने श्वेत और कद्रू ने काला कहा तथा यह निश्चय हुआ कि जो हारे वह दूसरे की दासी हो। विनता ने अपनी संतान सर्पों को पहले ही भेजा जो घोड़ों में लिपट रहे जिससे वे काले दिखलाई पड़े। विनता ने दासी भाव स्वीकार कर लिया।

**कश्यप**—ये ब्रह्मा के पौत्र और मरीचि के पुत्र थे। प्रजापति होने पर ये अपनी स्त्री अदिति के साथ तपस्या करने चले गए। इनकी तपस्या

से प्रसन्न होकर भगवान ने इनसे वर माँगने को कहा। इन दोनों ने प्रार्थना की कि आप हमारे पुत्र हों। त्रेता में ये दोनों महाराज दशरथ और कौशल्या हुए।

**कैकेयी**—देवासुर संग्राम में महाराज दशरथ को इंद्र ने सहायतार्थ बुलाया था। युद्ध में रथ के पहिए के धुरे की कील टूट कर निकल गई। कैकेयी ने जो साथ थी उस छिद्र में अपना हाथ डालकर उसे सँभाला। युद्ध के बाद राजा दशरथ ने यह देख कर प्रसन्न हो वर माँगने को कहा जिस पर कैकेयी ने दोनों वर उनके पास धरोहर रख दिए कि समय पर माँग लूँगी।

**गज**—क्षीरसागर के बीच में त्रिकूटाचल पर्वत है जिस पर एक बहुत बड़ा सरोवर है। उसी सरोवर पर एक मत्त गज हथिनियों के साथ आकर जलक्रीड़ा करने लगा। इसी समय एक भारी मगर ने आकर हाथी का पैर पकड़ा। अब दोनों में एक सहस्र वर्ष तक युद्ध होता रहा। अंत में गजेंद्र निरुत्साह होकर ईश्वर की स्तुति करने लगा। विष्णु भगवान ने तुरंत पहुँच कर गजेंद्र की रक्षा की। ये गज और ग्राह शाप से मुक्त हो गए और ग्राह जो हूहू नामक गंधर्व था अपने लोक को चला गया तथा गज, जो पूर्व जन्म में इंद्रद्युम्न नामक राजा था विष्णु भगवान का पार्षद हो गया।

**गणिका**—जीवंती नामक एक नवयौवना स्त्री पति की मृत्यु पर व्यभिचारिणी हो गई और वेश्यावृत्ति से कालक्षेप करने लगी। उसने एक सुग्गा पाला था जिसे रामनाम पढ़ाती थी। इस पावन नामोच्चारण से उसकी मुक्ति हो गई।

**गरुड़**—एक समय भुसुंडि मोह से बालक रामचंद्र के हाथ से पूरी का टुकड़ा छीन कर भाग गए। भगवान ने गरुड़ का स्मरण किया, जिनसे और भुसुंडि से घोर युद्ध हुआ। अंत में परास्त होकर भुसुंडि राम जी की शरण आए तब रक्षा हुई। गरुड़ जी को उसी समय से अहंकार हुआ था।

**गालव**—विश्वामित्र जी के शिष्य थे। विद्या समाप्त होने पर इन्होंने गुरु से दक्षिणा माँगने का हठ किया। गुरु ने आठ सौ श्यामकर्ण घोड़े माँगे। यह राजा ययाति के पास माँगने गए जिसने अपनी पुत्री

माधवी देकर कहा कि जो इससे एक पुत्र उत्पन्न करे उससे दो सौ श्यामकर्ण घोड़े लीजिए। गालव इसे क्रम से हर्यश्व, दिवोदास और उशीनर के पास ले गए और दो दो सौ घोड़े लेकर उन्हें एक एक पुत्र उत्पन्न करने दिया। जब गालव जी को कोई राजा नहीं मिला तो उन्होंने छः सौ घोड़े और माधवी को ले जाकर गुरु को दिया। विश्वामित्र ने उन छः सौ घोड़ों को ले लिया और माधवी से एक पुत्र उत्पन्न कर गालव को गुरु दक्षिणा से मुक्त कर दिया। हरिवंश में गालव को विश्वामित्र का पुत्र लिखा है।

**गंगावतरण**—अयोध्यानरेश सगर को केशिनी नामक रानी से असमंजस और सुमति से साठ सहस्र पुत्र हुए। असमंजस बड़ा निर्दय था। इसलिए देश से निकाल दिया गया, पर उसका पुत्र अंशुमान सज्जन था। सगर ने अश्वमेध यज्ञ आरंभ किया जिस पर इंद्र ने घोड़े को चुरा लिया और उसे वह जहाँ कपिलदेव जी तप कर रहे थे बाँध आया। सगर ने अपने साठ सहस्र पुत्रों को घोड़ा खोजने के लिये भेजा। वे खोजते खोजते उन ऋषि के आश्रम में पहुँचे और घोड़े को देखकर 'चोर चोर' कहने लगे। कपिल जी के क्रोध से हुंकार करने पर वे वहीं भस्म हो गए। बहुत समय बीतने पर अंशुमान घोड़े और चाचाओं को खोजता हुआ वहीं पहुँचा और उसने गरुड़ जी से सब वृत्तांत सुना। उन्होंने सम्मति दी कि लोकपावनी गंगा जी के जल से यह भस्म बहाया जाने पर उनकी मुक्ति होगी। अंशुमान घोड़ा लेकर लौट आया और उसने पिता से सब वृत्तांत कह दिया।

सगर गंगा जी को लाने का कुछ उपाय न कर सके और उनकी मृत्यु पर अंशुमान राजा हुआ। वह अपने पुत्र दिलीप को राज्य देकर तप करने चला गया और वहीं उसकी मृत्यु हुई। दिलीप के पुत्र भगीरथ हुए। भगीरथ ने राजा होने पर राज्य मंत्रियों को सौंप कर गोकर्ण तीर्थ में जा तप किया। पहले ब्रह्माजी को प्रसन्न कर गंगाजल और पुत्र माँगा और फिर महादेव जी को प्रसन्न कर आकाश से गिरती हुई गंगा को धारण करने के लिये उन्हें बाध्य किया। गंगा बड़े वेग से गिरी पर शिव जी

की जटा में ही लुप्त हो गईं। तब फिर तप कर भगीरथ ने शिव जी से गंगाजल माँगा। इसपर गंगाजी का प्रादुर्भाव हुआ और भगीरथ के पितरगण स्वर्ग को सिधारे।

**चित्रकेतु**—शूरसेन देश का राजा था जिसे एक करोड़ रानियाँ थीं। कोई पुत्र न होने से यह चिंतित था। एक दिन अंगिरा ऋषि आए जिनसे राजा ने अपनी इच्छा कही। मुनि ने यज्ञ करा कर पटरानी को चरु खिलाया। जब पुत्र हुआ तब राजा का प्रेम पुत्र और उसकी माता पर अधिक हो गया जिससे अन्य सपत्नियाँ उससे द्वेष करने लगीं। अंत में उन्होंने पुत्र को विष दे दिया। मृत पुत्र को देख कर राजा अत्यंत शोक करने लगा। तब उसी समय अंगिरा ऋषि और नारद जी वहाँ आए और उन्होंने अनेक प्रकार से ज्ञानोपदेश किया। राजा राज्य छोड़ कर ऋषियों के बताए मंत्रों के जप से विद्याधर हो गया। पार्वती जी के शाप से यही वृत्रासुर हुआ था।

**चंद्रमा**—चंद्रमा ने जब दिग्विजय कर राजसूय यज्ञ किया तब उसने घमंड से अपने गुरु बृहस्पति की स्त्री छीन ली। चंद्रमा ने दैत्यों की सहायता से देवताओं से युद्ध ठाना और कई बार माँगने पर भी बृहस्पति को उनकी स्त्री तारा नहीं लौटाई। अंत में ब्रह्माजी ने मध्यस्थ होकर तारा को बृहस्पतिजी को दिला दिया और तत्काल हुए पुत्र को चंद्रमा का गर्भजात होने से उसे दिलाया। यही पुत्र बुध नामक ग्रह हुआ।

**तपस्विनी**—विश्वकर्मा की हेमा नामक कन्या ने नृत्य से महादेव जी को तुष्ट करके दिव्य स्थान प्राप्त किया जहाँ वह दिव्य नामक गंधर्व की कन्या स्वयंप्रभा के साथ रहती थी। जब वह ब्रह्मलोक जाने लगी तब स्वयंप्रभा से कहती गई कि 'त्रेता में जब रामदूत यहाँ आयेंगे तब उनका सत्कार कर तुम रामजी का जाकर दर्शन करना। तब तुम परम पद पाओगी।'

**त्रिशंकु**—सूर्यवंशी राजा त्रिशंकु ने सशरीर स्वर्ग जाने की इच्छा से गुरु वशिष्ठ से यज्ञ कराने की प्रार्थना की, पर उनके स्वीकार न करने पर वे वशिष्ठ के पुत्रों के पास गए। उन लोगों की बात भी जब

राजा ने न मानी तब उन लोगों ने शाप दिया कि चांडाल हो जाओ। चांडाल होकर यह विश्वामित्र के पास पहुँचे और अपनी इच्छा प्रकट की। मुनि ने यज्ञ आरंभ किया पर जब देवता अपना भाग लेने न आए तब क्रोधित हो वे अपनी तपस्या के बल त्रिशंकु को सशरीर स्वर्ग भेजने लगे। इंद्र ने उधर से उन्हें मर्त्यलोक को लौटाया। तब त्रिशंकु उलटे होकर चिल्लाए। विश्वामित्र ने उन्हें वहीं रोक कर दक्षिण की ओर सतर्षियों और नक्षत्रों की रचना आरंभ की। देवता भयभीत होकर विश्वामित्र के पास आए और प्रार्थना करने लगे। तब विश्वामित्र ने कहा कि मैंने त्रिशंकु को सशरीर स्वर्ग पहुँचाने की प्रतिज्ञा की है, अतः अब वे जहाँ के तहाँ रहेंगे और हमारे बनाए सतर्षि तथा नक्षत्र उनके चारों ओर घूमते रहेंगे। देवताओं ने भी यह स्वीकार कर लिया और वे उसी प्रकार अब तक लटके हुए हैं।

**दधीचि**—यह बड़े तपस्वी थे। वृत्रासुर से परास्त होने पर देवताओं ने भगवान के आज्ञानुसार आकर इनसे प्रार्थना की और इनके शरीर की हड्डी माँगी। तब दधीचि जी ने परोपकारार्थ शरीर छोड़ दिया। उनकी अस्थि से विश्वकर्मा ने वज्र बनाया। इसी अस्त्र से वृत्रासुर मारा गया।

**दंडक**—इक्ष्वाकु के पुत्र दंडक विंध्याचल और नीलगिरि के मध्यस्थ प्रांत के राजा थे। ये शुक्राचार्य के शिष्य थे जिनकी बड़ी पुत्री अरजा का इन्होंने कौमार्यभंग किया था। मुनि ने क्रोध से शाप दिया कि 'इंद्र सौ योजन पर्यंत पत्थर बरसा कर इनका राज्य नष्ट कर दे।' इस शाप से वह प्रांत निर्जन हो गया और राजा के नाम पर दंडकारण्य कहलाया।

**दुंदुभि**—इस नाम का एक राक्षस था जिसे बालि ने मार कर ऋष्यमूक पर्वत पर फेंक दिया था। इस पर्वत पर मतंगऋषि का आश्रम था जिन्होंने रक्त देखकर शाप दिया था कि यदि बालि इस पर्वत पर आवेगा तो उसका मस्तक फट जायगा और वह मर जायगा। इसी कारण बालि उस पर्वत पर नहीं जाता था।

**दुर्वासा**—यह अत्रि मुनि के पुत्र थे और इन्होंने और्व मुनि की पुत्री कंदली से सौ अपराध क्षमा करने की प्रतिज्ञा कर विवाह किया था। इसके १०१ अपराध करने पर ऋषि ने शाप देकर इसे भस्म कर दिया। और्व मुनि ने शोकातुर हो शाप दिया कि तुम्हारा दर्प चूर्ण होगा। इसके अनंतर यह अयोध्या के सूर्यवंशीय राजा अंबरीष के यहाँ गए जो बड़े हरिभक्त वैष्णव थे। रामायण में इन्हें अत्रिपुत्र और महाभारत, भागवत तथा हरिवंश में नाभाग का पुत्र लिखा है। इन्होंने एकादशी का व्रत किया था। इस व्रत के सब कृत्य समाप्त करने पर यह पारण की तैयारी में थे कि अतिथि-स्वरूप दुर्वासा वहाँ आ पहुँचे। मुनि निमंत्रण लेकर स्नान करने चले गए। वहाँ उन्होंने इतनी देर की कि पारण का समय जाने लगा। तब राजा ने केवल जल पीकर पारण किया क्योंकि यह भोजन में गिना भी जाता है और नहीं भी। दुर्वासा आकर जब सब वृत्तांत से अवगत हुए तब उन्होंने क्रोधित हो राजा के नाश करने के लिये कृत्या प्रगट की। भगवान के सुदर्शन चक्र ने जो अंबरीष का शरीररक्षक था अपने तेज से कृत्या को भस्म कर दिया और वह दुर्वासा की ओर झपटा। दुर्वासा ब्रह्मा, शिव और विष्णु सब के पास गए पर कहीं रक्षा न पाने पर अंत में राजा ही की शरण आए। राजा ने चक्र की स्तुति कर उसे शांत किया और ऋषि हरिभक्तों की प्रशंसा करते हुए चले गए।

**ध्रुव**—स्वयंभू मनु के पुत्र राजा उत्तानपाद के दो स्त्रियाँ—सुनीति और सुरुचि थीं। सुनीति से ध्रुव और सुरुचि से उत्तम उत्पन्न हुए। राजा का सुरुचि पर अधिक प्रेम था। एक दिन राजा उत्तम को गोद में लिए बैठे थे। इसी बीच में ध्रुव खेलते हुए वहाँ आ पहुँचे और राजा की गोद में बैठ गए। इस पर उनकी विमाता सुरुचि ने उन्हें अवज्ञा के साथ वहाँ से उठा दिया। ध्रुव इस अपमान को सह न सके और घर से निकलकर तप करने चले गए। विष्णु भगवान उनकी भक्ति से बहुत प्रसन्न हुए और उन्होंने उन्हें वर दिया कि 'तुम सब लोकों और ग्रहों नक्षत्रों के ऊपर उनके आधार स्वरूप होकर अचल भाव से स्थित रहोगे

और जिस स्थान पर तुम रहोगे वह ध्रुवलोक कहलावेगा।' इसके अनंतर ध्रुव ने घर आकर पिता से राज्य प्राप्त किया और छत्तीस हजार वर्ष राज्य कर वे ध्रुवलोक को चले गए।

**नल-नील**—समुद्र के तटवासी ऋषियों के शालिग्राम की मूर्तियों को जब वे ध्यानस्थ होते थे तब ये नल-नील समुद्र में फेंक दिया करते थे। यह देखकर उन ऋषियों ने शाप दिया कि तुम लोगों का छुआ हुआ पत्थर जल में न डूबेगा।

**नहुष**—वृत्रासुर को मारने से ब्रह्म हत्या लगने के कारण जब इंद्र मानस सरोवर में जा छिपा तब इंद्रासन को खाली देख कर बृहस्पति ने राजा नहुष को इंद्रपद दिया। यह अयोध्या नरेश इक्ष्वाकुवंशी अंबरीष के पुत्र और ययाति के पिता थे। इंद्राणी पर मोहित हुए और उन्होंने उसे अपने पास बुलाना चाहा। बृहस्पति की संमति से इंद्राणी ने कहला भेजा कि 'सप्तर्षि द्वारा उठाई हुई पालकी पर आओ तब हम तुम्हारे साथ चलें।' नहुष ने वैसा ही किया पर जल्दी के कारण वह ऋषियों से कहने लगा 'सर्प, सर्प' (जल्दी चलो)। इस पर अगस्त्य मुनि ने शाप दिया कि 'सर्प हो जा'। यह स्वर्गभ्रष्ट हो सर्प हुए और राजा युधिष्ठिर द्वारा मुक्त हुए।

**नारद**—इन देवर्षि के बारे में अनेक पुराणों में अनेक कथाएँ हैं पर श्रीमद्भागवत में भगवान व्यास को संबोधित कर स्वयं नारद जी ने जो अपना वृत्तांत कहा है वह इस प्रकार है कि वे वेदज्ञ ब्राह्मणों की किसी दासी के पुत्र थे। वे उन्हीं तपस्वियों की सेवा में रहने लगे तथा उनकी एक बार जूठन खाकर पाप निवृत्त हो गए। ऋषियों द्वारा कही हुई अनेक कथाओं को सुनकर उनकी भक्ति भावना दृढ़ हो गई। जब यह पाँच वर्ष के थे तभी इनकी माता सर्प के काटने से मर गई। तब सांसारिक स्नेहबंधन से मुक्त होकर हरिकीर्त्तन करते हुए वे उत्तर दिशा की ओर चले गए। बहुत से देश, बन लाँघते हुए एक घोर निर्जन वन में भूख प्यास से पीड़ित होने के कारण पास ही की एक नदी के तट पर ये गए और स्नान तथा जलपान कर पीपल के एक वृक्ष के नीचे बैठ गए। मुनियों द्वारा सुने हुए उपदेशों के अनुसार ये ईश्वर का ध्यान करने

लगे। भक्तिपूर्वक ध्यान करने से इनके हृदय में भगवान् का प्राकट्य हुआ जिससे ये उस अपूर्व दर्शन में मग्न हो गए। उस दर्शन के लिये इन्होंने फिर अनेक प्रयत्न किए पर दर्शन नहीं हुआ। काल पाकर जब इनका शरीरपात हुआ तब ब्रह्मा जी के प्राण के साथ साथ इनकी आत्मा का भी प्रादुर्भाव हुआ। सृष्टि की रचना के आरंभ में मरीचि आदि मुनियों के साथ ये भी प्रकट हुए। हरिकीर्तन के कारण यह इस अवस्था को पहुँचकर भगवान के पार्षद और इच्छाचारी हो गए।

विष्णुपुराण में लिखा है कि ब्रह्मा जी ने अपने सब पुत्रों को प्रजा सृष्टि करने में लगाया पर नारद जी ने कुछ बाधा की, इस पर उन्होंने इन्हें शाप दिया कि 'तुम सदा सब लोकों में घूमते फिरोगे, एक स्थान पर स्थिर होकर न रहोगे।'

पुराणों से नारद जी भारी हरिभक्त सिद्ध होते हैं जो सर्वदा बीणा बजाकर भगवान का गुणगान किया करते हैं। इनका स्वभाव कलहप्रिय कहा गया है।

इन्होंने दक्ष प्रजापति के हर्यश्व नामक पुत्रों को जो पिता के आज्ञानुसार सृष्टिरचना में लगे थे ज्ञानमार्ग दिखला कर प्रजा की सृष्टि के मार्ग से हटा दिया। दक्ष यह समाचार सुनकर बड़े दुखित हुए। ब्रह्मा के कहने पर दक्ष ने फिर एक सहस्र पुत्र उत्पन्न किए उन शबलाश्व नामक पुत्रों को भी नारद जी ने वही ज्ञान सिखलाया जिससे उन्होंने भी अपने भाइयों का अनुसरण किया। दक्ष यह सुनकर बड़े क्रोधित हुए और नारद जी से मिलकर उन्हें शाप दिया कि 'दो घड़ी से कहीं अधिक ठहरोगे तो तुम्हारे शिर में पीड़ा होगी।'

**नारदवचन**—एक समय जानकी जी पार्वती पूजन को जा रही थीं कि मार्ग में नारद जी से भेंट हो गई। सीता जी के प्रणाम करने पर मुनि ने आशीर्वाद दिया कि 'इसी बाग में तुम पहले अपने पति को देखोगी और यहीं जिसे देखकर तुम्हारा मन आकर्षित हो उसे ही अपना पति जानना।

**परशराम**—जमदग्नि ऋषि को रेणुका स्त्री से पाँच पुत्र हुए—समन्वान्, सुषेण, वसु, विश्वावसु और परशुराम। एक दिन रेणुका गंगातट पर जल लाने गई और वहाँ राजा चित्ररथ को स्त्री सहित जलक्रीड़ा करते देखकर काम पीड़ित हो देर कर लौटी। ऋषि ने यह देखकर कुपित हो प्रत्येक पुत्र को मातृहत्या करने की आज्ञा दी। अन्य पुत्रों से स्नेहवश यह कृत्य न हो सका तब परशुराम ने आज्ञापालन किया। पिता ने प्रसन्न हो वर माँगने को कहा तब उन्होंने माता के लिये जीवन और अपने लिए परमायु और अजेयता माँग लीं। एक दिन कार्तवीर्य सहस्रार्जुन जमदग्नि के आश्रम पर आया और उसे नष्ट कर तथा होम धेनु के बछवे को लेकर चला गया। परशुराम ने जब यह सुना तब कार्तवीर्य के पीछे पहुँच उसकी सहस्र भुजाओं को काट डाला। कीर्तवीर्य के मनुष्यों ने एक दिन इनके पिता को मारकर उसका बदला लिया। परशुराम जी ने जमदग्नि को मरा हुआ देखकर पहले विलाप किया और फिर संपूर्ण क्षत्रियों के नाश की प्रतिज्ञा की। परशुराम जी ने संपूर्ण पृथ्वी के क्षत्रियों का नाश करके अश्वमेध यज्ञ किया और विजित पृथ्वी कश्यप को दान दे दी। कश्यप ने बचे बचाए क्षत्रियों के रक्षार्थ परशुराम जी से कहा कि 'यह पृथ्वी हमारी हो चुकी अब तुम दक्षिण समुद्र की ओर चले जाओ।'

**प्रह्लाद**—दैत्यराज हिरण्यकशिपु का पुत्र था। जब दैत्यराज तप को गया तब देवताओं ने दैत्यों पर चढ़ाई कर उन्हें भगा दिया। प्रह्लाद की माता को इंद्र ले जा रहा था पर नारद जी के उपदेश से उसे उनके आश्रम में छोड़ गया। यहीं गर्भ में प्रह्लाद जी हरिकथा सुनते थे जिससे वे बचपन ही से बड़े भगवद्भक्त हो गए। हिरण्यकशिपु ने इन्हें भगवद्भक्ति से विचिलित करने तथा नामस्मरण करने में बाधा डालेने के लिये अनेक प्रयत्न किए और बहुत कष्ट पहुँचाए पर वह इन्हें विचलित न कर सका। अंत को भगवान ने नृसिंह रूप धारण कर प्रह्लाद की रक्षा की और हिरण्यकशिपु को मार डाला।

**बलि**—यह दैत्यराज प्रह्लाद के पौत्र और बड़े धर्मात्मा थे। जब इन्होंने देवताओं को परास्त कर स्वर्ग पर अधिकार कर लिया तब देवातओं की माता अदिति ने व्रतकर भगवान को प्रसन्न किया। विष्णु भगवान ने उन्हीं के गर्भ से वामन अवतार लिया। इनके यज्ञोपवीत के समय बलि ने सौ अश्वमेध यज्ञ करना आरंभ कर दिया था, इससे से यज्ञ-मंडप में पधारे। बलि ने इनके तेज को देखकर स्वयं इनका स्वागत किया और अर्चन पूजन के अनंतर इच्छानुसार वर माँगने के लिये कहा। वामन जी के तीन पैर पृथ्वी माँगने तथा शुक्राचार्य के मना करने पर भी बलि ने जल लेकर तीन पैर भूमि दान कर दी। भगवान ने विराट् रूप धारण कर दो पैर में संसार नाप लिया तथा एक के बदले में बलि ने अपना शरीर दिया। वामन जी ने कृपा करके उसे सुतल लोक का राज्य देकर वहाँ विदा किया और स्वर्ग देवताओं को दिला दिया।

**बेनु**—ध्रुव के वंश में राजा अंग हुए जो बड़े धर्मात्मा थे। इनका पुत्र बेनु था जो बड़ा अधर्मी था और प्रजा को दुःख देता था। राजा अंग दुखी होकर बन में चले गए। तब ब्राह्मणों ने राज्यासन खाली देखकर बेनु का राज्याभिषेक कर दिया। अब यह अधिक उत्पात करने लगा और जब प्रजा को अति कष्ट हुआ तब उन्हीं ब्राह्मणों ने उसे क्रोध करके जला दिया। इसी के पुत्र ईश्वर के अवतार राजा पृथु हुए।

**ययाति**—चंद्रवंशी राजा नहुष के पुत्र थे। इनकी पहली स्त्री दैत्यगुरु शुक्राचार्य की पुत्री शर्मिष्ठा थी। पहली से यदु तथा तुर्वसु और दूसरी से दुह्यु, अनु और पुरु नामक पुत्र हुए। शुक्राचार्य के शाप से जब ययाति जराग्रस्त हुए तब उन्होंने अपने पुत्रों में से पुरु को, उसके स्वीकार करने पर अपनी जरा देकर उसका यौवन ले लिया। कुछ दिन यौवन का सुख भोगकर उन्होंने उसे पुरु को लौटा दिया और उसे ही राज्य देकर वे आप बन में चले गए। वहाँ शरीर त्याग कर स्वर्ग गए और कुछ दिनों बाद स्वर्गभ्रष्ट होकर अपने दौहित्रों के यज्ञ-मंडप में गिरे। वनवासिनी और तपस्विनी कन्या माधवी तथा दौहित्रों के पुण्यफल से इन्होंने पुनः स्वर्गारोहण किया।

**परशराम**—जमदग्नि ऋषि को रेणुका स्त्री से पाँच पुत्र हुए—समन्वान्, सुषेण, वसु, विश्वावसु और परशुराम। एक दिन रेणुका गंगातट पर जल लाने गई और वहाँ राजा चित्ररथ को स्त्री सहित जलक्रीड़ा करते देखकर काम पीड़ित हो देर कर लौटी। ऋषि ने यह देखकर कुपित हो प्रत्येक पुत्र को मातृहत्या करने की आज्ञा दी। अन्य पुत्रों से स्नेहवश यह कृत्य न हो सका तब परशुराम ने आज्ञापालन किया। पिता ने प्रसन्न हो वर माँगने को कहा तब उन्होंने माता के लिये जीवन और अपने लिए परमायु और अजेयता माँग लीं। एक दिन कार्तवीर्य सहस्रार्जुन जमदग्नि के आश्रम पर आया और उसे नष्ट कर तथा होम धेनु के बछवे को लेकर चला गया। परशुराम ने जब यह सुना तब कार्तवीर्य के पीछे पहुँच उसकी सहस्र भुजाओं को काट डाला। कीर्तवीर्य के मनुष्यों ने एक दिन इनके पिता को मारकर उसका बदला लिया। परशुराम जी ने जमदग्नि को मरा हुआ देखकर पहले विलाप किया और फिर संपूर्ण क्षत्रियों के नाश की प्रतिज्ञा की। परशुराम जी ने संपूर्ण पृथ्वी के क्षत्रियों का नाश करके अश्वमेध यज्ञ किया और विजित पृथ्वी कश्यप को दान दे दी। कश्यप ने बचे बचाए क्षत्रियों के रक्षार्थ परशुराम जी से कहा कि 'यह पृथ्वी हमारी हो चुकी अब तुम दक्षिण समुद्र की ओर चले जाओ।'

**प्रह्लाद**—दैत्यराज हिरण्यकशिपु का पुत्र था। जब दैत्यराज तप को गया तब देवताओं ने दैत्यों पर चढ़ाई कर उन्हें भगा दिया। प्रह्लाद की माता को इंद्र ले जा रहा था पर नारद जी के उपदेश से उसे उनके आश्रम में छोड़ गया। यहीं गर्भ में प्रह्लाद जी हरिकथा सुनते थे जिससे वे बचपन ही से बड़े भगवद्भक्त हो गए। हिरण्यकशिपु ने इन्हें भगवद्भक्ति से विचिलित करने तथा नामस्मरण करने में बाधा डालने के लिये अनेक प्रयत्न किए और बहुत कष्ट पहुँचाए पर वह इन्हें विचलित न कर सका। अंत को भगवान ने नृसिंह रूप धारण कर प्रह्लाद की रक्षा की और हिरण्यकशिपु को मार डाला।

**बलि**—यह दैत्यराज प्रह्लाद के पौत्र और बड़े धर्मात्मा थे। जब इन्होंने देवताओं को परास्त कर स्वर्ग पर अधिकार कर लिया तब देवातओं की माता अदिति ने व्रतकर भगवान को प्रसन्न किया। विष्णु भगवान ने उन्हीं के गर्भ से वामन अवतार लिया। इनके यज्ञोपवीत के समय बलि ने सौ अश्वमेध यज्ञ करना आरंभ कर दिया था, इससे से यज्ञ-मंडप में पधारे। बलि ने इनके तेज को देखकर स्वयं इनका स्वागत किया और अर्चन पूजन के अनंतर इच्छानुसार वर माँगने के लिये कहा। वामन जी के तीन पैर पृथ्वी माँगने तथा शुक्राचार्य के मना करने पर भी बलि ने जल लेकर तीन पैर भूमि दान कर दी। भगवान ने विराट् रूप धारण कर दो पैर में संसार नाप लिया तथा एक के बदले में बलि ने अपना शरीर दिया। वामन जी ने कृपा करके उसे सुतल लोक का राज्य देकर वहाँ विदा किया और स्वर्ग देवताओं को दिला दिया।

**बेनु**—ध्रुव के वंश में राजा अंग हुए जो बड़े धर्मात्मा थे। इनका पुत्र बेनु था जो बड़ा अधर्मी था और प्रजा को दुःख देता था। राजा अंग दुखी होकर बन में चले गए। तब ब्राह्मणों ने राज्यासन खाली देखकर बेनु का राज्याभिषेक कर दिया। अब यह अधिक उत्पात करने लगा और जब प्रजा को अति कष्ट हुआ तब उन्हीं ब्राह्मणों ने उसे क्रोध करके जला दिया। इसी के पुत्र ईश्वर के अवतार राजा पृथु हुए।

**ययाति**—चंद्रवंशी राजा नहुष के पुत्र थे। इनकी पहली स्त्री दैत्यगुरु शुक्राचार्य की पुत्री शर्मिष्ठा थी। पहली से यदु तथा तुर्वसु और दूसरी से दुह्यु, अनु और पुरु नामक पुत्र हुए। शुक्राचार्य के शाप से जब ययाति जराग्रस्त हुए तब उन्होंने अपने पुत्रों में से पुरु को, उसके स्वीकार करने पर अपनी जरा देकर उसका यौवन ले लिया। कुछ दिन यौवन का सुख भोगकर उन्होंने उसे पुरु को लौटा दिया और उसे ही राज्य देकर वे आप बन में चले गए। वहाँ शरीर त्याग कर स्वर्ग गए और कुछ दिनों बाद स्वर्गभ्रष्ट होकर अपने दौहित्रों के यज्ञ-मंडप में गिरे। वनवासिनी और तपस्विनी कन्या माधवी तथा दौहित्रों के पुण्यफल से इन्होंने पुनः स्वर्गारोहण किया।

**रंतिदेव**—यह राजा बड़ा दानी था। एक समय सब दे डालेने के अनंतर इसे अड़तालीस दिन तक जल पीने को भी नहीं मिला। उंचासवें दिन कुछ प्रबंध हो जाने पर ये भोजन का समान कर रहे थे कि क्रम से एक ब्राह्मण, शूद्र तथा एक अतिथि एक कुत्ते को लिये आ पहुँचे और भोजन का कुल सामान इन्हीं लोगों के आतिथ्य में समाप्त हो गया। केवल जल बचा था जिसे पीने के लिये इन्होंने हाथ उठाया ही था कि एक चांडाल आ गया और पीने के लिये जल माँगने लगा। राजा ने वह जल भी उसे दे दिया। अंत में भगवान ने प्रसन्न होकर इन्हें मोक्ष दिया।

**राम-नाम का प्रभाव**—( १ ) एक समय ब्रह्माजी ने देवताओं से पूछा कि तुम लोगों में पहले पूजनीय कौन है। इस पर सब देवता आपस में झगड़ने लगे। तब ब्रह्मा जी ने कहा कि जो पृथ्वी की परिक्रमा करके सब से पहले हमारे पास लौट आवेगा उसे प्रथम स्थान मिलेगा। अन्य देवताओं के वाहनों के साथ गणेश जी के बोझ से दबे हुए उनके बाहन मूसे का दौड़ना असंभव था, इस लिये वे बड़े खिन्न हुए। उसी समय नारद जी के आ जाने तथा उनकी सम्मति के अनुसार गणेश जी पृथ्वी पर रामनाम लिखकर और उसी की परिक्रमा कर ब्रह्मा जी के पास चले गए। ब्रह्मा जी ने नाम के प्रभाव को समझकर इन्हें प्रथम पूज्य-पद दिया। ( २ ) एक समय महादेव जी ने पार्वती जी से अपने साथ भोजन करने के लिए कहा। पार्वती जी ने कहा कि मुझे सहस्रनाम का पाठ करना है, इस लिए मैं पीछे से प्रसाद ले लूँगी। महादेव जी ने उन्हें रामनाम लेकर भोजन करने को कहा। एक बार नाम लेने से सहस्रनाम का फल होता है। ( ३ ) समुद्रमंथन के समय हलाहल विष के प्रगट होने से जब संसार पीड़ित हुआ तब देवतादि शिवजी की शरण में गए। शरणागतवत्सल महादेव जी ने हरि नाम स्मरण कर उस विष का पान कर लिया। उनके हृदय में भगवान का वास था इस लिए उन्होंने विष को कंठ में ही धारण किया। ( ४ ) देखिए 'वाल्मीकि'। ( ५ ) देखिये 'नारद'।

**रावण-पराजय**—(१) रावण सहस्रार्जुन से युद्ध करने गया था। उसने इसे पकड़ कर बाँध रखा था और पुलस्त्य ऋषि के कहने पर छोड़ दिया।

(२) यह किष्किंधा में वानरराज बालि से भी युद्ध करने गया था। उसने इसे काँख में दबा लिया और चारों समुद्रों पर घूमके लौटने पर छोड़ दिया।

(३) कुबेर को विजय कर जब रावण उसके पुष्पक विमान पर चढ़ कर कैलास की ओर चला तब विमान रुक गया। नंदीश्वर के मना करने पर उनके मर्कट वदन पर रावण हँसा, तब नंदीश्वर ने शाप दिया कि बंदर तेरे कुल का नाश करेंगे। रावण ने क्रोधित होकर अपनी भुजाएँ पर्वत में घुसाकर उसे उठा लिया। तब शिव जी ने अँगूठे से पर्वत को दबा दिया जिससे रावण की भुजाएँ दबकर मरमरा उठीं। इस कष्ट से उसने ऐसा भयंकर नाद किया कि संसार काँप उठा। फिर उसने शिवजी की सामवेद से स्तुति कर उन्हें प्रसन्न किया। शिवजी ने उसे छोड़कर रावण पदवी दी और चंद्रहास नामक खड्ग दिया।

**राहु**—समुद्रमंथन के समय जब धन्वंतरि वैद्य अमृतकलश लेकर निकले तब दैत्यों ने उसे छीन लिया। देवता विष्णु भगवान की शरण गए। तब वे मोहिनी स्वरूप धारण कर रंग स्थल में आए। दैत्य उन्हें देखकर ऐसे काममोहित हो गए कि उन्होंने उस घट को उन्हें सौंप दिया। स्त्री स्वरूप भगवान ने देवताओं और दैत्यों को पंक्तिभेद कर बैठाया और देवताओं ही को अमृत पिलाना आरंभ किया। जब वे देवताओं को अमृत पिलाते हुए दैत्यों की पंक्ति के पास आए तब राहु नामक दैत्य यह देखकर कि अमृतघट खाली हो रहा है देवता का रूप धारण कर उनकी पंक्ति में मिल बैठा। जब भगवान ने उसे अमृत दिया तब सूर्य ने चंद्र और इसके कपट को खोल दिया। भगवान ने चक्र से उसका सिर काट दिया पर अमृत पीने के कारण उसके सिर और कबंध अमर हो गए। ब्रह्मा जी ने इन दोनों को राहु और केतु नाम देकर अष्टम और नवम ग्रह बना दिया। ये उसी बैर के कारण अमावस और पूर्णिमा में पर्वों पर सूर्य और चंद्र को ग्रहण करते हैं।

**वाल्मीकि**—यह अयोध्याधिपति महाराज रामचंद्र के समसामयिक रामायण के प्रसिद्ध प्रणेता तथा आदि कवि थे। इनका आश्रम अयोध्या और मथुरा के बीच में था। यद्यपि इनका जन्म द्विज कुल में था पर ये किरातों के साथ रहते थे और उन्हीं का आचरण कर लूट मार से अपना तथा अपने परिवार का भरण पोषण करते थे। जिस वन में ये रहते थे उसी में एक दिन सप्तर्षियों का आगमन हुआ—उन्हें लूटने के लिये ये उनपर झपटे, पर मुनियों ने इन्हें देखकर कहा कि 'रे द्विजाधम, क्यों आता है?' तब उन्होंने उत्तर दिया कि 'हमारे बहुत से पुत्र और स्त्री भूखे हैं इसलिये हम कुछ अपहरण करने को आए हैं।' मुनियों ने कहा कि पहले तू जाकर एक एक से पूछ कि तेरे किए हुए पाप में भी वे भाग लेंगे या नहीं। उन्होंने जाकर प्रत्येक से वही प्रश्न किया पर किसी ने पाप का भागी होना स्वीकार नहीं किया। तब वे संसार से विरक्त होकर ऋषियों के पास आए और उनसे उपदेश लिया। यह पहले राम शब्द का उच्चारण नहीं कर सके, तब ऋषियों ने उस शब्द का उलटा 'मरा' जपने का उपदेश दिया। यह ध्यानस्थ हो वही शब्द जपने लगे और बहुत समय बीतने पर इनके शरीर के ऊपर वल्मीक जम गया। सहस्र युग व्यतीत होने पर सप्तर्षि लौटे और इन्हें वल्मीक से निकलने को कहा। वल्मीक में से निकलने के कारण इनका नाम वाल्मीकि प्रसिद्ध हुआ। रामायण में यह कथा इन्होंने स्वयं रामचंद्र जी से कही थी।

**शिवि**—काशिराज शिवि के बानबे यज्ञ कर चुकने पर इंद्र अग्नि को कबूतर बनाकर और स्वयं बाज बनकर यज्ञशाला में पहुँचा। कबूतर राजा की गोद में छिप गया। बाज के इस कथन पर कि यदि मेरा आहार न मिलेगा तो मैं मर जाऊँगा राजा ने अपने शरीर से काट कर मांस देना चाहा। कबूतर के तौल भर मांस माँगने पर तुला मँगाई गई और सारे शरीर का मांस काटने पर भी जब तौल पूरा न हुआ तब राजा ने गला काटने की इच्छा की। वैसे ही भगवान ने प्रगट होकर इन्हें मुक्ति दी।

**शबरी**—इसके गुरु ने मरते समय कहा था कि तू अभी कुटी में रह। कुछ

दिन बाद यहाँ राम लक्ष्मण आवेंगे तब उनका दर्शन कर परमधाम को जाना।

**सहस्रबाहु**—यह हैहयवंशी कार्तवीर्य सहस्रार्जुन माहिष्मती पुरी का राजा था। जमदग्नि ऋषि का आश्रम नष्ट करने के कारण उनके पुत्र परशुराम जी द्वारा मारा गया। देखिए 'परशुराम'।

**हरिश्चंद्र**—अयोध्यानरेश हरिश्चंद्र प्रसिद्ध दानी और धर्मात्मा हो गए हैं। इंद्र ने द्वेष से विश्वामित्र को इनकी परीक्षा के लिये उभाड़ा। वे स्वप्न में इनसे सारी पृथ्वी दान लेकर सबेरे दक्षिणा लेने पहुँचे। दक्षिणा चुकाने के लिये पृथ्वी से न्यारी काशी में महाराज हरिश्चंद्र सकुटुंब आए और अपनी स्त्री को ब्राह्मण के हाथ बेच आधी दक्षिणा चुकाई। राजा ने अपने को डोम के हाथ बेचकर कुल दक्षिणा दे दी। इनके पुत्र के मरने पर इनकी स्त्री शव को ले श्मशान पर गई। अपने स्त्री पुत्र को पहचान कर भी राजा हरिश्चंद्र ने बिना कर लिये जलाने देना जब नहीं स्वीकार किया तब रानी ने अपनी साड़ी फाड़ कर देना चाहा। इस पर भगवान वहाँ आकर उन लोगों को अपने लोक में ले गए।

**हिरण्यकशिपु**—देखिए "प्रह्लाद"।

———

## परिशिष्ट–५

### पंचनामे की प्रतिलिपि

[ देवनागरी लिपि में ]

श्री जानकीवल्लभो विजयते

द्विश्शरं नाभिसंधत्ते द्विस्स्थापयति नाश्रितान् ।
द्विर्ददाति न चार्थिभ्यो रामो द्विर्नैव भाषते ।। १ ।।
तुलसी जान्यो दशरथहि धरमु न सत्य समान ।
रामु तजो जेहि लागि बिनु राम परिहरे प्रान ।। २ ।।
धर्म्मो जयति नाधर्म्मस्सत्यं जयति नानृतम् ।
क्षमा जयति न क्रोधो विष्णुर्जयति नासुरः ।। ३ ।।

अल्लाहो अकबर

चूँ अनंदराम बिन टोडर बिन देओराय व कन्हई बिन रामभद्र बिन तोडर मज़्कूर

दर हुजूर आमद : करार दादन कि दर मवाज़िए मतरूकः कि तफ़सीले आँ दर हिंदवी मजकूर अस्त

बिल् मुनासफः बतराजीए जानिबैन .करार दामेम व यक सद व पिंजाह बिघा ज़मीन ज्यादः किस्मत मुनासिफः खुद

दर मौजे भदैनी अनंदराम मज़्कूर व कन्हई बिन रामभद्र मज़्कूर तजवीज़ नमूदः

वरीं मानी राज़ीग़स्तः अतराफ़ सहीह शरई नमूदन्द बिनाबर आँ मुहर करदः शुद

श्रीपरमेश्वर

संवत् १६६९ समये कुआर सुदि तेरसी बार सुभ दीने लिषीतं पत्र अनंदराम तथा कन्हई के अंश बिभाग पुर्वमु आगें जे आग्य दुनहु जने मागा जे आग्य भै शे प्रमान माना दुनहु जने बिदित तफ़सीलु अंश टोडरमलु के माह जे यिभाग पदुहोत रा...

**अंश अनंदराम**

मौजे भदैनी मह अंश पाच तेहि मह अंश दुइ, अनन्दराम, तथा लहरतारा सगरेउ तथा छितुपुरा अंश टोडरमलुक तथा नयपुरा अंश, टोडरमलुक हील हुज्जती नास्ती लिखातं अनंदराम जे ऊपर लिखा से सही

साछी रायराम रामदत्त सुत
साछी रामसेनी उद्धव सुत
साछी उदेयकरन जगतराय सुत
साछी जमुनी भान परमानंद सुत
साछी जानकीराम श्रीकांत सुत
साखी कवलराम वासुदेव सुत
साखी चंद्रभान केसौदास सुत
साछी पांडे हरीवलभ पुरुषोत्तमसुत
साखी भावश्रो केसौदास सुत
साखी जदुराम नरहरि सुत
साखी अयोध्या लछी सुत
साखी सबल भीष्म सुत
साछी रामचंद्र वासुदीव सुत
साखी पितंबरदास वधीपूरन सुत
साखी रामराय गरीबराय मकट्टरी करन सुत

(शहीद ब माफिह जलाल मकबूली बखतही )
मुहर सादुल्लाह बिन ...
किस्मत अनंदराम
करिया करिया

**अंश कन्हई**

मौजे भदैनी मह अंश पाँच तेहि मह तीनि अंश कन्हई तथा मौजे शिवपुरा तथा नदेसरी अंश टोडर-मलुक हील हुज्जती नास्ती, लीषीतं कन्हई जे ऊपर लिषा से सही ।

साछी रामसिंह उद्धव सुत
साछी जादोराय गहररायसुत
साछी जगदीस राय महोदधी सुत
साखी चक्रपानी शीवा सुत
साखी मथुरा पीठा सुत
साखी काशीदास वासुदेव सुत
दसखत मथुरा ।
साखी खरगभान गोसाईंदास सुत
साखी रामदेव बीसंभर सुत
साखी श्रीकांत पांड़े राजचक्र सुत
साछी बिठलदास हरिहर सुत
साछी हीरा दसरथ सुत
साछी लोहग कीस्ना सुत
साखी नजराम शीतल सुत
साखी कृष्णदत्त भगवन् सुत
साखी बिनराबन जय सुत
साखी धनीराम मधुराय सुत

( शहीद ब माफिहताहिर इब्न खाजे दौलते कानूनगोय )
... ...

किस्मत कन्हई
करिया करिया

भदैनी दो हिस्सः लहरतारादरोबिस्त
क़रिया
नैपुरा हिस्से टोडर तमाम
करिया
चितूपुरा खुर्द हिस्सै टोडर तमाम

भदेनी सेह हिस्सा शिवपुर
दरोबिस्त
क़रिया
नदेसर हिस्सै टोडर तमाम
अन्हरुल्ला (अस्पष्ट)

-----

# मूल लेखों की शब्दानुक्रमणी

---

# शुद्धिपत्र

| अशुद्ध | शुद्ध | पृ० |
|---|---|---|
| संस्कुत | संस्कृत | २१ |
| रेलिजस रिफार्म | रेलिजस रिफार्मर | ३० |
| शिष्य ये | शिष्य थे | ३८ |
| सोउ तेहि सभा गयउ करि फेरू | सोउ हिय हारि गयेउ करि फेरू | ३९ |
| बिबिध क्रीड़ा | बिबिध बिधि क्रीड़ा | ४१ |
| देखन फिरौं | देखत फिरौं | ४१ |
| नयनन्हि नी रोमावलि ठाढ़ी। | नयनन्हि नीरु रोमावलि ठाढ़ी। | ५९ |
| हाट हाट मंदिर··· | हाट बाट मंदिर··· | ७५ |
| जनु तमु धरे | जनु तनु धरे | ७७ |
| सुदिन साधि | सुदिन साधि | ८१ |
| २।११७ | २।२१७ | |
| पुंनु गुनु कोषू | पुंनु गुनु दोषू | ९१ |
| चंडकर जोरी | चंडकर चोरी | ९४ |
| धुआँ देखि | धुआ देखि | १०० |
| सुपनखहि समुझाइ | सूपनखहि समुझाइ | १०० |
| राम बचन मुनि | राम बचन सुनि | १३१ |
| लछिम अरु | लछिमन अरु | १४१ |
| बसै भुसुंडा | बसै भुसुंडी | १४७ |
| मृगलोचनी के नैन | मृगलोचनि के नैन | १४९ |
| साधत कठिन अनेक | साधत कठिन बिबेक | १६२ |
| इहिँ सबके | हहिँ सबके | १६३ |
| थाह कि पावै कोई | थाह कि पावै कोइ | १६३ |
| अथवाँ पद निर्बान | अथवा पद निर्बान | १६४ |
| ६७ में नहीं है | ६, ७ में नहीं है | १६८ |
| बिनु हरि कृपा न होई | बिनु हरि कृपा न होइ | १६९ |

| विशेता | विशेषता ( अंतिम पंक्ति ) | १७८ |
|---|---|---|
| सुंदर कांड ( पष्ठ सोपान ) | लंका कांड ( षष्ठ सोपान ) | २४७ |

( हस्तलेखों की संख्यागत ) अशुद्धि—

पृष्ठ ४२७ पर हस्तलेख सं० ८७ के बाद पुनः ८८ के स्थान पर ७७ आरंभ हो गया है। और वही क्रम अंत तक चला है। इस प्रकार ७७–८६ तक क्रम दो बार आ गया है। सशुद्ध करने पर यह संख्या १३१ हो जायगी।

२७२ के बाद २६७ पृष्ठ आ गया है। और यही क्रम फिर से २७२ तक चला है। वास्तव में २७२ के बाद २७३ आना चाहिए था।

२८६ के बाद २८७ होना चाहिए था किंतु १८७ से १९४ तक क्रम चला है जब कि यह २८७ से २९४ होना चाहिए।

पृ० ३६४ के बाद २६५ छप गया है, वह ३६५ होना चाहिए।

पृ० ४३४ के बाद ३३५ छपा है, वहाँ ४३५ होना चाहिए।

पृ० ४६० के बाद २६१ छपा है, ४६१ होना चाहिए।

